[ **पंडित मोहन लाल दत्त**]
बहुत गरीब ग्राबादी है, ग्राप उन गरीबों की झौंपड़ियों को तो पानी में बहने से बचाइए। उन्होंने कहा कि पैसा तो हमारे पास है नहीं, कहीं इधर उधर से हेराफेरी करके निकालेंगे उसके लिये पैसा मगर ग्राप वहां पर पत्थर इकट्ठे करा लो ग्रौर जाल मैं लगवा दूंगा ग्रौर वहां पर इस तरह से एक दो स्पर्ज़ लगा दिये जाएंगे ग्रौर ग्राबादी को बाढ़ से बचा लिया जाएगा । वहां पर हमने गरीबों को, हरिजनों को प्रेरणा क़रके इस बात के लिये तैयार किया । वहां पर पत्थर इकट्ठे किये गए मगर इन्तज़ार करते करते यह वक्त ग्रा गया, वहां पर कोई नहीं ग्राया ग्रौर इसका नतीजा यह हुग्रा है कि कितने ही वहां पर मकान पानी में बह गए ग्रौर कितनी ही ज़मीन बह गई है । हमारे जो नए सिंचाई मंत्री साहिब हैं, यानी चौधरी साहिब, इनकी खिदमत में मैंने ग्रर्ज़ किया था कि ज़रा देखें तो सही कि वहां पर कितनी बरबादी उस पानी से हो रही है। कभी दौरा उधर का भी कर लें, सिर्फ पक्की सड़कों पर ही ग्रपनी कारें न घुमाते रहा करें कभी वहां उस पहाड़ी इलाके का भी दौरा कर लें। डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं इस बारे में काफी चिल्लाया हूँ लेकिन ग्रभी तक इस तरफ इनका ध्यान नहीं गया । मैं इनसे कहता हूँ कि ग्रब जो डेढ़ करोड़ रुपये की रकम का बजट पेश किया गया है इसमें से हमारी इस स्कीम के लिये क्या थोड़ी सी रकम भी नहीं निकाली जा सकती । मैं समझता हूँ सिर्फ चार-पांच हज़ार से ही यह काम पूरा हो सकता है।

**गृह तथा विकास मन्त्री** : पंडित जी, चार हजार तो मैं दे दूंगा।

**पंडित मोहनलाल दत्त** : बड़ी कृपा है ग्रापकी जो ग्रापने यह रकम देने का वायदा किया है। उपाध्यक्ष महोदया, मैं ग्रापके द्वारा सरदार साहब की तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूँ कि हमारे इलाके में चोग्रों से जो बरबादी हो रही है उसका कोई हिसाब ग्राप नहीं लगा सकते। इन चोग्रों में दो चो ऐसे हैं जिन पर ग्रगर स्माल डैम लगा दिये जाएं तो तीन प्रकार से फायदा हो सकता है। एक तो उनसे जो वहां बरबादी होती है उसको रोका जा सकता है, दूसरा वहां जो इस तरह से पानी रोका जाएगा उससे ज़मीन को सैराब किया जा सकेगा ग्रौर तीसरा उन चोग्रों में दो चो तो ऐसे हैं ग्रगर उन पर डैम लगा दिए जाएं तो वहां इतना पानी इकट्ठा किया जा सकता है जहां से पावर प्रोड्यूस की जा सकती है । उन दो चोग्रों का सर्वे भी हो चुका है लेकिन ग्राज तक वहां डैम लगाने के लिये कोई कार्यवाही नहीं की गई । ग्रगर वहां डैम लगा दिये जाएं ग्रौर डैम भी स्माल डैम लगाए जाएं तो काम बन सकता है, इस तरह से डैम लगा कर जो हमारे इलाके में वाटर पोटैन्शल है इससे पूरा पूरा फायदा उठाया जा सकता है । लेकिन यह डैम न लगा कर बजाए उस वाटर पोटैंशल का फायदा उठाने के उन चोग्रों से हमारे इलाके को नुकसान पहुंच रहा है । ग्रगर वहां डैम लगा कर उस वाटर पोटैनशल का फायदा उठाने की कोशिश की जाये तो वहां पर बहुत ज्यादा पैदावार हो सकती है ग्रौर हमारा जो इस वक्त डिफिसिट एरिया है उसे सरप्लस किया जा सकता है । इस वक्त वह पानी जो हमारे इलाके को बरबाद कर रहा है उसको ग्रगर काबू में लाकर ग्रच्छे मकासद के लिये इस्तेमाल किया जाए तो वही पानी

फायदेमन्द साबत हो सकता है। वह पानी इरीगेशन परपजिज़ के लिये इस्तेमाल किया जा सकता है और उससे पावर जेनरेट की जा सकती है। इस बारे में उपाध्यक्ष महोदया, मैं काफी देर से चिल्ला रहा हूँ लेकिन आज तक इस तरफ कोई ध्यान नहीं दिया गया। मैं आपके द्वारा सरकार को बता देना चाहता हूँ कि अगर अब भी इस तरफ ध्यान न दिया गया तो हमें मजबूर होकर इसके लिये भूख हड़ताल करनी पड़ेगी।

फिर इन सप्लीमेंटरी एस्टीमेट्स में रिपेयर आफ टियूबवेल्ज़ के लिये भी रकम मांगी गई है। इस सम्बन्ध में मैं निवेदन करूँगा कि मेरी प्रार्थना पर चौधरी रणवीर सिंह जी ने, जो पिछले मंत्री मण्डल में इस महकमा के मंत्री थे, वहां पर एक्सपलोरेटरी ट्यूबवेल्ज़ के लिये सर्वे कराया था क्योंकि मैंने उनसे कहा था कि जिस तरह से आप जगाधरी और दूसरे इलाकों में एक्सपलोरेटरी टयूबवेल्ज़ लगाते हैं तो क्या वजह है कि आप हमारे इलाके में क्यों नहीं लगवाते जहां पर सिंचाई के और साधन कम हैं और वहां टियूबवेल्ज़ लगाये जा सकते हैं क्योंकि वहां पर एक दो बड़े ज़मींदारों ने लगवाए हैं जोकि कामयाब हुए हैं। और फिर हमारे इलाके में बड़े ज़मीदार तो बहुत कम हैं, क्योंकि वहां पर स्माल लैण्ड होल्डिंग्ज़ है। तो उन के हुकम पर एक्सपलोरेटरी ट्यूबवेल का एक डिवीज़न करनाल से वहां पर काम करने आ गया और उन्होंने इस काम के लिये 13 स्पाट्स भी वहां पर सिलेक्ट कर लिये थे और 13 टरायल बोर करने का उन्होंने अपना प्रोग्राम बना लिया। लेकिन बदकिस्मती से 8 या 9 महीने हो गए हैं वहां पर काम अभी शुरू नहीं किया जा सका हालांकि उसकी रिपोर्ट भी भेज दी गई थी। अब कहा जाता है कि वहां पर बोर करने के लिये रोटरी प्रोगरेशन रिग काम कर सकती है और उस किस्म की एक ही रिग यहां थी जोकि गवर्नमेंट आफ इण्डिया की है और वह आज कल राजस्थान में गई हुई है क्योंकि गवर्नमेंट आफ इण्डिया की चीज़ तो सारी स्टेट्स ले सकती है। पता नहीं कि वह रिग जो पिछले साल से वहां गई हुई है कब तक वहां से वापस मिलेगी। उपाध्यक्ष महोदया, हमारा इलाका ऐसा है जहां किसान छोटे हैं और हमारी होल्डिंग्ज़ अनइकनामिक हैं और वहां पानी की कमी है क्योंकि पानी ही खुशहाली की बुनियाद होती है और वहां पर पानी का पोटैनशल तो मौजूद है अगर सरकार इतना ही नहीं करती कि उस पानी को वहां बांध बांध कर लोगों को वह पानी सिंचाई के लिये दे।

**उपाध्यक्षा :** आप और कितना समय लेंगे ? (How much more time will the hon. Member take ?)

**पंडित मोहन लाल दत्त** : इन सप्लीमेंटरी एस्टीमेट्स में एक मद एडल्ट लिटरेसी की भी है। एडल्ट इलिटरेसी का जो मसला है यह सारे देश में एक बहुत बड़ा मसला है जिसकी तरफ सरकार का ध्यान इस बार गया है। हमारे इलाके में अब स्कूल तो काफी खुल गए हैं लेकिन जो पहले अनपढ़ रह गए हुए हैं वह बहुत हैं। उनकी अनपढ़ता को दूर करने के लिये यह स्कीम तो बहुत अच्छी है लेकिन इसमें भी हमारे इलाके को नज़रअन्दाज कर दिया गया है। इसलिये हमारे इलाके में भी अनपढ़ता को दूर करने के लिये एडल्ट लिटरेसी सैंटर खोले जाने चाहिएं। इसकी वजह से हमारे राज्य में एक

[ **पंडित मोहन लाल दत्त** ]

खराबी है क्योंकि यहां लोग बहुत अनपढ़ हैं और उनमें सूझबूझ पैदा नहीं हो सकी। सूझबूझ पैदा करने के लिए सही एजुकेशन होनी चाहिए। अगर जनता को सही एजूकेशन मिले तो जनता बेदार होती है और यह बेदारी यहां बहुत जरूरी है क्योंकि इसकी गैरहाजरी में यहां लोग ठीक ढंग से वोट नहीं देते।

इतना कहकर मैं आपका धन्यवाद करता हूँ जो आपने मुझे बोलने के लिये समय दिया है।

**श्री जगन्नाथ** (तोशाम) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, इन के सप्लीमेंटरी एस्टीमेट्स पर मैं एक बार इस हाउस में पहले बोल चुका हूँ और आज इन के एप्रोप्रिएशन बिल पर बोलने के लिये खड़ा हुआ हूँ। मैंने देखा है कि जब यह गवर्नमेंट यहां कोई चीज़ लाती है तो जिस शक्ल में यह उसे लाती है उसी शक्ल में यह उसे पास करवा लेती है यानी जिस तरह से वह चीज़ इन के सैक्रेटेरियेट से चलती है जैसा इनके अफसर इनको वह तैयार करके दे देते हैं वैसी ही शक्ल में यह यहां से पास करवा लेती है। यह सब मेजारेटी के बल पर करवा लेती है जिसमें हमारा कोई बस नहीं चलता। अगर, डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह चीज़ मेरे बस में होती तो मैं इनको इन सप्लीमेंटरी एस्टीमेट्स के लिए एक पैसा भी न देता और अगर मेरा बस ज़रा ज्यादा चलता तो मैं इनका इतना बुरा हाल करता जो यह याद रखते। लेकिन डिप्टी स्पीकर साहिबा, इनके हाथ में मेजारेटी है। कहा जाता है जहां बेवकूफी बहुत बढ़ जाए वहां मेजारेटी हो जाती है और जो ऐसी गवर्नमेंट होगी वह आम लोगों के बारे में सोच ही नहीं सकती। यही वजह है कि इस साल इस गवर्नमेंट को सोचने की फ़ुरसत हीं नहो मिली। पहले नेहरू जी का देहान्त हो गया तो महीना दो म्हीने तक सरकार सोच नहीं सकी कि पंजाब की जनता के साथ क्या कुछ हो रहा है। बाद में सरदार प्रताप सिंह कैरों को गोली से उड़ा दिया गया। बहुत बुरा हुआ मगर सरकार अब तक यह सोच नहीं सकी कि क्या किया जाए। सरदार दरबारा सिंह जी बैठे हैं मगर मैं इनको बताना चाहता हूँ कि इनके नज़दीक कैरों साहिब की मौत और एक आम दिहाती की मौत में कितना फर्क है। मैंने पिछले सैशन में इनसे कहा था कि तोशाम के एक बी. डी. ओ. ने हमारे एक सरपंच को इतना हैरास किया कि उस बेचारे ने आत्महत्या कर ली। मगर बावजूद इससे बार बार मिलने के और दरखास्त करने के कि कम से कम ऐसे शख्श को वहां से ट्रांस्फर ही कर दो, कुछ नहीं किया गया। ऐन्क्वायरी तक नहीं की गई। कैरों साहिब मर गये तो सारे हिन्दुस्तान की कांग्रेस हकूमत ने शोर मचा दिया मगर वह सरपंच मरा ही नहीं इनके अफसर ने मार दिया तो बात तक नहीं सुनी। मैं कहता हूँ कि अगर इसी तरह से हालात चलते रहे तो जनता चुप नहीं बैठ सकती वह इस भेद-भाव रखने वाली सरकार से बदला लेगी। रशिया के अन्दर गुस्से में आई हुई जनता ने तीन करोड़ को खत्म कर दिया, फ्रांस में भी उनको चुन चुन कर मारा। यह नतीजा निकलता है भेद भाव का।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह जो बी. डी. ओज. का महकमा है यह तो वैसा ही महकमा है जैसा कि अंग्रेज़ों के टाइम में सरकारी एजेंट ज़ैलदारों और लम्बड़दारों का

महकमा हुआ करता था। जितनी करप्शन इस महकमा में है उतनी और किसी महकमा में नहीं है। पंजाब में वक्त वक्त पर कभी कोई महकमा और कभी कोई महकमा करप्शन के लिहाज़ से आगे होता है। चौधरी रणबीर सिंह जी के वक्त में इरीगेशन का महकमा इस लिहाज से आगे बढ़ा हुआ था, मगर अब वह महकमा आगे है। इनकी जो प्लैन्ज़ बनती हैं उनके मुताल्लिक इनको कुछ नहीं पता होता। जब सरदार दरबारा सिंह जी पी. डब्ल्यू. डी. के मन्त्री थे तो मैंने इनसे कहा कि हमारे इलाके में जो रीलीफ सड़कें बन रही हैं वहां पर मिट्टी तो डाल दी जायगी मगर जब तक वह पक्की नहीं की जातीं उनसे कोई फायदा नहीं होगा। हमारा रेतीला इलाका है, सब काम खराब हो जायगा। मगर इन्होंने रोड़ी डालकर छोड़ दी। वहां से एक आध ट्रैक्टर निकला, कुछ और लोग निकले तो वहां पर पहले जैसी हालत हो गई सारा काम बेकार गया। पक्का करा देते तो पैसा भी खराब न जाता और सड़कें भी बन जातीं। इनकी प्लैनिंग डिफैक्टिव है। यह काम पूरा नहीं करते। हम जो काम करते हैं पूरा करते हैं। हमने अपने ज़िम्मे कैरों वज़ारत को हटाने का काम लिया तो हटा भी दिया मगर इनसे छोटी छोटी सड़कें नहीं बनीं (हंसी)। उन दिनों तो सरदार दरबारा सिंह जी हमारे वज़ीर कहलाते थे। यह तो आपोज़ीशन के साथ थे मगर अब दूसरी तरफ हो गए हैं। लोगों का कहना है कि प्रैक्टिकल तौर पर सरदार दरबारा सिंह ही चीफ मिनिस्टर हैं..........(गृह तथा विकास मन्त्री: मुझे माफ करो।) (हंसी) डिप्टी स्पीकर साहिबा, हमारे इलाके में कुछ हलके इतने बैकवर्ड हैं कि वहां पर हस्पताल भी नहीं हैं। भिवानी की तहसील में 15--15 मील के एरिया में हस्पताल नहीं है। पांच दस मील में कोई अगर डिसपैंसरी हो भी तो वहां पर डाक्टर नहीं मिलेगा, डाक्टर होगा तो दवाई नहीं मिलेगी यानी इन सारी चीजों का कम्बीनेशन तो मिलेगा नहीं। डिप्टी स्पीकर साहिबा, अगर आप कभी उस तरफ का दौरा करें तो आपको मालूम हो जायगा कि वहां पर कितनी दिक्कत है। औरतों को तो बहुत ही दिक्कत होती है। बच्चा होने पर हर साल वहां पर 15-20 औरतें मर जाती हैं, वहां पर डाक्टर तो एक तरफ, ऐक्सपर्ट दाई नहीं मिलती। इसकी सारी जिम्मेदारी सरकार की है। वहां पर कम से कम चार-पांच मील के एरिया में एक हस्पताल होना चाहिए।

**उपाध्यक्षा:** आपकी स्पीच जो छोटी होती है वह बहुत अच्छी होती है। (The hon. Member's speeeh which is a short one is very good.)

**श्री जगन्नाथ:** बहुत अच्छा जी। यह बात मैं बैकवर्ड एरियाज़ के मुताल्लिक कह रहा हूँ। प्रबोध जी ने स्टेटमेंट दे दिया कि बैकवर्ड एरियाज़ में सब से ज्यादा स्कूल देंगे, उन लोगों को आगे लाएंगे, औरतों को आगे लायेंगे मगर इस साल के अन्दर किसी स्कूल को अपग्रेड करने की बात नहीं है। कहते हैं हमने पैसा बचाया है। अगर इसी तरह से पैसा बचाना है तो सारे काम बन्द कर दो। 15-20 मील के एरिया में भी हाई स्कूल नहीं है। चौधरी देवीलाल जी कहते हैं कि हरियाणा के साथ डिस्क्रिमीनेशन करते हैं और यह कहते हैं कि नहीं ऐसी बात नहीं है। मगर सचाई आपको ज़ाहिर

[ **श्री जगन्नाथ** ]

हो जायेगी । अगर आप जी. टी. रोड के साथ साथ देखते चलें । चंडीगढ़ लुध्याना को जाएं तो ढाई सौ आबादी के गांव में आप हाई स्कूल देखेंगे मगर हमारे इलाके में दो-दो हज़ार घर के गांवों को भी हाई स्कूल नहीं दिया गया । डिप्टी स्पीकर साहिबा उस इलाके में एक गांव है मालोटी, दो हज़ार घर हैं। वहां पर, अंग्रेज़ों के टाइम में वहां पर हवाई अड्डा भी था वहां पर कोई हाई स्कूल नहीं है। इसी तरह के और भी बड़-बड़े गांव हैं जहां पर हाई स्कूल नहीं हैं। हमारा डेज़र्ट एरिया है। वह गरीब बेचारे इधर उधर से चंदे इकट्ठे करके स्कूल बनाते हैं मगर यह उनको कभी अपग्रेड नहीं करते। सरदार दरबारा सिंह जी ने पंडित मोहन लाल जी को चार हज़ार रुपया दे दिया मगर उस हमारे बैकवर्ड इलाके में कोई वज़ीर भी कुछ नहीं देता, या तो अपने हल्के को देते हैं या फिर बार्डर एरिया को दे देते हैं। एक बात मैं उस इलाके की वाटर सप्लाई के बारे में कहता हूं । मैं समझता हूँ कि जहां पर पीने के लिये पानी नहीं है, वहां पर सब से पहले दिया जाना चाहिए। मैं खेतों के लिये पानी नहीं मांगता बल्कि पीने के पानी की बात करता हूँ। औरतों को पांच-पांच और दस-दस के टोले बना कर दो-दो घड़े लेकर बहुत दूर तक पानी जो मीठा हो लेने जाना पड़ता है। अगर किसी के एक ही औरत हो और उसका दूसरी औरतों से झगड़ा हो जाए जोकि औरतों का हो जाता है तो वह औरत पानी नहीं ला सकती । इसलिये उस इलाके में औरतों में सब से ज्यादा कोआप्रेशन है । सारा दिन उन का पानी लाने में ही जाता है और कोई काम नहीं कर सकतीं । इन की जो वाटर सप्लाई है वह 15 सालों में सिर्फ पांच गांवों में पहुंची है। मैं यह चाहता हूँ कि वहां वाटर सप्लाई की स्कीम लागू हो जाए ताकि औरतों का भी और मर्दों का भी पीछा दूर से पीने का पानी लाने से छूट जाए।

**चौधरी रणबीर सिंह** (कलानौर) : उपाध्यक्षा महोदया, पिछले साल सन् 1964 में बाढ़ों से काफी नुक्सान हुआ हमारे प्रदेश का भी और मेरे इलाके का भी। और इस बात को सामने रखने की आवश्यकता थी कि बाढ़ों से जिन लोगों को तकलीफ होती हो उन्हें किस तरह की इमदाद देनी चाहिए। पहले के तरीके में और इस साल के तरीके में तबदीली की गई । और मैं इस तरह की तबदीली के खिलाफ नहीं हूँ। अब यह तरीका रखा गया है कि बाढ़-ग्रस्त इलाकों के अन्दर सड़कें बनाई जायें । मुझे इस बात की खुशी हुई कि हमारे लोक कार्य तथा कल्याण मंत्री ने पंजाब के जिन 15 ज़िलों में बाढ़ आई वहां पर 4 लाख तीस हजार रुपये की रकम सड़कें बनाने के काम के लिये रखी है । इस पर मैं उन्हें मुबारिकबाद देता हूँ । उपाध्यक्षा महोदया, यह बात सही है कि जिन इलाकों को बाढ़ों से नुकसान हुआ उनमें से एक क्षेत्र से ही हमारे मन्त्री महोदय सदस्य चुन कर आए हैं। हमारे इलाके में सड़कों के लिये कोई रकम नहीं रखी गई है। हमारे हलका में भी बाढ़ आया और नुकसान हुआ था लेकिन जो सड़कें बनाने की योजना बनाई गई है इस पर लाखों करोड़ों रुपया खर्च होने की व्यवस्था है। जितना रुपया इस साल में रखा गया है उसमें से 1 लाख 25 हज़ार रुपया अकेले राई क्षेत्र में ही खर्च किया जाएगा । इसी तरह से सोनीपत तहसील के अन्दर इस क्षेत्र के

इलावा जो पैसा रखा गया है वह 78 हजार रुपया है। कुल मिला कर 4 लाख 90 हज़ार रुपया बनता है जिसमें से 2 लाख 30 हज़ार रुपया अकेली सोनीपत तहसील के उन इलाकों के ऊपर खर्च होगा जिनका बाढ़ में नुकसान हुआ है। बाढ़ से हमारी जो नैशनल हाई-वे है इसको भी नुक्सान हुआ है लेकिन आज तक इसकी मुरम्मत नहीं हो पाई। अगर इस सड़क की मुरम्मत हुई होती तो हिन्दुस्तान के सियासी इतिहास में जो दुर्घटना हुई है वह न होती। यह कहा जा सकता है कि वह हत्यारे हुश्यिार थे डरपोक थे या बहादुर थे और दूसरी जगह पर भी जाकर हत्या कर सकते थे लेकिन यह बात ठीक है कि नेशनल हाई-वे को आज तक दरुस्त नहीं किया गया। यह भी हत्या का एक कारण बना और यह बात सराहनीय नहीं है।

बहुत से दोस्त हैं जिनके इलाका में पानी आया लेकिन पानी आकर बह गया। मगर रोहतक ज़िला में झज्जर, रोहतक और गोहाना तहसीलों में पानी खड़ा है और वहां पर सड़कें बनाने के लिये कोई पैसा नहीं रखा गया। पैसा वहां पर खर्च किया गया जहां पर पानी आया और आकर बह गया। अगर इसी तरह से हमारे वित्त मन्त्री ने पैसा का बटवारा करना था तो आपके हलका में पैसा ज्यादा देना चाहिए था क्योंकि वहां पर पानी आया और चला गया। वह इलाके जिनमें दरिया बहते हैं उनको इस हिसाब से पैसा ज्यादा मिलना चाहिए। लेकिन अफसोस की बात है कि पैसा इस तरह से नहीं दिया गया। अगर आप इज़ाजत दें तो इसमें से पढ़ दूं कि कौन-कौन सी सड़कें हैं जो राई क्षेत्र में हैं जिन्हें बनाने की योजना बनाई गई है। नारा से राठना स्टेशन तक जो सड़क है वह राई के हलका में है। दूसरी सड़क बहादुरगढ़ से कुन्डल तक है और कुन्डल भी राई के हलका में है। इसी तरह से कुन्डली से जाठीकलां तक जो सड़क है यह भी राई के हलका में है। इस पर 20 हज़ार रुपया का खर्च है। फिर खेवड़े से बरोली है यह इलाका मुझे ठीक पता नहीं कि पहले राई के हलका में था या अब है 23, हज़ार की रकम इसके लिये रखी गई है। फिर जठेरी भी राई में है जिसके ऊपर 5,000 रुपया खर्च किया गया है। इसी तरह बड खालसा की सड़क भी राई क्षेत्र में है और माननीय सदस्य का अपना गांव है इस पर भी 5,000 रुपया का खर्च मनजूर किया गया है। दीपालपुर की जो अप्रोच रोड है वह भी मुझे मालूम नहीं कि पहल राई के हलका में था या अब है पर 25 हज़ार का खर्च है। इसी तरह से और भी बहुत सी सड़कें हैं जो ऐसे गांव में से गुज़रती हैं जहां पर बाढ़ नहीं आई। जिनके बारे में यह देखने की आवश्यकता होगी कि उन गांव में कभी बाढ़ आई थी। तो इस तरह से किसी एक व्यक्ति के हलका में रुपया सड़कों के लिये रखा जाए जहां के बारे में यह कहा जाए कि हमारा हलका बाढ़ का शिकार हुआ था तो फिर पिछले इतिहास की बिना पर ही बाकी के इलाकों को भी रुपया मिलना चाहिए। हमारा इलाका भी बाढ़ का शिकार होता रहा है लेकिन इस इलाके को एक फूटी कौड़ी नहीं दी गई।

इसके इलावा मैं एक और बात कहूँ, हमारे वित्त मन्त्री हाऊस में बैठे हैं, कि बाढ़ से तबाह हुए लोगों को मदद देने के लिये पोस्ट वार रीकन्स्ट्रक्शन फन्डज़ से 25 लाख

की रकम ले ली गई है । यह पता नहीं चल सका कि यह किस तरीके से ली गई है। कर्जा लिया गया है या किसी और तरह से इसको खत्म कर दिया गया है। अगर बाढ़ के रिलीफ के तौर पर कोई रकम उन इलाकों में सड़क बनाने के लिये खर्च करनी ही थी तो झज्जर तहसील के अन्दर सड़कें बनाने पर खर्च की जाती । यह भी फौजियों का इलाका था लेकिन वहां पर सड़कें बनाने का काम शुरू नहीं किया गया। उनके फंड से पैसा दूसरे कामों के लिए ले लिया गया है । यह रकम फौजी भाइयों के खानदानों को मदद दे करके बसाने के लिये रखी गई थी । इसको बाढ़ग्रस्त इलाकों की मदद के लिये नहीं खर्चना चाहिए था यह कोई सही तरीका नहीं है बजट बनाने का इन्होंने 129 करोड़ का बजट 1965-66 साल के लिये तैयार किया है तो मुझे खुशी होगी अगर यह 25 लाख की रकम जो पोस्ट वार रीकन्स्ट्रकशन फंड से 1964-65 में ली गई है बाढ़ से तबाह हुए इलाके में जहां कि फौजी भाइयों के परिवार रहते हैं, के लिये खर्च की गई या फिर इसको वापस जमा करवा दिया जाए उसी फन्ड में। मुझे मालूम नहीं इसकी क्या पोजीशन है। मैं आशा रखता हूँ कि इस पर माननीय वित्त मंत्री रोशनी डालेंगे।

इसके अलावा एक डिमांड है जिसके अन्दर यह लिखा गया है कि नहर के महकमें में काम बढ़ गया है इस लिय 17 लाख रुपया तनखाह ज्यादा देने की आवश्यकता है। उपाध्यक्षा महोदया आपको याद होगा कि अखबार में खबर छपी थी कि प्रताप सिंह कैरों की सरकार का एक और फैसला रद कर दिया गया है। और कुछ और एस० ई० बना दिये हैं और इस सरकार का यह फैसला ज्यादा अफसर पैदा करने से लागू किया गया। यह सरकार तो लोगों को फायदा पहुंचाने में विश्वास रखती है तो इस से क्या फायदा होने वाला है।

मैं जानता हूँ कि पिछले साल लगभग साढ़े आठ करोड़ रुपया बाढ़ों को रोकने के लिये खर्च किया गया था लेकिन अब भी मसला हल नहीं हुआ, इस पर और कितनी रकम खर्च होनी है । इसलिये यह अच्छा होता कि 17 लाख की जो रकम है इससे उस इलाके में जहां फौजी भाइयों के परिवार रहते हैं और जहां पर आज भी पानी खड़ा है खर्च किया जाता । (घंटी)

डिप्टी स्पीकर साहिबा जैसे कि आपने मुझे आज्ञा दी मैं उतना ही समय लूंगा । वैसे इस विषय पर एक तजरुबे की बिना पर मैं इस पर बहुत कुछ बोल सकता हूँ। लेकिन मैं ज्यादा समय लेना नहीं चाहता । इस के अलावा मैं अर्ज कर रहा था कि हमारे कायदे कानून में भी कुछ तबदीली आ गई है। सुपरिनटैंडिंग इंजीनियर के पास बड़े कम काम जाते हैं। ऊपर वाले अफसरों के पास भी इतने काम की भरमार नहीं है। इस बात पर मुख्य मंत्रियों की कान्फ्रेंस में वित्त मंत्री ने जोर दिया कि तनखाहों पर जो खर्च होता है वह हमें घटाना चाहिए । मेरा अपना विचार भी यही है कि हम इन खर्चों को कम कर सकते हैं। इसमें बचत की गुंजायश है। मैं जब मंत्री था उस वक्त मेरा विचार था कि 25-30 लाख रुपया आसानी से बचाया जा सकता है । मैंने इस

के मुताल्लिक अपना विचार एक फाईल पर भी दिया था। हमारी तनखाहों के पैसे को बचा कर हमें दूसरे कामों पर लगाना चाहिए । जो भाई आज काम कर रहे हैं इनमें से बहुत से भाई इधर उधर भेजे जा सकते हैं। इस तरह बचत की जा सकती है। मगर इन्होंने ने आज कोई अच्छा तरीका इख्तयार नहीं किया । बजाये इसके यह कुछ बचाते यह 17 लाख और लेना चाहते हैं। इन इलफ़ाज़ के साथ मैं आपको वधाई देता हूँ ।

**पंडित राम धारी गोड** (गोहाना) : डिप्टी स्पीकर साहिबा आज हम सप्लीमेंटरी डिमांड पर बहस कर रहे हैं जिसमें 47,48,21,000 रुपये की डिमांड की गई है। अगर यह रकम ठीक ढंग से बांटी जाये और तमाम लोगों का ख्याल रखा जाये तो बहुत फायदा हो सकता है। मैं आपके द्वारा यह बात बता देना चाहता हूँ कि गोहाना के इलाके में 10 साल से फ्लड्ज़ आते हैं मगर आज तक इनका कोई इंतजाम नहीं हो सका । इसकी वजह से सड़कें भी जगह जगह पर टूट गई हैं। लोगों को रोज़गार नहीं मिलता और लोग बेकार हो गये हैं। इनके लिये ज़रूरी है कि रोजगार दिया जाये। यह इलाका बैकवर्ड इलाका है, हमारे पास जो पैसा है यह जनता का पैसा है, इसलिये जहां पर भी इसकी ज्यादा ज़रूरत है हमारा फर्ज है कि हम इस पर ज्यादा खर्च करें । जहां ज्यादा जलद दरकार हो वहां पहले लगाये । जितना भी पैसा इस सप्लीमेंटरी डिमांड में हमने लगाया है हम इसको ज़रूरत की जगह पर खर्च करें । गोहाना में 1964–65 के अंदर जो स्कीम्ज़ थीं वह अब 1965–66 में बनाई जायेंगी इसलिये मेरी अर्ज़ यह है कि जो पैसा १९64–65 के लिये मनज़ूर हुआ था वह अब सारे का सारा ज़ाया हो जायेगा । इस हाउस में यह बात बार बार कही जाती है कि गोहाने का इलाका बैकवर्ड है, इसलिये इसको भी वही फैसिलिटीज़ मिलनी चाहिएं जोकि एक बैकवर्ड इलाके को दी जाती हैं। यह बात ज़ाहिर है कि कोई भी डिवैल्पमैंट का काम हो इस इलाके का बिलकुल भी ध्यान नहीं रखा गया । इस इलाके में एक भी कालेज नहीं जहां पर कि बच्चे ऊंची शिक्षा ले सकें। झज्जर में तो कालिज है मगर गोहाना में ऐसा कोई कालेज नहीं है। फ्लड की वजह से हमारे इलाके के हालात बड़े कमज़ोर हो गये हैं। आप ही बतायें कि 100–150 रुपये में वह कैसे अपने बच्चों को तालीम दे सकते हैं। जैसे सरकार रोड्ज़ के ऊपर 80 या 90,000 के करीब रुपया लगा रही है हम चाहते हैं कि यह सरकार अगर इस इलाके में एक कालेज खोलने के लिये 2 लाख रुपया और लगा दे तो इसमें क्या फर्क पड़ सकता है । हमारे इलाके के इर्द गिर्द सोनीपत झज्जर और रोहतक में तो कालेज हैं मगर गोहाना में ऐसा एक भी कालेज नहीं है। सरकार को इस तरफ ध्यान देना चाहिए। जो पैसा ड्रेन्ज़ के लिये मनज़ूर किया गया अगर यह सही तौर पर लगाया जाये तो इससे बहुत फायदा हो सकता है, मगर यह रुपया ठीक ढंग से खर्च नहीं हो रहा । कई दफा काम नहीं ठीक होता और कई दफा अलाईनमेंट चेंज हो जाती है। जिस काम के लिये पैसा हो वह नहीं दिया जाता । इस लिये यह बात कहनी पड़ती है कि फ्लड्ज़ के लिये जो रकम खर्च हो वह ज़ाया जाती है, हमें इसका ख्याल करना चाहिए। इसके

अलावा ड्रेनज़ के खोदने का जो काम है बरसात के कुछ अर्सा पहले होता है मगर अभी आधा काम ही होता है कि बरसात शुरू हो जाती है और पानी आ जाता है । अगर 1 लाख रुपया इस काम के लिये मनज़ूर हो और 50,000 का काम किया हो. तो 1 लाख ही चार्ज किया जाता है । सरकार के रुपया को हमें इस तरह से नाजायज़ तौर पर इस्तेमाल नहीं करना चाहिए । इस पैसे का जायज़ इस्तेमाल किया जाना चाहिए । इसके इलावा जो बातें हैं, जब बजट पर डिसकशन होगी मैं फिर आपको अर्ज करूँगा । इसमें तो चंद खास आइटम्ज़ हैं जिन पर मैं और ज्यादा बोलना नहीं चाहता । मैं तो इसी बात पर ज़ोर दूंगा कि जो फ्लड्ज़ ज़दा इलाके हैं हमें उनका पूरा ख्याल रखना चाहिए । उन इलाकों में जो भी डिवैल्पमेंट की स्कीमज़ है हमें उन पर समय से पहले गौर करना चाहिए । इन अलफाज़ के साथ मैं आपको शुक्रिया अदा करता हूँ कि आपने मुझे बोलने का मौका दिया ।

**श्री सुरेन्द्र नाथ गौतम** (ऊना) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, आज जो एप्रेप्रियशन बिल हमारे हाउस के सामने रखा गया है यह एक बड़ी भारी रकम का है । इसमें फ्लड्ज़ के कंट्रोल के लिये और ड्रेनेज़ के लिये काफी रकम रखी गई है । लेकिन बदकिस्मती से हमारी ऊना तहसील को जो कि पिछड़ी हुई है, उसको इगनोर किया गया है ।

हमारे हलके में एक स्वां नदी है । जो 40 मील लम्बी है, और 3 मील चौड़ी है, उसकी वजह से जो बाढ़ आती है उससे हमारा इलाका तबाह हो जाता है । सरकार ने इसमें आने वाली बाढ़ को रोकने के लिये कोई स्कीम नहीं बनाई है । यह मांग बहुत दिनों से की जा रही है कि उस नदी को चैनालाइज़ किया जाए लेकिन सरकार ने इस ओर कोई ध्यान नहीं दिया । जो किया जाना चाहिए वह तो नहीं किया हां कहीं पर स्पर लगा दिये हैं, कहीं कोई रोक लगा दी है, जिसके लिये बहुत ही कलील रकम रखी गई है । इस स्वां नदी को चैनालाइज़ किया जाना चाहिए ।

इस नदी से एक ड्रेन भी निकल सकती है जिससे नूरपुर का इलाका सैराब हो सकता है । इसकी ओर भी सरकार ध्यान दे । जहां तक लिफ्ट इरीगेशन स्कीम का तालुक है, मैं समझता हूँ कि इसमें हमारे इलाके को पीछे छोड़ दिया गया है । हमारे यहां कोई 12–14 गांव हैं, जो बिलकुल बारानी हैं । अगर लिफ्ट इरीगेशन से पनी वहां तक लाया जाए तो काफी ज़मीन पैदावार के लिये निकल सकती है ।

पिछले दिनों चौधरी रणबीर सिंह हमारे यहां तशरीफ ले गये थे तब वहां के लोग इनको मिले थे और उन्होंने दरखास्त की थी कि नंगल डैम से कीटपुर तक नहर के ज़रिए पानी ले जाया जाय तो लोगों को पानी मिल सकता है और बहुत सा इलाका सैराब हो सकता है । उन्होंने वह नहर भी देखी थी जो राजस्थान और बीकानेर को पानी देती है । और उसके बारे में तजवीज़ करके एश्योरैंस भी दिलाई थी कि वह कुछ न कुछ करेंगे । लेकिन बाद में फिर किसी ने ध्यान नहीं दिया । मैं यहां पर आपके

ज़रिए वज़ीर साहब से प्रार्थना करना चाहता हूँ कि नंगल डैम से हमें लिफ्ट इरीगेशन की स्कीम के तहत पानी मिल सकता है। इनके लिये मैंने मिनिस्टर साहब को कहा था और कुछ गांवों के बारे में खास तौर से उनका ध्यान दिलाया था कि इनको लिफट स्कीम से पानी मिल सकता है तो उन्होंने वायदा भी किया था और उन्होंने हुकम भी कर दिया था लेकिन महकमें वालों को मिला तो क्या देखा कि उन्होंने कुओं से पानी देने के लिये सर्वे करना शुरू किया है। अजीब बात है। कहां तो लिफ्ट इरीगेशन की स्कीम कहां कुओं पर आ गए। मुझे हैरानी होती है कि नंगल डैम से खाद फैक्टरी तक जहां भट्ठे लगे हुए हैं उनको तो पानी दिया जा सकता है लेकिन गांवों में पैदावार के लिये पानी नहीं दिया जा सकता? (घंटी) जो डैम हमारे इतने नज़दीक है अगर लिफ्ट स्कीम से पानी न दिया जाए तो हमें उसका कोई फायदा नहीं है।

उपाध्यक्षा : कृपया समाप्त कीजिए । (The hon. Member may please wind up now.)

**श्री सुरेन्द्र नाथ गौतम** : अच्छा जी। मैं यही फिर दुहराना चाहता हूँ कि लिफ्ट स्कीम के तहत कांगड़े का ज़िक्र तो किया गया मगर हमारे तहसील ऊना का कोई ज़िक्र नहीं है। इससे क्या समझा जाए? यही न, कि न तो हम पहाड़ी इलाके में आते हैं और न मैदानी इलाके में ही आते हैं। इसलिये मेरी पुरज़ोर इस बात की दरखास्त है कि सरकार हमारे इलाके को या तो मैदानी इलाके में रखे या फिर पहाड़ी इलाके में रखे लेकिन इस तरह से कहीं का न रखने से हमारे इलाके के लोगों को बहुत नुकसान होता है। (घंटी)

एक बात कहके बैठ जाऊंगा। आनन्दपुर साहब एक मुतबर्रक जगह है। जहां पर देश भर के यात्री आते हैं और फिर नैनादेवी को जाते हैं लेकिन उन्हें बहुत चक्कर काट कर जाना पड़ता है। इसलिये यह प्रार्थना है कि आनंदपुर साहब और नैनादेवी के बीच में जो नदी है, उस पर पुल बना दिया जाना चाहिए जिससे लोगों को आराम हो सकता है। अन्त में उपाध्यक्षा महोदया आपका शुक्रिया।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੇਜ ਸਿੰਘ** (ਫਤਿਹਗੜ੍ਹ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਇਹ ਜੋ ਸਪਲੀ-ਮੈਂਟਰੀ ਡੀਮਾਂਡਜ਼ ਦੀ ਸਾਡੇ ਪਾਸੋਂ ਪਰਵਾਨਗੀ ਮੰਗ ਰਹੇ ਹਨ ਇਸ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਪੈਸਾ ਮੰਗਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਡਿਵੈਲਪਮੈਂਟ ਵਾਸਤੇ ਵੀ ਪੈਸਾ ਮੰਗਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਜਿਹੜਾ ਡਿਵੈਲਪਮੈਂਟ ਦਾ ਕੰਮ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਹ ਬੜਾ ਨਾਕਸ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਿਰਫ ਆਪਣੇ ਇਲਾਕੇ ਦੀ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ। ਸਾਡੇ ਹਲਕੇ ਵਿਚ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਅਫਸਰ ਬੜੀ ਤਨਦੇਹੀ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਲੇਕਿਨ ਮੇਰੇ ਹਲਕੇ ਵਿਚ ਫਤਿਹਗੜ੍ਹ ਵਿਚ ਜੋ ਬੀ. ਡੀ. ਓ. ਲਗਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਸ ਨੇ ਉਥੇ ਇਕ ਚੇਅਰਮੈਨ ਦੀ $62\frac{1}{2}$ ਮਣ ਫਸਲ ਜਾਅਲੀ ਕਟਵਾਈ। ਜੋ ਇਨਕੁਆਰੀ ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਹ ਜਾਅਲੀ ਹੈ। ਇਕ ਸ਼ਰਾਬ ਦੇ ਠੇਕੇਦਾਰ ਦੀ $62\frac{1}{2}$ ਮਣ ਸਬੰਧੀ ਬੋਗਸ ਕਾਰਵਾਈ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਉਸ ਬੀ ਡੀ. ਓ. ਦਾ ਕੰਮ ਸਦਾ ਮਾੜੇ ਕਰਮ ਤੋਂ ਹੈ। ਥੋੜਾ ਚਿਰ ਹੋਇਆ ਆਪ ਨੇ ਅਖਬਾਰ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੋਣਾ ਹੈ, ਇਕ ਕੇਸ ਰਜਿਸਟਰ ਹੋਇਆ। ਉਹ ਬੀ ਡੀ ਓ ਅਤੇ ਇਕ ਦੋ ਆਦਮੀ ਹੋਰ ਤੇ ਦੋ ਲੜਕੀਆਂ ਕਾਰ ਵਿਚ ਆ ਰਹੇ ਸਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਗੁਰਦਾਸਪੁਰ ਤੋਂ ਦੋ

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੇਜ ਸਿੰਘ]

ਬੋਤਲਾਂ ਸ਼ਰਾਬ ਦੀਆਂ ਖਰੀਦੀਆਂ। ਇਸ ਸਬੰਧੀ ਰਿਪੋਰਟ ਦਰਜ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਇਸ ਨੂੰ ਬੋਗਸ ਕਾਰਵਾਈ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਹੋਰ ਕੋਈ ਕੰਮ ਨਹੀਂ। ਇਸ ਦੀ ਇਨਕੁਆਇਰੀ ਕਰੋ। ਸਾਡੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਤੇ ਕਲੰਕ ਐਸਾ ਅਫਸਰ ਨਾ ਲਾਓ। ਮੈਂ ਤਾਲੀਮ ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਸਾਡੇ ਅਫਸਰਾਂ ਨੇ ਤਾਲੀਮ ਲਈ ਬੜਾ ਪੈਸਾ ਮੰਗਿਆ। ਉਥੋਂ ਦਾ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਅਫਸਰ ਬਹੁਤ ਕੁਰੱਪਟ ਹੈ। ਜੋ ਲੋਕ ਲਿਖ ਕੇ ਤਬਦੀਲੀ ਕਰਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਜਿੰਨਾਂ ਚਿਰ ਉਹ ਉਸ ਨੂੰ ਲਫਾਫੇ ਵਿਚ ਬੰਦ ਕਰਕੇ ਪੈਸੇ ਨਾ ਦੇਣ ਉਨਾ ਚਿਰ ਤਬਦੀਲੀ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ, ਜਦੋਂ 50, ਜਾਂ 60 ਰੁਪਏ ਰਖ ਦੇਣ ਫੌਰਨ ਤਬਦੀਲੀ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਜਿਸ ਦੀ ਤਬਦੀਲੀ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ ਉਹ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਦਾ ਹੈ। ਉਸ ਨੇ ਧਾਂਦਲੀ ਮਚਾਈ ਹੋਈ ਹੈ ਤੇ ਸਾਡੀ ਗੋਰਮਿੰਟ ਇਹ ਪੈਸਾ ਮੰਗਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮਰਹੂਮ ਸਰਦਾਰ ਪ੍ਰਤਾਪ ਸਿਘ ਕੈਰੋਂ ਵੀ ਏਥੇ ਖੜ੍ਹ ਕੇ ਡੀਂਗ ਮਾਰਿਆ ਕਰਦੇ ਸਨ ਕਿ ਰਜਿਸ-ਟਰੀਆਂ ਕਰਨ ਵੇਲੇ ਕੋਈ ਪੈਸਾ ਨਹੀਂ ਮੰਗਦੇ। ਪਰ ਤਹਿਸੀਲਦਾਰ ਇਸ ਕੰਮ ਵਾਸਤੇ ਬੈਠੇ ਹਨ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਕੋਈ ਗਰੀਬ ਰਜਿਸਟਰੀ ਕਰਾਉਣ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਪਾਸੋਂ ਜਬਰਨ ਪੈਸੇ ਵਸੂਲ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਗਰੀਬ ਅਨਪੜ੍ਹ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਤਹਿਸੀਲਦਾਰ ਦੇ ਅਗੇ ਪੈਸੇ ਰਖ ਦਿੰਦੇ ਹਨ। ਉਹ ਕਿਸੇ ਦੀ ਰਸੀਦ ਕਟ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਤੇ ਕਿਸੇ ਦੀ ਨਹੀਂ। ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਨਵੀਂ ਮਨਿਸਟਰੀ ਨੂੰ ਪਿਛਲੀ ਮਨਿਸਟਰੀ ਦੀਆਂ ਕਮੀਆਂ ਦੂਰ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ, ਬੇਸ਼ਕ ਕਿਸੇ ਮਦ ਵਿਚ ਇਸ ਲਈ ਰੁਪਿਆ ਰਖ ਕੇ ਸਾਡੇ ਕੋਲੋਂ ਮਨਜ਼ੂਰੀ ਲੈ ਲਿਆ ਕਰਨ। ਗਰੀਬ ਜਨਤਾ ਨਾਲ ਧਕਾ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਅਸੀਂ ਅਸੂ ਕਤਕ ਵਿਚ ਬਾਸਮਤੀ ਲਈ ਪਾਣੀ ਮੰਗਿਆ ਸੀ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਪਿਛਲੀ ਮਨਿਸਟਰੀ ਨੇ ਓਥੇ ਪਾਣੀ ਛਡਿਆ। ਨਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਹਫਤਾ ਹਫਤਾ ਪਾਣੀ ਰਿਹਾ। ਬੜੇ ਅਛੇ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਬਾਸਮਤੀ ਪਕਵਾਈ ਅਤੇ ਲਖਾਂ ਰੁਪਏ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਿਆ ਐਤਕੀ ਇਥੇ ਬੜੀ ਡੀਂਗ ਮਾਰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਬੜੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਹੋਈ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਐਤਕੀ ਉਥੋਂ ਦੇ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਹਾਲਤ ਨਹੀਂ। ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਅਤੇ ਗੁਰਦਾਸਪੁਰ ਦੇ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਿਚ ਜਿਥੇ ਦੋ ਫਸਲਾਂ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਥਾਵਾਂ ਤੇ ਲਖਾਂ ਰਪਏ ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ। ਨਹਿਰੀ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਛਡਿਆ ਗਿਆ। ਅਸੀਂ ਕਈ ਵਾਰੀ ਇਥੇ ਵੀ ਰੌਲਾ ਪਾਇਆ। ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਨੇ ਸੋਚਿਆ ਹੀ ਨਹੀਂ। ਇਸ ਨਾਲ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਦਾ ਬੜਾ ਭਾਰੀ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਸੂਬਾ ਐਨੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਨੂੰ ਅਨਾਜ ਦੇ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੇ ਸਾਡੀ ਗੋਰਮਿੰਟ ਦਾ ਸਾਥ ਹੋਵੇ। ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਸਹੀ ਮਾਅਨਿਆਂ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਮਦਦ ਦੇਣੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਉਹ ਇਹ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੀ। ਇਸ ਵੇਲੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ। ਟਿਊਬਵੈਲ ਦੇ ਕੁਨੈਕਸ਼ਨ ਲਈ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਧਕੇ ਖਾਂਦੇ ਫਿਰਦੇ ਹਨ। ਜੇ ਟਿਊਬਵੈਲ ਦਾ ਕੁਨੈਕਸ਼ਨ ਮਿਲ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਜਿਥੇ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਆਪਣੀ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ ਉਥੇ ਮੁਲਕ ਦਾ ਵੀ ਭਲਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ, ਅਨਾਜ ਪੈਦਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੁਨੈਕਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੇ। ਜੇ ਬਿਜਲੀ ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਵਾਲਿਆਂ ਕੋਲ ਜਾਓ ਤਾਂ ਉਹ ਕਹਿਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਫੰਡ ਨਹੀਂ, ਲਾਈਨਾਂ ਤੇ ਖਰਚ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਇਹ ਐਨਾ ਸਪਲੀਮੈਂਟਰੀ ਬਜਟ ਬਣਾਇਆ ਹੈ। ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣ। ਗੌਰਮਿੰਟ ਖਾਦ ਦੀ ਕੀਮਤ ਘਟ ਤੋਂ ਘਟ ਲਵੇ। ਇਸ ਦੀ ਅਧੀ ਕੀਮਤ ਗਰਾਂਟ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਤਾਕਿ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਆਪਣੀ ਸਾਰੀ ਫਸਲ ਨੂੰ ਖਾਦ ਦੇ ਸਕੇ ਅਤੇ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਅਨਾਜ ਪੈਦਾ ਹੋ ਸਕੇ। ਅਤੇ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਤਰਕੀ ਹੋ ਸਕੇ। ਸਹੀ ਮਾਅਨਿਆਂ ਵਿਚ ਟਿਊਬਵੈਲਾਂ ਲਈ ਪੈਸੇ ਦਿਤੇ ਜਾਣ, ਨਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਪਾਣੀ ਦਿਤਾ ਜਾਏ। ਟਰੈਕਟਰ ਵਗੈਰਾ ਲਈ ਜਿਹੜੀ ਮਸ਼ੀਨਰੀ ਹੈ ਉਸ ਸਬੰਧੀ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣ। (ਘੰਟੀ)। ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਖਰਚ

ਹੈ ਇਹ ਸਾਰਾ ਠੀਕ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੋਵੇ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਫਜ਼ਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਆਪ ਤੋਂ ਇਜਾਜ਼ਤ ਮੰਗਦਾ ਹਾਂ ।

मुख्य मन्त्री (श्री राम किशन) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं बहुत ज्यादा वक्त नहीं लेना चाहता, इस एप्रोप्रिएशन बिल के सम्बन्ध में सरदार कपूर सिंह जी सारी बातों का जवाब देंगे । मैं सिर्फ 5 या 7 मिनट आपकी इजाजत से लेना चाहता हूं । हमारे साबका होम मिनिस्टर और साबका सिविल सप्लाई के मिनिस्टर पंडित मोहन लाल जी ने यहां कुछ फूड के सिलसिले में बातें कही हैं। मैं वैसे शायद उसके सिलसिले में नोटिस न लेता लेकिन डिप्टी स्पीकर साहिबा, जैसा कि आपको मालूम है, उन्होंने कुछ मेरी तकरीरों का हवाला दिया ।

उपाध्यक्षा : पढ़ पढ़ कर सुनायी हैं। (The hon. Member have even read his speeches.)

मुख्य मन्त्री : मैंने जो भी तकरीरें की हैं बतौर एक एम. एल. ए. के बड़ी ज़िम्मेदारी से तकरीरें की हैं और बतौर चीफ मिनिस्टर के ज़िम्मेदारी से जवाब देना चाहता हूँ । डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं जानता हूँ कि नवम्बर, दिसम्बर और जनवरी के महीनों में पंजाब में कुछ फूड की प्राईसिज़ बढ़ी हैं और सिर्फ पंजाब में नहीं सारे हिन्दुस्तान में बढ़ी थीं । जहां अक्तूबर के महीने के आखिर में पंजाब में कोई तीन हज़ार पांच सौ पांच के करीब फेयर प्राईस शाप्स थीं हमने फौरन इस बात का नोटिस लिया, डिप्टी स्पीकर साहिबा, आज यहां 6 हज़ार 21 फेयर प्राईस शाप्स हैं जिसमें से कोई 28 35 रूरल एरिया में हैं और 3186 अरबन एरिया में हैं। डिप्टी स्पीकर साहिबा, सिर्फ यही नहीं बल्कि मैं तो आपके ज़रिये यह बात कहने के लिये तैयार हूँ कि तमाम इज़ला में हम ने डिप्टी कमिश्नर्ज़ को इस बात की हिदायत दे दी कि जहां जहां भी और ज़रूरी हों ज्यादा से ज्यादा फेयर प्राईस शाप्स खोली जायें। डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आपकी खिदमत में यह अर्ज़ कर देना चाहता हूँ कि 1963-64 में अक्तूबर महीने से लेकर जनवरी 1964 तक जब पंडित मोहन लाल जी सिविल सप्लाई मिनिस्टर थे, मैं इस बात को भी जानता हूँ कि उस वक्त गवर्नमेंट की जो प्रोपोज़ल थी उसकी ज़िम्मेदारी में मैं भी हिस्सेदार हूँ, मैं इनकार नहीं करता, हमें इस बात से इनकार नहीं करना चाहिए कि अक्तूबर, नवम्बर और दिसम्बर, 1963 की प्राइसिज को देखें तो आपको पता चलेगा कि जगराओं और मोगा की मार्किट में 63 रुपये से 66 रुपये तक और एक वक्त 70 और 71 रुपये पर क्विन्टल गंदम चली गई थी । यह वह वक्त था पंजाब गवर्नमेंट के स्टोरज में 70 हज़ार टन इम्पोरटिड व्हीट पड़ा था और पंजाब गवर्नमेंट के पास कंटरी व्हिट हज़ारों टन में पड़ा था । पिछले साल आन दी फलोर आफ दी हाउस एक स्टेटमेंट दिया । अगर उस स्टेटमेंट को आप देखें तो उससे यह पता चलता है कि हमें ही जब यह मुशकिलात पेश आईं तब हमारे पास स्टोर में गंदम नहीं थी। मई के महीने से पहले 32 हजार टन हमारा माहवार कोटा था। 32 हजार टन के मुकाबले में सिर्फ 5,000 टन अक्तूबर-नवम्बर में रह गया जब यह सारी सूरते हालात पैदा हुई। हमने गवर्नमेंट आफ इंडिया के साथ पूरी कोशिश की तो दिसम्बर और जनवरी

[मुख्य मंत्री]
में यहां यह सितम्बर और अक्तूबर में 11 हजार टन अनाज मिलता था, 25,000 से लेकर 35,000 टन तक हमको दिया ।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, यही नहीं हमने अपने दो अफसर स्पेशली इस काम के लिये बम्बई कांडला की पोटस और देहली में लगाए ताकि जितना ज्यादा से ज्यादा और जल्दी से जल्दी वह अनाज ला सकें, लाएं और इस काम के लिये इतनी दौड़ धूप की कि रोज़ाना सात वैगन्ज़ रेलवे की अनाज लाने के लिये चलती थी। मैं अर्ज़ करता हूँ कि जहां तक फूड और प्राइसिज़ का सवाल है आप सारे हिन्दुस्तान के नकशे की तरफ निगाह मारें और पंजाब की तरफ देखें कि उनके मुकाबले में हमारी क्या हालत है । मैं ही खुद आपके सामने सारे हिन्दुस्तान का नकशा पेश करता हूँ कि फूड और प्राइसिज़ की क्या पोज़ीशन है । जहां तक गंदम का संबंध है इसकी कीमत आज पंजाब में 61 रुपये फी कुविंटल लेकिन इस के मुकाबले में यू.पी. में 95 रुपये 78 पैसे, वैस्ट बंगाल में भी इसी तरह का भाव है, बिहार में 105 रुपये, दिल्ली में इस वक्त 68 रुपये है हालांकि वह हमारी फूड ज़ोन के अन्दर है। और राजस्थान जो फूडग्रेन्ज़ का घर माना जाता है वहां 64 रुपये और महाराष्ट्र में 158 रुपये फी कविंटल का भाव है। फिर आप ग्राम को लें । इसका भाव पंजाब में 64 रुपये, यू.पी. में 64 रुपये, वैस्ट बंगाल में 115, रुपए बिहार में 108 रुपए, देहली में 89 रुपये और महाराष्ट्र में 165 रुपए फी कविंटल है। इसी तरह जहां तक बारले का संबंध है इसका निर्ख पंजाब में 54 रुपए, यू.पी. में 73 रुपए, वैस्ट बंगाल में 73 रुपए और देहली में 65 रुपये है। इसके साथ साथ आप राईस को देखें । इसका भाव हमारे हां 61 रुपये, यू.पी. में 75 रुपये, वैस्ट बंगाल 80 रुपये, बिहार 79 रुपए और देहली में 79 रुपये फी कविंटल है। इसी तरह मेज़, जवार, बाजरा के रेट्स मैं आपके सामने पेश कर सकता हूँ लेकिन मैं आपका ज्यादा वक्त नहीं लेना चाहता । आप देख सकते हैं कि हमारी क्या पुज़ीशन है और बाकी कहां खड़े हैं । फिर मैं आप से अर्ज करता हूँ कि हमने पूरी कोशिश की कि ज्यादा से ज्यादा गंदम मार्किट में लाएं । इसके लिये हमने बड़े ज़मींदारों को एप्रोच किया और मुझे खुशी होती है आपको यह बताने में कि मेरी अपील पर हमारी खाहिश के मुताबिक फिरोज़पुर, हिसार, संगरूर और लुध्याना के ज़मींदारों ने 35 हजार टन गंदम पंजाब की मार्किट्स में रीज़नेबल रेट्स के ऊपर दी (चीयर्ज़) । फिर आप देखें कि जिस वक्त मुख्तलिफ जगहों पर यह गंदम और आटा 30 रुपये मन बिक रही थी हमने कंट्री व्हीट चंडीगढ़ और दूसरी मुख्तलिफ जगहों पर 22 रुपये 50 पैसे फी मन पर दी । मैं मानता हूँ कि महिंगाई हुई है और मैं इसे डिफैंड नहीं करता । हमारा फर्ज़ था कि हम इसे रोकें और हमने इसे रोकने के लिये पूरी कोशिश की है । इस महिंगाई को रोकने के लिये पहला सवाल तो यह है कि पंजाब में और देश में ज्यादा से ज्यादा फूड प्रोडक्शन होनी चाहिए ताकि डिमांड और सप्लाई साथ साथ चले । इस प्रोडक्शन को बढ़ाने के लिये हमने कोशिश की है। लेकिन यहां पर कहा गया है कि हमने इसके लिये स्ट्रैप्स नहीं लिये हैं । फिर यह भी कहा गया है कि इस फूड के

मसले को डिस्कस करने के लिये अलैहदा से एक या दो दिन मुकर्रर करने चाहिएं। मैं इस बात के लिये तैयार हूँ कि आप चाहें एक दिन रखें, दो दिन रखें या तीन दिन भी रखें हम फूड के सवाल को पूरी तरह से फेस करने के लिये तैयार हैं (चीयर्ज़) जहां तक एग्रीकल्चरल प्रोडक्शन के लिये ट्यूब-वैल्ज़, इरीगेशन और दूसरी इससे संबंधित चीज़ों का साल है हम उसे पूरी ज़िम्मेदारी के साथ फेस करने के लिए तैयार हैं (चीयर्ज़), आखिर गुस्सा किस बात का था? मैंने जनवरी, 1964 में उस वक्त के होम मिनिस्टर को तार भेजा और चिट्ठी भी लिखी कि वहां जालन्धर में जो डिपो वाले हैं वह लोगों को गंदी गंदम दे रहे हैं और मेरा बतौर एक एम. एल. ए. के जोकि उस जगह की नुमांइंदगी करता था ऐसा करना फर्ज था कि लोगों की तकालीफ सरकार के नोटिस में लाऊं। इसके अलावा वहां से एक डैपूटेशन भी आया जिसने यह सारी चीज़ उनको पेश की लेकिन उसकी तरफ कोई ध्यान नहीं दिया गया। मार्च के महीने में जब बजट सैशन हुआ तो मैंने बतौर एक एम. एल. ए. के कहा कि अगर और कुछ नहीं तो कम से कम मेरी बतौर एक फार्मर मिनिस्टर के और एक ऐम. ऐल. ऐ. के कुछ तो पुज़ीशन है इसलिये अगर और कुछ नहीं कर सकते थे तो कम से कम मेरी तार और चिट्ठी तो ऐकनालज करनी चाहिए थी। आप वहां की जांच करते या न करते, फेयर प्राईस शाप खोलते या न खोलते लेकिन इतनी उमीद तो मैं रख सकता था कि मेरी तार और चिट्ठी को एकनालज किया जाता लेकिन नहीं किया गया। लेकिन वह एक ज़माना था जब ऐसा करना मुनासिब नहीं समझा जाता था। उस वक्त जो डिबेट हुआ उसमें बहुत से लोगों ने अपने अलाकों के फूड के हालात यहां पर रखे थे और उसी के मुताबिक मैंने रखे थे अपने अलाके के। इसमें गुस्सा वाली बात कौन सी थी। आज आप देखें कि पंजाब में जितनी भी फेयर प्राइस शाप्स हैं उनमें एक एक के अन्दर बढ़िया अच्छा आटा मिलता है और अच्छी गंदम मिलती है। फिर भी अगर कहीं किसी को कोई शिकायत हो तो उसे दूर करने के लिये तैयार हैं। इसी तरह से कुआप्रेटिव कन्ज़यूमर स्टोर्ज़ में हो रहा है। आप वहां जालन्धर में जा कर देखें कि कितना शानदार वह स्टोर काम कर रहा है जिसके डायरैक्टरज़ दूसरे हैं, वहां के एम. एल. एज़ हैं और सरकार नहीं है। फिर मैं अर्ज़ करता हूँ कि पंजाब में हमारी लेबर एडवाइज़री कमेटी ने यह तै. किया था कि जिस किसी फैक्टरी में 300 या इस से ज्यादा आदमी काम करते हैं वहां पर फेयर प्राइस शाप्स खोली जानी चाहिएं लेकिन इस पर किसी ने अमल नहीं किया है। हमने इस पर पूरी तरह से अमल किया है। आज पंजाब में 63 ऐसे शहर हैं जहां ऐसी फैक्टरियां हैं जिनमें से 53 में यह शाप्स चल रही हैं और बाकी जगहों पर भी हम जोर दे रहे हैं। फरीदाबाद में हम जोर दे रहे हैं कि वह भी जल्दी से जल्दी इन्हें खोलें। हम इसे नजर अंदाज़ नहीं कर रहे हैं। आगे के लिये मैंने कल भी कहा था कि बजट में हमने 9 करोड़ रुपया रखा है जिससे एक लाख 50 हज़ार टन गंदम खरीदेंगे (चीयर्ज़) इसके साथ ही कुआप्रेटिव डिपार्टमेंट के ज़रिये 50 हजार टन गंदम और खरीदेंगे जो सिर्फ सरकारी मुलाज़मीन के लिए रखेंगे। यही नहीं फिर जो यह सैंट्रल फूड कारपोरेशन ऐक्ट पास किया गया है उसकी धारा 4 के मुताबिक मुख्तलिफ स्टेटस में भी फूड कारपोरेशन कायम हो सकती हैं। हम भी इस पर गौर कर रहे हैं और गवर्नमेंट आफ

[मुख्य मंत्री]

इण्डिया मे हमें विश्वास दिलाया है कि इस काम के लिये वह हमारी 12 करोड़ रुपए तक मदद कर सकते हैं (चीयर्ज़) यही नहीं हमें कुछ बैंकस ने भी इस संबंध में माली मदद देने का यकीन दिलाया है और एक बैंक ने कहा है कि वह 5 करोड़ रूपये तक गंदम खरीदने के लिये हमें दे सकते हैं। 20 हजार टन अनाज का स्टाक हम चारे के लिये भी रख रहे हैं। प्राइसिज़ मुकर्रर करने के संबंध में इस महीने की 9 तारीख से जो गवर्नमेंट आफ इण्डिया एग्रीकल्चरल प्राइस कमीशन बिठाया है उसके लिये हमारे नुमाइंदे वहां बातचीत के लिये जा रहे हैं ताकि आगे के लिये कीमतें मुकर्रर हों। हमारी जो कास्ट आफ प्रोडक्शन कमेटी बैठी थी उसकी रिपोर्ट भी आजकल शाया होने वाली है। मैं पूरी जिम्मेदारी के साथ कहना चाहता हूँ कि हम आने वाले दिनों में अनाज का बफर स्टाक भी कायम करेंगे । हमें उमीद है कि हमारे किसान भाइयों की मेहनत की वजह से एक बड़ी भारी बम्पर क्राप हमारे पास आ रही है । उन्होंने फिर यहां कहा कि इम्पोर्टिड गंदम की कीमत बढ़ा दी गई है । मैं उन्हें बताना चाहता हूँ कि यह हमने नहीं किया है बल्कि यह गवर्नमेंट आफ इण्डिया ने ऐसा किया है और सारे हिन्दुस्तान के लिये ही यह कीमतें बढ़ाई हैं हमारे लिये ही नहीं और राइस की भी बढ़ाई हैं। फिर भी मैंने गवर्नमेंट आफ इण्डिया को लिखा है कि आपको यह कीमत बढ़ानी नहीं चाहिए थी लेकिन अगर बढ़ाई है तो मैंने लिखा कि वह जितने पैसे हैं हमें दो ताकि हम उससे अपने किसानों को सबसिडाइज़ कर सकें जिससे प्रोडक्शन बढ़ सके (चीयर्ज़)। मैं यह सारी चीज़ें आपसे इसलिये अर्ज़ कर रहा हूँ ताकि आप यह न समझें कि हम किसी बात से गाफिल हैं। हमने काफी स्टैप्स इन सब बातों की तरफ लिये हैं, ले रहे हैं और लेते रहेंगे । मैं जानता हूँ कि आज जितनें भाव हैं उन से आम गरीब आदमी तंग हैं और यह कम होने चाहिएं। हम इसकी तरफ पूरी कोशिश करेंगे फिर ज़िक्र किया गया कि गुड़गांव के ज़िलों में एक आदमी की भूख से डैथ हो गई। हमने उस चीज़ की पूरी जांच कराई थी और हमें पता लगा है कि वह आदमी कई साल से टी. बी. का मरीज़ था और टी. बी. से मरा भूख से नहीं मरा है । भूख से कोई नहीं मरा है मैं यह बात कह सकता हूँ। अगर फिर भी शक हो और उनके पास कोई इस बात का सबूत हो तो वह हमें बताएं हम बाकायदा जुडीशल इन्कवारी कराने के लिए तैयार हैं और उसमें पंडित मोहनलाल जी को एसोशिएट करने के लिये तैयार हैं (चीयर्ज़) मैं इस बात से घबराता नहीं हूँ । मैं घबराऊं तब अगर मेरे दिल में कोई मैल हो । डिप्टी स्पीकर साहिबा जब हमारे मन, नीयत और इरादे साफ हैं और उसके मुताबिक हर प्राबलम टैकल करना चाहते हैं तो हमें किसी बात को फेस करने में घबराहट नहीं है। तो मैं अर्ज करता हूँ कि फूड की कीमतें हमारे हिन्दुस्तान में बढ़ी हैं और गवर्नमेंट आफ इण्डिया उनकी रोक थाम के लिये कोशिश कर रही है। हम भी करेंगे। यही बातें, डिप्टी स्पीकर साहिबा, आपकी वसातत से अर्ज़ करनी थीं और अब मैं बैठता हूँ । धन्यवाद । (चीयर्ज़)

**ਵਿਤ ਮੰਤਰੀ** (ਸਰਦਾਰ ਕਪੂਰ ਸਿੰਘ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਆਪ ਜੀ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਸਪਲੀਮੈਂਟਰੀ ਡੀਮਾਂਡਜ਼ ਦੇ ਰਾਹੀਂ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਹਾਊਸ ਕੋਲੋਂ 94 ਕਰੋੜ ਰੁ:ਏ ਦੀ

ਮਨਜ਼ੂਰੀ ਲੈ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਲਗਭਗ $11\frac{1}{4}$ ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਕੇਵਲ ਫੂਡ ਅਤੇ ਫੂਡ ਗਰੇਨਜ਼ ਦੀ ਪ੍ਰਾਇਸਜ਼ ਰੋਕਣ ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੰਗਿਆ ਗਿਆ ਹੈ, ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਇਰੀਗੇਸ਼ਨ ਦੇ ਬਾਰੇ, ਫਲਡਜ਼ ਦੇ ਰੋਕਣ ਦੇ ਬਾਰੇ, ਸਟੇਟ ਟਰੇਡਿੰਗ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ। 7 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਡਾਇਰੈਕਟਲੀ ਜਾਂ ਇਨਡਾਇਰੈਕਟਲੀ ਫੂਡ ਸਿਚੂਏਸ਼ਨ ਜਾਂ ਫੂਡ ਪ੍ਰਾਇਸਜ਼ ਦੇ ਬਾਰੇ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ। ਅਸੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਫੂਡ ਦੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਉੱਤੇ ਕੰਟਰੋਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ; ਐਗਰੀਕਲਚਰਲ ਪਰੋਡਕਸ਼ਨ ਨੂੰ ਵਧਾਇਆ ਜਾਵੇ, ਤਾਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਰਾਹਤ ਮਿਲ ਸਕੇ । ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਵਾਟਰ ਲਾਗਿੰਗ ਦਾ ਮਸਲਾ ਹੈ। ਇਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਦਾ ਯਤਨ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਜਿਹੜੀ ਜ਼ਮੀਨ ਸੇਮ ਦੇ ਕਾਰਨ ਖਰਾਬ ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਰੀਕਲੇਮ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਬਾਰੇ 6 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਤਾਕਿ ਉਹ ਜ਼ਮੀਨ ਕਾਸ਼ਤ ਕਰਨ ਦੇ ਕਾਬਲ ਹੋ ਸਕੇ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਫੂਡ ਗਰੇਨਜ਼ ਦੀ ਵਧਦੀ ਹੋਈ ਕੀਮਤਾਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਆਪਣੇ ਆਪਣੇ ਵਿਚਾਰ ਪ੍ਰਗਟ ਕੀਤੇ ਹਨ, ਇਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਾਫੀ ਡੀਟੇਲਜ਼ ਵਿਚ ਕੀਮਤਾਂ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਦੇ ਬਾਰੇ ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਸੂਚਿਤ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੀਮਤਾਂ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਲਈ ਪੂਰਾ ਪੂਰਾ ਯਤਨ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ।

(ਤਾੜੀਆਂ)

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਜਦੋਂ ਮੈਂ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਐਂਟਰ ਹੋਇਆ ਸੀ ਤਾਂ ਚੌਧਰੀ ਰਣਬੀਰ ਸਿਘ ਡਰੇਨੇਜ਼ ਸਿਸਟਮ ਦੇ ਬਾਰੇ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰ ਰਹੇ ਸਨ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਗਿਆਨ ਲਈ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਡਰੇਨਜ਼ ਦੇ ਬਾਰੇ ਜੋ ਖਰਚ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ, ਬਹੁਤ ਸੋਚ ਸਮਝ ਕੇ ਖਰਚ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਇਸ ਕੰਮ ਲਈ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪੋਸਟਾਂ ਕਰੀਏਟ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ। ਮੈਂ ਇਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਅਕਾਨੋਮੀ ਨੂੰ ਮੁਖ ਰਖਦੇ ਹੋਏ ਅਤੇ ਜ਼ਰੂਰਤ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਦੇ ਹੋਏ ਪੋਸਟਾਂ ਕਰੀਏਟ ਕੀਤੀਆਂ। ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ ਪਹਿਲੇ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਮੰਤਰੀ ਰਹੇ ਸਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸ ਲਈ ਅਤੇ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੋਸਟਾਂ ਕਰੀਏਟ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ। ਸਰਕਾਰ ਫਲਡਜ਼ ਨੂੰ ਕੰਟਰੋਲ ਲਈ ਬਹੁਤ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਕਾਫੀ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਕੰਮ ਨੂੰ ਹੋਰ ਤੇਜ਼ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਹੋਰ ਸਟਾਫ ਕਰੀਏਟ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਸਟਾਫ ਵਾਜਿਬ ਹੋਵੇਗਾ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਨਿਗਰਾਨੀ ਵਿਚ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਰੁਪਿਆ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕੇਗਾ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਕੰਮ ਭੀ ਠੀਕ ਹੋਵੇਗਾ। ਅਤੇ ਛੇਤੀ ਹੋਣ ਦੀ ਆਸ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ।

ਡਿਪਟੀ ਸਮੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ ਅਪਗਰੇਡਿੰਗ ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਆਪਣੇ ਖ਼ਿਆਲ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਰਖੇ। 1,34 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਕੇਵਲ ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ ਅਪਗਰੇਡਿਗ ਦੇ ਬਾਰੇ ਹੀ ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਬਲਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀ ਰਕਮ ਟੈਕਨੀਕਲ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਲਈ ਮੰਗੀ ਗਈ ਹੈ। 10 ਲਖ ਰੁਪਏ ਕੁਰੂਕਸ਼ੇਤਰ ਯੂਨੀਵਰਸਿਟੀ ਲਈ ਗਰਾਂਟ ਇਨ ਏਡ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ। ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਆਫ ਇਂਡਿਆ ਕੁਰੂਕਸੇਤਰ ਵਿਚ ਇੰਜੀਨੀਅਰਿੰਗ ਕਾਲਜ ਬਣਾ ਰਹੀ ਹੈ ਜਿਸ ਦਾ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਖਰਚ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਆਫ ਇੰਡੀਆ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਕਰੇਗੀ । ਉਸ ਵਿਚ ਕੁਝ ਪਰਸੈਂਟੇਜ਼ ਪਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਕਰੇਗੀ । ਸੈਂਟਰਲ ਗੌਰਮਿੰਟ ਕੋਲੋਂ ਰੁਪਿਆ ਹਾਸਲ ਕਰਨ ਲਈ ਸਟੇਟ ਗੌਰਮਿਟ

[ਵਿੱਤ ਮੰਤਰੀ]

ਨੇ 10 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਇਸ ਯੂਨੀਵਰਸਿਟੀ ਨੂੰ ਦਿਤਾ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਕਾਲਿਜ ਦੇ ਚਾਲੂ ਹੋਣ ਦੇ ਬਾਅਦ ਹਰਿਆਨਾ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਨਿਵਾਸੀਆਂ ਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਹੋਵੇਗਾ।

ਕੁਝ ਦੋਸਤਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਿਟੀ ਨੂੰ ਕੋਈ ਅਮਾਊਂਟ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ ਗਈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਹ ਐਲੀਗੇਸ਼ਨ ਗ਼ਲਤ ਹੈ। ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਿਟੀ ਲਈ ਜਿੰਨੀ ਅਮਾਊਂਟ ਬਜਟ ਵਿਚ ਰਖੀ ਗਈ ਸੀ, ਉਹ ਸਾਰੀ ਅਮਾਊਂਟ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੇ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ ਜਾਂ ਦੇ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇਗੀ। ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੇ ਗਿਆਤ ਲਈ ਬਿਆਨ ਕਰ ਦੇਵਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਿਟੀ ਨੇ ਕੋਈ ਮੰਗ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਸੀ।

ਫੇਰ ਵੀ ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਯਕੀਨ ਦਿਲਾਂਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਿਟੀ ਲਈ ਜਿਨੀ ਰਕਮ ਬਜਟ ਵਿਚ ਰਖੀ ਗਈ ਸੀ, ਉਹ ਸਾਰੀ ਰਕਮ ਦੇ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇਗੀ । ਡਿਪਟੀ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ ਬਹੁਤ ਕੁਝ ਸੋਚ ਰਹੀ ਹੈ । ਸਰਕਾਰ ਨੇ .ਹਰੀਜਨਾਂ ਲਈ ਕੁਝ ਰਕਮ ਰਖੀ ਹੈ, ਜਿਸ ਵਿਚੋਂ ਹਰੀਜਨ ਕਰਜ਼ ਲੈ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਉਹ ਕਰਜ਼ਾ ਲੈ ਕੇ ਜ਼ਮੀਨ ਖਰੀਦ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਸਰਕਾਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਰੀਵਾਲਵਿੰਗ ਫੰਡ ਬਣਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਨਿਸ਼ਾਨਾ ਹੈ ਕਿ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਬਿਹਤਰੀ ਲਈ 5 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਇਕਠਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਪਹਿਲਾਂ ਕੁਝ ਰੁਪਿਆ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ ਇਕਠਾ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਉਸ ਵਿਚ ਹੋਰ ਰੁਪਿਆ ਦੇ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇਗਾ ਤਾ ਕਿ ਹਰੀਜਨ ਇਸ ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾ ਸਕਣ।

ਹਰ ਸਾਲ ਥੋੜਾ ਬਹੁਤ ਰੁਪਿਆ ਉਸ ਫੰਡ ਵਿਚ ਜਮਾ ਕਰਵਾ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇਗਾ, ਤਾਂ ਜੋ ਘਾਟਾ ਨਾ ਪਵੇ ਅਤੇ ਰਕਮ ਵਧਦੀ ਹੀ ਰਹੇ। ਜੇਕਰ ਹਰੀਜਨ ਇਕਠੇ ਹੋ ਕੇ ਕਹਿ ਦੇਣ ਕਿ ਇਸ ਮਤਲਬ ਲਈ ਇਕ ਪਰਮਾਨੈਂਟ ਫੰਡ ਬਣਾ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਪਜਾਬ ਗੌਰਮਿੰਟ ਇਸ ਲਈ ਵੀ ਤਿਆਰ ਹੋਵੇਗੀ ਕਿ ਜੇਕਰ ਇਜਾਜ਼ਤ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮਿੰਟ ਉਸ ਰਕਮ ਨੂੰ ਵਰਤ ਲਿਆ ਕਰੇ ਅਤੇ ਉਸ ਰਕਮ ਦਾ ਸੂਦ ਵੀ ਦੇਣ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਉਸ ਫੰਡ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਹੁੰਦਾ ਰਹੇਗਾ। (ਵਿਘਨ) ਮੈਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨਾ ਕਹਿੰਦਾ ਹੋਇਆ ਅੰਤ ਵਿਚ ਆਪਣੇ ਦੋਸਤਾਂ ਨੂੰ ਯਕੀਨ ਦਿਵਾਉਂਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਸੁਝਾਅ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਦਿਤੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਧਿਆਨ ਵਿਚ ਰਖਣ ਦੀ ਹਰ ਮੁਮਕਿਨ ਕੁਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇਗੀ ਅਤੇ ਰੁਪਿਆ ਅਛੇ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ।

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ** : ਹੁਣ ਗਿਲੋਟੀਨ ਅਪਲਾਈ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । (Now the guillotine is applied)

***Deputy Speaker**: Question is—

That the Punjab Appropriation Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried*

***Deputy Speaker**: Question is—

That Clause 2 stand part of the Bill.

*The motion was carried*

*Done in Punjabi.

## CLAUSE 3

***Deputy Speaker**: Question is—

That Clause 3 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

## SCHEDULE

***Deputy Speaker**: Question is—

That Schedule stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

## CLAUSE 1

***Deputy Speaker**: Question is—

That Clause I stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

## TITLE

***Deputy Speaker**: Question is—

That Title be the Title of the Bill.

*The motion was carried.*

***Deputy Speaker**: Question is—

That the Punjab Appropriation Bill be passed.

*The motion was carried.*

***Deputy Speaker**: The House stands adjourned till 3.00 p.m. today.

(*The Sabha then adjourned for the second sitting till 3 p.m. the same day*).

---

*Done in Punjabi.

1366—200—4-3-1933—C.P. and S. Pb., Patiola·

# APPENDIX

to

**Punjab Vidhan Sabha Debates Vol. I, No. 9**
**dated the 4th March, 1965 (Morning Sitting),**

The answer to Assembly Question No. 7275 appearing in the list of Starred Questions to be asked at a meeting of the Punjab Vidhan Sabha to be held on the 4th March, 1965, is not ready. The information is still awaited from the field. This information is sent to the Speaker who is requested to extend the time for answering the question under proviso (ii) to Rule 41 of the Rules of Procedure and Conduct of Business in the Punjab Legislative Assembly.

This question may be included in the list of questions for any date after the 25th March, 1965.

Sd/-Public Works and Welfare Minister, Punjab.

To

The Speaker,
Punjab Vidhan Sabha, Chandigarh.

*U.O. No. 2297-IW (3)-64, dated 3rd March 1965*

---

*Subject :*—Unstarred Assembly Question No. 2287 asked by Pandit Mohan Lal Datta, M. L. A., regarding surplus area with landowners in Una Tehsil.

The answer to Assembly Question No. 2287 appearing in the list of Unstarred Questions on the 4th March, 1965 in the name of Pandit Mohan Lal Datta, M.L.A. is not ready. The reply will be submitted as soon as the relevant information has been collected.

Sd/-Revenue Minister, Punjab.

To

The Secretary,
Punjab Vidhan Sabha, Chandigarh.

*U.O.No. 2129-ARII (IV) 65, dated ihe 3rd March, 1965.*

---

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*4th March, 1965*

(Afternoon Sitting)

Vol.I No. 10

**OFFICIAL REPORT**

CONTENTS

**Thursday, the 4th March, 1965**



Price : Rs. 7.00 Paise.

# *ERRATA*

TO

PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES, VOL. I—NO. 10, DATED THE 4TH MARCH, 1965 (AFTERNOON SITTING)

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| urgent | urg nt | (10)2 | 15 |
| अब | ब | (10)3 | 3 from below |
| रुकावट | रुका ट | (10)10 | 27 |
| का बैड | क बड | (10)10 | 27 |
| प्रोड्यूस | फोड्यूस | (10)13 | 14 |
| Home | Hom | (10)40 | 1 |
| Assistants | Assisants | (10)42 | 26 |
| Department | Departmentf | (10)44 | 9 from below |
| Commissioners | Commissioner | (10)49 | 37 |
| Minister | Minis er | (10)50 | 1 |
| therefor | therefar | (10)69 | 2 |
| Minister | M nister | (10)74 | 14 |
| in | n | (10)74 | 7 from below |
| RESUMPTION | RCSUMPTION | (10)94 | 5 |
| Justice | Justie | (10)96 | 12 |
| speak | speake | (10)103 | 22 |
| श्री बलरामजी दास टंडन | श्री दबलरामजो दास टंडन | (10)110 | 7 |
| ਉਲੰਘਣਾ | ਉਲਘਣਾ | (10)119 | 1 |
| to | do | (10)125 | 2 |
| ऐजीटेशनों | एजोटेशनों | (10)127 | 4 from below |
| वजूहात | बजहात | (10)130 | last |
| प्वायंट | वायंट | (10)134 | 17 |
| want | vant | (10)138 | 15 from below |
| your | y ur | (10)138 | 14 from below |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

**Thursday, the 4th March, 1965**

**(Afternoon Sitting)**

The Vidhan Sabha met in the Assembly Chamber, Vidhan, Bhawan, Sector 1, Chandigarh at 3.00 p.m. of the Clock. Mr. Speaker (Shri Harbans Lal) in the Chair.

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS

*supplementary to Starred Question No. 6837

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਹੋਮ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੱਸਣਗੇ ਕਿ ਆਇਆ ਮੈਨੇਜਿੰਗ ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦੀਆਂ ਪਾਵਰਜ਼ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣੀ ਮਰਜ਼ੀ ਨਾਲ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਖਜ਼ਾਨਚੀ ਦੇ ਅਹੁਦੇ ਉਤੇ ਲਗਾ ਲਵੇ ?

**ਗ੍ਰਹਿ ਮੰਤਰੀ** : ਮੈਨੇਜਿੰਗ ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਨੂੰ ਇਹ ਅਧਿਕਾਰ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਛੁੱਟੀ ਦੇ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਜਦ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਛੁੱਟੀ ਦੇ ਸਕਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਸਟਾਪ ਗੈਪ ਅਰੇਂਜਮੈਂਟ ਵੀ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ।

**ਕਾਮਰੇਡ ਗੁਰਬਖਸ਼ ਸਿੰਘ ਧਾਲੀਵਾਲ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਦੋਂ ਪਿਛਲੇ ਦਿਨ ਇਸ ਸਵਾਲ ਉਤੇ ਸਪਲੀਮੈਂਟਰੀਜ਼ ਹੋ ਰਹੀਆਂ ਸਨ ਤਾਂ ਹੋਮ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਫਰਮਾਇਆ ਸੀ ਕਿ ਇਸ ਬਾਰੇ ਉਹ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਇਕ ਸਟੇਟਮੈਂਟ ਦੇਣਗੇ। ਜੇਕਰ ਉਹ ਸਟੇਟਮੈਂਟ ਪੜ੍ਹ ਦੇਣ ਤਾਂ ਸਪਲੀਮੈਂਟਰੀਜ਼ ਉਤੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਸਮਾ ਬਚ ਜਾਏਗਾ।

**Mr. Speaker,** : Are you ready with the statement, Sardar Darbara Singh ?

**Minister** : Yes, Sir I rise to make a statement.

Shri Iqbal Singh is the permanent cashier of the Central Co-operative Bank, Moga. He was sanctioned casual leave from 11th June, 1962 to 23rd June, 1962. Shri Jagjit Singh Arora s/o Shri Sukram Singh of village Panj-Grain Khurd, Police Station Bagha Purana, was entrusted with the duties of the cashier by the Managing Director of the Bank. Under the Service Rules for the employees of the Central Financing Institutions framed by the Registrar, the Managing Director is competent to sanction leave. As the Managing Director is competent to sanction leave he can make such leave arrangements as he deems expedient. A cashier is required to furnish the following security :—

(i) Rs. 2,000 in cash

(ii) Rs. 2,000 worth immovable property or F. guarantee

(iii) plus personal security of Rs. 2,000

*Note: Starred Question No. 6837 alongwith its reply appears in the P.V.S. Debates, Vol. 1, No. 6, dated the 2nd March, 1965.

को पूरी अहमीयत नहीं देती और हमारी मुश्किलात का एहसास नहीं करती । हम बार बार चिल्लाते हैं और अगर इरीगेशन वाले कुछ करने लगते हैं तो उस में इलेक्ट्रिसिटी वाले अड़चने डाल देते हैं और नतीजा यह होता है कि वह स्कीमें वहीं की वहीं धरी पड़ी रहती हैं । बड़ी मुश्किल से एक गग्रेट-अम्ब इलेक्ट्रिसिटी स्कीम पिछले चीफ मिनिस्टर से मंजूर कराई थी जिस से 40 गांव को बिजली मिलनी थी और एक गांव में वह उद्घाटन भी कर आए थे लेकिन फिर वहां कोई गया ही नहीं । डिप्टी स्पीकर साहिबा, बड़ी अजीब बात है कि जो करने वाली बातें हैं वह तो यह करते नहीं और जो नहीं करने वाली होती हैं उन्हें यह कर देते हैं । मैं ने कल भी कहा था कि जिन लोगों के हाथ में हकूमत होती है यानी जो वज़ीर होते हैं उन के हाथ में ही सारी पावर होती है और वह आम तौर पर प्लेनज़ के रहने वाले होते हैं, कोई रोहतक का होता है तो कोई और किसी जगह का और यह हमारी बातों की तरफ ध्यान ही नहीं देते ।

एक बात मैं प्रोडक्शन के बारे में कहना चाहता हूं । आपने जो एग्रीकल्चरल प्रोडक्शन को बढ़ाने के लिए मशीनरी सैट अप की हुई है उस के बारे में अर्ज़ करता हूं । आप ने डिस्ट्रिक्ट फूड प्रोडक्शन कमेटियां बनाई हुई हैं । वह बिल्कुल बोगस हैं और कोई काम नहीं करतीं यह मेरा तजरुबा है कि एक दिन में डिप्टी कमिश्नर ने 20, 20 मीटिंग्ज़ रखी हुई होती हैं और मुश्किल से इस काम पर एक आध घण्टा सर्फ किया जाता है और उस वक्त में कोई ठोस काम नहीं हो सकता और न ही कोई सीरियसली गौर ही किया जाता है । आप ने बताया है कि ब्लाक में बी. डी. ओ. सिर्फ एग्रीकल्चर प्रोडक्शन का ही काम करता है और उस को और कोई काम नहीं करना होता । यह गलत बात है । इस बारे में मिस्टर शिवा रमन जो एग्रीकल्चर प्रोडक्शन के बारे में प्लेनिंग के काम में माने हुए व्यक्ति हैं वह फरमाते हैं कि बी. डी. ओज़. को इतने काम करने होते हैं कि जिन का कोई हिसाब नहीं, फैमिली प्लैनिंग का काम उन्हें करना होता है । समाल सेविंग सकीम का काम करना होता है ।

According to him, "if the progress in the country as a whole was not impressive, it was because of a very large number of programmes which distract the attention of the Extension staff and dilute their efforts on essentials....

उपाध्यक्षा : अब आप समाप्त कर लें । (The hon. Member should please wind up now.)

**पन्डित मोहन लाल दत्त** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह जो प्रोडक्शन प्रोग्राम है मैं इस की तरफ सरकार का ध्यान दिलाना चाहता हूं और बताना चाहता हूं कि इस बारे में न तो कुछ डिस्ट्रिक्ट लैवल पर होता है और न ही ब्लाक लैवल पर कुछ हो रहा है । मैं तो यह सोच कर बड़ा हैरान होता हूं कि इन हालात में देश का क्या बनेगा । अनाज के बगैर हमारे लोग भूखे मर रहे हैं और देश को अनाज बाहर से मंगवाना पड़ता है हम चाहते हैं कि हम सेल्फ-स्पोर्टिंग हो जाएं । हमारे पास ज़मीन बहुत है और पानी का पोटेन्शल भी बहुत है लेकिन इस का प्रापर यूज़ करने में सरकार लोगों की ज़रा भी मदद नहीं कर रही । फिर न ही यह टेनैंटस का टेन्योर ही ठीक कर सकी है और बेचारे टेनैन्टस पर बेदखली की तलवार अब भी लटक रही है । यह सारे हालात देख कर, डिप्टी स्पीकर साहिबा, मुझे एक शेयर याद आता है—

खुदावन्दा तेरे यह सादा दिल बन्दे किधर जाएं,
कि सुलतानी भी अयारी है और दरवेशी भी अयारी है ।

**श्री यशपाल** (जालन्धर शहर, दक्षिण पश्चिम) : डिप्टी स्पीकर महोदया, इस वर्ष का जो बजट हमारे वित्त मन्त्री महोदय ने पेश किया है, उस की सब से बड़ी खूबी यह है कि पंजाब सरकार ने ज़्यादा से ज़्यादा लोगों को खुश करने की कोशिश की है, बल्कि मैं यह कहूंगा कि इन पिछले सात आठ महीनों में जिस किसी ने कोई मांग पेश की है, इस सरकार ने उसे इस बजट में पूरा करने की कोशिश की है । दो तीन किस्म की मांगें गवर्नमेंट एम्प्लाईज़ ने इस अर्से में सरकार के सामने पेश कीं और उन को पूरा कराने के लिए उन्होंने दो चार रोज़ एजीटेशन भी की । इस सरकार ने उन की बहुत सी बातें मान लीं । इसी तरह से नहरी पटवारियों ने कहा कि उन के ग्रेड माल के पटवारियों के बराबर होने चाहिएं, जेल के वार्डरों ने कहा कि उन की तनखाहें पुलिस कान्स्टेबलों के बराबर होनी चाहिएं, उन की बात भी इस सरकार ने मान ली है और इस के लिए इस बजट में प्रोवीज़न कर दी है हालांकि इस की वजह से बजट में खर्च ज़्यादा हो गया है और आमदनी कम जिस को गवर्नमेंट ने इसी तरह से रहने दिया है । फिर इसी तरह से टीचर्ज़ ने भी कुछ मुतालबे पेश किए हैं और दो सदस्यों ने भूख हड़ताल भी की, उन से भी पंजाब सरकार ने वादा किया है कि उन की मांगों पर यह हमदरदाना गौर करेगी । तो इस नुक्तानिगाह से मैं समझता हूं कि पंजाब सरकार का यह बजट सभी लोगों की खाहिशात को पूरा करने की कोशिश है, और जो बजट लोगों की ज़रूरतों को पूरा करने की कोशिश करे उस का स्वागत करना ही चाहिए । इस लिए मैं इस बजट की सिर्फ सराहना ही नहीं करता बल्कि चीफ मिनिस्टर साहिब को मुबारकबाद देता हूं कि उन्होंने घाटा होने के बावजूद भी टैक्स लगाने की बात नहीं सोची और कहा है कि दो तीन महीनों के बाद इस बारे में गौर कर लिया जाएगा । यह एक अलग बात है । इस लिहाज़ से भी मैं इस बजट को अच्छा ही कह सकता हूं । डिप्टी स्पीकर महोदया, सिर्फ इतना ही नहीं, इस का एक अच्छा पहलू यह भी है कि इस में एग्रीकल्चरिस्ट्स को और किसानों को नई या पुरानी सहूलतें देने का भी ज़िक्र किया गया है। जो इस में उन को सहूलतें दी गई हैं मैं उन सब को पढ़ कर यहां दोहराना नहीं चाहता, सिर्फ इतना कहना चाहता हूं कि इन के द्वारा यह कोशिश की गई है कि किसी तरह से हमारे देश में, जो अनाज की कमी है, इस को पूरा किया जा सके ताकि हमारे देश को दूसरे देशों का मोहताज बन कर न रहना पड़े । यह कम अच्छी बात नहीं कि किसानों को सहूलतें दी जाएं ताकि वह ज्यादा अनाज पैदा करने के लिए लगातार कोशिश करते जाएं । यह भी एक अच्छी ही बात है । तो मजमूई तौर पर यह बजट अच्छा ही है, जिस को इस सदन में जिस ने देखा है इस का स्वागत ही किया है ? आपोज़ीशन वालों ने भी इस का स्वागत किया है । आपोज़ीशन के लीडर सरदार गुरनाम सिंह जी ने भी कहा है कि यह पहले बजटों से अच्छा बजट है । लेकिन सवाल सिर्फ यही नहीं कि लोगों को इस के अन्दर कोई बुराई नज़र आई कि नहीं बल्कि कुछ बुनियादी सवाल हैं जिन की तरफ मैं आप का ध्यान दिलाना चाहता हूं ।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, सवाल है हमारे देश के आर्थिक ढांचे का । इस से इनकार नहीं किया जा सकता कि पिछले साल डेढ़ साल से कीमतें लगातार बढ़ती चली जा रही हैं । बावजूद काफी कोशिश के भी सरकार अभी तक कीमतों पर कन्ट्रोल नहीं कर सकी । इन को नीचे नहीं ला सकी बल्कि यह बढ़ती जा रही हैं और इन के काबू में नहीं हैं । यही वजह है कि जो सरकारी कर्मचारी या दूसरे कम आमदनी वाले लोग हैं वह मुतालिबा करते हैं कि उन की तनखाहें

बढ़ाई जाएं । पंजाब सरकार के कर्मचारियों ने काफी ज़ोरदार शब्दों में अपनी मांगें रखीं और पंजाब की सरकार ने उन को माना भी । अब इस सिलसिले में मेरी राय कुछ और है । यह ठीक है सरकार के फैसले से कर्मचारी सन्तुष्ट हैं, सरकार भी खुश है कि उस ने लोगों को राज़ी कर लिया, बेचैनी को रोक लिया । मगर सवाल है कि क्या यह मसला का हल है ? सरकार ने करीब साढ़े पांच करोड़ का बोझ अपने सिर लिया है, मगर इस से यह मसला तो हल नहीं होता । सरकारी कर्मचारी तो शायद मेरी बात से सहमत न हों (विघ्न) उन को शिकायत यह नहीं थी कि उन की तनखाह कम हो गई है, नहीं, तनखाह तो उतनी ही है, मगर उन को शिकायत यह है कि उनकी आमदनी से अब खर्च पूरा नहीं होता, उन के घरेलू बजट का बैलेंस बिगड़ गया है आमदनी उतनी ही रही है, खर्च बढ़ गया है । तो इस समस्या का यह हल नहीं है कि उन की आमदनी बढ़ा दें क्योंकि इस से कीमतें और बढ़ेंगी जैसा कि हम ने पिछले कई सालों में देखा है कि जहां भी केन्द्रीय सरकार ने अथवा किसी राज्य सरकार ने अपने कर्मचारियों की तनखाह को बढ़ा कर महंगाई का मुकाबला करने की कोशिश की है तो उन की समस्या का समाधान न हो सका बल्कि समस्या और उलझ गई । फिर अगर सरकारी कर्मचारियों की तनखाहें बढ़ती हैं तो लोकल बाडीज़ के कर्मचारी, प्राइवेट फर्मों के कर्मचारी भी इस का मुतालबा करते हैं । तब इस को नाजायज़ नहीं कहा जा सकता । जब एक बात हम एक तरफ तसलीम कर लेते हैं तो दूसरी तरफ भी माननी ही पड़ती है । किसी न किसी तरह से या तो सरकार को मनवाना पड़ता है या मानना पड़ता है । अब अगर हर जगह पर तनखाहें बढ़ जाएं, वेजिज़ बढ़ जाएं तो कास्ट आफ प्रोडक्शन भी बढ़ जाती है, चीज़ें महंगी हो जाती हैं और मतलब यह होगा कि कर्मचारी फिर मुतालिबा करेंगे कि उन की तनखाहें फिर बढ़ाई जाएं । इस लिये मैं कहता हूं कि सरकार ने अपने कर्मचारियों के भत्ते बढ़ा कर वैसा ही काम किया है जैसा कि अगर किसी को आर्ज़ी तौर पर दर्द से छुटकारा दिलाना हो तो मार्फिया का इन्जैक्शन लगा दिया जाए । दर्द तो महसूस न हुआ, मगर मर्ज़ दूर नहीं हुआ, मर्ज तब दूर होगा जब उस कारण का इलाज करें, जिस की वजह से वह दर्द है । कोशिश यह होनी चाहिए कि किसी तरह से महंगाई को रोका जाए या कीमतों को नीचे लाया जाए । अगर मैं सरकारी कर्मचारियों की जगह पर होता तो मेरा मुतालिबा यह होता कि हम ज्यादा तनखाह नहीं लेना चाहते, हमारी मांग तो यह है कि जब हमारे ग्रेड्ज़ मुकर्रर किये गए थे, उस वक्त जो मार्किट प्राइस थी उस पर चीज़ें दी जाएं । यह बुनियादी चीज़ है और जब तक इसकी तरफ ईमानदारी के साथ, जुरअत के साथ, दलेरी के साथ ध्यान नहीं देंगे तब तक यह मसला हल नहीं होगा । आज सरकार ने साढ़े पांच करोड़ रुपये का बोझ डाला है तो कल को 10 और फिर 15 करोड़ रुपये का बोझ डालना पड़ेगा । असल में यह तरीका ही गलत है । मैं अर्ज़ करता हूं कि अगर वाकई आप महंगाई का मुकाबला करना चाहते हैं तो मेहरबानी कर के सारी की सारी चीज़ों की कीमतें मुकर्रर करिये । यह कोई इलाज नहीं है कि आप कीमतें मुकर्रर न करें और तनखाहें बढ़ाते चले जाएं । इस बारे में दिलचस्प पोज़ीशन यह है कि बार बार कहा जाता है कि लोग मुनाफाखोरी न करें, अनाज का स्टाक न करें, होर्डिंग न करें, कानून और आर्डीनैंस भी जारी होते हैं, मगर आज तक किसी ने मुनाफे की हद मुकर्रर नहीं की कि कितना मुनाफा होना चाहिये । मैं यह बात केवल अनाज के बारे में ही नहीं कहता, बल्कि जितनी भी ज़रूरियाते ज़िन्दगी हैं उन में से हर एक चीज़ की कीमत मुकर्रर की जानी चाहिए । इस तरह से अगर आप ने कोई, मुनाफे

[श्री यशपाल]
की हद मुकर्रर कर रखी हो तो आप शिकायत कर सकते हैं कि तुम ने इस मुनाफे की हद का उल्लंघन किया है और यह जुर्म है । मगर बिना ऐसी हद मुकर्रर किये आप किसी को कुछ नहीं कह सकते । यही वजह है कि पिछली जुलाई में जो अनाज की कीमतें बढ़नी शुरू हुईं तो बढ़ती ही चली गईं और आज तक उन को रोका नहीं जा सका । हालांकि पिछली जुलाई में पंजाब सरकार ने एलान किया था कि हम जल्दी ही अनाज की ज़्यादा से ज़्यादा कीमतें मुकर्रर कर देंगे । सारा साल बीत चला है, नया साल आने वाला है, अप्रैल में नई फसल भी आ जायगी जिस की वजह से पोज़ीशन बिल्कुल बदल जायगी । अगर जुलाई में कीमतें मुकर्रर कर दी जातीं तो क्राइसिज़ पैदा न होता और न तो लोगों को और न ही पंजाब सरकार को परेशानी का सामना करना पड़ता जैसा कि कभी दिल्ली भागो, उन की मिन्नत करो, तरला करो या शास्त्री जी से यह कहने भागो कि कहीं वहीट जोनज़ न टूट जायें वगैरह । कुदरती तौर पर यह बात न करनी पड़ती, पंजाब सरकार ने इस का वादा जुलाई में किया था मगर समझ नहीं आती कि इस कांग्रेस सरकार ने, जिसे कि हाई कमांड का डायरैक्टिव था—जुलाई में आल इंडिया कांग्रेस कमेटी ने यह रैज़ोल्यूशन पास किया था कि जहां आप कम से कम रिम्युनरेटिव कीमतें मुकर्रर करें तो ज़्यादा से ज़्यादा कीमतें भी मुकर्रर कर दें—क्यों ऐसा नहीं किया, जिस की वजह से वह संकट पैदा हुआ कि जिस की मिसाल नहीं मिलती । इस सम्बन्ध में यह बात कहना चाहता हूं कि जब मैं कीमतें मुकर्रर करने की बात कहता हूं तो सिर्फ अनाज की ही कीमतें मुकर्रर करने की बात नहीं कहता बल्कि सारी नैसैसिटीज़ आफ लाइफ की कीमतें मुकर्रर करने को कहता हूं । कुछ लोग कहते हैं कि अगर आप गंदम की कीमत मुकर्रर कर देंगे तो किसान गंदम न बीज कर कैश क्राप्स बीजेंगे । लेकिन अगर हम इस का वन वे ट्रैफिक नहीं रहने देंगे तो ऐसा नहीं होगा । यह कुदरती है कि आप किसी के मन से ज़्यादा कमाने का लोभ नहीं निकाल सकते और निकालना भी नहीं चाहिए मगर रैस्ट्रिक्ट कर सकते हैं, संयम के दो किनारों में बांधने की कोशिश कर सकते हैं । अनाज के साथ साथ कैश क्राप्स की भी कम से कम और अधिक से अधिक कीमतें मुकर्रर कर दी जाएं किसी को यह इजाज़त नहीं होनी चाहिये कि जो पहले गंदम बीजता था वह कैश क्राप्स की तरफ चला जाए । बुनियादी बात यह है कि जो हमारा आर्थिक ढांचा है, उसको बेहतर किया जाए। जिस के शरीर में दर्द हो उस को मार्फिया का इंजैक्शन देने से या एस्परीन की गोली खिला देने से ही मसला हल नहीं हो जाता । डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं पंजाब सरकार से निवेदन करना चाहता हूं कि उन की खाहिश है, इस ने कोशिश की है कि बेचैनी ज़्यादा न हो, लोगों में इतमीनान हो जाए इस लिये पटवारियों की बात मान ली, जेल वार्डरों की बात मान ली । मैं इस पर एतराज़ नहीं करता, मगर यह मसले का हल नहीं है, कतई तौर पर नहीं है ।

*(Sardar Gurnam Singh, a member of the Panel of Chairmen in the Chair)*

इसी तरीका से चलते रहे तो सारे मुल्क के अन्दर इनफलेशन हो जाएगी । और यह असल बीमारी का इलाज नहीं । यह सवाल किसी की क्रिटेसिज़म का नहीं, किसी की नुक्ताचीनी का नहीं । लेकिन जब तक इसका मुस्तकिल और पक्का हल न करें बात बनेगी नहीं । इस बात को सामने रखते हुए पिछली बार जब असेम्बली में मैंने सोशलिज़्म के संबंध में प्रस्ताव रखा था तो इन बातों का जिक्र किया था ; आज भी करता हूं कि अपने देश के इकनामिक स्ट्रक्चर को

इकनामिक ढांचे को ऐसा बनाना ज़रूरी है ताकि कुछ लोगों की तरफ से मुनाफाखोरी की गुन्जाइश न रहे । इस के लिए यह ज़रूरी है कि एग्रीकलचर प्रोडक्शन और इन्डस्ट्रीअल प्रोडक्शन में मुनाफा की हद मुकर्रर कर दी जाए । पिछले अजलास में मैंने सोशलिज़म के सम्बंध में रेज़ोल्यूशन पेश करते हुए चार बातें मांगी थीं । मैं ने यह मुतालबा किया था कि—

"With a view to establish Socialism in the Society, this Assembly recommends to Government to take immediate steps so as to provide—

(a) necessities of life at reasonable prices ;

(b) free education up to the highest level ;

(c) free medical aid ;

(d) means of employment for all in the State.

This Assembly further recommends to Government to place before it by the 31st of March, 1965 at the latest, a detailed plan indicating the time by which the above-mentioned facilities could be provided and the sources from which the expenditure to be incurred there would be met."

जब मैं ने यह रैज़ोल्यूशन हाऊस के सामने रखा तो हमारे मौजूदा चीफ मिनिस्टर ने जो उस वक्त चीफ मिनिस्टर नहीं थे इन अल्फाज़ में इसकी ताइद की थी, उन्होंने यह कहा था——

"जो प्रस्ताव कांग्रेस पार्टी के ऐतिहासिक अधिवेशन में इस भारत की आर्थिक रूप रेखा बनाने के लिए पास किया था और जिसकी एक हलकी सी झलकी मेरे दोस्त श्री यश जी ने अपने प्रस्ताव के जरिये इस हाऊस में पेश की है उसकी मैं ताईद करता हूं।"

इस के साथ ही उन्होंने चन्द और सजैशन्ज़ के साथ अमेन्डमेंट्स दी थीं और चार और बातों का मुतालबा किया था, वह ये हैं :

"(e) drinking water to all the rural areas in the State ;

(f) for slum clearance and top priority to Housing Programme ;

(g) for the formulation of the Fourth Plan of the State in such a way that poverty, disease and ignorance are eliminated at the end of the said plan period ;

(h) for the removal of disparity in income from top to bottom and between pay-scale of low and high services in the State ;

(i) for the revision of the tax structure of the State so that poor man gets immediate relief."

जहां तक पहली बात का ज़िकर है :

"....to make available all the necessities of life at reasonable prices.

इस के बारे में मैं मौजूदा चीफ मिनिस्टर का स्पीच को कोट करना चाहता हूं कि उस वक्त इन्हों ने अपनी स्पीच में इस के बारे में क्या कहा कि जब प्राईसिज़ फल्कचूएट करें तो क्या करना चाहिए——

"बाहर के कंट्रीज़ इंगलैंड और जर्मनी ने इस सिलसिले में एक बड़ा भारी कदम उठाया है । उन्हों ने सब तरह के छोटे छोटे मुलाज़िमों को, वर्करों को इकट्ठा करके बड़े बड़े सैंटरल स्टोर्ज़ खोले हैं, कुआपरेटिव स्टोर्ज़ खोले हैं और माल की सप्लाई होती है । अगर आज पंजाब के

[श्री यशपाल]
अन्दर भी इस तरह से स्टोर खोल दिये जायें तो मैं यह बात दावे से कह सकता हूं कि पंजाब के अन्दर 24 घंटे के अन्दर यह जो प्राईसिज़ की फलकचुएशन है बन्द की जा सकती है ।"

तो आज 24 घण्टे की बजाए 8 महीने हो गए हैं लेकिन प्राईसिज़ की फलकचुएशन को कन्ट्रोल नहीं किया जा सका ।

आगे चल कर उन्होंने यह कहा कि —

"जब यह हालत हो, तो डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस सारी हालत को बदलने के लिये यह ज़रूरी है कि अगर ज़रूरी हो तो इस देश की कांस्टीच्यूशन को बदलो, इस देश के लाज़ को तबदील करो । अगर ड्रास्टिक स्टैप्स उठाने हैं तो उठाओ । यह सारी चीज़ें बेसिक डैमोक्रेटिक ढंग से कब तक बर्दाश्त करेंगे ।"

चेयरमैन साहिब, मैं यह निवेदन करना चाहता हूं कि महंगाई को रोकने का एक ही तरीका है कि लोगों की ज़रूरियात को चीज़ें मुनासिब कीमत पर उन्हें मुहैय्या की जायें। मेरी राय में तनखाह बढ़ाने से और भत्ता बढ़ा देने से यह मसला हल नहीं हो सकता। यह मसला तब ही हल हो सकेगा अगर चीज़ों की कम से कम और ज़्यादा से ज़्यादा कीमतें मुकर्रर कर दी जायें और इस बात का ख्याल रख कर कि प्रोड्यूसर को उसकी मेहनत का इवज़ाना मिल सके। वह यह न समझे कि उसकी मेहनत व्यर्थ गई। उस की प्रोड्यूस की कीमत मुकर्रर हो जाय । लेकिन पंजाब सरकार ने इन 8 महीनों में इस तरफ कोई ठोस कदम नहीं उठाए। ठीक है बजट पेश किया गया है और लोगों ने स्वागत किया है कि इसमें कोई नया टैक्स नहीं लगाया गया। लेकिन यह बजट हमारे राज्य के आर्थिक ढांचे को मज़बूत नहीं करता।

यहां पर सोशलिज़्म का सवाल शुरू हो गया है और जब पिछली बार मैं ने इस के बारे में रैज़ोल्यूशन इस हाउस में पेश किया था तो कामरेड राम किशन ने उस का पुरज़ोर समर्थन किया था। और अब तो उनकी अपनी हकूमत है। मैं भी उसी कांग्रेस में हूं और अब तो मौका मिला है कि शासन को चलायें और मैं उम्मीद करता हूं कि वह सोशलिज़्म को कायम करने के लिये ठोस कदम उठायेंगे । मैं फिर इन की स्पीच का हवाला देता हूं कि उस वक्त इनके विचार क्या थे, उन्होंने कहा था :—

"बड़े बड़े देशों की इन्कवायरी कमेटियों ने वैल्थ की इक्युमुलेशन के बारे में पड़ताल की है। हमारे देश में भी वैल्थ की कंसैन्ट्रेशन के बारे में पड़ताल की गई है और बताया गया है कि एसे 10 हाऊसिज़ आफ दी कन्ट्री हैं जिन्होंने 85 प्रतिशत मैनुफैक्चरिंग पावर के ऊपर अपना तसल्लत जमाया हुआ है ।"

उन्होंने यह भी फरमाया था कि :—

"आज देश के अन्दर 10 कैपिटलिस्ट्स के हाथ में सारी वैल्थ है। सरकार की आमदनी भी कैपिटलिस्ट की आमदनी है ।"

असल प्राब्लम भी यही है और इस हालत की तबदीली जब तक नहीं होगी, सोशलिज़्म नहीं आ सकता जब तक एक्युमूलेशन आफ वैल्थ है और इस को डीसैंट्रैलाइज़

नहीं किया जाता, यह प्राब्लम कैसे हल हो सकता है ? और इस बारे में इस बजट में कोई चीज़ नजर नहीं आती।

एक बात का उन्होंने और ज़िक्र किया था :—

"....For the revision of the tax structure of the State so that the poor man gets immediate relief."

इस के बारे में यह सरकार यकीनी तौर पर मुबारिकबाद की मुस्तहिक है कि इन्हों ने मरला टैक्स की उग्राही को सस्पैन्ड कर दिया है, रजिस्ट्रेशन फीस को कम कर दिया है और दूसरे टैक्सों को कम करने का विचार किया जा रहा है, लेकिन सारे टैक्स स्ट्रक्चर को बदलने के लिये इस सरकार ने कोई ठोस कदम नहीं उठाया। आपको याद होगा कि जब पिछली हकूमत में श्री आर. एस. सी. मित्तल, एक्साइज़ और टैक्सेशन के मिनिस्टर थे, तो उन्होंने कहा था कि टैक्स स्ट्रक्चर को रैशनेलाइज़ करने के लिये एक कमेटी बनाई जायेगी, जो इस सम्बन्ध में विचार करेगी। आज अगर हकूमत बदल गई है तो इस में कोई बात नहीं, काम तो होना ही चाहिये। लेकिन इस संबंध में कोई कदम नहीं उठाया गया और जब तक इस स्ट्रक्चर को ठीक न किया जाये, हम सोशलिज़्म लाने की क्या उम्मीद कर सकते हैं।

मेरे रैज़ोल्यूशन में इस बात की मांग की गई थी कि 31 मार्च, 1965, तक इस संबंध में पूरी प्लान तैयार करके हाऊस में पेश की जाये कि हम इस तरीका से सोशलिज़्म को इस सूबे में कायम कर रहे हैं। लेकिन अफसोस की बात है कि इस के बारे में कोई ठोस कदम नहीं उठाया गया। इस लिये मैं अदब से और ज़ोर से मांग करता हूं कि जिस रैज़ोल्यूशन पर चार दिन तक डिसकशन होती रही इस के बारे में हर एक का अपना दृष्टिकोण हो सकता है, लेकिन किसी को भी बुनयादी तौर पर इखतलाफ नहीं था। फिर इस पर अमल करने में कोई हर्ज नहीं। यह जो मेरा रैज़ोल्यूशन था इस के बारे में हमारे मौजूदा होम मिनिस्टर साहिब के अल्फाज़ हैं :—

"मैं कोई कंट्रोवर्शिल बात नहीं करना चाहता। मैं चाहता हूं कि यह रैज़ोल्यूशन बहुत ही अहम है। इस लिये इस पर डिटेल में डिसकशन होनी चाहिये। प्वायंट आफ आर्डर में वक्त ज़ाया नहीं करना चाहिये।"

तो मेरी अर्ज़ यह है कि जिस रैज़ोल्यूशन का चीफ मिनिस्टर ने समर्थन किया हो, होम मिनिस्टर ने उसे अहम माना हो और सारे हाऊस की उसको स्पोर्ट हो और फिर जो रैज़ोल्यूशन हमारे कांग्रेस के सिद्धांतों के अनुकूल हो, उसे क्यों न कबूल किया जाये। मैं जानता हूं कि 31 मार्च की तारीख तो नज़दीक आ गई है इस लिये इस के मुताबिक प्लान तैयार करना तो शायद सरकार के लिये मुश्किल होगा लेकिन अगले साल तक ही इस के बारे में प्लान बना दिया जाये ताकि हम लोगों को कह सकें कि हम सोशलिज़्म की तरफ सन्तोषजनक ढंग से बढ़ रहे हैं। सारे टैक्स स्ट्रक्चर को और आर्थिक ढांचे को रैशनेलाइज़ करने की ज़रूरत है और इस की तरफ सरकार को कदम उठाने चाहिएं। सेल्ज़ टैक्स के मुतअल्लिक सरकार ने जो नीति अपनाई है इस के लिये मैं सरकार को बधाई देना चाहता हूं। तंदूर, ढाबा, होटल और रैस्टोरैन्ट वालों की आमदन पहले ही बड़ी मामूली थी

[श्री यशपाल]

इस के अलावा यह लोग अपनी आमदन का हिसाब-किताब भी नहीं रख सकते थे। इन की यह मांग बड़ी देर की थी कि इन को इस टैक्स से छूट दी जाये । इस के अलावा लोगों को बहुत परेशानी होती थी, इस बात का सही अन्दाज़ा लगाने के लिये कि टैक्स जो चार्ज करना है वह कैसे हो और यह बात उन लोगों के लिये एक समस्या थी कि यह फैसला कैसे हो कि यह तंदूर है, ढाबा है, होटल है या रैस्टोरैन्ट है। जब सेल्ज़ टैक्स लगा था तो लोगों ने इस विचार से इस का स्वागत किया था कि चलो, बोझ चाहे बर्दाश्त करना पड़ेगा, लेकिन सरकार की आमदनी तो बढ़ जायेगी। मगर उन्होंने इस बात की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया था कि अगर डिफ्रेंट रेट्स पर तंदूर, ढाबा, होटल और रैस्टोरैन्ट पर टैक्स लगाया जायेगा तो इन की डैफीनीशन कैसे होगी। टैक्स की पेमैन्ट के मौका पर भी सब से बड़ी अड़चन यह होती है कि इस बात की डैफीनीशन कैसे हो कि यह तंदूर है, ढाबा है, होटल है या रैस्टोरैन्ट। खाने पर टैक्स लगाना वैसे भी नामुनासिब है क्योंकि बिल की पेमैन्ट के वक्त जो टैक्स के रूप में 3-4 पैसे उस पर फालतु देने पड़ते हैं वह बहुत अखरते हैं। तंदूर और ढाबे की बजाये यदि आप होटल या रैस्टोरैन्ट में खाना खायें, तो टैक्स और भी ज़्यादा बन जाता है। दो चार दोस्तों के साथ जब खाने पर भी सेल्ज़ टैक्स अदा करना पड़े तो यह एक बहुत ही नामुनासिब सी बात होगी। इसके अलावा जब वह किसी खास शरह से टैक्स चार्ज करेगा वह इस में एक शर्म सी महसूस करेगा। हो सकता है कि इस बात को स्पष्ट करने के लिये तकरार हो जाये कि यह जनाब ढाबा नहीं, रैस्टोरैन्ट है। अब जिन छोटे छोटे रैस्टोरैंट्स की इनकम सालाना 25 या 30 हज़ार से ऊपर नहीं जाती उन पर सेल्ज़ टैक्स वसूल नहीं किया जाता मगर यह फैसला हो कैसे कि इसकी आमदन कितनी है? क्या उसे फिर हिसाब-किताब के झमेले में नहीं फंसना पड़ेगा? हिसाब-किताब से वही तो वह छूट चाहता है। कई दफा एक ही कैटेगरी के रैस्टोरैंट्स के अन्दर होता ऐसा है कि परिवार के चन्द आदमी इकट्ठे मिल कर काम करते हैं। आप किस तरह फैसला करेंगे कि यह ढाबा है या रैस्टोरैन्ट? शुरू से यही तो झगड़ा है। ढाबा और रैस्टोरैन्ट में तमीज़ करना कठिन है। पहले फैसला हुआ कि जिन के चूल्हे, पतीले दुकान से बाहिर होते हैं वह ढाबे, बाकी के रैस्टोरैन्ट्स। तब सभी ने अपने बाहिर एक एक चूल्हा बनवाया उस पर एक एक पतीला रख लिया। अब आप ढाबे, तंदूर के लिये तो लाईसैन्स फीस रखना चाहते हैं लेकिन रैस्टोरैन्ट के लिये टैक्स। ऐसे हालात में भी इस बात की तमीज़ भला कोई कैसे करेगा कि ढाबा कौनसा है और रैस्टोरैन्ट कौनसा है। जब सरकार ने फैसला यह किया कि इन पर सेल्ज़ टैक्स न लगे सिर्फ लाईसैन्स फी ही लगे तो मेरा सुझाव है कि रैस्टोरैन्ट पर लाईसैन्स फी लगा दी जाये। लाईसैन्स फी की वसूली के लिये 3 कैटेगरीज़ बना दी जायें जिसमें ढाबा और तंदूर एक में, दूसरी में होटल और तीसरी में रैस्टोरैन्ट आते हैं। इस से सरकार की आमदनी में कमी नहीं होती। टैक्स की चोरी रुक जायेगी और सब से बढ़कर ढाबे, तन्दूर और रैस्टोरैन्ट वाले परेशानी से बच जायेंगे। सरकार ने जब एक अच्छा फैसला किया है तो उसका संबंधित व्यक्तियों को पूरा फायदा पहुंचना चाहिये। इसलिये मैं अर्ज़ करूंगा कि पंजाब सरकार इस पर दोनों तरफ से गौर करे और मेरा सुझाव मान ले।

सेल्ज़ टैक्स की वसूली के मुतअल्लिक भी मैं एक बात अर्ज़ कर देना चाहता हूं। वह यह कि सरकार और व्यापारियों के दरमियान काफी कशमकश स बड़ी देर से जारी है। सरकार और व्यापारियों की आपस में मीटिंग्ज़ भी हुई हैं। व्यापारियों ने पंजाब सरकार की बात को बुनयादी तौर पर मान भी लिया है। मगर सरकार और व्यापारियों के संबंध आपस में बिगड़ते ही जाते हैं। व्यापारियों में सभी किस्म के लोग आ जाते हैं, एक छोटा दूकानदार जो अपना गुज़ारा बड़ी मुश्किल से करता है वह भी एक व्यापारी है। जब व्यापारियों से टैक्स की वसूली का सवाल पैदा होता है तो सरकार कहती है कि यह टैक्स नहीं देते। व्यापारी कहते हैं कि हम तो टैक्स देते हैं मगर हमें टैक्स देने वालों की बजाये चोर समझा जाता है। हमारे साथ टैक्स कुलैक्टिंग अथारेटी अच्छा स्लूक नहीं करती। हमें मुजरिम समझा जाता है। गांव का रैविन्यू नंबरदार इकट्ठा करके देते हैं। यह एक छोटी सी रक्म होती है मगर इस के लिये उन लोगों को पंजोत्रा दिया जाता है। एक एक दुकानदार और व्यापारी 15--20 और 30 हजार तक हर साल टैक्स इकट्ठा करके देत हैं मगर इस काम के लिये कोई कमीशन देना तो दरकिनार जब वह टैक्स भरने जाते हैं तो कितनी ही देर तक ऐकसाइज़ और टैक्सेशन डिपार्टमैन्ट के आगे इन को इंतजार करना पड़ता है। कई दफा तो अपमानित होकर इन को घर वापिस आना पड़ता है। यही कारण है कि इन लोगों के और सरकार के सम्बन्ध दिन बदिन बिगड़ते जाते हैं। इस का सीधा सा हल यह है कि सेल्ज़ टैक्स पहले मरहले पर लगा दिया जाये। जो चीज़ें पंजाब में बनती हैं उनके तो सोर्स पर ही टैक्स लग सकता है। जो चीज़ें बाहिर से आती हैं उन पर इम्पोर्ट के वक्त टैक्स लग सकता है या फिर यह सारा टैक्स होलसेल के व्यापारियों से लिया जा सकता है उस सूरत में उसका नाम सेल्ज़ टैक्स की बजाये परचेज़ टैक्स हो जायेगा लेकिन सरकार और व्यापारी बड़े झंझट से बच जायेंगे और इस से सरकार की आमदनी भी बढ़ जायगी। इसके अलावा यह रोज़ रोज़ की टैक्स इवीज़न क झगड़ भी खत्म हो जायेगा। एक दूसरे को चोर कहने का सिलसिला बन्द हो जायेगा। अपने आप ही सारे सवाल ठीक हो जायेंगे। इस के साथ ही एक बुनयादी ग़ल्ती के मुतअल्लिक भी मैं आप का ध्यान दिलाना चाहता हूं। जो लोग टैक्स लगाते हैं उन के पास ही टैक्सिज़ के झगड़ों की अपीलें सुनने को जाती हैं। यह एक बड़ी अजीब बात है कि वही टैक्स लगाये और वही अपील भी सुने। मैं समझता हूं कि टैक्स लगाने वाले और होने चाहियें, और अपील सुनने वाले और होने चाहिएं।

जिस तरह इस सरकार ने ज्यूडीशियरी और ऐग्ज़ैक्टिव दोनों को अलहदा करके नेक कदम उठाया है और परिणामस्वरूप नेक नामी प्राप्त की है उसी तरह से अगर यह सरकार असैसिंग अथोरिटी को और अपीलैट अथारेटी को अलग अलग कर दे तो बहुत सराहनीय कदम होगा। आजकल टैक्स लगाने के मामले में देखने में यह आया है कि बड़ी धांधली होती है। अगर कोई पार्टी वक्त पर न पहुंच पाये तो उसके ऊपर ऐक्सपार्टी टैक्स लगा दिया जाता है। यही नहीं कि सिर्फ टैक्स ही लगा दिया जाये, बल्कि उसके ऊपर पैनाल्टी भी लगा दी जाती है जो हर हालत में पार्टी को भरनी पड़ती है। बग़ैर पेमैन्ट किये

[श्री यशपाल]

पार्टी का छुटकारा नहीं हो सकता । चाहे वह व्यक्ति बाद में अपील करे और फैसला चाहे उस के हक में ही हो जाये मगर उसे उस वक्त फौरन ही टैक्स अदा करना पड़ता है और पैनाल्टी करनी पड़ती है । इसलिये मेरी गुजारिश यह है कि अपीलेट अथारिटी अलग हो जाये तो यह सिलसिला बन्द हो जायेगा । (घंटी)

ठीक है, टाइम थोड़ा है और आपने समाप्त करने के लिये कहा है, लेकिन मैं सिर्फ एक बात ज़रूर कहूंगा । उसके बाद में खत्म कर दूंगा । और वह बात है, सरदार प्रताप सिंह कैरों के कत्ल के सम्बन्ध में । इस सिलसिले में सदन में बहुत कुछ कहा गया है । और हमारे सी. एम. साहिब ने भी गवर्नर महोदय के भाषण पर हुई बहस का जवाब देते हुए अपने ख्यालात का इज़हार किया है । लेकिन उनके अतिरिक्त और लोगों ने कई तरह की बातें की हैं । और यहां तक कहा है कि अगर सरदार प्रताप सिंह के कत्ल का पता नहीं लगा या सुराग नहीं लगा तो यह कौनसी बड़ी बात है क्योंकि पहले भी बहुत से कत्ल हुए हैं और सुराग नहीं लग सका । कहीं किसी इंस्पैक्टर के कत्ल का ज़िक्र किया, कहीं किसी टीचर और इसी तरह के किसी आदमी का ज़िक्र किया और कहा कि इन कत्लों में भी कातिलों का सुराग नहीं लग सका । यही नहीं दूसरे मुल्कों में हुए कत्लों का भी ज़िक्र किया गया और कहा गया कि फलां जगह सुराग नहीं मिला और कातिलों का कोई पता नहीं लग सका तो सरदार प्रताप सिंह कैरों का भी अगर इतनी जल्दी पता नहीं लगा तो कोई बड़ी बात नहीं है । मैं समझता हूं कि इस तरह के रिफ्रैंस देना बिल्कुल गलत है । क्योंकि मैं सरदार प्रताप सिंह के कत्ल को साधारण कत्ल नहीं समझता । उनके कत्ल में और साधारण कत्ल में बड़ा भारी अन्तर है । जैसे किसी व्यक्ति की अहमियत में फर्क होता है, किसी की अहमियत कम होती है, किसी की ज़्यादा होती है उसी तरह से यह कत्ल बहुत अहम शख्सियत का कत्ल है । इसे आप साधारण कत्ल की कोटी में रखना चाहते हैं । मैं समझता हूं कि हिन्दुस्तान की मौजूदा हिस्ट्री में यह अपने किस्म का पहला वाक्या है । इस तरह का पहले कभी नहीं हुआ । इतने प्लैन्ड तरीके से कभी कोई मर्डर नहीं किया गया । पहले बड़ी अच्छी तरह से प्लैनिंग हुई और इतनी माइन्यूटली प्लैनिंग की गई कि मर्डर्ज़ को सरदार प्रताप सिंह की प्रत्येक गति-विधि का पता था और वह प्लैनिंग बड़ी सफलता से ऐग्ज़ीक्यूट भी की गई । और हमारी सरकार को उसका न पहले पता चला और न बाद में पता चला । कितने अफसोस की बात है । और फिर उसे साधारण मर्डर समझा जाता है । अगर यह साधारण मर्डर होता तो प्रैज़ीडैंट आफ इंडिया से लेकर नीचे तक इसका ज़िक्र न होता और न इतना खतरा बताया गया होता । हमारे स्पीकर साहिब ने भी यह कहा है कि इस कत्ल के बाद ऐसा मालूम होता है कि इस देश की डैमोक्रेसी को बहुत भारी खतरा है । लेकिन इस सरकार की तरफ से यह कहा जाये कि अगर कातिलों को तलाश करने या सुराग लगाने में देर हो गई तो कोई बात नहीं है । मुझे तो ऐसा मालूम होता है कि सरकार ने यह कह कर इस बात का एतराफ़ किया है कि आगे भी यह सुराग नहीं लगा सकेगी । और इसी लिये अभी से यह डिफैन्स तैयार किया जा रहा है कि **अगर**

सुराग न भी लग सके तो कोई बात नहीं। (*Deputy Speaker in the Chair.*) जिस तरह से कि पहले होने वाले तमाम कत्लों का पता नहीं लग सका तो इस कत्ल का भी अगर न लग सके तो इनके लिये कोई बात ही न हो। मैं, जनाब, समझता हूं कि इस सरकार ने जो तरीका अपनाया है, वह बहुत घिनौना तरीका है और जो ज़हनीयत काम कर रही है, वह बड़ी डिफीटेस्ट ज़हनीयत है। सरदार प्रताप सिंह से किसी को इख्तलाफ हो सकता है, शिकायत हो सकती है, शिकवा हो सकता है, कई लोग उनसे परेशान हो सकते हैं लेकिन इससे किसी को इन्कार नहीं हो सकता कि इस तरह से जो कत्ल हुआ है वह अत्यंत निन्दनीय है, और ऐसे कत्ल होते रहें और सरकार उसका नोटिस न ले और कहे कि ऐसे तो कत्ल होते ही रहते हैं। कभी कत्ल का सुराग मिल जाता है, और कभी सुराग नहीं मिलता। मैं समझता हूं कि अगर यही हाल रहा, तो हमारे सारे प्रदेश की व्यवस्था और शान्ति की बुनियाद ही खत्म हो जायेगी। यह कहते हैं कि इस कत्ल की कोई विशेष अहमियत नहीं। मैं कहता हूं कि अगर इस कत्ल से खोफ न फैला होता तो खुद मिनिस्टरों ने अपने इर्द-गिर्द चारों तरफ गार्दें क्यों बढ़ा लीं? जब इंस्पैक्टर्ज़ के कत्ल हुए और टीचर्ज़ का कत्ल हुआ तब तो गारदें नहीं बढ़ी। आप को इस कत्ल की अहमियत को तस्लीम करना चाहिये और स्पष्ट शब्दों में कहना चाहिये कि जो लोग इस मसले पर तरह तरह की बेबुनियाद बातें करते हैं, वह किसी का भला नहीं कर रहे। हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब ने और होम मिनिस्टर साहिब ने बड़े नपे तुले अल्फाज़ में बातें कहीं, उनसे स्टेट के लोगों पर अच्छा असर पड़ा। मैं समझता हूं कि उन से सबको सबक लेना चाहिये। आज प्रताप सिंह के मर जाने के बाद भी इतना असर है लोगों पर कि जितना कोई और किसी जिंदा आदमी का भी नहीं है। इसलिये भी उनके कत्ल की अहमियत को समझना चाहिये। उनके चीफ मिनिस्टर पद से हट जाने के बाद जगह जगह से उनकी तस्वीरें हटा दीं, या गिरा दीं यह सब क्या है? क्या यह डैमोक्रेसी है? क्या यह हमें फैसिज्म की ओर ले जाने वाली बात नहीं है? यह डिक्टेटरशिप की ओर ले जाने वाला कदम नहीं है? कितनी विचित्र बात है। इस तरह से किसी देश की डैमोक्रेसी की हिस्ट्री में नहीं हुआ है जो आप यहां कायम करने जा रहे हैं कितावों मे से तस्वीरें हटा दी और स्टेडियम से नाम हटवा दिये, ऐसा दुनिया के किसी जम्हूरी मुल्क में नहीं हुआ। और यह सब किसी ऐसे गैर जिम्मेदार आदमी की तरफ से नहीं, बल्कि ज़िम्मेदार मिनिस्टर की तरफ से हुआ। मर्डर होने के बाद चीफ मिनिस्टर साहिब ने कहा था कि राई में जो प्रताप स्टेडियम है, जिसका नाम उड़ा दिया गया था, उसका नाम बहाल कर दिया जाये। लेकिन एजूकेशन मिनिस्टर कहते हैं कि उनका नाम हटा दिया जाये। इस तरह से जो माहौल पैदा करने की कोशिश पंजाब में की जा रही है, मैं समझता हूं कि इससे काफी लोगों को परेशानी हुई है। और अभी तक लोग अपने आप को रिकनसाइल नहीं कर सके हैं। कितने अफसोस की बात है कि हिन्दुस्तान के हाईवे नम्बर एक पर कत्ल हो, और कत्ल का मुकाम हिन्दुस्तान की कैपिटल के पास हो, और फिर दिन के 12 बजे भरी दोपहरी में, थाने के पास और गांव के नज़दीक जहां पर कितने ही लेबरर्ज़ काम कर रहे हों, उस मुकाम पर कत्ल हो और कातिल बड़े

[श्री यशपाल]

आराम से वहां से रवाना हो जाएं। यह सिर्फ दुःख की ही बात नहीं है पंजाब के माथे पर एक ऐसा कलंक का दाग लगा है जो धुल नहीं सकता। लेकिन हां, अगर कातिलों को पकड़ लिया जाये और बेहूदा बातें बन्द कर दी जायें तो लोगों को कुछ तसल्ली हो सकती है। (घंटी) मैं जनाब आप की घंटी का एहतराम करता हूं और सिर्फ यही अर्ज़ करता हूं कि सरदार प्रताप सिंह के कत्ल से स्टेट की जो कानूनी व्यवस्था डोल गई है उसको कायम करने के लिये, पूरी कोशिश करनी चाहिये और अगर इन से नहीं होती है तो यह कह दें कि सैंटर वाले संभाल लें।

एक बात और कह के बैठ जाऊंगा कि अगर आप इस स्टेट को वैलफेयर स्टेट बनाना चाहते हैं और चाहते हैं कि वैल्थ चन्द आदमियों के हाथों में ऐक्यम्यूलेटिड न हो और पावर कंसैंट्रेटिड न हो तो जो मैं ने पिछले साल सोशलिज़्म के सम्बन्ध में रैज़ोल्यूशन इस हाऊस में पेश किया था और जिसकी सब ने ताईद की थी मेहरबानी करके उसकी तरफ कदम उठाया जाये।

**ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ** (ਸਿਧਵਾਂਬੇਟ, ਐਸ. ਸੀ.) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਜਿਹੜਾ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਬਜਟ ਇਥੇ ਪੇਸ਼ ਹੋਇਆ ਹੈ, ਉਸਤੇ ਬੋਲਦਿਆਂ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਨੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਕਿ ਇਹ ਬੜਾ ਚੰਗਾ ਬਜਟ ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਲਈ ਹੋਰ ਵੀ ਸਰਾਹਨਾ ਕੀਤੀ ਕਿ ਬਾਵਜੂਦ ਘਾਟਾ ਹੋਣ ਦੇ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੋਈ ਟੈਕਸ ਨਹੀਂ ਲਗਾਇਆ।

ਮੈਂ ਇਸ ਬਜਟ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੈ ਔਰ ਮਾਲੂਮ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਤੀਸਰੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਜੋ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਸੀ ਉਹ ਪਹਿਲਾਂ ਥੋੜਾ -ਥੋੜਾ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਹੈ, ਔਰ ਹੁਣ ਜੋ ਰੁਪਿਆ ਬੱਚ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਹੁਣ ਇਕ ਸਾਲ ਵਿਚ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ $2\frac{1}{2}$ ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਬਚਿਆ ਹੈ ਜਿਸ ਕਰਕੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਟੈਕਸ ਲਗਾਉਣ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ। ਜਦੋਂ ਫੈਕਟ ਇਹ ਹੋਵੇ, ਔਰ ਕਿਹਾ ਇਹ ਜਾਵੇ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਟੈਕਸ ਨਹੀਂ ਲਗਾ ਰਹੀ ਤਾਂ ਇਹ ਮਜ਼ਹਿਕਾ ਖੇਜ਼ ਗੱਲ ਹੈ......ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਸਸਤੀ ਸ਼ੋਹਰਤ ਹਾਸਿਲ ਕਰਨ ਲਈ ਏਥੇ ਜੋ ਕੁਝ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਸਾਰੀ ਚੀਜ਼ ਦਸਾਂਗਾ। ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਆਪਿਸ ਵਿਚ ਬੜਾ ਰੌਲਾ ਸੀ ਔਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਆਪਸ ਦੇ ਵਿਚ ਇਕ ਦੂਸਰੇ ਦੇ ਨਾਲ ਬਣਦੀ ਕੋਈ ਨਹੀਂ। ਸਾਬਕਾ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਦਾਸ ਕਮਿਸ਼ਨ ਦਾ ਵਰਡਿਕਟ ਆਉਣ ਦੇ ਨਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰੀ ਛਡਣੀ ਪਈ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਵਾਲੇ ਫੈਸਲਾ ਨਹੀਂ ਸੀ ਕਰ ਸਕੇ ਕਿ ਕਿਸ ਨੂੰ ਲੀਡਰ ਚੁਣਿਆ ਜਾਵੇ ਮਗਰ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਲੀਮੈਂਟਰੀ ਪਾਰਟੀ ਨੂੰ ਲੀਡਰ ਜਲਦੀ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ। ਇਹ ਕਾਮਰੇਡ ਸਾਹਿਬ ਹੁਣ ਤਾਂ ਬੜੇ ਰੰਗਾਂ ਵਿਚ ਜਾਪਦੇ ਹਨ ਮਗਰ ਜਦੋਂ ਸਾਡੇ ਵਾਂਗ ਹੁੰਦੇ ਸੀ ਤਾਂ ਬੜੇ ਲਛੇਦਾਰ ਲੈਕਚਰ ਕਰਦੇ ਹੁੰਦੇ ਸੀ। ਖੈਰ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਇਹ ਤਾਂ ਉਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਗਲ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿ ਕਿਤੇ ਤੂੜੀ ਬੁੱਸੀ ਹੋਈ ਪਈ ਸੀ, ਉਸ ਨੂੰ ਕੋਈ ਖੁਾਂਦਾ ਨਹੀਂ ਸੀ। ਇਕ ਸੰਢਾ ਕਿਤੋਂ ਭੁਖਾ ਆ ਗਿਆ ਉਸ ਨੇ ਖਾ ਲਈ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਬੁੱਸੀ ਹੋਈ ਤੂੜੀ ਦਾ ਵੀ ਕਲਿਆਨ ਹੋ ਗਿਆ ਅਤੇ ਸੰਢੇ ਦੀ ਵੀ ਭੁਖ ਮਿਟ ਗਈ। ਬਿਲਕੁਲ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਦੀ ਇਹੋ ਗੱਲ ਹੈ। ਕਾਮਰੇਡ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਇਲੈਕਸ਼ਨ ਬਤੌਰ ਪਾਰਟੀ ਲੀਡਰ ਵੀ ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਇਹ ਪਾਟਰੀ ਜਿਸ ਦਾ ਬਦਕਿਸਮਤੀ ਦੇ ਨਾਲ ਅਜ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਰਾਜ ਹੈ ਆਪਸ ਦੇ ਵਿਚ ਇਤਨੀ ਫਟੀ ਹੋਈ ਹੈ ਜਿਸ ਦੀ ਹੋਰ ਕਿਤੇ ਮਿਸਾਲ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕਦੀ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ

ਇਹ ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਡਾਊਨਫਾਲ ਦੀ ਨਿਸ਼ਾਨੀ ਹੈ ਜੋ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਆਪਸ ਵਿਚ ਜੂਤ ਪਟਾਣ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਇਹ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਲਈ ਕੋਈ ਚੰਗੀ ਗਲ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦੇ ਬਲਕਿ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਨੂੰ ਪਿਛੇ ਲੈ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ।

ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬਜਟ ਵਿਚ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਵੀ ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ ਅਪਗਰੇਡ ਕਰਨ ਲਈ ਕੋਈ ਰਕਮ ਨਹੀਂ ਸੀ ਰਖੀ ਅਤੇ ਏਸ ਸਾਲ ਵੀ ਕੋਈ ਸਕੂਲ ਅਪਗਰੇਡ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ। ਇਸ ਦੀ ਵਜ਼ਾਹ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਜਿਹੜੇ ਵਜ਼ੀਰ ਹਨ ਇਹ ਆਪਣੇ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਾਉਣ ਲਈ ਇਕ ਦੂਸਰੇ ਨੂੰ ਸਿਫਾਰਸ਼ਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਲੁਧਿਆਣੇ ਦੇ ਵਿਚ ਇਕ ਹੈਡ ਮਿਸਟਰੈਸ ਹੈ। ਉਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਸਨ, ਜਿਸ ਦੀ ਇਨਕੁਆਇਰੀ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਨੇ, ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਅਤੇ ਡਿਪਟੀ ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਨੇ ਕੀਤੀ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਕਿ ਉਹ ਬੱਚਿਆਂ ਦੇ ਫਿਊਚਰ ਨੂੰ ਤਬਾਹ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਕਿਉਂਕਿ ਉਸ ਨੇ ਮਾਂ ਬਣ ਕੇ ਦੇਖਿਆ ਨਹੀਂ ਸੀ ਇਸ ਕਰਕੇ ਉਸ ਨੂੰ ਬਚਿਆਂ ਦੇ ਨਾਲ ਹਮਦਰਦੀ ਵੀ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੋ ਸਕਦੀ ਸੀ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਉਹ ਬਦਕਿਸਮਤੀ ਦੇ ਨਾਲ ਸਾਡੇ ਫਾਈਨੈਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰ ਨਿਕਲ ਆਈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮਹਿਕਮੇ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਕਿ ਮੈਂ ਤੁਹਾਡੇ ਤਾਲੀਮ ਦੇ ਫੰਡਜ਼ ਤੇ ਕਟ ਲਾ ਦਿਆਂਗਾ ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਉਸ ਹੈਡਮਿਸਟਰੈਸ ਦੀ ਬਦਲੀ ਕਿਤੇ ਹੋਰ ਥਾਂ ਤੇ ਕੀਤੀ। ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਦੀ ਬਦਲੀ ਰੋਕ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ ਔਰ ਬੱਚਿਆਂ ਦਾ ਬੇੜਾ ਗਰਕ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਰਹੀ ਤਾਂ ਸੂਬਾ ਕਿਧਰ ਨੂੰ ਜਾਏਗਾ। ਏਸ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਸਸਤੀ ਸ਼ੋਹਰਤ ਹਾਸਲ ਕਰਨ ਲਈ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਕਰਕੇ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਸਟੇਬਲ ਜ਼ਾਹਿਰ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਦੇ ਵਕਤ ਤਾਂ ਇਹ ਗਲ ਸੀ ਕਿ ਉਹ ਇਕੱਲਾ ਮਦਾਰੀ ਸੀ ਔਰ ਬਾਕੀ ਸਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਨਚਾਉਂਦਾ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਹੁਣ ਜਿਤਨੇ ਵੀ ਹੈਡਜ਼ ਆਫ ਦੀ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟਸ ਅਤੇ ਪਰਾਈਵੇਟ ਸੈਕਟਰੀ ਹਨ ਉਹ ਮਦਾਰੀ ਬਣੇ ਹੋਏ ਹਨ ਔਰ ਜਨਤਾ ਦੀ ਨਕੇਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹੱਥਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਦਿਤੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੰਮਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਮਨਿਸਟਰ ਜਾਇਜ਼ ਦਖਲ ਵੀ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੇ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਤਾਂ ਪਰਸਨਲ ਸਰਕਾਰ ਸੀ ਮਗਰ ਹੁਣ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਕਾਂਗਰਸ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਹੈ। ਮੇਰਾ ਕਹਿਣ ਦਾ ਭਾਵ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਭਲੇ ਜਾਂ ਫਾਇਦੇ ਲਈ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ, ਸਿਰਫ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਫਾਇਦੇ ਲਈ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਇਹ ਨਵੀਂ ਸਰਕਾਰ ਬਣੀ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪਾਲੀਸੀ ਡਿਕਲੇਅਰ ਕੀਤੀ ਸੀ ਕਿ ਅਸੀਂ ਹਰ ਕੰਮ ਦੇ ਵਿਚ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਾਲਿਆਂ ਦੀ ਕੋਆਪਰੇਸ਼ਨ ਲਵਾਂਗੇ ਔਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਕੋਈ ਵਿਤਕਰੇ ਵਾਲਾ ਸਲੂਕ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਵੀ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਰੀਜੀਮ ਦੇ ਜਿਹੜੇ ਭੈੜੇ ਅਫਸਰ ਸਨ ਔਰ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ ਸਮਗਲਰ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਸੀਂ ਨੇੜੇ ਨਹੀਂ ਲਗਣ ਦਿਆਂਗੇ। ਲੇਕਿਨ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਨੂੰ ਦੁਖ ਦੇ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਉਨ੍ਹਾਂ ਹੀ ਸਮਗਲਰਾਂ ਅਤੇ ਸਰਮਾਏਦਾਰਾਂ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਘਰਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਥੈਲੀਆਂ ਲੈਂਦੇ ਹਨ, ਰੋਟੀਆਂ ਖਾਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਚਾਹਾਂ ਪੀਂਦੇ ਹਨ। ਜਿਹੜੇ ਮੈਂਬਰ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਹੋਰਾਂ ਦੇ ਵੇਲੇ ਬਦਨਾਮ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਹਟੇ ਬਲਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਗਲ ਨਾਲ ਲਗਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵਿਸ਼ਵਾਸ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ? ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ 5—10 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਪਰਸਨਲ ਫੰਡ ਰਖਦਾ ਹੁੰਦਾ ਸੀ ਤਾਕਿ ਬਦਮਾਸ਼ਾਂ ਨੂੰ ਖਵਾ ਪਿਆ ਕੇ ਆਪਦੇ ਹੱਥਾਂ ਵਿਚ

[ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ]

ਰੱਖ ਸਕੇ। ਅਜ ਵੀ ਉਹ ਬਦਮਾਸ਼ ਅਤੇ ਉਹ ਕਾਂਗਰਸੀ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕਈ ਦਫਾ ਗ਼ਬਨ ਦੇ ਕੇਸ ਰਜਿਸਟਰ ਹੋਏ ਸਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਆਲੇ ਦੁਆਲੇ ਚੱਕਰ ਕਢਦੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ।

*Quorum*

**Sardar Prem Singh Prem** : Madam, there seems to be no quorum in the House.

**Deputy Speaker** : Thank you.

(At this stage Division bells were sounded and there was quorum in the House).

GENERAL DISCUSSION OF THE BUDGET FOR THE YEAR 1965-66 (Resumption)

**ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ** : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਗਰੀਬ ਮਜ਼ਦੂਰ ਔਰ ਆਮ ਕਿਸਾਨ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਭਲੇ ਲਈ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਬਜਟ ਵਿਚ ਕੋਈ ਪਰੋਵੀਜ਼ਨ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬਿਗ ਇੰਡਸਟਰੀ, ਟਰੈਕਟਰਾਂ ਅਤੇ ਟਿਊਬਵੈਲਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਾਉਣ ਲਈ ਸਭ ਕੁਝ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਇਹ ਪੈਂਟਨਮਾ ਪਾਜਾਮਾ ਜਿਸ ਦਾ ਸੋਸ਼ਲਿਸਟ ਸੋਸਾਇਟੀ ਨਾਮ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਉਸ ਦਾ ਨਾਅਰਾ ਲਾਉਣ ਵਾਲੀ ਸਰਕਾਰ ਜੇ ਥਾਪਰਾਂ ਅਤੇ ਸੋਨੀਆਂ ਵਰਗੇ ਕਰੋੜ ਪਤੀਆਂ ਦੇ ਨਾਲ ਗਠਜੋੜ ਕਰਦੀ ਫਿਰੇ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਗਰੀਬ ਕਿਸਾਨ ਜਾਂ ਮਜ਼ਦੂਰ ਕੀ ਆਸ ਰਖ ਸਕਦਾ ਹੈ? ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਮ ਜਨਤਾ ਦੇ ਭਲੇ ਲਈ ਕੀ ਗਲ ਸੋਚਣੀ ਹੈ? ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਸਨ ਕਿ ਅਸੀਂ ਐਡਮਨਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਦੇ ਵਿਚ ਇੰਟਰਫੀਅਰ ਨਹੀਂ ਕਰਾਂਗੇ ਲੇਕਿਨ ਮੌਜੂਦਾ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਨੇ ਜੋ ਇੰਟਰਫੀਅਰੈਂਸਿਜ਼ ਕੀਤੀਆਂ ਹਨ ਉਹ ਮੈਂ ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਹੋਮ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਲੁਧਿਆਣੇ ਮਿਊਂਨਿਸਪਲ ਚੋਣਾਂ ਵਿਚ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਦਾ ਅਤੇ ਰੀਪਬਲੀਕਨ ਪਾਰਟੀ ਦਾ ਜਲਸੇ ਦੇ ਵਿਚ ਝਗੜਾ ਹੋਇਆ ਸੀ। ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਨੇ ਰੀਪਬਲੀਕਨ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਖਿਲਾਫ 506 ਦਾ ਪਰਚਾ ਰਜਿਸਟਰ ਕਰਵਾਇਆ ਸੀ ਔਰ ਰੀਪਬਲੀਕਨ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ 506 ਦਾ ਪਰਚਾ ਰਜਿਸਟਰ ਕਰਵਾਇਆ। ਐਸ. ਪੀ. ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਹੋਮ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਕੇਸ ਕਾਂਗਰਸ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਰਜਿਸਟਰ ਕਰਵਾਇਆ ਹੈ ਉਹ ਗ਼ਲਤ ਹੈ ਔਰ ਰੀਪਬਲੀਕਨ ਪਾਰਟੀ ਵਾਲਿਆਂ ਦਾ ਕੇਸ ਸਹੀ ਹੈ। ਬਾਵਜੂਦ ਇਸ ਦੇ ਵੀ ਹੁਣ ਤਕ ਕੋਈ ਐਕਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਲਿਆ ਗਿਆ। ਦਫਾ 82 ਦੇ ਤਹਿਤ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਚਲਾਨ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ। ਪਹਿਲਾਂ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਸੀ ਕਿ ਐਸ. ਐਚ. ਓ. ਨੇ ਗਲਤ ਇਨਕੁਆਇਰੀ ਕੀਤੀ ਹੈ, ਡੀ. ਐਸ. ਪੀ. ਕਰੇਗਾ। ਜਦੋਂ ਡੀ. ਐਸ. ਪੀ. ਨੇ ਕੀਤੀ ਤਾਂ ਕਹਿਣ ਲਗੇ ਐਸ. ਪੀ. ਕਰੇਗਾ। ਜਦੋਂ ਐਸ. ਪੀ. ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਨਕੁਆਇਰੀ ਕਰਕੇ ਅਸਲੀਅਤ ਦਸੀ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕਾਂਗਰਸੀਆਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗਾ ਕਿ ਹੁਣ ਤਾਂ ਅਰੈਸਟ ਹੋ ਜਾਵਾਂਗੇ ਤਾਂ ਉਹ ਕਾਮਰੇਡ ਸਾਹਿਬ ਵਲ ਨੱਠੇ। ਕਾਮਰੇਡ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਕੇਸ ਨੂੰ ਕੋਲਡ ਸਟੋਰੇਜ ਦੇ ਵਿਚ ਰਖਿਆ ਜਾਵੇ।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ** : ਕੋਲਡ ਸਟੋਰੇਜ ਕਿਹੜਾ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ?

**ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ** : ਲਾ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟ ਹੈ ਜੀ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਲੁਧਿਆਣੇ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਡੇਹਲੋਂ ਇਕ ਬਲਾਕ ਸਮਿਤੀ ਦਾ ਚੇਅਰਮੈਨ ਹੁੰਦਾ ਸੀ। ਉਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਗ਼ਬਨ ਦੇ ਦੋ ਕੇਸ ਸਾਬਤ ਹੋਏ। ਏਥੋਂ ਵੀ ਇੰਸਟਰਕਸ਼ਨਜ਼ ਗਈਆਂ ਕਿ ਉਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕੇਸ ਰਜਿਸਟਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ........

1.00 P.M.

ਮੈਜਿਸਟਰੇਟ ਨੇ ਉਸਦੀ ਇਨਕੁਆਰੀ ਵੀ ਕੀਤੀ ਅਤੇ ਇਹ ਸਾਬਤ ਵੀ ਹੋ ਗਿਆ ਕਿ ਉਸ ਨੇ ਗਬਨ ਕੀਤਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਅਜ 8 ਮਹੀਨੇ ਹੋ ਗਏ ਉਸਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕੋਈ ਐਕਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਕ ਨਾਮਨਿਹਾਦ ਲੀਡਰ ਹੈ ਲੁਧਿਆਣੇ ਦਾ ਮੋਹਨ ਸਿੰਘ ਐਮ. ਪੀ. ਜੋ ਕਾਂਗਰਸ ਦਾ ਬਹੁਤ ਵਡਾ ਲੀਡਰ ਆਪਣੇ ਆਪਨੂੰ ਸਮਝਦਾ ਹੈ। ਉਸਦਾ ਉਹ ਆਦਮੀ ਸੱਜਾ ਹੱਥ ਹੈ ਜਿਸ ਨੇ ਇਹ ਸਾਰਾ ਗਬਨ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਉਸਨੂੰ ਬਚਾਉਣ

ਲਈ ਉਹ ਇਥੇ ਆਇਆ ਅਤੇ ਇਥੋਂ ਮਿਲ ਮਿਲਾ ਕੇ ਉਸ ਨੇ ਹੁਕਮ ਕਰਾ ਦਿਤਾ ਕਿ ਇਹ ਕੇਸ ਐਸੇ ਹੀ ਰਹਿਣ ਦਿਓ ਤਾਕਿ ਬਲਾਕ ਸਮਤੀ ਦੀਆਂ ਚੋਣਾਂ ਹੋ ਜਾਣ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ: ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਹ ਸਾਰੀਆਂ ਖਬਰਾਂ ਕਿਥੋਂ ਆ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ? (Where from all these news come to the hon. Member ?)

ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ: ਇਹ ਗਲਾਂ ਸਾਡੇ ਨਾਲ ਬੀਤਦੀਆਂ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਸਾਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਤੇ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅੰਬਾਲਾ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਜੋ ਐਨਾ ਜ਼ੁਲਮ ਰਿਪਬਲਿਕਨ ਪਾਰਟੀ ਤੇ ਹੋਇਆ ਹੈ—ਉਹ ਜਿਸ ਨੇ ਕਰਾਇਆ ਹੈ ਮੈਂ ਉਸ ਦਾ ਨਾਮ ਨਹੀਂ ਲੈਂਦਾ—ਉਹ ਇਕ ਕਾਂਗਰਸੀ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਹੈ। ਉਸ ਨੇ ਅਧੋਇਆ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਜੋ ਥਾਣਾ ਮੁਲਾਣਾ ਜ਼ਿਲਾ ਅੰਬਾਲਾ ਵਿਚ ਹੈ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਕ ਗਰੀਬ ਹਰੀਜਨ ਨੂੰ ਰਗੜਿਆ ਹੈ ਉਹ ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਵਲੋਂ ਉਸਨੂੰ ਸ਼ੀਲਡ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਕਿਉਂਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵੋਟਾਂ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਉਥੇ ਪਿੰਡ ਅਧੋਇਆ ਵਿਚ ਇਕ ਪਰੇਮੂ ਸ਼ੈਡਿਊਲਡ ਕਾਸਟ ਦਾ ਬੰਦਾ ਹੈ। ਉਸ ਨੇ ਕੁਛ ਜ਼ਮੀਨ ਲਈ ਜਿਸਦਾ ਸੇਲ ਡੀਡ ਤੇ ਇੰਤਕਾਲ ਵੀ ਉਸ ਦੇ ਨਾਮ ਹੋਇਆ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਉਸ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਉਸਨੂੰ ਕਿਹਾ ਕਿ ਤੂੰ ਇਸ ਜ਼ਮੀਨ ਤੇ ਕਬਜ਼ਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ ਅਤੇ ਮਕਾਨ ਨਹੀਂ ਬਣਾ ਸਕਦਾ। 24 ਜੂਨ ਨੂੰ ਉਹ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਆਪਣੇ ਨਾਲ 10—12 ਆਦਮੀ ਲੈ ਕੇ ਤੇ ਆਪਣੇ ਕੋਲ ਪਸਤੌਲ ਲੈ ਕੇ ਗਿਆ ਅਤੇ ਉਸਦੀ ਔਰਤ, ਬਚਿਆਂ ਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਮਾਰਿਆ। ਜਦੋਂ ਕੇਸ ਦੋਰਜ ਕਰਾਉਣ ਗਏ ਤਾਂ ਉਸ ਦਾ ਕੇਸ ਵੀ ਰਜਿਸਟਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਆਖਰ ਦਫਾ 506 ਤਹਿਤ ਮੈਜਿਸਟਰੇਟ ਨੂੰ ਕੇਸ ਦਿੱਤਾ ਅਤੇ ਮੈਜਿਸਟਰੇਟ ਵਲੋਂ ਉਸਨੂੰ ਸਮਨ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ, ਲੇਕਿਨ ਉਸਨੂੰ ਪੁਲਿਸ ਪੇਸ਼ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਥੇ ਆਈ. ਜੀ. ਸਾਹਿਬ ਕੋਲ ਉਥੋਂ ਆਦਮੀ ਆਏ ਅਤੇ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕੀਤੀ ਕਿ ਤਿਲਕ ਰਾਜ ਥਾਣੇਦਾਰ ਉਸ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਨਾਲ ਮਿਲਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਉਸਨੂੰ ਦਫਾ 107/151 ਵਿਚ ਫਸਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਖੈਰ, ਇਨਾਂ ਨੇ ਉਨਾਂ ਨੂੰ ਬਚਾ ਦਿਤਾ ਲੇਕਿਨ ਦੋ ਮਹੀਨੇ ਬਾਅਦ ਇਹ ਹੋਇਆ ਕਿ ਜੋ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਉਸ ਹਰੀਜਨ ਨੂੰ ਪਰੋਟੈਕਸ਼ਨ ਦਿੰਦੇ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਹੀ ਦਫਾ 107/151 ਹੇਠ ਅੰਦਰ ਕਰ ਦਿਤਾ ਗਿਆ। ਮੌਕੇ ਤੇ ਜੋ ਮਾਲ ਅਫਸਰ ਸੀ ਉਸ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜ਼ਮਾਨਤ ਤਕ ਨਹੀਂ ਲਈ ਕਿਉਂਕਿ ਉਹ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਸਾਹਿਬ ਬਾਰਸੂਖ ਹਨ। ਆਖਰ 3 ਦਿਨ ਤੱਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹਵਾਲਾਤ ਵਿਚ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ। ਇਥੇ ਹੀ ਬਸ ਨਹੀਂ। ਇਹ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਉਸ ਗਰੀਬ ਦੇ ਮਕਾਨ ਦੀ ਛਤ ਤੇ 28-12-1964 ਨੂੰ ਗਿਆ ਅਤੇ ਉਸਦੀ ਛਤ ਨੂੰ ਪੁਟ ਕੇ ਉਸਦੀ ਝੌਂਪੜੀ ਨੂੰ ਅੱਗ ਲਾ ਦਿਤੀ। ਜਦੋਂ ਉਹ ਰਿਪੋਰਟ ਕਰਨ ਗਿਆ ਤਾਂ ਉਸਨੂੰ ਥਾਣੇਦਾਰ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਤੈਂ ਹੀ ਆਪ ਅੱਗ ਲਾਈ ਹੋਣੀ ਹੈ, ਵਰਨਾ ਉਸਨੂੰ ਕੀ ਲੋੜ ਸੀ ਤੇਰੇ ਮਕਾਨ ਨੂੰ ਅੱਗ ਲਗਾਣ ਦੀ। ਕਿਤਨੀ ਹੈਰਾਨੀ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਜੋ ਆਦਮੀ ਮਰ ਕੇ ਦਿਨ ਵਿਚ ਦਿਹਾੜੀ ਕਰਕੇ ਇਕ ਦੋ ਰੁਪਏ ਕਮਾਂਦਾ ਹੈ ਉਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਆਪਣੇ ਮਕਾਨ ਨੂੰ ਆਪ ਹੀ ਅੱਗ ਲਗਾ ਸਕਦਾ ਹੈ, ਲੇਕਿਨ ਥਾਣੇਦਾਰ ਨੇ ਉਲਟਾ ਉਸਤੇ ਹੀ ਇਹ ਕਹਿ ਕੇ ਕੇਸ ਬਣਾ ਦਿਤਾ। ਉਥੋਂ ਉਸਨੇ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਨੂੰ ਕਈ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਭੇਜੀਆਂ ਲੇਕਿਨ ਕੋਈ ਸੁਣਾਈ ਨਹੀਂ ਹੋਈ .....................

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ: ਹੁਣ ਤੁਸੀਂ ਵਾਈਂਡ ਅਪ ਕਰੋ। (The hon. member may now please wind up.)

ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ: ਬਸ ਜੀ, ਇਕ ਦੋ ਗੱਲਾਂ ਕਰਕੇ ਬੈਠ ਜਾਂਦਾ ਹਾਂ। ਫਿਰ ਇਹ ਹੋਇਆ ਕਿ 30-12-1964 ਨੂੰ ਉਸ ਐਸ. ਐਚ. ਓ. ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਸਦੀ ਰਪਟ ਦਰਜ

[ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ]

ਕਰਾਈ ਸੀ ਬਰੱਟ ਕੀਤਾ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਅੰਬਾਲੇ ਨੂੰ ਟੈਲੀਫੂਨ ਕਰਾਏ ਕਿ ਸਾਡੀ ਜ਼ਿੰਦਗੀ ਖਤਰੇ ਵਿਚ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਉਥੋਂ ਕੋਈ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਪੁਲਿਸ ਅਫਸਰ ਨਹੀਂ ਗਿਆ ਅਤੇ ਬਾਅਦ ਵਿਚ ਇਕ ਹੈਡ ਕਾਂਸਟੇਬਲ ਉਥੇ ਗਿਆ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਥਾਣੇ ਵਿਚ ਬੁਲਾ ਕੇ ਫਿਰ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿਤਾ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਦੋ ਦਿਨ ਤਕ ਕੋਈ ਜ਼ਮਾਨਤ ਨਹੀਂ ਹੋਈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਕੇਸ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਤੁਸੀਂ ਕਹਿ ਦਿਤਾ ਹੈ ਕਿ ਮੈਂ ਛੇਤੀ ਖਤਮ ਕਰਾਂ ਇਸ ਲਈ ਇਕ ਦੋ ਕੇਸ ਹੀ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਨੇ ਕਿਤਨੀ ਧਾਂਧਲੀ ਮਚਾਈ ਹੋਈ ਹੈ। ਅੰਬਾਲਾ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਇਕ ਪਿੰਡ ਅਲਾਉਲਪੁਰ ਹੈ। ਉਥੇ ਇਸ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਨੇ ਆਪਣੇ 70 ਸਾਲਾ ਬਾਪ ਦੇ ਨਾਮ 70 ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਅਲਾਟ ਕਰਾ ਲਈ ਜੋ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ ਸੀ। ਉਸੇ ਪਿੰਡ ਦੇ ਗਰੀਬ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੇ ਉਪਰ ਅਪਰੋਚ ਕੀਤਾ ਕਿ ਇਹ ਨਜਾਇਜ਼ ਅਲਾਟ ਹੋਈ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਉਹ ਅਲਾਟ-ਮੈਂਟ ਤਾਂ ਕੈਂਸਲ ਕਰ ਦਿਤੀ ਲੇਕਿਨ ਉਸ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਨੇ ਕੋਈ 50 ਹਜ਼ਾਰ ਦਰਖਤ ਜੋ ਉਸ ਜੰਗਲ ਵਿਚ ਸੀ ਸਾਰਾ ਕੱਟ ਲਿਆ। ਜਦੋਂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਇਹ ਦਰਖਤ ਕਿਥੇ ਗਏ ਤਾਂ ਉਸ ਨੇ ਕਹਿ ਦਿਤਾ ਕਿ ਮੈਂ ਜੋ ਇਹ ਜ਼ਮੀਨ ਤੋੜ ਕੇ ਆਬਾਦ ਕੀਤੀ ਹੈ, ਉਸ ਦੇ ਉਪਰ ਇਹ ਪੈਸਾ ਖਰਚ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ। ਉਸ ਪਿੰਡ ਦੇ ਲੋਕ ਮੈਨੂੰ ਮਿਲੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮੈਨੂੰ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਰਾਮ ਪਰਕਾਸ਼ ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਹਰ ਫਸਲ ਦੇ ਮੌਕੇ ਤੇ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜ਼ਬਰਦਸਤੀ ਬਟਾਈ ਲੈ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਸਰਕਾਰ ਉਸ ਜ਼ਮੀਨ ਦੀ ਮਾਲਕ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਬਟਾਈ ਕਿਸ ਹਕ ਨਾਲ ਲੈਂਦਾ ਹੈ? ਫਿਰ ਇਕ ਨੂਹਣੀ ਪਿੰਡ ਤੋਂ ਵੀ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਤੇ ਹੋਮ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਪਾਸ ਕਾਫੀ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਆਈਆਂ ਹਨ। ਉਸ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਇਕ ਗਰੀਬੂ ਨਾਮ ਦਾ ਆਦਮੀ ਹੈ। ਉਸ ਦੀ ਔਰਤ ਨੂੰ ਇਸੇ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਨੇ ਅਗਵਾ ਕਰਾਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਢਾਈ ਸਾਲ ਤਕ ਉਸਨੂੰ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਪਿਛਲੀ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਵੇਲੇ ਇਹ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਆਪਣੇ ਆਪਨੂੰ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਤੇ ਮਾਸਟਰ ਗੁਰਬੰਤਾ ਸਿੰਘ ਦੇ ਨੇੜੇ ਕਹਿੰਦਾ ਸੀ ਅਤੇ ਹੁਣ ਕਹਿੰਦਾ ਫਿਰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ ਤੇ ਚੌਧਰੀ ਸੁੰਦਰ ਸਿੰਘ ਦੇ ਨੇੜੇ ਹੈ। ਖੈਰ, ਉਹ ਜੋ ਐਬਡਕਸ਼ਨ ਕੇਸ ਸੀ ਉਸਦੀ ਬਾਅਦ ਵਿਚ ਮੁੜ ਮੁੜਾਈ ਹੋ ਗਈ ਅਤੇ ਸੁਲਾਹ ਸਫਾਈ ਹੋ ਗਈ। ਅਗੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਹਰੀਜਨ ਵੈਲਫੇਅਰ ਮਨਿਸਟਰ ਬੈਠੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਧਿਆਨ ਵਿਚ ਇਹ ਕੇਸ ਲਿਆਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਇਕ ਆਦਮੀ ਦੀ ਉਥੇ ਵੈਲਫੇਅਰ ਅਫਸਰ ਨੇ ਸਿਫਾਰਸ਼ ਕੀਤੀ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਵੈਲਫੇਅਰ ਫੰਡ ਵਿਚੋਂ ਜ਼ਮੀਨ ਲੈ ਕੇ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਲੇਕਿਨ ਚੂੰਕਿ ਉਹ ਆਦਮੀ ਰਿਪਬਲਿਕਨ ਪਾਰਟੀ ਨਾਲ ਤਅੱਲੁਕ ਰਖਦਾ ਸੀ ਇਸ ਲਈ ਉਸ ਐਮ. ਐਲ. ਏ ਸਾਹਿਬ ਇਥੇ ਆਏ ਅਤੇ ਮਿਲ ਮਿਲਾ ਕੇ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਕੋਲੋਂ ਹੀ ਹੁਕਮ ਕਰਾ ਲਿਆ ਕਿ ਇਹ ਆਦਮੀ ਲੈਂਡ ਬੈਨੀਫਿਸ਼ਰੀ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਇਸ ਦਾ ਨਾਮ ਉਸ ਲਿਸਟ ਵਿਚੋਂ ਕੱਢ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਉਸਦਾ ਨਾਮ ਕਢ ਵੀ ਦਿਤਾ ਗਿਆ। ਉਸ ਗਰੀਬ ਨੇ ਇਸ ਖਿਆਲ ਨਾਲ 7,600 ਰੁਪਏ ਦੀ ਐਵੇਂਕੁਈ ਲੈਂਡ ਲੈ ਲਈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਮਦਦ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ। ਉਸ ਨੇ ਆਪਣੇ ਹਿਸੇ ਦਾ ਰੁਪਿਆ ਜਮਾਂ ਕਰਾ ਦਿਤਾ ਅਤੇ ਬਾਕੀ ਬਾਰੇ ਮੌਕੇ ਤੇ ਵੈਲਫੇਅਰ ਅਫਸਰ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਢਾਈ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਦੀ ਸਬਸਿਡੀ ਦੇਵੇਗੀ। ਹੁਣ ਹਾਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਡੀ. ਸੀ ਕਹਿੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਬਾਕੀ ਦੇ ਪੈਸੇ ਲਿਆ ਅਤੇ ਮਹਿਕਮੇ ਵਾਲੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਤੈਨੂੰ ਸਬਸਿਡੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕਦੀ ਕਿਉਂਕਿ ਤੂੰ ਲੈਂਡ ਬੈਨੀਫਿਸ਼ਰੀ ਨਹੀਂ। ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਰਾਜ ਵਿਚ ਜੋ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕੋਈ ਇੰਟਰਫੀਰੈਂਸ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ ਇਹ ਹਾਲ ਅਜ ਗਰੀਬਾਂ ਦਾ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਕਈ ਕੇਸ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਰਾਹੀਂ ਮੈਂ ਦਸ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸੇ ਮਨਿਸਟਰੀ ਵਲੋਂ ਕਾਂਗਰਸੀ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਦੇ ਕਹਿਣ ਤੇ ਇੰਟਰਫੀਅਰੈਂਸ ਕੀਤੀ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਤੰਗ ਕੀਤਾ

ਗਿਆ ਹੈ। ਇਹ ਚੌਧਰੀ ਸਾਹਿਬ ਬੈਠੇ ਹਨ: ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਰੂਲਜ਼ ਮੁਤਾਬਕ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਜੋ ਮੁਲਾਜ਼ਮਤ ਵਿਚ ਹੋਵੇਂ ਅਤੇ ਬਾ ਰੋਜ਼ਗਾਰ ਹੋਵੇ ਉਹ ਵੈਲਫੇਅਰ ਫੰਡ ਵਿਚੋਂ ਗਰਾਂਟ ਨਹੀਂ ਲੈ ਸਕਦਾ ਲੇਕਿਨ ਇਸੇ ਐਮ. ਅਲ. ਏ. ਦਾ ਭਾਈ ਜੋ ਜਗਾਧਰੀ ਵਿਚ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਗੱਤਾ ਮਿਲ ਵਿਚ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਮਿਲ ਵਿਚ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਹੈ ਅਤੇ ਸੌ ਡੇਢ ਸੌ ਰੁਪਿਆ ਤਨਖਾਹ ਲੈ ਰਿਹਾ ਹੈ ਔਰ ਨਾ ਉਹ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਹੀ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ ਉਸਨੂੰ ਇਸ ਫੰਡ ਰਾਹੀਂ ਜ਼ਮੀਨ ਲੈ ਕੇ ਦੇ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ। ਅੰਬਾਲਾ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਕਿਉਂਕਿ ਉਹ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਉਸ ਕਮੇਟੀ ਦਾ ਮੈਂਬਰ ਹੈ। ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਕੋਈ ਵੀ ਐਡਹਾਕ ਕਮੇਟੀ ਦਾ ਮੈਂਬਰ ਆਪਣੇ ਕਿਸੇ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰ ਨੂੰ ਬੈਨੀਫਿਟ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦਾ ਲੇਕਿਨ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਇਸ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਦੇ ਭਾਈ ਨੂੰ, ਜੋ ਮਿਲ ਵਿਚ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਹੈ, ਲੈਂਡ ਬੈਨੀਫਿਸ਼ਰੀ ਸਿਲੈਕਟ ਕਰ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੈ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਇਕ ਐਮ. ਐਲ. ਸੀ. ਦੀ ਮਿਸਾਲ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਰਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਉਸ ਦੇ ਬਰਖਿਲਾਫ 506 ਸੈਕਸ਼ਨ ਦੇ ਅਧੀਨ ਕੇਸ ਚੱਲ ਰਿਹਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਉਸਨੂੰ ਅਜੇ ਤਕ ਗਿਰਫਤਾਰ ਨਹੀ ਕੀਤਾ ਗਿਆ, ਇਹ ਲੁਧਿਆਣੇ ਨੂੰ ਬੀਲਾਂਗ ਕਰਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਪੰਜਾਬ ਮਨਿਸਟਰੀ ਦਾ ਹੱਥ ਹੈ, ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਪਾਰਟੀ ਨੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਕੋਲੋਂ ਅਰੈਸਟ ਨਾ ਕਰਨ ਦੇ ਆਰਡਰ ਲਏ ਹਨ, ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਗੱਲ ਹੋਮ ਮਨਿਸਟਰ ਦੇ ਨਾਲਿਜ ਵਿਚ ਭੀ ਆ ਚੁੱਕੀ ਹੋਵੇਗੀ। ਕੁਝ ਆਦਮੀਆਂ ਦਾ ਮਨ ਮੰਨਦਾ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਨਸਾਫ ਮਿਲੇ ਪਰ ਜਦੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਪਾਰਟੀ ਦਾ ਸਵਾਲ ਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਨਸਾਫ ਦੀ ਗੱਲ ਭੁਲ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਇੰਟਰੈਸਟ ਦੇ ਅਗੇ ਸਭ ਕੁਝ ਭੁਲ ਜਾਂਦੇ ਹਨ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਜਾਰਿਟੀ ਹੈ ਸਰਮਾਇਆਦਾਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਹਨ। ਜਦੋ ਕਾਂਗਰਸ ਹਾਈ ਕਮਾਂਡ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬੈਕ ਉਤੇ ਹੈ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੀ ਡਰ ਹੈ। ਜਦੋ ਆਜ਼ਾਦੀ ਹਾਸਲ ਕਰਨੀ ਸੀ, ਭਾਰਤ ਵਿਚ ਕਾਫੀ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਹੋਈਆਂ, ਉਸ ਵਿਦੇਸ਼ੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਦਬਾਉਣ ਲਈ ਬਹੁਤ ਤਸ਼ਦੱਦ ਕੀਤਾ ਸੀ। ਬਹੁਤ ਬੇਰਹਿਮੀ ਦੇ ਨਾਲ ਪੇਸ਼ ਆਉਂਦੇ ਸਨ। ਲੇਕਿਨ ਹੁਣ ਤਾਂ ਸਾਡੀ ਆਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਹੈ। ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਗਰੀਬਾਂ ਦੀ ਖੈਰਖਾਹ ਦਾ ਦਾਅਵਾ ਕਰਦੀ ਹੈ। (ਵਿਘਨ) ਕੁਝ ਦੋਸਤ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਥੇ ਗਰੀਬਾਂ ਲਈ ਕੋਈ ਡੀਵੈਲਪਮੈਂਟ ਨਹੀਂ ਹੋਈ। ਅਗਰ ਹੋਈ ਹੈ ਤਾਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਦੇ ਪੇਟ ਦੀ ਡਿਵੈਲਪਮੈਂਟ ਹੋਈ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਪੇਟ ਵਧ ਗਿਆ। (ਵਿਘਨ) (ਸ਼ੋਰ)

**Deputy Speaker**: Please withdraw these words.

ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ: ਅੱਛਾ ਜੀ, ਮੈਂ ਲਫਜ਼ ਵਿਦਡਰਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ ਅਤੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਦਾ ਜ਼ਿਲ੍ਹਾ ਜਲੰਧਰ ਹੈ। ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰਸ਼ਿਪ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਤੋਂ ਜਾਲੰਧਰ ਆ ਗਈ ਹੈ ਪਰ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸ਼ਿਪ ਲੁਧਿਆਣੇ ਕਦ ਆਵੇਗੀ। (ਹਾਸਾ) ਰੀਪਬਲਿਕਨ ਪਾਰਟੀ ਨੇ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਐਕਸੇਪਟਿਡ ਅਸੂਲਾਂ ਨੂੰ ਇਮਪਲੀਮੈਂਟ ਕਰਾਉਣ ਲਈ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨ ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤੀ ਸੀ। ਇਸ ਪਾਰਟੀ ਨੇ ਹੋਰ ਕੋਈ ਮੰਗ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਸੀ। ਇਸ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨ ਵਿਚ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਵਿਚੋਂ ਲਗਭਗ 4½ ਲੱਖ ਆਦਮੀਆਂ ਨੇ ਹਿੱਸਾ ਲਿਆ। ਇਹ ਬਹੁਤ ਪੀਸਫੁਲ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨ ਰਹੀ, ਲੇਕਿਨ ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ ਨੇ ਤਸ਼ੱਦਦ ਕਰਾ ਕੇ ਆਪਣਾ ਨਾਉਂ ਖੱਟ ਲਿਆ ਹੈ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਆਪਣੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਅੰਦਰ ਪੁਲੀਸ ਨੇ ਬਹੁਤ ਤਸ਼ੱਦਦ ਕੀਤਾ। ਨਿਹੱਥੇ ਸਤਿਆਗ੍ਰਹੀਆਂ ਉਤੇ ਪੁਲੀਸ ਨੇ ਲਾਠੀ ਚਾਰਜ ਕੀਤਾ। ਨਿਹੱਥੇ ਲੇਡੀਜ਼ ਸਤਿਆਗ੍ਰਹੀਆਂ ਉਤੇ ਮੈਨ ਪੁਲੀਸ ਨੇ ਲਾਠੀ ਚਾਰਜ ਕੀਤੀ। ਲੇਡੀਜ਼ ਦੀਆਂ ਗੋਦੀਆਂ ਵਿਚੋਂ ਬੱਚੇ ਖੋਹ ਕੇ ਸੁੱਟੇ ਗਏ। (ਵਿਘਨ)

**Home and Development Minister :** I would request the Member to prepare a case. I am ready to take action against any officer who has done it. But on the face of it what he says I object to it. It is altogether a wrong and an exaggerated picture.

**उपाध्यक्षा :** अब आप इस बारे में लिख कर दे दें (The hon. Member may give this in writing.)

**ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ :** ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਇਹ ਗੱਲ ਗਲਤ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਕ੍ਰਿਟੀਸਾਈਜ਼ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ। ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਬਾਰੇ ਜੁਡੀਸ਼ਲ ਇਨਕੁਆਰੀ ਕਰਾ ਲਵੇ। ਅਗਰ ਇਹ ਗੱਲ ਠੀਕ ਸਾਬਤ ਨਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਜਿਹੜੀ ਸਜ਼ਾ ਪ੍ਰੋਪੋਜ਼ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਮੈਂ ਭੁਗਤਣ ਲਈ ਤਿਆਰ ਹਾਂ।

**Deputy Speaker:** Wind up now please.

**ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ :** ਮੈਂ ਜਲਦੀ ਹੀ ਖਤਮ ਕਰ ਦੇਵਾਂਗਾ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਜੇਲ੍ਹ ਅਥਾਰਿਟੀਜ਼ ਨੂੰ ਇਨਸਟਰਕਸ਼ਨਜ਼ ਜਾਰੀ ਕੀਤੀਆਂ ਸਨ ਕਿ ਸਤਿਆਗ੍ਰਹੀਆਂ ਨਾਲ ਜ਼ਿਆਦਤੀ ਨਾ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ, ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਭੀ ਪੁਲੀਸ ਅਥਾਰਟੀਜ਼ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਕਿ ਸਤਿਆਗ੍ਰਹੀਆਂ ਨਾਲ ਤਸ਼ੱਦਦ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਜਦੋਂ ਇਥੇ ਫੂਡ ਕਮੇਟੀ ਦੀ ਮੀਟਿੰਗ ਸੀ ਤਾਂ ਪੁਲੀਸ ਦੀਆਂ ਜ਼ਿਆਦਤੀਆਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਪਰਸਨਲੀ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਇਆ, ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਨੇ ਪੁਲੀਸ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਲੇਕਿਨ ਫਿਰ ਭੀ ਪੁਲੀਸ ਨੇ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ। ਜਾਲੰਧਰ ਜੇਲ੍ਹ ਦੇ ਅੰਦਰ ਇਕ ਸਤਿਆਗ੍ਰਹੀ ਬੀਮਾਰ ਪੈ ਗਿਆ। ਜੇਲ੍ਹ ਅਥਾਰਟੀਜ਼ ਨੇ ਉਸ ਦੀ ਦੇਖ ਭਾਲ ਬਿਲਕੁਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ। ਮੈਂ ਇਹ ਗੱਲ ਭੀ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਂਦੀ ਪਰ ਕੁਝ ਨਾ ਬਣਿਆ। ਉਹ ਜੇਲ੍ਹ ਵਿਚ ਜੇਲ੍ਹ ਡਿਪਾਰਟਮੈਂਟ ਅਤੇ ਹੈਲਥ ਡਿਪਾਰਟਮੈਂਟ ਦੀ ਅਣਗਹਿਲੀ ਦੇ ਕਾਰਨ ਮਰ ਗਿਆ। ਇਹ ਬਹੁਤ ਹੀ ਦੁਖ ਦੀ ਗਲ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਦੀ ਜਾਂਚ ਕਰਨ ਲਈ ਜੁਡੀਸ਼ਲ ਇਨਕਆਇਰੀ ਕਰਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਰਪੋਰਟ ਆਉਣ ਤੇ ਪਤਾ ਲਗੇਗਾ ਕਿ ਉਸ ਆਦਮੀ ਦੀ ਮੌਤ ਕਿਨ੍ਹਾਂ ਵਜ੍ਹਾ ਦੇ ਕਾਰਨ ਹੋਈ। ਮੈਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੁਲੀਸ ਨੇ ਸਤਿਆਗ੍ਰਹੀਆਂ ਉਤੇ ਤਸ਼ੱਦਦ ਕਰਨ ਤੋਂ ਘਟ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ। ਜਾਲੰਧਰ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਦੇ ਜੇਲ੍ਹ ਸੁਪਰਿੰਟੈਂਡੈਂਟ ਨੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਸਤਿਆ-ਗ੍ਰਹੀਆਂ ਕੋਲੋਂ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਤੌਰ ਤੇ ਮੁਆਫੀਨਾਮੇ ਲਿਖਵਾ ਕੇ ਰਿਹਾ ਕੀਤਾ ਤਾਕਿ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨ ਨੂੰ ਕਮਜ਼ੋਰ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕੇ। ਲੇਕਿਨ ਉਹ ਆਪਣੇ ਮਨੋਰਥ ਵਿਚ ਕਾਮਯਾਬ ਨਾ ਹੋ ਸਕਿਆ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਦੋਬਾਰਾ ਅਦਾਲਤਾਂ ਵਿਚ ਆ ਕੇ ਜਾਂ ਦੋਬਾਰਾ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨ ਕਰਕੇ ਆਪਣੇ ਆਪ ਦੀ ਅਰੈਸਟ ਆਫਰਜ਼ ਕੀਤੀਆਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਵਾਰਦਾਤ ਦੇ ਬਾਰੇ ਅਦਾਲਤ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸੁਪਰਿੰਟੈਂਡੈਂਟ, ਜੇਲ੍ਹ ਨੇ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਤੌਰ ਤੇ ਮੁਆਫੀਨਾਮੇ ਲਿਖਵਾਉਣ ਲਈ ਮਜਬੂਰ ਕੀਤਾ।

(ਘੰਟੀ)

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਭੰਗੜਾ ਪਾਰਟੀ ਨੂੰ $1\frac{1}{2}$ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਿਆ ਆਪਣੇ ਡਿਸਕਰੀਸ਼ਨਰੀ ਫੰਡ ਵਿਚੋਂ ਦਿਤਾ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। (ਘੰਟੀ) ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਚੌਧਰੀ ਸੁੰਦਰ ਸਿੰਘ ਨੇ ਮੀਰਪੁਰ ਪਿੰਡ ਦੇ ਸਰਪੰਚ ਨੂੰ 1 ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਿਆ ਦਿਤਾ। ਉਸ ਦੇ ਬਰਖਿਲਾਫ 2 ਗ਼ਬਨ ਦੇ ਕੇਸ ਚਲ ਰਹੇ ਹਨ। ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਸ ਕੁਰੱਪਟ ਸਰਪੰਚ ਨੂੰ ਇਸ ਲਈ ਰੁਪਿਆ ਦਿਤਾ ਹੈ ਤਾਕਿ ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਰੁਪਿਆਂ ਨਾਲ ਮੁਕੱਦਮਾ ਲੜ ਸਕੇ। ਇਹ ਗਲਾਂ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ।

ਸਰਦਾਰ ਜਸਦੇਵ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ (ਰਾਏਪੁਰ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਆਪ ਦਾ ਬਹੁਤ ਮਸ਼ਕੂਰ ਹਾਂ ਕਿ ਆਪ ਨੇ ਮੈਨੂੰ ਬਜਟ ਉਤੇ ਡਿਸਕਸ਼ਨ ਲਈ ਵਕਤ ਦਿਤਾ ਹੈ। ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਸਾਲ ਦਾ ਬਜਟ ਪਿਛਲੇ ਬਜਟਾਂ ਦੀ ਨਿਸਬਤ ਬਹੁਤ ਚੰਗਾ ਹੈ। ਇਸ ਬਜਟ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰੀ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਨੂੰ ਰਿਆਇਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਹੋਰ ਭੀ ਜਨਤਾ ਨੂੰ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਹਨ। ਇਸ ਵਿਚ ਕਈ ਕਮੀਆਂ ਵੀ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਉਣਾ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿੰਨਾਂ ਰੁਪਿਆਂ ਲੋਕ-ਭਲਾਈ ਲਈ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਉਸ ਦਾ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਜਨਤਾ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਲਾਭ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ। ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਮੈਂ ਤੀਜੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲੈਨ ਦੇ ਬਾਰੇ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਇਹ ਪਲੈਨ ਦਾ ਆਖਰੀ ਸਾਲ ਹੈ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਪਲੈਨ ਦੇ ਖਰਚਾਂ ਵਿਚ ਕਟੌਤੀ ਕੀਤੀ ਗਈ। ਅਗਰ ਕਟੌਤੀ ਕੀਤੀ ਗਈ ਸੀ ਤਾਂ ਸੋਸ਼ਲ ਸਰਵਿਸਿਜ਼ ਦੇ ਐਲੋਕੇਸ਼ਨ ਵਿਚੋਂ ਹੀ ਕੀਤੀ ਗਈ ਸੀ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਅਤੇ ਡਰੇਨੇਜ਼ ਸਕੀਮਾਂ ਉਤੇ ਕਾਫੀ ਖਰਚ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਪੰਜਾਂ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਜਿੰਨਾਂ ਪ੍ਰੋਵੀਜ਼ਨ ਸੀ ਉਸ ਤੋਂ ਵਾਧੂ ਹੀ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਪਰ ਇਹ ਅਜੇ ਭੀ ਘਟ ਹੈ। ਤੀਜੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲੈਨ ਵਿਚ ਪਹਿਲਾਂ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਲਈ 8,73 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਹੋਇਆ ਸੀ ਪਰ ਇਸ ਰਕਮ ਨੂੰ ਵਧਾ ਕੇ 10,70 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਖਰਚ ਹੋਣ ਦਾ ਅਨੁਮਾਨ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਰਿਆਇਤਾਂ ਦੇਣ ਦਾ ਐਲਾਨ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਨਵੇਂ ਖੂਹ ਬਣਾਉਣ ਲਈ ਖਰਚ ਦਾ 1/4 ਹਿਸਾ ਸਬਸਿਡੀ ਦਿੰਦੀ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਸਿੰਜਾਈ ਦੇ ਸਾਧਨਾਂ ਨੂੰ ਵਧਾਉਣ ਲਈ ਪੰਪਿੰਗ ਸੈਟਸ ਤੇ ਟਿਊਬਵੈਲਾਂ ਦੇ ਇੰਜਨਾਂ ਉਤੇ 25 ਫੀ ਸਦੀ ਸਬਸਿਡੀ ਦੇਣ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਇਹ ਸਬਸਿਡੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੀ ਮਿਲ ਸਕਦੀ ਹੈ ਜਿਹੜੇ ਸਰਕਾਰ ਕੋਲੋਂ ਕਰਜ਼ਾ ਲੈਣਗੇ। ਆਮ ਤੌਰ ਤੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕਰਜ਼ਾ ਹਾਸਲ ਕਰਨ ਲਈ ਇਕ ਸਾਲ ਲਗ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਕਰਜ਼ੇ ਫਾਈਨੈਂਸ਼ਲ ਸਾਲ ਦੇ ਆਖੀਰ ਵਿਚ ਵੰਡੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ 80 ਜਾਂ 90 ਪ੍ਰਤੀਸ਼ਤ ਕੇਸਿਜ਼ ਵਿਚ ਲੋਨ ਫਾਈਨੈਂਸ਼ਲ ਸਾਲ ਦੇ ਫਰਵਰੀ ਜਾਂ ਮਾਰਚ ਦੇ ਮਹੀਨੇ ਵਿਚ ਡਿਸਬਰਸ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾ ਕਿ ਅਮਾਊਂਟ ਲੈਪਸ ਨਾ ਹੋਵੇ। ਕਿਸਾਨ ਇਕ ਸਾਲ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਕਰਜ਼ਾ ਲੈਣ ਲਈ ਜ਼ਾਇਆ ਕਰੇ ਫਿਰ ਟਿਊਬਵੈਲ ਜਾਂ ਖੂਹ ਲਾਵੇ ਅਤੇ ਤਾਂ ਸਬਸਿਡੀ ਦਾ ਹਕਦਾਰ ਬਣਦਾ ਹੈ, ਇਹ ਪਾਲਿਸੀ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੂੰ ਬਦਲਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਖੁਲ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਆਪਣੇ ਪੈਸਿਆਂ ਨਾਲ ਟਿਊਬਵੈਲ ਜਾਂ ਪੰਪਿੰਗ ਸੈਟ ਲਾ ਲਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਵੀ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਸਬਸਿਡੀ ਦਾ ਹਕਦਾਰ ਹੋ ਜਾਵੇ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਕਰਜ਼ਾ ਲੈਣ ਵਾਲਾ।

ਮੈਂ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦਾ ਧਿਆਨ ਇਕ ਹੋਰ ਗਲ ਵਲ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਐਗਰੀਕਲਚਰਲ ਪ੍ਰੋਡਿਊਸ ਵਧਾਉਣ ਵਾਸਤੇ ਅਸੀਂ ਬਹੁਤ ਯਤਨ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ। ਫੂਡ ਕ੍ਰਾਈਸਿਜ਼ ਦਾ ਮਸਲਾ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਤੇ ਨਿਰਭਰ ਹੈ, ਪਰ ਜਿਹੜੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਐਗਰੀਕਲਚਰਲ ਪ੍ਰੋਡਿਊਸ ਨੂੰ ਵਧਾਉਣ ਲਈ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਅਸੀਂ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦੇ ਰਹੇ। ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਫਰਟੇਲਾਈਜ਼ਰ ਦੀ ਸ਼ਾਰਟੇਜ ਹੈ ਜਿਸਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਖਾਸ ਉਦਮ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਪਹਿਲੇ ਸਰਕਾਰ ਪ੍ਰਚਾਰ ਕਰਦੀ ਸੀ ਕਿ ਫਰਟੇਲਾਈਜ਼ਰ ਪਾਈ ਜਾਏ ਪਰ ਹੁਣ ਫਰਟੇਲਾਈਜ਼ਰ ਮਿਲਦਾ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇੰਮਪਰੂਵਡ ਇੰਪਲੀਮੈਂਟਸ ਲਈ ਨੀਲੋਖੇੜੀ ਵਿਚ ਇਕ ਵਰਕਸ਼ਾਪ ਖੋਲ੍ਹੀ ਹੈ। ਪਰ ਉਥੇ ਇੰਪਲੀਮੈਂਟਸ ਐਨੇ ਨਹੀਂ ਬਣਦੇ ਕਿ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਡੀਮਾਂਡ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰ ਸਕਣ। ਇਸ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਪਾਲਿਸੀ ਵਿਚ ਤਬਦੀਲੀ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਕੋਈ ਕਿਸਾਨ ਜਾਂ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਇੰਪਰੂਵਡ

कि अभी इस बात का फैसला नहीं किया गया है और न ही अभी इस का फैसला कर रहे हैं कि यह आयरन प्लांट कहां लगाया जाएगा हिसार या नारनौल । लेकिन स्पीकर साहब, जैसा कि वर्ल्ड वार में कहा जाता था कि फतह सरकार की होती है और क़दम जर्मन का बढ़ता है तो ऐन उसी तरह से हमारे साथ यह बात की गई है । एक तरफ तो यह हिसार में लगाने की तैयारी कर रहे हैं और दूसरी तरफ यह कहा जा रहा है कि अभी इस का फैसला नहीं हुआ कि यह कहां लगाया जाए । इस बारे में मेरी बहन श्रीमती चन्द्रावती भी मानेंगी कि यह चीफ मिनिस्टर साहब ने कहा था कि इस बारे में अभी फैसला नहीं किया गया और यहां फाईनैन्स मनिस्टर ने एनाऊंस कर दिया है कि यह प्लांट हिसार में लगेगा । हमारे फाईनैंस मिनिस्टर साहब जब नारनौल गए थे और लोगों का डैपूटेशन जब इन्हें वहां इस बारे में मिला था तब भी इन्होंने यही कहा था कि अभी इस बारे में फैसला नहीं किया और यह पेंडिंग है और दूसरी तरफ तैयारी हो रही है । मैं इस बात के लिए मुख्य मंत्री जी से प्रार्थना करूंगा कि इस तरह से ब्रीच आफ फेथ नहीं करना चाहिए और इस बात का प्रापर सौल्यूशन होना चाहिए और हर बात का मैरिटस पर सोच कर फैसला होना चाहिए और पुलिटीकल तरीकों से इन चीजों का फैसला नहीं करना चाहिए । स्पीकर साहब, मैं इन की इस बात से दो बातों का नतीजा निकाल पाया हूं । एक तो इन्होंने कहा है कि हम सिर्फ प्रोडक्शन सेंटर की फैसिलिटीज़ को ही नहीं देखते और कन्ज्यूमरज़ की फैसिलिटीज़ को भी देखते हैं और क्योंकि यह जो पिग आयरन वहां तैयार होने वाला है वह ज्यादातर कन्जूम होना है जालंधर और लुधियाने में और नारनौल से यह वहां जाना मुश्किल है और दूसरी बात यह कही कि हमारे एम्पलाईज़ को महिन्द्रगढ़ में एमेनिटीज आफ लाईफ अच्छी नहीं मिल सकेंगी । इस पर हम ने कहा कि नारनौल में हर तरह की एमेनिटीज़ एवेलेबल हैं, वहां लड़कों का कालेज है, लड़कियों का कालेज भी है, स्कूल भी हैं सिनेमा भी है और वाटर वर्कस भी है। आप के एम्पलाईज़ को और क्या चाहिए ? जब यह सारी एमेनिटीज़ आफ लाईफ वहां उन्हें मिल सकती हैं तो इन तमाम बातों को देखते हुए मैं इस वक्त सरकार से यही बात कहूंगा कि मुख्य मंत्री जी इस ब्रीच आफ फेथ के कुएस्चन को साफ करें कि जो पहले कमिटमेंट सरकार की थी वह इन्होंने किस तरह से बदल दी है । इस के इलावा एक बात इण्डस्ट्रियल डिपार्टमेंट वालों ने कही थी कि अगर यह प्लांट हिसार में लग भी जाए तो भी आप के इलाके के लोगों को फ़ायदा यह होगा कि उन को आयरन ओर तोड़ने की मजदूरी मिलेगी । यह एडिंग इनसल्ट टू इंनजरी है । हमारे लोगों को यह चाहते हैं कि वे हयूर्ज़ आफ वुड ऐंड ड्रायरज़ आफ वाटर बने रहें, यह तो इस तरह की बात की गई है जो यह चाहते हैं कि किसी खास इलाके के लोग सिर्फ मजदूरी ही करते रहें और कोई खास तरक्की न कर सकें. . . .

**Mr. Speaker:** Please wind up.

**श्री राम सरन चन्द मित्तल :** स्पीकर साहब, मैं तो सिर्फ यही बात कहना चाहता था । एक तरफ तो यह ठीक है कि एग्रीकल्चर की प्रोडकशन को बढ़ावा दिया जाना

[ श्री राम सरन चन्द मित्तल ]

चाहिए और यह इनटेंसिव कल्टीवेशन से होना चाहिए । इस में कोई इतराज वाली बात नहीं कि एग्रीकल्चर को तरक्की मिलनी चाहिए लेकिन हमारी जो फाईनैंशल पोजीशन है इस को इम्प्रूव करने के लिए इण्डस्ट्री पर भी काफी जोर देना चाहिए और मैं अर्ज करता हूं कि किसी बैकवर्ड एरिया की तरक्की के लिए वहां इण्डस्ट्री को बढ़ावा देना बहुत ही जरूरी है इस के बगैर वहां के लोगों की हालत अच्छी नहीं हो सकती । यह मैं जानता हूं कि यह inter-district का सवाल इसलिए पैदा कर देते हैं ताकि आपस में डिफरेंस आफ उपीनियन पैदा हो जाए और मतभेद पैदा हो जाए और इस से गवर्नमेंट का मकसद भी हल हो जाता है और मैं यह बात इस बात के पेशेनजर कह रहा हूं कि जब वहां आयरन माइनज हैं, लाइम स्टोन वहां पर है और कोल वहां पर हिसार के मुकाबले पर में थोड़े फ्रेट पर पहुंच सकता है तो फिर यह प्लांट क्यों वहां नहीं लगाया जा रहा ।

स्पीकर साहब, जहां पर यह कोल माइनज़ हैं वहां आज डिवैल्पमेंट की क्या हालत है । वहां पर हाई स्कूलों के लिहाज से अगर देखा जाए तो मैं कहूंगा कि इस लिहाज से तमाम महिन्द्रगढ़ जिला बाकी तमाम जिलों से पीछे है । वहां एक हलके में 12 हाई स्कूल हैं, एक में 9 हैं और तीसरी में भी 9 हैं लेकिन जहां यह और माइनज लोहे की कानें हैं वहां सिर्फ 5 हाई स्कूल हैं । रूरल इलैक्ट्रीफिकेशन एक गांव में भी नहीं है और सड़कों की वहां हालत यह है कि अरस्टवाईल पेप्सू के जमाने में जितनी सड़कें प्रोवाईड वहां के लिए की गई थीं उन के अलावा वहां कोई सड़क भी नहीं बनाई गई । इस बजट में सिर्फ एक सड़क के लिए प्रोवीजन की गई है आठ मील की सड़क के लिए 45 लाख मांगते हैं ।

It is stated in the Budget at page 276 under New Expenditure—Volume I—

> "Nangal Chaudhry to Budhwal Road in Mohindergarh District—Rs 68,000 (non-recurring).
>
> The total length of the road is 8 miles and is estimated to cost Rs 45.00 lacs. A sum of Rs 68,000 will be required during 1965-66."

This road is in the constituency where there are Coal mines.

श्री मंगल सैन : आन एं प्वायंट आफ आर्डर, सर । क्या मित्तल साहब इस बात पर भी रोशनी डालेंगे कि जब से यह वजीर हटे हैं तब से यह कमजोर क्यों हो गए हैं ?

**Shri Ram Saran Chand Mittal :** It is further stated in this Volume :

> "This scheme is financed from the C. R. F, Punjab Government Ordinary Share (Plan), The expenditure on this work will be borne by the Punjab State and the Government of India from their ordinary reserve in C.R, F. on 50 : 50 basis."

इस के इलावा, स्पीकर साहब, एक बात मैं हरियाने की डिवैल्पमेंट के बारे में कहना चाहता हूं । यह ठीक है कि हमारी गवर्नमेंट ने इस मतलब के लिए एक कमेटी बनाई है जिस के चेयरमैन पंडित सिरी राम शर्मा हैं जो कि बड़े ही काबल आदमी हैं और उस कमेटी में जो दूसरे नान-अफीश्यलज हैं वह ज्यादातर लैजिसलेटरज़ हैं । ठीक है कि यह कमेटी बनाई गई है । इस से एक बात तो यह हो गई कि एक साल के लिए जब भी किसी मसले पर हरियाने का सवाल आएगा तो एक साल के लिए

यही कहा जाएगा कि यह मामला एक कमेटी के सुपुर्द है । इस तरह से एक साल तो इस तरह से गुजर जाएगा । फिर एक बात और हरियाना में आम तौर पर नजर आती है और वह आप ने देखी होगी हरियाना के लैजिलेटर्ज़ के अन्दर आपस में (विघ्न) हम कुछ तो इस बात को डिज़र्व करते हैं कि हमारी इलाका बैकवर्ड रहे । हम लोगों में इतनी डिसयूनिटी है, कास्टिज्म है कि जिस की इन्तहा नहीं । घर का जोगी जोगड़ा आन गांव का सिद्ध वाली बात है । हम लोगों की एक ऐसी सैलफिश मेंटैलिटी है (विघ्न) लोग कैम्प फालोअर्ज़ बनाने को तैयार हैं साथी के साथ नहीं रहेंगे (विघ्न) यह हम में ड्राबैक हैं । (विघ्न) तो मेरा कहना है कि हरियाना के लिए हम सब विचार करें । मैं अर्ज़ करूं कि हरियाना के लिए सिम्पथी बहुत ज्यादा है, हर दो लफज के बाद एक लफज़ सिम्पथी का बोलेंगे अखबारों में और स्पीचिज़ में भी । मगर जब सवाल आता है नई स्कीमें इम्पलीमेंट करने का तो कह देते हैं कि गवर्नमेंट आफ इंडिया की हिदायत है वहीं इम्पलीमेंट करो जहां पर रिटर्न ज्यादा हो ज्यादा फायदा हो । तो मतलब यह हुआ कि जो बैकवर्ड एरिया है वह तो पिछड़ा ही रह जाएगा । और दूसरी जगह और ज्यादा स्कीमें बनती चली जाएंगी रिटर्न के नाम पर । आप हर जगह देखेंगे और मैं अपने तजरबे से कहता हूं (विघ्न) हां अगर वजीर बनने से इकानोमी बैकवर्ड इलाके की ठीक होती हो तो (विघ्न)

**Mr. Speaker**: Order please.

श्री रामसरन चन्द मित्तल : मैं तो बतौर एक वज़ीर के भी यही कहा करता था आप ने सुना नहीं होगा . . .(विघ्न) तो स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ कर रहा था कि हमारे इलाके की तरफ पूरा ध्यान नहीं दिया जा रहा । आप देखिए कि उस इलाका में बहुत अच्छे कैटल होते हैं और वहां पर बहुत अच्छी डेयरीज़ बन सकती हैं हरियाना का इलाका घी-दूध के लिए मशहूर है मगर सिवाए हिसार के लाईवस्टाक फार्म के और डैयरी का जितना काम है इधर ही होगा । फिर यही हाल शीप रियरिंग का है । यह इस इलाका में बहुत बढ़ाया जा सकता है (घण्टी) सरकार को इन बातों की तरफ पूरा ध्यान देना चाहिए । लोग इस बात की आशा करते हैं कि उन की हालत को सुधारा जाएगा । (घंटी) स्पीकर साहिब, आप की घंटी बहुत दफा बज चुकी तो मैं इतना ही कह कर खत्म कर देता हूं कि हरियाना की बैकवर्डनैस को जल्दी दूर करने की तरफ ध्यान देना चाहिए ।

श्री सुरेन्द्र नाथ गौतम : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, सर । स्पीकर साहिब, पिछले बैंचिज को टाइम नहीं मिल रहा ।

श्री अध्यक्ष : बेहतर यह है कि आप अपने चीफ विहप से मिल लें । मैं उन की लिस्टों के मुताबिक चलूंगा । (It is better that the hon. Member should see his Chief Whip. I shall proceed on according to the list supplied by him.)

**ਲੈਫਟੀਨੈਂਟ ਭਾਗ ਸਿੰਘ** : ਅਗਰ ਚੀਫ ਵਿਪ ਹਾਜ਼ਰ ਨਾ ਹੋਵੇ ?

**ਸ਼੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਲਿਸਟਾਂ ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਮੌਜੂਦ ਹਨ । (The lists supplied by him are with me.)

**श्रीमती ओम प्रभा जैन (कैथल)** : माननीय स्पीकर साहिब, कुछ दिन हुए मैं ने राज्यपाल महोदय के अभिभाषण पर धन्यवाद का प्रस्ताव रखा था और आज जब कि बजट पर बहस हो रही है तो मुझे थोड़ी सी मुश्किल पेश है कि मैं किस तरह से अपनी बात को शुरू करूं। लेकिन आप जानते हैं कि उस समय विषय सीमित था और मैं अपने हलके के बारे में जैनरल तौर पर कोई सुझाव नहीं दे सकती थी। इस लिये आप का धन्यवाद करती हूं कि आप ने मुझे कुछ बोलने का अवसर दिया है।

स्पीकर साहिब, इस में शुबा नहीं है कि बावजूद इस बात के कि इस सरकार पर कुछ और जिम्मेदारी आई है इस ने इस बात की बहुत कोशिश की है कि पंजाब के आर्थिक ढांचे को खेती और उद्योगों की तरफ मोड़ दें। इसी लिये हम बजट स्पीच में देखते हैं कि इस का एक बहुत बड़ा हिस्सा ऐग्रीकल्चर से सम्बन्ध रखता है और उस के लिये मैं सरकार की सराहना भी करती हूं कि हमारा अगला जो फोर्थ प्लैन आ रहा है उस में खेती और उद्योग पर विशेष रूप से ऐम्फेसिज़ रहेगा। स्पीकर साहिब, अगर हम बजट को देखें तो पता चलता है कि जो चालू प्लैन का खर्च है उस में भी 13-14 करोड़ रूपये का ज्यादा खर्च डाला गया है, यह बोझ सरकार ने उठाया है। फिर आप ने देखा कि कुछ दिन हुए कि सरकारी कर्मचारियों की तनखाहें बढ़ाई गई हैं और उस से भी सरकार पर लगभग पांच करोड़ रुपये वार्षिक का बोझ पड़ेगा। इस के इलावा पंजाब में जो सब से बड़ी समस्या है और जो सरकार को बहुत परेशान किये हुए है वह है फ्लड्ज़ की समस्या और वाटरलौगिंग की समस्या। इस पर खर्च के लिये पूरे थर्ड प्लैन में 15 करोड़ रुपया रखा गया था मगर आप जानते हैं कि पंजाब सरकार ने इस मद पर थर्ड प्लैन के चौथे वर्ष तक 28 करोड़ से भी ज्यादा खर्च किया है। इस तरह से हम देखते हैं कि पंजाब सरकार के ऊपर बोझ बढ़ रहा है मगर इस बात के लिये मैं फिनांस मिनिस्टर साहिब को दाद देना चाहती हूं कि उन्होने इस बोझ के बावजूद टैक्सों में रिलीफ दिया और इस साल कोई टैक्स नहीं लगाया। कुछ भाइयों ने अन्देशा जाहिर किया कि हो सकता है कि बाद में टैक्स लगा दिये जाएं। आप पिछले कई सालों के बजट उठा कर देख लें कि अगर बजट डिफिसिट पेश हुआ तो बाद में वह सरप्लस टर्न आउट हुआ। पिछले साल का बजट डिफिसिट पेश किया गया था मगर इस साल बावजूद इस बात के कि खर्च बढ़ा है 20 लाख रूपया सरप्लस बताया है। मुझे इस बात की खुशी है कि इस साल की जो रैवेन्यू रिसीटस हैं उसमें इन्होंने नौ करोड़ रुपए से ज्यादा रुपया और इकट्ठा किया है। ढाई तीन करोड़ रुपया तो सेल्ज़ टैक्स से ज्यादा वसूल किया है, ऐक्साईज़ से चार करोड़ रूपया मिला है और भी ज्यादा लिया है और इस तरह से साढ़े नौ करोड़ रूपया टैक्सों की चोरी और लीकेज को रोक कर हासिल किया है, साढ़े तीन करोड़ रुपया की इकौनोमी की है। इन सब बातों के लिये मैं फिनांस मिनिस्टर साहिब को बधाई देती हूं।

स्पीकर साहिब, स्टेट की फिनांसिज़ जो फिनांस कमिशन के सामने हमारी सरकार ने मेमोरेंडम की शक्ल में पेश की है इन की बड़ी अहमियत है। मैं इस हाउस के ज़रिये केंद्रीय सरकार तक इस सदन के विचार पहुंचाना चाहती हूं। स्पीकर साहिब, पंजाब की विषेश समस्याएं हैं जिन के तहत पंजाब को काफी बोझ उठाना पड़ता है। एक तो बोर्डर पुलिस है जिस पर तीन करोड़ रूपया पंजाब सरकार को खर्च करना पड़ता है। फिर मेनटेनैंस आफ नैशनल हाईवेज़ है। जब फ्लड्ज़ आते हैं तो यह बरबाद हो जाती हैं। पानी की वजह से खराब होती रहती हैं, इन पर मिलिट्री के ट्रक्स चलते हैं तो इस लिये इन की बराबर मेनटेनैंस करनी पड़ती है, इस का बोझ सरकार पर पड़ता है। फिर एजुकेशन पर खर्च ज्यादा करना पड़ता है, क्योंकि यहां पर इस की ज़रूरत है। स्पीकर साहिब, पंजाब की जो सब से भयंकर समस्या जो कि यहां के किसानों में खौफ पैदा कर रही है और उन को बहुत दुख पहुंचा रही है वह है वाटरलौगिंग की। इस में शक नहीं कि सरकार ने इस का इलाज करने का काफी प्रयत्न किया है मगर जब मुझे अपने इलाका का हाल याद आता है तो मन दुख से भर जाता है। अगर आप आज भी कैथल के इलाके में देखें तो वहां पर कहीं कहीं ऐसे ट्रैक्ट्स हैं जहां पर तीन तीन और चार चार फुट पानी खड़ा है। यह ठीक है कि फिनांस मिनिस्टर साहिब कह सकते हैं कि हम ने सात लाख एकड़ ज़मीन को पानी से खाली किया है मगर इस काम का फायदा हमारे इलाके को नहीं पहुंचा। यह स्कीमें बनाते हैं मगर हमें उससे संतोष नहीं होता। गवर्नर साहिब का ऐड्रेस भी आया, स्पीचिज़ भी आई मगर खेद की बात है कि पंजाब के वाटरलौगिंग और फलड्ज़ के बारे में दो चार लाइनों से ज्यादा जिक्र नहीं आया। स्पीकर साहिब, एक इतनी भयंकर समस्या हो और उस के लिये सरकार दो चार शब्द ही कहे, यह न बताए कि उस में अलग अलग इलाकों के लिये क्या क्या स्कीम्ज़ चालू करने का इरादा है तो आप बताएं कि लोगों के दिलों को कैसे ढाढ़स बंधे, हम उन को कैसे विश्वास दिलाएं। स्पीकर साहिब, मेरे हलके में ऐसे गांव हैं जहां पर 1957 में रैवेन्यू रिकार्ड के मुताबिक 13,000 बीघे ज़मीन थी जो कि आज वाटर-लौगिंग की वजह से घट कर 7,000 बीघे रह गई है, वहां की आबादी जो पहले 1,300 थी अब 24,00 हो गई है। यानी पापुलेशन का प्रैशर तो दोगुना हो गया है मगर ज़मीन आधी रह गई है भला आप ऐसे इलाके से यह कैसे उम्मीद रख सकते हैं कि वह सरकार के कामों की दाद दें या इस आशा पर बैठे रहें कि कोई ड्रेन खुदेगी या शैलो ट्यूबवैल्ज़ लगाए जाएंगे। लोग ज्यादा देर ऐसी उम्मीदों पर नहीं बैठे रह सकते। फिनांस मिनिस्टर साहिब बताएं कि क्यों दो चार लाईनों से ज्यादा उन की तकलीफों का जिक्र इस में नहीं है।

स्पीकर साहिब, मेरा इलाका वह है जहां पर कोई इन्डस्ट्री नहीं लग सकती क्योंकि केन्द्रीय सरकार इस की इजाज़त नहीं देती क्योंकि वहां पर रा मैटीरियल नहीं है। हमारे इलाके में न पावर टिलर लग सकते हैं, न सीमंट फैक्टरी न कोई न्यूज़प्रिंट फैक्टरी लगाने जाने की तजवीज़ है। कुछ देर पहले इस बात का एलान किया गया था कि पानीपत में एक पेपर मिल कायम की जाएगी लेकिन तीन चार दिन हुए इस फैक्टरी के बारे

[श्रीमती श्रोम प्रभा जैन]

में बताया गया कि यह वहां पर कायम नहीं की जा रही, इस से जितना भी रहा सहा आश्वासन था खत्म हो गया है। स्पीकर साहिब, अब आप ही सोचिए कि न तो हमारे इलाका में रा मैटिरयल है और न इन्डस्ट्री लगाने का सरकार का कोई विचार है और इस के साथ ही साथ इस इलाका की ज़मीन बार बार फ्लडज़ के नीचे चली आ रही है तो इस इलाके के लोग कहां जाएं।

स्पीकर साहिब, इसके साथ ही साथ फिनांस मिनिस्टर साहिब ने कहा है कि 15 परसेंट राइस कलटीवेशन बढ़ा दी गई है इसके लिए वह मुबारिकबाद के मुस्तहिक हो सकते हैं पर यह इस बात की इन्डीकेशन है कि यह एरिया वाटरलौग्ड होता जा रहा है और इस से हम लोगों को फायदा नहीं होगा। हमारा तो वीट एरिया है हमें खाने को वीट चाहिये श्राम चाहिए। वीट एरिया में कोई बढ़ौती नहीं हुई अगर हुई भी है तो बिलकुल मारजनल है।

मैं आप को और स्पीकर साहिब, आपकी मारफत वज़ीर साहिब को अपना इलाका दिखाना चाहती हूं कि वहां पर आज भी चारों तरफ पानी ही पानी है चारों तरफ सड़कें फ्लडज़ के कारण तबाह और बरबाद हो गई हैं। फिर हालत यह है कि काम शुरू होता है और अभी काम खत्म नहीं होने पाता कि फिर बारिश आ जाती है और इलाका वैसे का वैसा पड़ा रहता है। स्पीकर साहिब, मैं कहना चाहती हूं कि मुझे सप्लीमैंटरी एस्टीमेट पर बोलने का टाइम नहीं मिला लेकिन क्योंकि इस के बारे में फिनांस मिनिस्टर ने अपनी स्पीच में ज़िक्र किया है इस लिए मैं इस के बारे में ज़िक्र करना चाहती हूं। इन में फ्लड रीलीफ के सिलसिले में कुछ रोड कंस्ट्रक्शन की तजवीजें रखी गई हैं लेकिन यह देख कर दुख होता है और मायूसी है। मेरे इलाके की सड़कों के लिये कोई रकम नहीं रखी गई। फ्लडज़दा इलाकों में सड़कें बनाने के लिए और पुरानी सड़कों की मुरम्मत के लिए रकम रखी गई है 1 करोड़ 70 लाख रुपया और कहने को तो यह कहा जाता है कि हम हरियाना के लिए इतनी भारी रकम खर्च कर रहे हैं लेकिन असल बात यह है कि हरियाना का नाम ले कर रोहतक ज़िला पर ही सारी रकम खर्च की जा रही है। अगर मैं एक्सक्लूसवली सोनीपत तहसील की बात न कहूं तो 1 करोड़ 70 लाख में से 1 करोड़ 4 लाख रोहतक ज़िला में खर्च किया जा रहा है। और जहां तक करनाल के ज़िले का सम्बन्ध है एक पैसा भी रोड कन्सट्रक्शन के लिए या रिपेयर्ज़ के लिए नहीं रखा गया। इस इलाके के लोग इस बात को कैसे बरदाश्त कर सकते हैं कि 2 या 4 आदमियों को खुश करने के लिए और उनकी पैट्रोनेज हासिल करने के लिए रकम एक ही ज़िला पर खर्च कर दी जाए। हम इन हालात में किस तरह से सरकार की बातों की स्पोर्ट कर सकते हैं। फिर इस में प्रोवीज़न है कि 2 महीने के अन्दर 21 लाख रूपया खर्च किया जाए। इस रकम में से भी 9-10 लाख सिरफ रोहतक ज़िले पर खर्च हो रहा है और एक पाई भी करनाल ज़िला पर खर्च नहीं की जा रही। मैं आपकी मारफत वज़ीर साहिब से कहना चाहती हूं कि हम लोगों को अन्धेरे में न रखें। हम लोग भी इनसान हैं और सरकार की मदद करते चले आए हैं और मदद करना चाहते हैं कुछ हिस्सा इस रकम का हमें भी दीजिए।

स्पीकर साहिब, मुझे इस बात की खुशी है कि चंद ड्रेनें बनाई गई हैं लेकिन इन पर पुल बनाए जाने के लिए कोई प्रोवीज़न नहीं रखा गया। मैं सरकार को बताना चाहती हूं कि डरेनें खुदनी शुरू हो गई हैं लेकिन बहुत सी जगहों पर काम अधूरा पड़ा है। कैथल डरेन बन रही थी लेकिन 3 महीने से काम बंद पड़ा है और जो मेजर लिंक ड्रेन अमीन और पुंडरी की स्कीम थी उसकी आज तक ले आऊट भी नहीं किया गया। जिस से पानी के निकास में मदद मिलनी थी लेकिन इस पर काम भी शुरू नहीं हुआ। पिछली फसल बरबाद हो गई और अगली फसल बीजी नहीं जा सकती। कई जगह पर दलदल है और कई जगह पर पानी खड़ा है। जहां तक पुलों का संबंध है यह रूल बनाया हुआ है कि जहां दो पुलों में तीन मील का फासला हो वहां पुल न बनाई जाए चाहे इस दो पुलों के दरमियान बीसीओं गांव आ जाएं इनको इग्नोर किया जाए। इस तरह के रिजिड रूल्ज़ नहीं होने चाहिएं। इस बात को देखना ज़रूरी है कि जहां ड्रेन्ज़ पर विलज रोडज़ नयी बनी हों और लोगों को आने-जाने की तकलीफ हो वहां पर पुल ज़रूर बना देनी चाहिए। जिस गांव में ब्रिज की ज़रूरत हो वहां पर पुल बनाया जाना चाहिए।

मुझे इस बात का अफसोस है कि कई माइनर्ज़ पर कानसालिडेशन की वजह से विलेज एप्रोचिज़ बदल गए हैं लेकिन काम अभी तक शुरू नहीं किया गया, लोग पैसा देने को तैयार हैं लेकिन इस के रास्ते में भी अड़चन अब यह डाल दी गई है कि 25 फीसदी पुल बनाने के लिये सुपरविज़न चार्ज भी इस के साथ दिये जायें। वैसे तो सरकार को ही सारा खर्च करना चाहिए लेकिन अगर लोगों ने रुपया इकट्ठा कर लिया है और खर्च करने को तैयार हैं तो यह शर्त उन पर नहीं लगाई जानी चाहिए। इस लिए मैं सरकार से इलतजा करूंगी कि रीजनेबल डिमांड होनी चाहिए कानसालिडेशन की वजह से रास्ते खराब हो गए हैं इन्हें फौरी तौर पर ठीक किया जाना चाहिए और बजट प्रोवाइड किये जायें।

इस के इलावा स्पीकर साहिब रोड्ज़ का मसला है। थर्ड प्लैन में इन सड़कों का जो प्रोग्राम था उस में कट कर दी गई है। एमरजेन्सी की स्नोफाल इसी प्रोग्राम पर पड़ी है। सड़कों पर 22 करोड़ रुपया खर्च करने की स्कीम थी लेकिन हैरानी होती है और अफसोस होता है कि 10 करोड़ की सड़कें भी अब तक नहीं बनी हैं। और जो फ्लड एरिया में फ्लड रीलीफ मेयर्ज़ के तौर पर सड़कें बनाई जा रही हैं उनका प्रोविज़न थर्ड प्लैन की सड़कों को काट कर किया गया है इससे हमारे प्लैन प्रोग्राम की सड़कों को धक्का लगा है। सड़कें तहज़ीब का एक रास्ता होती हैं। अगर सड़कें हों तो सरकार को पांच पांच मील तक स्कूल न बनाने पड़ें। डाक्टरों के लिए आसानी हो कि वह देहात में सड़क के रास्ते जा सकें फिर सड़कें बनाने से सरकार को रेवेन्यू भी मिलता है सरकार की अपनी ट्रांसपोर्ट भी चलती है लोगों को काम मिलता है और देहात की पैदावार को आसानी से दूर तक ले जाया जा सकता है। इस लिए सड़कों के मसला को इग्नोर नहीं करना चाहिए। बहुत से ऐसे इलाके हैं जहां 25 मील तक कोई सड़क नहीं है इस लिए ऐसी सड़कों को सब से पहले बनाया जाना चाहिए। और जो सड़कें फ्लड रीलीफ के प्रोग्राम में बनाई जानी हैं उनकी माइलेज को सड़कों के प्लान से नहीं काटा जाना चाहिए। स्पीकर साहिब, जितना भी

[श्रीमती ओम प्रभा जैन]

डिवैल्पमेंट का काम है ऐमरजन्सी की वजह से इसको धक्का लगा है। रूरल डिवैल्पमेंट, अपग्रेडिन्ग आफ स्कूलज़ ड्रेनेज और सड़कों के काम को धक्का लगा है इस को फोर्थ प्लैन में और रुपया दे कर पूरा करना चाहिए ताकि इस तरह की डिवैल्पमेंट की स्कीमें सफर न करें। इस के लिए अच्छा होता कि अगर फोर्थ प्लैन के ले आउट पर दो दिन के लिए बहस रख दी जाती ताकि सरकार को मेम्बरान के सुझाव से रोशनी मिल सकती। (घंटी) आप स्पीकर साहिब घंटी दे रहे हैं मैं दो एक बातें और आप की मारफत सरकार को कहना चाहती हूं। यहां पर दास कमिशन का चर्चा हुआ, फालो अप के बारे में बुहत कुछ कहा गया और आपोज़ीशन की तरफ से बात बात का हेयर स्पलिटिंग हुआ। लेकिन इस से मैं समझती हूं कि स्टेट की कोई सर्विस होती बल्कि डिस सर्विस हुई है आफीसर्ज़ में कानफिडैन्स बिलकुल नहीं रहा। मिनिस्टरों में नहीं रहा यह जानते हुए कि दास कमिशन के फालो अप के बारे में क्या कारवाई की गई है जितने भी अफसर हैं वह अपना काम हिम्मत से नहीं करते। कोई भी फैसला आप लेने की जुर्रत नहीं करते।

मुझे एक सिलसिले में सैंटर सरकार के एक मिनिस्टर से मिलने का इत्तफाक हुआ, वह कहने लगे कि आप तो पंजाब की हैं, क्या आप जानती नहीं कि पुलिटिकल इंटरफियरैंस का क्या नतीजा होता है ? इसका नतीजा यह हुआ कि किसी में डिसीजन लेने की हिम्मत नहीं रही। मैं कहना चाहती हूं कि आज दास कमिशन के फालो अप ऐक्शन में जितने आफीसर्ज़ इनवाल्वड हैं, वह डीमारेलाईज़्ड फील करते हैं। जरा-जरा सी बात पर उनकी जबाब तलबियां हुई हैं और उनको वारनिंग तक भी दी गई हैं।

श्री अध्यक्ष : श्रीमती जैन, फालो अप ऐक्शन के लिए हम ने दो दिन डिस्कशन के लिए रखें हैं। It is better if you discuss this matter on those days. You may take up other points (Addressing Shrimati Om Prabha Jain : Two days have been fixed for discussing follow-up action on Das Report. It is better if the hon. Lady Member discusses this matter on those days. She may take up now other points.)

श्रीमती ओम प्रभा जैन : मैं ऐडमिनिस्ट्रेशन पर कह रही थी। स्पीकर साहिब, आप ने अखबारों में यह चर्चा तो पढ़ी होगी कि हम ने पिछले 5-6 साल में 75 की तादाद में पी. सी. एस. आफीसर्ज़ को यूनियन पब्लिक सर्विस कमिशन की सिफारिशात से बतौर आई. ए. एस. आफीसर्ज प्रोमोट किया था, यह बात मुझे इस हाउस में बड़े अफसोस से कहनी पड़ती है कि आज इस बात के लिए दोबारा फिर एक बोर्ड बैठाया गया है एस्टेब्लिशमेंट बोर्ड जिन्होंने इन सब अफसरान को बेकार समझा है और इन में से महज 20 अफसरान ही लिए गए हैं। यह लोग 5-6 साल से काम करते चले आ रहे हैं और इनके नाम बराबर 5-6 साल से एप्रूव भी हो रहे हैं मगर फिर भी

इनको कंडम किया गया ऐसा करके सरकारी अफसरान का पंजाब सरकार ने कानफीडैंस शेक किया है। सैकरिटेरियेट में आज कुछ अफसरान दास कमिशन से घबराए हुए बैठ हैं, कुछ एस्टालिवशमेंट बोर्ड के मारे बैठे हैं उन्हें अपने फयूचर का कोई पता नहीं कि कल क्या हो जाए । एक डी. सी. यह सोच रहा है कि उसे कल कहां जाना पड़ेगा। एस. डी. एमज० यह ख्याल से डरे बैठे हैं कि उन्हें पता नहीं कब मैजिसट्रेट बना दिया जाएगा । अफसरान आजकल सहमे पड़े हैं, पता नहीं कब उन्हें ऐसे आर्डर मिल जाएं जिस से वह डिमोट हो जाएं। मैं कहूंगी कि सरकार को एफीशेंटली ऐसी बातें रोकनी चाहिए जिस से उनका कानफीडैंस रैसटोर हो जाए और उनके दिल से यह डर निकल जाए । आखिर में स्पीकर साहिब मैं आप का शुक्रिया अदा करती हूं कि आपने मुझे बोलने का मौका दिया ।

**ਕਾਮਰੇਡ ਬਾਬੂ ਸਿੰਘ ਮਾਸਟਰ** (ਫੂਲ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈ ਤੁਹਾਡਾ ਬੜਾ ਧਨਵਾਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਮੈਨੂੰ ਬੋਲਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਦਿੱਤਾ ਹੈ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਅੱਜ ਅਸੀਂ ਬਜਟ ਤੇ ਡਿਸਕਸ਼ਨ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ, ਜਦੋਂ ਕਿ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਕਿਸਮਤ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਲਈ ਸੜਕਾਂ ਤੇ ਇਤਨਾ ਪੈਸਾ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੈ ਅਤੇ ਹੋਰ ਖਰਚ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨੇ ਹਨ ਪਰ ਇਸ ਮੌਕੇ ਮਨਿਸਟਰ ਹਾਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਹਨ ਜਦੋਂ ਕਿ ਸਾਰੇ ਮਨਿਸਟਰਾਂ ਨੂੰ ਹਾਜ਼ਰ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਤਾਂ ਜੋ ਜਿਹੜੇ ਪੁਆਇੰਟ ਅਸੀਂ ਦਸਦੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਸਾਡੀ ਤਸੱਲੀ ਮੁਤਾਬਿਕ ਜਵਾਬ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ। ਪਰ ਏਥੇ ਸਾਡੀ ਗਲ ਸੁਨਣ ਵਾਸਤੇ ਕੋਈ ਮੁਤੱਲਿਕਾ ਵਜ਼ੀਰ ਨਹੀਂ ਹੈ ।

ਏਸ ਬਜਟ ਤੇ ਆਉਂਦਾ ਹੋਇਆ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਵਿੱਚ 58,50,00,000 ਰੁਪਏ ਦਾ ਖਰਚ ਵਿਖਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ 55½ ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ ਆਮਦਨ ਦਿਖਾਈ ਗਈ ਹੈ । ਇਹ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਬਜਟ 3½ ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੇ ਘਾਟੇ ਦਾ ਹੈ । ਪਿਛਲੇ 10 ਸਾਲ ਤੋਂ ਅਸੀਂ ਘਾਟੇ ਦਾ ਬਜਟ ਵੇਖਦੇ ਚਲੇ ਆਉਂਦੇ ਹਾਂ, ਪਰ ਅਪਰੈਲ-ਮਈ ਵਿਚ ਹੀ ਇਹ ਬਜਟ ਦਾ ਘਾਟਾ ਵੱਖਰੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾ ਕੇ ਜਨਤਾ ਤੋਂ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਹ ਗੱਲ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਵੇਲੇ ਆਮ ਦੇਖੀ ਜਾਂਦੀ ਰਹੀ ਹੈ, ਕਦੇ ਹਰੀਜਨ ਕਲਿਆਨ ਕਾਰੀ ਟੈਕਸ, ਕਦੇ ਹੋਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਟੈਕਸਾਂ ਰਾਹੀਂ । ਮੈਂ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿੱਚ ਪਹਿਲਾਂ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਅਸ਼ੋਰੈਂਸ ਦੇਣ ਕਿ ਇਹ ਘਾਟਾ ਆਉਂਦੇ ਸਾਲ ਵਿੱਚ ਕਿਸੇ ਨਵੇਂ ਟੈਕਸ ਰਾਹੀਂ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ । ਭਾਵੇਂ ਇਹ ਸਰਪਲਸ ਬਜਟ ਹੈ ਅਸੀਂ ਵੇਖਣਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਆਰਡੀਨਰੀ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਕਿਵੇਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ । ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲੀ ਗੱਲ ਜੋ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਹੈ ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਬੜੇ ਹੀ ਦੁਖ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਸ਼ੋਸ਼ਲਿਸਟਿਕ ਪੈਟਰਨ ਦੇ ਰਾਜ ਵਿਚ ਅਜੇ ਵੀ ਐਸੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ 39½ ਰੁਪਏ ਤਨਖਾਹ ਮਿਲਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪ੍ਰੋਫੈਸ਼ਨਲ ਟੈਕਸ ਦੇਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਉਹ ਲੋਕ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਆਯੁਰਵੈਦਿਕ ਡਿਸਪੈਂਸਰੀਆਂ ਦੇ ਵਿਚ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਇਤਨੀ ਘਟ ਤਨਖਾਹ ਤੇ ਵੀ ਟੈਕਸ ਲਾਉਣਾ ਜ਼ੁਲਮ ਹੈ । ਪ੍ਰੋਫੈਸ਼ਨਲ ਟੈਕਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਪਿਛੇ ਜੇਹੇ ਟੀਚਰਜ਼ ਦੇ ਨੁਮਾਇੰਦਿਆਂ ਨੇ ਭੁਖ ਹੜਤਾਲਾਂ ਕੀਤੀਅ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਫਾਲਤੂ ਟੈਕਸ ਇਸ ਆਜ਼ਾਦੀ ਦੇ ਯੁਗ ਵਿਚ ਗ਼ਰੀਬ ਆਦਮੀਆਂ ਤੇ ਨਹੀਂ ਰਹਿਣੇ ਚਾਹੀਦੇ, ਇਹ ਮੁਆਫ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ।

**(At this stage Deputy Speaker in the Chair.)**

[ਕਾਮਰੇਡ ਬਾਬੂ ਸਿੰਘ ਮਾਸਟਰ]

ਅਸੀਂ 6 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਰੀਸਰਚ ਇਨਸਟੀਚਿਊਟ ਤੇ ਖਰਚ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ, ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਏਥੇ ਮੌਜੂਦ ਨਹੀਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਵੀ ਇਹੋ ਖਿਆਲ ਸੀ ਕਿ ਇਸ ਤੇ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਖਰਚ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਇਹ ਇਨਸਟੀਚਿਊਟ ਸੈਂਟਰ ਨੂੰ ਦੇ ਰਹੇ ਹਾਂ । ਪਰ ਬੜੇ ਦੁਖ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਸਾਲ ਵੀ ਇਸ ਇਨਸਟੀਚਿਊਟ ਤੇ ਖਰਚ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ 56 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਪ੍ਰੋਵਾਈਡ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਇਹ ਪੈਸਾ ਸਾਨੂੰ ਪਿੰਡਾਂ ਦੀਆਂ ਡਿਸਪੈਨਸਰੀਆਂ ਤੇ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ । ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਹਲਕੇ ਦੇ ਮੁਤਾਲਿਕ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਭਗਤਾ ਭਾਈ ਕਾ, ਵਾਲਿਆਂ ਵਾਲੀ ਔਰ ਭਾਈ ਰੂਪਾ, ਇਹ ਤਿੰਨ ਪਿੰਡ ਐਸੇ ਹਨ ਜਿਥੇ ਕਿ ਡਿਸਪੈਂਸਰੀਆਂ ਵਿਚ ਮਹੀਨਾ ਮਹੀਨਾ ਭਰ ਡਾਕਟਰ ਵੀ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚਦੇ ਅਤੇ ਇਹ ਮੈਡੀਕਲ ਸਹਾਇਤਾ ਦਾ 50 ਫੀ ਸਦੀ ਪੈਸਾ ਜਿਹੜਾ ਹੈ ਇਹ ਇਕੋ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਸ਼ਹਿਰ ਵਿਚ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਦਾ ਤਦ ਭਲਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੇ ਇਸ ਮਦ ਵਿਚੋਂ 80 ਫੀ ਸਦੀ ਰੁਪਿਆ ਪਿੰਡਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਤੇ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਰੀਸਰਚ ਇਨਸਟੀਚਿਊਟ ਬਜਾਏ ਇਸ ਦੇ ਕਿ ਇਸ ਤੇ ਹੋਰ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਇਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸੈਂਟਰ ਨੂੰ ਦੇ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਖਰਚਾ ਸੈਂਟਰ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਕਰੇ ।

ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਸੋਸ਼ਲ ਡਿਵੈਲਪਮੈਂਟ ਤੇ ਸਰਿਵਿਸ ਮਲਟੀਪਰਪਜ਼, ਇਰੀਗੇਸ਼ਨ ਅਤੇ ਪੀ. ਡਬਲੀਊ. ਡੀ. ਤੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ 1961-62 ਵਿਚ ਬਜਟ ਦਾ 48 ਫੀ ਸਦੀ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਸੀ ਪਰ ਇਹ ਇਸ ਸਾਲ ਘਟ ਕੇ 48 ਫੀ ਸਦੀ ਹੀ ਰਹਿ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਐਨੀਮਲ ਹਸਬੈਂਡਰੀ ਤੇ ਵੀ ਇਹ ਖਰਚ ਘਟਦਾ ਘਟਦਾ 6 ਫੀ ਸਦੀ ਰਹਿ ਗਿਆ ਹੈ । 100 ਮਗਰ ਮੈਡੀਕਲ ਅਤੇ ਹੈਲਥ ਤੇ 7 ਨਵੇਂ ਪੈਸੇ ਦਾ ਖਰਚਾ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਪਰ 100 ਜੀਆਂ ਦੀ ਰਾਖੀ ਵਾਸਤੇ ਸਰਕਾਰ 8 ਨਵੇਂ ਪੈਸੇ ਪੁਲਿਸ ਤੇ ਖਰਚ ਕਰਦੀ ਹੈ । ਇਤਨਾ ਖਰਚ ਸਿਹਤ ਤੇ ਨਹੀਂ ਜਿਤਨਾ ਕਿ ਰੱਖਿਆ ਤੇ ਆਉਂਦਾ ਹੈ । ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਸਾਰੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਸੂਬੇ ਦੇ ਸਾਬਕ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਨੂੰ ਕਤਲ ਹੋਇਆਂ ਅਜ ਇਕ ਮਹੀਨੇ ਤੋਂ ਵਧ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ, ਪਰ ਅਜੇ ਤੱਕ ਟਰੇਸ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਿਆ, ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸਾਡੀ ਪੁਲਿਸ ਹੈ, ਇਕ ਕਤਲ ਦਾ ਵਾਕਾ ਜੀ. ਟੀ. ਰੋਡ ਤੇ ਹੋਵੇ, ਗਿਆਰਾਂ ਵਜੇ ਦਿਨ ਦੇ ਇਹ ਵਾਕਾ ਹੋਵੇ ਅਤੇ 20—25 ਮਿੰਟ ਬਾਅਦ ਇਹ ਖਬਰ ਦਿੱਲੀ ਸੈਂਟਰ ਤੱਕ ਪਹੁੰਚ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਇਕ ਮਸ਼ਹੂਰ ਹਸਤੀ ਦਾ ਕਤਲ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਪਰ ਪੁਲਿਸ ਘੰਟਿਆਂ ਤੱਕ ਸੁੱਤੀ ਪਈ ਰਹਿੰਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਸ ਪੁਲਿਸ ਦਾ ਹਾਲ ਹੈ । ਮੈਂ ਅਪਣੇ ਹਲਕੇ ਦੀ ਗੱਲ ਕਰਾਂ ਕਿ ਹਲਕਾ ਫੂਲ ਵਿਚ 307 ਦੇ ਕੇਸਿਜ਼ ਆਮ ਹੁੰਦੇ ਹਨ, ਮੈਂ ਕਈ ਵਾਰੀ ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ ਨੂੰ ਵੀ ਟੈਲੀਫੂਨ ਕੀਤਾ ਹੈ ਪਰ ਇਕ ਮਹੀਨਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਇਹ 307 ਦੇ ਮੁਲਜ਼ਮ ਫੜੇ ਨਹੀਂ ਗਏ, ਹਾਲਾਂਕਿ ਇਹ ਲਾਈ-ਸੈਂਸ ਹੋਲਡਰਜ਼ ਹਨ । ਭਗਤਾ ਭਾਈਕੇ ਦਾ ਵਾਕਾ ਹੈ, ਓਥੇ ਦੇ ਪਟਵਾਰੀ ਨੂੰ ਕਤਲ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਐਫ. ਆਈ. ਆਰ. ਦਰਜ ਕਰਵਾਇਆ ਗਿਆ ਪੁਲਿਸ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕੋਈ ਐਕਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਲਿਆ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਸ਼ਿਕਾਰ ਬਣਾਕੇ ਹੈਰਾਨ ਕੀਤਾ ਗਿਆ । ਪਿੰਡ ਧੂਰਕੋਟ ਦੇ ਇਕ ਸਰਪੰਚ ਨੇ ਆਪਣੀ ਬੀਵੀ ਨੂੰ ਕਤਲ ਕਰ ਦਿੱਤਾ, ਉਥੇ ਇਕ ਕਾਂਗਰਸ ਦਾ ਰੁਕਨ ਹੈ। ਜਿਸ ਦਿਨ ਇਹ ਵਾਕਾ ਹੋਇਆ ਥਾਨੇਦਾਰ ਇਸ ਸਰਪੰਚ ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਨਾਲ ਜੀਪ ਵਿਚ ਲਈ ਫਿਰਦਾ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਇਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕੋਈ 373 ਦੀ ਕਾਰਵਾਈ

ਨਹੀਂ ਹੋਈ । ਕਤਲ ਦੇ ਕੇਸ ਨੂੰ ਇਕ ਸਰਸਰੀ ਵਾਕਾ ਸਮਝਿਆ ਗਿਆ । ਇਸ ਕੇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਸ ਨੇ ਆਪਣੀ ਘਰਵਾਲੀ ਨੂੰ ਦਿਨ ਦਿਹਾੜੇ ਮਾਰਿਆ ਔਰ ਉਸ ਕੇਸ ਨੂੰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਬਾਇਆ ਗਿਆ ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ ਜੀ ਨੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਦੱਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਟੀਚਾ ਸੀ ਉਹ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ । ਜਿਹੜੀ ਧਰਤੀ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸੋਨਾ ਦੇਣ ਵਾਲੀ ਕਹਾਉਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਗ੍ਰੇਨਰੀ ਦਸੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਉਸਨੂੰ ਵਾਟਰਲਾਗਿੰਗ ਨੇ ਤਬਾਹ ਕਰ ਛਡਿਆ ਹੈ ।

ਹਾਊਸ ਦੇ ਵਿਚ ਬੜੀਆਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਔਰ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਇਹ ਬੋਰਡ ਬਣਾ ਦਿੱਤਾ ਉਹ ਬੋਰਡ ਬਣਾ ਦਿੱਤਾ ਔਰ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੰਟ੍ਰੋਲ ਕਰਨ ਦੀ ਸਕੀਮਾਂ ਕੱਢਣ ਲਈ ਵੀ ਕਮੇਟੀਆਂ ਬਣਾ ਦਿਤੀਆਂ ਗਈਆਂ । ਹੋਰ ਵੀ ਕਈ ਗੱਲਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ, ਫਲੈਚਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਟੂਰ ਪ੍ਰੋਗਰਾਮ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਅਤੇ ਸਾਰੇ ਐਮ. ਏਲ. ਏਜ਼. ਨੂੰ ਇਥੇ ਸਦਿਆ ਗਿਆ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਟੀ. ਏ. ਤੇ ਹੋਰ ਪੈਸੇ ਖਰਚ ਕਰ ਦਿੱਤੇ ਗਏ ਮਗਰ ਜਿਹੜੀ ਕਮੇਟੀ ਬਣਾਈ ਸੀ ਉਸਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਅੱਜ ਤਕ ਨਹੀਂ ਆਈ, ਅਮਲ ਤਾਂ ਹੋਣਾ ਕੀ ਹੈ । ਔਰ ਮੇਰਾ ਤਾਂ ਇਹ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਉਸਨੂੰ ਤੋੜ ਵੀ ਦਿੱਤਾ ਹੋਣਾ ਹੈ । ਅਤੇ ਉਸੇ ਨੂੰ ਜੁਲਾਈ ਜਾਂ ਅਗਸਤ ਦੇ ਵਿਚ ਫਿਰ ਰੀਵਾਈਜ਼ ਕਰ ਦੇਣਗੇ । ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕਮੇਟੀਆਂ ਦੀ । ਔਰ ਹੜ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਾਰੇ, ਸੇਮ ਦੇ ਮਾਰੇ ਬਦਸਤੂਰ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਕ ਚੰਦਰਭਾਨ ਬਾਜਾ ਡ੍ਰੇਨ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਚਾਰ ਹਲਕਿਆਂ ਦੇ ਟ੍ਰੈਫਿਕ ਨਾਲ ਵਾਬਸਤਾ ਹੈ, ਉਸ ਤੇ ਪੁਲ ਨਹੀਂ ਬਣਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ, ਨਾ ਹੀ ਕੋਈ ਉਸ ਲਈ ਪ੍ਰੋਵੀਜ਼ਨ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਚਾਹੀਦਾ ਤਾਂ ਇਹ ਸੀ ਕਿ ਉਸ ਕੰਮ ਨੂੰ ਵਾਰਫੁਟਿੰਗ ਤੇ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਬਾਰੇ ਬਿਲਕੁਲ ਚੁਪ ਹੈ ।

ਟ੍ਰਾਂਸਪੋਰਟ ਬਾਰੇ ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ ਨੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ 50–50 ਪਰਸੈਂਟ ਰੂਟ ਦਾ ਬੇਸ ਬਣਾ ਕੇ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨੇਪੂਟਿਜ਼ਮ, ਫੇਵਰਟਿਜ਼ਮ ਫੈਲਾ ਰਖੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਪਟਿਆਲੇ ਰੋਡਵੇਜ਼ ਦੇ ਬਾਰੇ ਇਕ ਲਾਈਨ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਆਪ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਗੱਡੀ ਬਰਨਾਲੇ ਦੇ ਵਿਚ ਟ੍ਰੇਨ ਦੇ ਫਾਟਕ ਦੇ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਟਕਰਾ ਗਈ ਜੇ ਫਾਟਕ ਟ੍ਰੇਨ ਦਾ ਚੌਕੀਦਾਰ ਬੰਦ ਨਾ ਕਰ ਦਿੰਦਾ ਤਾਂ ਹੋ ਸਕਦਾ ਸੀ ਕਿ ਉਤੋਂ ਟ੍ਰੇਨ ਆ ਜਾਂਦੀ ਔਰ ਬਸ ਟ੍ਰੇਨ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਟਕਰਾ ਜਾਂਦੀ । ਜਦ ਡਰਾਈਵਰ ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿਉਂ ਹੋਇਆ ਤਾਂ ਉਹ ਕਹਿੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕੀ ਕਰੀਏ ਜਦ ਬਸ ਦੇ ਬਰੇਕ ਹੀ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹਨ, ਤਾਂ ਉਹ ਖੜੀ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਜੱਦ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਇਹ ਗੱਲ ਲਿਆਂਦੀ ਤਾਂ ਬੜੀ ਐਸ਼ੋਰੈਂਸ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਲੇਕਿਨ 4–5 ਮਹੀਨੇ ਹੋ ਗਏ ਕੋਈ ਤਸਲੀਬਖਸ਼ ਜਵਾਬ ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ । ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਡਿਪਾਰਟਮੈਂਟ ਤੇ ਬੋਲਦਿਆਂ, ਮੈਂ ਫਾਈਨੈਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਐਗਰੀਕਲਚਰਿਸਟ ਨੂੰ ਕੁਝ ਰਿਲੀਫ ਦਿੱਤਾ ਹੈ । ਜਿਹੜਾ ਐਗਰੀ-ਕਲਚਰ ਦਾ ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਇਥੇ ਲਗਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ, ਉਹ ਇਕ ਜਾਗੀਰਦਾਰ ਦੇ ਕਾਕੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿਸਾਨੀਂ ਨਾਲ ਮਸ ਨਹੀਂ । ਔਰ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਹ ਗੱਲ ਸੁਣਕੇ ਹੈਰਾਨੀ ਹੋਵੇਗੀ ਕਿ ਗਰੋ-ਮੋਰ-ਫੂਡ ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ ਇਸ਼ਤਿਹਾਰ ਬਣਾਏ ਗਏ, ਉਨਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਇਕ ਤਸਵੀਰ ਇਕ ਕਿਸਾਨ ਦੀ ਛਤਰੀ ਦੀ ਬਣਾਈ ਹੈ, ਜਿਸਦੇ ਖੱਬੇ ਹੱਥ ਵਿਚ ਦਰਾਂਤੀ ਫੜਾਈ ਹੋਈ ਹੈ, ਜੱਦ ਕਿ ਦਰਾਂਤੀ ਕਦੇ ਖਬੇ ਹੱਥ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ । ਇਹ ਹੈ ਡਿਪਾਰਮੈਂਟ ਦੀ ਨੌਲਿਜ । ਇਥੇ ਹੀ ਬੱਸ ਨਹੀਂ, ਕਾਂਗ੍ਰੇਸ ਨੂੰ ਠੁਮਣਾ ਦੇਣ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਕ ਹੋਰ ਤਸਵੀਰ ਇਸੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਬਣਾਈ ਹੈ । ਜਿਥੇ ਇਕ

[ਕਾਮਰੇਡ ਬਾਬੂ ਸਿੰਘ ਮਾਸਟਰ]

ਰਾਈ ਦੇ ਸਿਰ ਤੇ ਟੋਪੀ ਲਗਾਕੇ ਉਸਨੂੰ ਚਾਵਲ ਦੀ ਬਿਜਾਈ ਕਰਦੇ ਹੋਏ ਵਿਖਾਇਆ ਹੈ। ਇਨਾਂ ਨੂੰ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਇਹ ਵੀ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਉਸਦੀ ਟੋਪੀ ਬੀਜਨ ਵੇਲੇ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਿਰ ਤੇ ਟਿਕੀ ਰਹਿ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਗਰੋ-ਮੋਰ-ਫੂਡ ਕੰਮਪੇਅਨ ਦਾ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਜ਼ਾਕ ਬਣਾਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ।

ਫੇਰ ਸਰਕਾਰ ਡੀਂਗਾਂ ਮਾਰਦੀ ਹੈ ਕਿ, ਪਰ ਕੈਪਿਟਾ ਇਨਕਮ ਵੱਧ ਗਈ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਜਦ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਔਰ ਮੁਲਾਜ਼ਿਮ ਨੂੰ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਤਾਂ ਪਰ ਕੈਪਿਟਾ ਇਨਕਮ ਵੱਧੀ ਕਿਸਦੀ ਹੈ ? ਇਸ ਨਜ਼ਾਮ ਵਿਚ ਤਾਂ ਵੱਡੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਇਨਕਮ ਜ਼ਰੂਰ ਵਧੀ ਹੈ।

ਜਿਹੜਾ ਰੁਪਿਆ ਕਨਜ਼ਿਊਮਰਜ਼ ਦੀਆਂ ਜੇਬਾਂ ਵਿਚ ਆਉਂਦਾ ਹੈ, ਉਸ ਤੋਂ ਹੀ ਪੁਲਿਸ ਤੇ 9 ਕਰੋੜ 62 ਲੱਖ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਐਡਮਿਨਸਟਰੇਟਿਵ ਸਰਵਿਸਿਜ਼ ਤੇ 6 ਕਰੋੜ 96 ਲੱਖ, ਹੈਲਥ ਤੇ 8 ਕਰੋੜ 38 ਲੱਖ, ਔਰ ਐਨੀਮਲ ਹਸਬੈਂਡਰੀ ਤੇ 8 ਕਰੋੜ 31 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਹ ਸਾਰਾ ਪੈਸਾ ਤਾਂ ਖਰਚ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਮਗਰ ਕਨਜ਼ਿਊਮਰਜ਼ ਦਾ ਹਾਲ ਕੀ ਹੈ, ਕਿ ਉਸਨੂੰ ਰੋਟੀ ਤਕ ਦਸਤਯਾਬ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ। ਜਦ ਕਿ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਟੈਕਸ ਲੈ ਕੇ ਆਪਣਾ ਕੰਮ ਚਲਾਉਂਦੀ ਹੈ। ਇਸੇ ਕਾਂਗ੍ਰਸ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਭੁਵਨੇਸ਼ਵਰ ਵਿਚ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਦੇ ਦਮਗਜ਼ੇ ਮਾਰੇ ਸਨ, ਉਹ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਦੁਰਗਾਪੁਰ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਕਿਥੇ ਗਏ। ਹੁਣ ਉਥੋਂ ਆ ਕੇ ਜਿਤਨੇ ਵੀ ਕੰਮ ਹਨ ਉਹ ਲੈਂਡਲਾਰਡਜ਼ ਬਾਰੇ, ਕੈਪੀਟਲਿਸਟਾਂ ਬਾਰੇ ਔਰ ਇੰਡਸਟਰੀਅਲਿਸਟ ਦੀ ਨੁਮਾਇੰਦਗੀ ਕਰਨ ਬਾਰੇ ਚਲ ਰਹੇ ਹਨ । ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਸੂਬਾ ਏਸ ਵੇਲੇ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਵਿਚ ਹੈਵੀਲੀ ਟੈਕਸਡ ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਸਾਡੇ ਸੋਰਸਿਜ਼ ਵੀ ਬਹੁਤ ਲਿਮਟਿਡ ਹਨ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਜਿਹੜੇ ਸਾਡੇ ਮੌਜੂਦਾ ਸਪੀਕਰ ਹਨ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ, ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ ਔਰ ਇਕ ਹੋਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੇ ਰੀਸੋਰਸਿਜ਼ ਐਂਡ ਰੀਟਰੈਂਚਮੈਂਟ ਕਮੇਟੀ ਬਣਾਈ ਸੀ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਬੜੀ ਮਿਹਨਤ ਕਰ ਕੇ ਰਪੋਰਟ ਕੀਤੀ ਜਿਸ ਦੇ ਵਿਚ ਸਾਰੇ ਸੋਰਸਿਜ਼ ਦੱਸੇ ਸਨ ਕਿ ਕਿੱਥੋਂ ਕਿੱਥੋਂ ਔਰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਆਮਦਨ ਨਿਕਲ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਸਾਨੂੰ ਦੁਖ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਸਿਫਾਰਸ਼ਾਂ ਵਲ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ। ਫਜ਼ੂਲ ਖਰਚੀ ਬਚਾਉਣੀ ਤਾਂ ਇਕ ਪਾਸੇ ਰਹੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਏਸ ਬਜਟ ਦੇ ਵਿਚ ਲਖਾਂ ਰੁਪਏ ਸਟੇਟ ਗੈਸਟ ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਏਅਰ-ਕੰਡੀਸ਼ਨ ਕਰਨ ਲਈ ਰਖੇ ਹਨ। ਲੇਕਿਨ ਦੂਸਰੇ ਪਾਸੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਟੀਚਰ ਜੋ ਕਾਮਰੇਡ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਮਨਿਸਟਰੀ ਕੋਲੋਂ ਮੰਗ ਕਰਦੇ ਸਨ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਰਨਿੰਗ ਰੀਵਾਈਜ਼ਡ ਗਰੇਡਜ਼ ਵਿਚ ਸਰਵਿਸ ਬੈਨੀਫਿਟ ਦੇ ਦਿਉ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਦਫਾ 44 ਲਗਾ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਜੇ ਕੋਈ ਰੋਟੀ ਦੀ ਮੰਗ ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦਾ ਗਲਾ ਘੁਟਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਏਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਸਵੀਂ ਪਾਸ ਕਰਨ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਦੋ ਸਾਲ ਆਯੁਰਵੇਦਿਕ ਜਾਂ ਯੂਨਾਨੀ ਡਿਸਪੈਂਸਰੀ ਦਾ ਕੋਰਸ ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਇਹ ਸਰਕਾਰ 39.50 ਰੁਪਏ ਮਹੀਨਾ ਤਨਖਾਹ ਦਿੰਦੀ ਹੈ ਔਰ ਸਾਲ ਦੀ ਇਕ ਰੁਪਿਆ ਤਰੱਕੀ ਅਤੇ 49 ਰੁਪਏ 50 ਪੈਸੇ ਤੇ ਜਾ ਕੇ ਮਾਮਲਾ ਠਪ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਏਸ ਤਰ੍ਹਾਂ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ ਜੇ. ਬੀ. ਟੀਚਰ ਜਿਹੜੇ ਹਨ ਉਨਾਂ ਦੀ 85 ਰੁਪਏ ਤੇ ਜਾ ਕੇ ਤਰੱਕੀ ਰੁਕ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਵੈਦਾਂ ਦੀ ਰਜਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦਿਤੀ ਹੈ ਮਗਰ ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਇਕ ਡਿਸਪੈਂਸਰ ਰਜਿਸਟਰ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ। ਮਗਰ ਦੂਸਰੇ ਪਾਸੇ ਜੇ ਕੋਈ ਅਨਪੜ੍ਹ ਸਜਣ ਜਿਹੜਾ ਚਾਰ ਨੁਸਖੇ ਜਾਣਦਾ ਹੋਵੇ ਔਰ ਕਿਸੇ ਵੈਦ ਕੋਲੋਂ ਇਹ ਸਰਟੀਫਾਈ ਕਰਵਾ ਲਏ ਕਿ ਇਹ ਕੰਮ ਜਾਣਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਅਗਸਤ 1963 ਤੋਂ ਰਜਿਸਟਰ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਡਿਸ-ਪੈਂਸਰਾਂ ਨੇ 12 ਸਾਲ ਪੜ੍ਹਾਈ ਕੀਤੀ ਹੋਈ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਰਜਿਸਟਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਰਜਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਦੇ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਮਿਲੇ। ਕਾਨੂੰਨੀ ਤੌਰ ਤੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਰਜਿਸਟਰੇਸ਼ਨ

ਦੀ ਤਾਰੀਖ ਐਕਸਟੈਂਡ ਨਹੀਂ ਸੀ ਕਰਵਾ ਸਕਦੇ ਲਕਿਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਨੀਆਰਡਰ ਆਏ ਹੋਏ ਸੀ ਉਹ 10, 10 ਦਿਨ ਤਕ ਰੀਸੀਟ ਨਹੀਂ ਸੀ ਹੋ ਸਕੇ। ਮਨੀਆਰਡਰ ਰੀਸੀਵ ਕਰਨ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਟਾਫ ਵਧਾਉਣਾ ਪਿਆ ਲੇਕਿਨ ਫਰ ਵੀ 10, 10 ਦਿਨ ਤਕ ਮਨੀਆਰਡਰ ਨਹੀਂ ਰੀਸੀਟ ਕੀਤੇ ਗਏ। ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ 10 ਦਿਨਾਂ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਦੀ ਰਸੀਦ ਗਈ ਹੈ। ਇਹ ਕਿਤਨੇ ਦੁਖ ਦੀ ਗਲ ਹੈ। ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਹਿੰਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਹਟਾਉਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਲਈ ਜੇ ਕੋਈ ਹਾਰਡਸ਼ਿਪ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦੀ ਨਜ਼ਰ ਆਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। (ਘੰਟੀ) ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਛੇਤੀ ਹੀ ਖਤਮ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਬੇਨਤੀ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡਾ ਇਕ ਬਾਰਡਰ ਦਾ ਸੂਬਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਸੂਬਾ ਗਰੇਨਰੀ ਆਫ ਇੰਡੀਆ ਹੈ। ਸੈਂਟਰ ਨੇ 231 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ ਬਜਾਏ ਸਿਰਫ 100 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਹੀ ਦਿਤਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਵਿਧਾਨ ਦੀ ਧਾਰਾ 275 ਦੀ ਉਪ-ਧਾਰਾ (1) ਦੇ ਤਹਿਤ ਸੈਂਟਰ ਤੋਂ ਪੁਰਜ਼ੋਰ ਮੰਗ ਕਰਨ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਗਰਾਂਟ-ਇਨ-ਏਡ ਅਤੇ ਰੀਲੀਫ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਅਸੀਂ ਹੜ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਕਰ ਸਕੀਏ ਔਰ ਜਿਹੜੇ ਭਾਖੜੇ ਵਰਗੇ ਡੈਮ ਉਸਾਰੇ ਹਨ ਉਸ ਤੋਂ ਪੈਦਾ ਕੀਤੀ ਗਈ ਬਿਜਲੀ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਟਿਊਬਵੈਲਾਂ ਲਈ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਸਕੇ। ਜੇ ਅਸੀਂ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਟਿਊਬਵੈਲਾਂ ਲਈ ਬਿਜਲੀ ਦੇਵਾਂਗੇ ਤਾਂ ਉਹ ਪੈਦਾਵਾਰ ਬਹੁਤੀ ਕਰਨਗੇ ਜਿਸ ਦੇ ਨਾਲ ਅਸੀਂ ਵਧ ਰਹੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਦਾ ਮਸਲਾ ਵੀ ਹਲ ਕਰ ਸਕਾਂਗੇ। ਜੇ ਸੈਂਟਰ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਪੈਸੇ ਮਿਲ ਜਾਣ ਤਾਂ ਪੈਦਾਵਾਰ ਢੋਣ ਲਈ ਅਸੀਂ ਸੜਕਾਂ ਵੀ ਬਣਾ ਸਕਦੇ ਹਾਂ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਦੇ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਕੋਈ ਖਾਸ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੀ। ਸਾਡੇ ਭਦੌੜ ਤੋਂ ਬਾਜੇ ਖਾਨੇ ਨੂੰ ਇਕ ਸੜਕ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਉਸ ਨੂੰ ਪੰਜ ਛੇ ਸਾਲ ਬਣਦੀ ਨੂੰ ਹੋ ਗਏ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਸਾਰੇ ਸਾਲ ਦੇ ਵਿਚ ਇਕ ਫਰਲਾਂਗ ਤੋਂ ਵਧ ਟੋਟਾਂ ਨਹੀਂ ਬਣਦਾ। ਉਹ ਇਕ ਫਲਡ ਸਟ੍ਰਿਕਨ ਏਰੀਏ ਦੀ ਸੜਕ ਹੈ ਮਗਰ ਉਸ ਨੂੰ ਮੁਕੰਮਲ ਕਰਨ ਵਲ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ। ਇਸ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਪਟਿਆਲੇ ਰਾਜਪੁਰੇ ਅਤੇ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਦੇ ਸਨ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸੜਕ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਫੌਰਨ ਹੀ ਬਣ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਇਧਰ ਮਨਿਸਟਰਾਂ ਦੇ ਦੌਰੇ ਬਹੁਤੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਜਾਂ ਕੋਈ ਹੋਰ ਗਲ ਹੈ। ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕੰਮਾਂ ਦੇ ਕਰਨ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਬਹੁਤੀ ਭਲਾਈ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ ਮੇਰੇ ਹਲਕੇ ਦੇ ਵਿਚ ਸਲਾਬਤਪੁਰਾ, ਮਲੌਟ, ਭੋਡੀਪੁਰਾ, ਰਾਮੂਵਾਲਾ ਵਗੈਰਾ ਪਿੰਡ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਸਤ ਸਤ ਅਠ ਅਠ ਹਜ਼ਾਰ ਰਪਿਆ ਵੀ ਜਮਾਹ ਕਰਵਾਉਣ ਲਈ ਤਿਆਰ ਹਨ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਹ ਮੰਗ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਸਕੂਲ ਜਿਹੜੇ ਹਨ ਉਹ ਅਪਗਰੇਡ ਕਰ ਦਿੱਤੇ ਜਾਣ। ਜਿੱਥੋਂ ਤਕ ਪਿੰਡ ਸੇਲਵਰ੍ਹਾ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਉਸ ਨੇ ਤਾਂ ਬੜੇ ਪੈਸੇ ਖਰਚ ਕੀਤੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਡੇ ਪਿੰਡ ਦਾ ਸਕੂਲ ਹਾਇ ਕੀਤਾ ਜਵੇ। ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜਾਇਜ਼ ਮੰਗ ਹੈ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੰਨੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ ਮਹਾਤਮਾਂ ਗਾਂਧੀ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ:

If you want to see the real India, you can got to the remotest corner.

ਜੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੀ ਤਸਵੀਰ ਦੇਖਣੀ ਹੈ ਤਾਂ ਭੋਡੀਪੁਰ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਦੇਖੋ, ਰਾਮੂਵਾਲ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਦੇਖੋ ਜਿੱਥੇ ਨਾ ਬਿਜਲੀ ਹੈ, ਨਾ ਕੋਈ ਸੜਕ ਹੈ ਨਾ ਹੀ ਹਾਈ ਸਕੂਲ ਹੈ।

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ:** ਕਾਮਰੇਡ ਬਾਬੂ ਸਿੰਘ ਜੀ ਜਲਦੀ ਖਤਮ ਕਰੋ। ((The hon. Member may please wind up his speech.)

**ਕਾਮਰੇਡ ਬਾਬੂ ਸਿੰਘ ਮਾਸਟਰ** : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ ਸਾਡੇ ਬਾਜੇਵਾਲੇ ਦੇ ਦਾਨ੍ਹੇ ਵਿਚ ਇਰੀਗੇਸ਼ਨ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟ ਵਲੋਂ ਇਕ ਖੋਖਰ ਮਾਈਨਰ ਦੀ ਖੁਦਾਈ ਹੋਣੀ ਸੀ। ਸਾਡੇ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਹੜ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਮਾਰ ਪੈਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਸਰੇ ਪਾਸੇ ਖੁਸ਼ਕੀ ਮਾਰ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਉਥੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਸਾ ਦੇ ਰਜਬਾਹੇ ਦੇ ਪੈਸੇ ਲਾ ਦਿਤੇ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਹਾਲੇ ਤਕ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਫਸਲਾਂ ਲਈ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ। ਉਥੇ ਜਲਦੀ ਤੋਂ ਜਲਦੀ ਪਾਣੀ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਅੰਨ ਦਾ ਮਸਲਾ ਹੱਲ ਹੋ ਸਕੇ। ਜੇ ਅਨਾਜ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੋਵੇਗਾ ਤਾਂ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਮੌਜ ਹੋਵੇਗੀ ਔਰ ਅਜ ਜਿਹੜੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਬੇਚੈਨੀ ਫੈਲੀ ਹੋਈ ਹੈ ਇਹ ਦੂਰ ਹੋ ਸਕੇਗੀ। ਕਲ, ਯਸ਼ ਜੀ ਨੇ ਆਪਣੀ ਸਪੀਚ ਦੇ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਨੂੰ 10 ਰੁਪਏ ਡੀ. ਏ. ਵਜੋਂ ਰੀਲੀਫ ਦੇਣ ਦੇ ਨਾਲ ਮਸਲਾ ਹਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ ਜਦੋਂ ਤਕ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੇ ਭਾਉ ਸਸਤੇ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਨਾ ਕਰੇ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਸ ਗਲ ਦੇ ਨਾਲ ਬਿਲਕੁਲ ਸਹਿਮਤ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਕਹਿਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹਰ ਜਗਾਹ ਜਿੱਥੇ 500 ਤਕ ਵਸੋਂ ਹੈ ਸਸਤੇ ਭਾਉ ਦੇ ਡਿਪੋ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਨਾਲੋਂ ਖੰਡ ਬਹੁਤ ਘੱਟ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਔਰ ਜਿਹੜਾ ਥੋੜਾ ਜਿਹਾ ਕੋਟਾ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਉਹ ਵੀ ਕੋ-ਆਪਰੇਟਿਵ ਸੋਸਾਈਟੀਆਂ ਵਾਲੇ ਆਪ ਹੀ ਖਾ ਪੀ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਖੰਡ ਦੀ ਇਸ ਕਾਣੀ ਵੰਡ ਨੂੰ ਵੀ ਖਤਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਬਸ ਇਤਨਾ ਕਹਿ ਕੇ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਤੁਹਾਡਾ ਧੰਨਵਾਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**श्री रूप सिंह फूल** (हमीरपुर) : मैं वित्त मंत्री पंजाब स्टेट को खसारे वाला लेकिन टैक्स फ्री बजट पेश करने पर बधाई देता हूं। इस ज़माने में जब कि महंगाई शबाब में थी, चीजों की कीमतें ग्रासमान तक ऊंची चढ़ रही थी ग्रौर न सिर्फ गरीब बल्कि ग्रमीर तबका भी उन की वजह से नालां था ऐसे समय में ऐसा बजट पेश करना काबले तारीफ है ग्रौर इस का सबूत यह है कि न सिर्फ ट्रेज़री बैंचिज वालों की ग्रोर से बल्कि ग्रपोजीशन की तरफ से भी इस बजट के पेश करने पर बधाई दी गई है। हां इस के ग्रलावा एक दो बातें ग्रौर हैं जिनके लिए इनको खुले दिल से बधाई दी जा

6.00 p.m.

सकती है वह यह कि इन्होंने पावर बेसड इन्डस्ट्रीज़ पर बिजली की डयूटी कम कर दी है ग्रौर दूसरे उपज बढ़ाने के लिए किसानों को कुछ मुरायात दी गई हैं। सरदार कपूर सिंह जी की शखसियत काफी मुरंजारंज है ग्रौर इनकी लियाक्त से हम यही तवक्कुह कर सकते थे। लेकिन सदरे मुहतरमा चन्द बातें हैं जिनकी तरफ मैं ग्रापकी तवज्जुह दिलाना ज़रूरी समझता हूं। हम कहते हैं कि पंजाब सरकार ने जहां ग्रौर साधन उपज को बढ़ाने के लिए मुहैय्या किए हैं वहां उसका एक सबूत भाखड़ा डैम का बनाया जाना भी है। भाखड़ा डैम के बारे में तो यह कहा जा सकता है कि––

"भाखड़ा डैम की तस्वीर नज़र ग्राती है,
काबले दीद यह तामीर नज़र ग्राती है।
फूल इस से वाबस्ता हुग्रा राज़े तरक्की ग्रपना,
इस में पंजाब की तकदीर नज़र ग्राती है।

जिस इलाका में जिस ज़मीन में यह भाखड़ा डैम बना है वह ज़िला कांगड़ा की तहसील हमीरपुर के गांव कोसरी का हिस्सा है लेकिन सितमजंरीफी देखिए कि बजाए इसके कि कांगड़ा के लोगों की हौसला ग्रफजाई की जाती ग्रौर उनको कोई इनाम दिया जाता

उस इलाका को ही कांगड़ा से छीन कर ज़िला होशियारपुर की तहसील ऊना में मिला दिया गया । इस की वजह यह बयान की जाती है कि यह एडमिनिस्ट्रेटिव प्वायंट आफ व्यू से किया गया है। लेकिन आप देखें कि इस दलील में कितना वज़न है । भाखड़ा से तहसील ऊना 20 मील के फासला पर है लेकिन ज़िला कांगड़ा में ही एक मकाम बडसर जो सब-तहसील है और थाना भी है भाखड़ा से 7/8 मील के फासले पर है तो फिर इसे बडसर के साथ रहने से कौनसा एडमिनिस्ट्रेशन खराब होता था जो इसे इधर 20 मील ऊना से जोड़ गया है । मुझे कोई वजह नज़र नहीं आती कि कांगड़ा के जिस इलाका में यह काम हो रहा है जिस पर सारे ही भारतवर्ष को नाज़ है उस इलाके को कांगड़ा से छीन कर दूसरे ज़िला को दे दिया जाए । वहां उस ज़मीन पर हमारे कोई 10 हजार बाशिन्दे रहते थे जिनको वहां से उखाड़ कर राजस्थान और हिसार के रेगस्तान में ले जा कर बसाया गया है । इतनी हमारी कुरबानी के बावजूद हमारे इलाका को हमारे पास से छीन कर दूसरों को दे दिया गया है । इसकी यह वजह है कि कांगड़ा वालों की और वहां के नुमांईन्दों की आवाज़ पुर असर नहीं है और यह उसे कोई वजन नहीं देते । इस के इलावा पोंग डैम के बनाने का सवाल है और उस के बनाने के लिए वहां की 72 हजार आबादी उजड़ रही है। इस बारे में मैं यह कहना चाहता हूं कि जिस तरह का सलूक भाक्ड़ा डैम के उजड़ने वालों के साथ किया गया है वैसे ही अगर पोंग डैम के उजड़ने वालों के साथ होगा तो उन की हालत बहुत खराब होगी । अगर पहले उनके बसाने का इन्तजाम न किया गया तो यह लोगों के लिए और सरकार के लिए भी सिरदरदी बन कर रह जाएगा ।

मैं कहना चाहता हूं कि भाक्ड़ा डैम से निकलने वालों की कुरबानी है जिस के कारण यह इतनी खूबसूरत भाखड़ा की तसवीर नज़र आती है लेकिन वहां से निकलने वालों को बरबाद किया गया है। तो मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि पोंग डैम से निकलने वाले लोगों को उजाड़ने से पहले उनके बसाने का खातरखाह इन्तजाम किया जाए ताकि उनको तकलीफों का सामना न करना पड़े । अब मैं पंजाब के मुजारों की हालत बयान करना चाहता हूं । पंजाब में वैस्ट पाकिस्तान से जो शरणार्थी आए उनके बसाने का सरकार ने इन्तजाम किया और पंजाब सरकार अब और नए शरणार्थी बना रही है और शराणार्थी बनाने के और हालात पैदा कर रही है । इनकी सितम ज़रीफी देखिए कहीं बसाए जा रहे हैं तो कहीं नए बनाए जा रहे हैं। स्क्यिूरिटी आफ लैंड टैन्योर एक्ट पास हुआ जिस का मतलब यह है कि मुज़ारों को मुरायात दी जाएं जिस से उनकी बेदखलियां बंद हों लेकिन कानून में इतनी खामियां हैं कि बेदखलियां अब भी बदस्तूर जारी हैं किसी न किसी बहाने से मालकान उनको बेदखल कर रहे हैं। लैंड रिफार्मज़ के बारे में जो सिफारिशात सैंट्रल कमेटी ने की हुई हैं उन पर अमल नहीं हुआ है । इस लिए मैं अर्ज करता हूं कि मुजारों और मालकान के ताल्लुकात ठीक रखने के लिए और उनके हकूक को महफूज रखने के लिए एक जामेह कानून बनाया जाए। ज़िला कांगड़ा में एक तबका गैरमौरूसी मुजारों का है जो 100 साल से मुसलसल काशत करते आ रहे हैं लेकिन आज तक उनके बारे में और उनके हकूक को महफूज करने

[श्री रूप सिंह फूल]

के लिए कोई कानून नहीं बनाया गया है। उनकी हालत बहुत खराब है और बावजूद इस बात के कि सैंकड़ों साल से उस ज़मीन पर काशत कर रहे हैं उनका उन ज़मीन पर कोई हक हकूक नहीं है। मैं अर्ज करता हूं कि उनके बारे में जल्दी कानून बनाया जाए और उनको भी मलकियत के हकूक दिए जाएं। फिर मैं आपको बताना चाहता हूं कि ज़िला कांगड़ा की आजादी आने के बाद उस कदर तरक्की नहीं हुई है जितनी कि हमारे मुल्हका इलाके हिमाचल प्रदेश में हुई है। हिमाचल प्रदेश की आबादी और रक्बा ज़िला कांगड़ा और कुल्लू, लाहोल-स्पिति जो पहले ज़िला कांगड़ा में ही थे इन तीनों की आबादी और रक्बे के बराबर है। वहां हिमाचल प्रदेश में अभी चन्द साल की बात है कि कहीं कहीं एक आध मील पक्की सड़क देखने को मिलती थी मगर आज आप वहां का नकशय देखें तो वहां पर आज सैंकड़ों मील पक्की सड़कें बन गई हैं लेकिन हमारे हां अल्ला अल्ला खैर सल्ला है। मुझे अपने हमीरपुर के इलाका के बारे में यह कहते हुए खुशी होती है कि यह इलाका पंजाब का लीडिंग रिक्रूटिंग सैंटर है इस ऐग्रैशन के दौरान में सब से ज्यादा कायुलटीज मेरे इस हमीरपुर के इलाका ने सफर की हैं। उस बहादुर और कुरबानी करने वाले इलाके में तीसरे प्लान में 110 मील पक्की सड़कें बनाई जानी चाहिए थीं लेकिन आज तक कुल 20 मील ही बनी हैं। इस का मतलब है कि और प्लानों में सड़कें बनानी तो कुजा इस तीसरे प्लान में ही जो सड़कें रखीं थीं उनके ही बनाने में आठ प्लान और चाहिए। अगर तामीरी कामों की रफतार यही रही तो मैं कहूंगा कि ज़िला कांगड़ा का कभी उद्धार नहीं होगा। यही वजह है कि आज कांगड़ा के नौजवानों में हिमाचल में मदगाम होने की तहरीक जोर पकड़ रही है। वह नहीं बरदाशत कर सकते कि जो हिमाचल के इलाके हमारे से पीछे थे वह तो आगे बढ़ जाएं और हम पीछे की तरफ चलें। आजादी आने से पहले हिमाचल वाले हमारे मुकाबले में इनफीरियर कम्पलैक्स से सफर करते थे। They used to suffer inferiority complex in the presence of the people of Kangra and now we suffer in their presence because the development of Kangra fades into insignificance when compared with the development of Himachal Pradesh.

लेकिन आज वहां पर मैडिकल कालिज, प्राफैशनल कालिज, इन्जनियरिंग कालिज और दूसरे कई प्रकार के अदारे चल रहे हैं मगर हमारे कांगड़ा में सवाए एक कालिज के और कुछ नहीं है। मैं अपनी तरफ से पंजाब सरकार को इस बात की ज़रूर बधाई देता हूं कि हमीरपुर में पौलीटैक्निक और डिग्री कालिज की कलासें इसी साल से शुरू हो रही हैं। लेकिन हमारी कांगड़ा वालों की मांग है कि हमारे ऐसे इलाकों में हर सब-डिवीजन के हैडक्वाटर पर एक डिग्री और एक पौलीटैक्निक कालिज खोला जाए। जहां तक बिजली का ताल्लुक है यह सारी बिजली ज़िला कांगड़ा के पानी से बनती है लेकिन वहां के गांव में बिजली नहीं दी गई है सिर्फ सब-डिवीज़नल हैडक्वाटरज़ पर ही दी गई है।

"बिजली देने के लिए कांगड़ा मशहूर है
जिससे जूलमत कदा मुल्क तो पुरनूर है
वाए नाकामी की यह नूर बहुत दूर है
कांगड़ा फिर भी अंन्धेरे में बदस्तूर है ।"

डिप्टी स्पीकर साहिबा, अगर हिमाचल प्रदेश को देखा जाए और जिला कांगड़ा की हमीरपुर तहसील को देखा जाए तो पता चलेगा कि इन में जमीन और आसमान का फर्क है । वहां पर रोशनी ही रोशनी है लेकिन हमारे जिला में अन्धेरा ही अंधेरा है ।

सदरे मोहतरमां, मैं जंगलात के बारे में भी अर्ज करना चाहता हूं । यहां सदन में हरियाणा प्रान्त, जालन्धर, लुध्याना और अमृतसर का ही राग गाया जाता है । इन्हीं जगहों पर ही सारा का सारा पैसा खर्च कर दिया जाता है और डिवैल्पमेंट भी इन्हीं जगहों की हो रही है । और जिला कांगडा को हर लिहाज से इग्नोर किया जा रहा है। अगर जिला कांगड़ा खत्म हो गया तो इस के साथ दोनों रिजन बिलकुल खत्म हो जाएंगे । इस की हालत एक विधवा स्त्री की तरह हो जाएगी और यह दोनों रिजन रोते रहेंगें जिस तरह से विधवा सारी उमर रोती रहती है । नैश्नल कौंसल की सिफारिश है जगह कि जिस मुल्क ने जिन्दा रहना हैं तो उस की 33 प्रतिशत में फारेस्ट होना लाजमी है । वहां पर दरखत लगाने बहुत ही जरूरी हैं । अगर इस मे कमी आ गई तो वह मुल्क आहिस्ता २ तबाह हो जाएगा । अगर इस तरह ध्यान दिया जाए तो पता चलेगा कि मैदानी इलाके में .07 हिस्से में जंगलात हैं और जिला कांगडा में 18 प्रति शत जमीन जंगलात से घिरी हुई है । मेरी यह एक पुखता राए है कि–

A country which is raided by swords, guns, cannons and bombs can recostruct itself after a lapse of time but a country which is devastated by floods due to the erosion and deforestation will never be able to survive.

मैं अर्ज करना चाहता हूं कि जब तक इन इरोजन को रोकने के लिए पर्याप्त साधन उपलब्ध न किए जाएंगे तो इन फ्लडज को भी रोका नहीं जा सकेगा और पंजाब में हर साल फ्लडज से नुक्सान होता रहेगा । आप चाहें डैम बना लें, उस से भी ज्यादा लाभ नहीं दिखाई दे रहा है । अगर आप ने डैम तैयार करने थे तो सरकार को चाहिए था कि पहाड़ी इलाके में सड़कें पहले बनाती । (विघ्न) मैं अर्ज कर रहा था कि पहाड़ी इलाके की अच्छी जमीन भी खराब होती जा रही है । अगर वहां की सुआइल बह कर मैदानों को फरटाइल कर रहा है । जब तक जिला कांगड़ा की अच्छी तरह से डिवैल्प-मेंट नहीं की जाती तब तक पंजाब के मैदानी इलाके का कुछ नहीं बनने वाला है ।

सदरे मोहतरमां, मैं ट्रांस्पोर्ट के बारे में भी जिक्र करना चाहता हूं । आप को मालूम ही है साइंस्टेफिक युग में सब से जरूरी लोगों को ट्रांस्पोर्ट की सुविधाए प्रदान करनी चाहिए । अगर कांगडा की ट्रास्पोर्ट की तरफ ध्यान दिया जाए तो पता चले-गा कि वहां पर ट्रांस्पोट की सुविधाएं बहुत ही कम है । वहां पर पहले तो ट्रांस्पोर्ट के लिए सड़कें ही बहुत कम है । अगर सड़कें वहां पर हैं तो उन पर बसें कम ही चलाई जा

[श्री रूप सिंह फूल]

रहीं हैं । वहां पर रूट प्रमिट देने के लिए सालों ही साल लग जाते हैं । मैं मानता हूं कि पंजाब सरकार ने कुछ बसें खरीदी हैं और पहाड़ी इलाके में भी बसें चलाई हैं । इस से इस इलाके की कुछ तरक्की हुई है । मैं मानता हूं कि पंजाब पैसेंजर टैक्स भी कम कर दिया है क्योंकि लोगों को किराया ज्यादा देना पड़ता है लेकिन इस के विपरीत गुडस पर दुगना टैक्स लगा दिया है । वहां पर जो ट्रक चलते हैं उन की बाडीज मैदानी इलाकों से बहुत ही छोटी होती हैं और मैदानी इलाकों में चलने वाले ट्रकों में से बहुत ही कम भार ढोते है । हम ने इस बारे में सरकार को रिप्रीजैंटेशन भी दी है । मैं वित्त मंत्री महोदय की खिदमत में अर्ज करना चाहता हूं कि उस रिप्रेजैंटेशन को फेवरेबली कंसिडर किया जाए और लोगों को इस में भी राहत दी जाए

सदरे मोहतरम, मैं अब खेलों के बारे में अर्ज करना चाहता हूं । सरकार ने बाकी जिलो में स्पोर्टस स्टेडियम बनाए हैं लेकिन जिला कांगडा को इस लिहाज से पूछा नहीं जा रहा है। सुजानपुर टीरा में कुदरती ही ऐसी ग्राउंड बनी हुई है। इस लिए सरकार को वहां पर स्पोर्ट स्टेडियम बनाना चाहिये। जिला कांगड़ा में नैशनल और इंटर नैशनल के खिलाड़ी हुए हैं। मैं टाईम की कमी के कारण इस वक्त ज्यादा डिटेल्ज में नहीं जाना चाहता हूं लेकिन इतनी ज़रूर अर्ज़ करना चाहता हूं कि 1922 में हाकी के दो खिलाड़ी ज़िला कांगड़ा, की तहसील हमीरपुर के थे। और वह अब भी जिन्दा हैं। सन 1922 में प्रथम इंडियन हाकी टीम विदेश गई थी। इसी तरह से श्री लाल चन्द भी बड़े खिलाडी है। बाक्सिंग के भी तहसील हमीरपुर ने ही बड़े खिलाड़ी पैदा किए हैं। इसी तरह से मिल्टरी की कमांडों मे जिला कांगड़ा के बहुत से अच्छे खिलाड़ी हैं जिन का कोई वारिस नहीं है। वहां पर बहुत अच्छे खिलाडी हुए हैं। अगर वहां पर कुछ ध्यान दिया जाए तो मैं समझता हूं कि अच्छे खिलाडी इस जिले में हो सकते हैं। इस लिये वहां पर स्पोर्टस स्टेडियम खोला जाना चाहिए। हमारी सरकार जब कोई काम वहां पर शुरू करती है तो मैदानी तथा तरक्की याफता इलाकों की भांति कैश कंट्रीब्यिशन की शर्त पहले रख दी जाती है। यह इलाका पहले ही बहुत गरीब है। इस लिए यहां के लड़के अपने पेट पालने के लिये हजारों मील बाहर चले जाते हैं। इस लिये वह इस शर्त को कभी भी पूरी नहीं कर सकते हैं। इस लिए सरकार को इस तरफ ध्यान देना चाहिए और लोगों की गरीबी की हालत को देखते हुए यह शर्त नहीं लगानी चाहिए। अगर यह शर्त रखी गई तो मैं समझता हूं कि इस इलाके की डिवैलपमेंट नहीं हो सकेगी और इलाका बहुत पीछे रह जाएगा।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं अब तालीम के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं। हम ने स्कूलों के अपग्रेडिंग के बारे में पहले भी रिप्रेजैंटेशन दीं । आप को भी मालूम है कि मैदानी इलाकों की निसबत इस इलाके की पर कैपिटा इंकम बहुत हीं कम है। यह भी आप को मालूम होगा कि वहां के लोग गरीबी के कारण सरकार को केश कंट्रीब्यूशन नहीं कर सकते हैं। वहां के नौजवान भारत की रक्षा करने के लिये नेफा और लद्दाख में अपनी जान को हथेली मे लिए बैठे हैं । उन की हालत को मद्देनजर रखते हुए

वहां पर यह शर्त बिल्कुल नहीं लगानी चाहिए। उन नौजवानों के बच्चे स्कूलों में पढ़ते हैं। अगर सरकार ने यह शर्त खत्म नहीं की तो मैं समझता हूं कि वहां पर तालीम के अदारे में तरक्की नहीं हो सकेगी और वहां का इलाका जो पहले ही इस विषय में पिछड़ा हुआ है, और पीछे रह जाएगा। बच्चे अपनी शिक्षा प्राप्त करने के लिए 10, 10 मील दूर जाते हैं। आप भी उन की तकलीफों को महसूस करेंगे कि उन को रोज़ पैदल इतनी दूर आने जाने में कितनी कठिनाईयां होती होंगी क्योंकि आने जाने के लिए भी कोई साधन नहीं है। इस लिए मेरी प्रार्थना है कि मिडल स्कूलों को हायर सैकण्डरी में अपग्रेड किया जाए और प्रोइमरी स्कूलों को मिडल स्कूलों में बिना किसी कैश कंट्रीब्यशन की शर्त लगाए अपग्रेड करना चाहिये। मैं समझता हूं कि सरकार इस तरह करके शिक्षा का विकास वहां पर कर सकेगी। अगर ऐसा नहीं किया गया तो शिक्षा की कमी को दूर नहीं किया जा सकेगा। हाल ही में सबार्डीनेट सीलेक्शन बोर्ड ने 591 मास्टरों को भरती करने का इश्तहार निकाला है। पहली मिनिस्टरी ने जिला कांगड़ा के कैंडीडेटस के लिये सबजैक्टस की कम्बीनेशन में रियायत दी हुई थी लेकिन अब यह रियायत वापस ले ली है। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि शहरों में पहले ही काफी स्टूडैंटस को सुविधाएं दी हुई हैं लेकिन उस के मुकाबले में ज़िला कांगड़ा में बहुत कम हैं। वहां के बहुत कम लड़के बाहिर जाकर उच्च शिक्षा प्राप्त करते हैं। वहां पर लड़के और लड़कियां भी कम ही मिलती हैं जिन्होंने उच्च शिक्षा प्राप्त की हो। अगर यह शर्त न हटाई गई तो मैं समझता हूं कि जिला कांगड़ा में बाहिर से टीचर्ज नहीं आ सकेंगे और वहां के भी उच्च शिक्षा प्राप्त लड़के टीचर्ज नहीं बन सकेंगे। इस लिए वहां पर बच्चों की तालीम मिलने में रुकावट पैदा होगी। इस लिये मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह शर्त जिला कांगड़ा के कैंडीडेट्स के लिए खत्म कर देनी चाहिए।

मैं ट्रांस्पोर्ट के बारे में कुछ कहना भूल गया था। जब तक रूट परमिट देने के लिए पहाड़ी इलाकों के लिये अलेहदा रिजनल ट्रांस्पोर्ट अथारिटी नहीं बनाई जाएगी तो मैं समझता हूं कि तब तक इस इलाके की तरक्की ट्रांस्पोर्ट के लिहाज़ से नहीं हो सकेगी। इस लिए सरकार को इस ओर जल्दी ध्यान देना चाहिए।

सदरे मोहतरमां, मैं किसी की प्रशंसा नहीं करता हूं लेकिन मैं किसी की जायज़ प्रशंसा किए बगैर रह भी नहीं सकता हूं। सरकार ने श्री आर. एन. चोपड़ा को हिल्ली एरिया कमिश्नर नियुक्त किया है। उस ने पहाड़ी इलाके की बेहतरी के लिये भरसक प्रयत्न किए हैं और कर रहा है। उस ने डिवैलपमेंट के बारे में कई स्कीमें तैयार कीं। लेकिन वह स्कीमें ही बनाता है और मंजूरी के लिए दूसरों को ही भेजता है। उस को फ़ंडज लेने के लिए दूसरों की तरफ ही देखना पड़ता है। मैं समझता हूं कि जब उस को फण्डज नहीं मिलते तो वह स्कीमें बे-फायदा मेजों पर पड़ी रहती हैं। वह तो इस वक्त लेटर बाक्स का काम कर रहा है। उसे तो दूसरों के सामने फण्डज के लिए भीख मांगनी पड़ती है। अगर सरकार उन स्कीमों को लागू नहीं करेगी तो

[श्री रूप सिंह फूल]
गरीब लोगों को कोई लाभ नहीं होगा। इस लिए सरकर को चाहिए कि उसे स्कीमें लागू करने के लिए पर्याप्त मात्रा में धन मिले ताकि पहाड़ी इलाके की तरक्की में कोई बाधा न पड़े।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, बहुत से जिला कांगड़ा के लड़के हैं जिन्होंने बी०एस०सी० की परीक्षा पास की लेकिन उन्हें अच्छे नम्बर न मिलने के कारण एम०एस०सी० में सीट नहीं मिलती। यह लड़के दूर जाकर बहुत कठिनाई से शिक्षा प्राप्त करते हैं और अपना स्टैंडर्ड मैदानी इलाकों के बराबर नहीं बना सकते हैं। मैं अर्ज करता हूं कि अगर इन पहाड़ी इलाकों के रहने वालों के लिए कुछ रियायतें दे दी जाएं तो मैं समझता हूं कि एक कारेखैर होगा।

इस से आगे मैं अर्ज करना चाहता हूं कि विलेज कामन लैंड ऐक्ट की वजह से हमें बहुत तक्लीफ हो रही है। हमारी जो टीका शामलात थी वह टीका देह में शामिल कर दी गई। ऐसे रक्बे हैं जो कि सैंकड़ों सालों से जमीनदारों के जुदागाना कब्जे में थे मगर कागजात माल में उन का इन्द्राज नहीं हुआ। अब वह भी उन से छिन जाएगी। इस लिये मैं समझता हूं कि इस ऐक्ट से बजाए फायदे के नुकसान है। इस बारे में एक बिल हाउस में मैंने पेश किया है वह मंजूर कर देना चाहिये।

एक बात और मैं हरिजनों के मुताल्लिक अर्ज करना चाहता हूं। इन के बारे तबसरे तो बहुत हुए :

आंख को इक निगाह का हक है
दिल को भी एक आह का हक है।
एक दिल लेके मैं भी आया हूं,
मुझ को भी एक गुनाह का हक है।

सदरे मुहतरमां, जब हरिजनों का नाम आता है तो कई मेम्बरान फबतियां उड़ाते हैं। वे यह नहीं समझते कि हम भी इन्सान हैं, सोसाइटी के अंग हैं। मैं यह बात एलानिया कहता हूं कि कोई तहरीक हिन्दोस्तान भर में कामयाब नहीं हो सकती और कोई हकूमत हिन्दोस्तान में कामयाब नहीं हो सकती, कोई पोलीटीकल पार्टी हिन्दोस्तान में कामयाब नहीं हो सकती जिस में हरिजन शानाबशान शामिल न हों। हरिजनों, को प्रोमोशन्ज में भी दस फी सदी रियायतें दी गई। मगर जो ऊपर सरकारी कर्मचारी बैठे हुए हैं जो कि अपने आप को सरकारी कर्मचारी समझते हैं वह शायद यह बात अच्छी नहीं समझते कि हरिजन भी कोई अच्छा अफसर बन कर कुर्सी पर बैठ जाए। वे लिख देते हैं कि suitable candidate is not forthcoming कोई न कोई बहाना बना दिया जाता है। यह बात ठीक नहीं है।

इस से आगे मैं एक बात हरिजनों के बारे में कहना चाहता हूं। यहां पर पांच करोड़ रुपया सरकार ने उन के लिये इक्ट्ठा किया था। अब बतौर कर्जा के वह रुपया दिया जा रहा है लेकिन उस कर्जे में से जिला कांगड़ा के एक हरिजन को एक

का एक हिस्सा है । यह मत भूलिए कि एक इलाका को इगनोर करते हुए तरक्की होगी । जब पंजाब के साथ मर्ज हुआ था उस वक्त पैप्सू के लोगों की इमदाद के लिए बड़े-बड़े दावे किए थे, दिली दिलासे दिए थे । उस वक्त श्री बृष भान जी जो कि उस वक्त के चीफ मिनिस्टर थे उन्होंने हमें बताया था कि पंजाब वाले कहते हैं कि हम आप के साथ एक छोटे भाई का सलूक करेंगे । मगर आज मुझे यह बात दुःख से कहनी पड़ती है कि जो सलूक उन से करने के लिए कहा गया था वह नहीं हुआ । आप उस इलाके की हालत को देखें कि इस के बाद आज तक उस इलाके की कितनी तरक्की हुई है । जो कुछ **2nd Five-Year Plan** में पैप्सू के लिए तजवीज किया गया था वह तमाम चीजें पैप्सू के मर्जर के बाद आज भी वहां की वहां ही पड़ी हुई हैं । इन की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया जाता । मुझे वह बात भी याद है जब 1957 में हमें सरदार प्रताप सिंह मरहूम ने कहा था कि आप फिक्र न करें पटियाला स्टेट की अहमियत को खोने न दिया जाएगा — उन्होंने उस वक्त यह भी कहा था कि भाखड़ा की हमारे पास इतनी बिजली हो जाएगी कि हम पटियाला को चण्डीगढ़ से इलैक्ट्रिक ट्रेन से लिंक कर देंगे। (ਇਕ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ: ਮੁਫਤਾ ਆਇਆ ਹੋਣਾ ਹੈ । ) ऐसे हजारों वादे किए थे मगर आज वह सब काम रुक गए हैं । मैं सरकार की तवज्जोह इस तरफ दिलानी चाहता हूं कि 1952 में जो **Five-Year Plan** बनी थी आप उस को जरा पढ़ कर देखें कि क्या काम पैप्सू में होने थे जो आज भी नामुकम्मल हैं । ठीक है, एक भाखड़ा डैम बन गया है । मगर जिस वक्त यह अभी मुकम्मल नहीं हुआ था तो हमें यह कहा जाता था कि भाखड़ा से इतनी बिजली पैदा होगी कि आप उसे संभाल नहीं सकेंगे मगर आप के पास इस के युटेलाइजेशन की कोई स्कीम नहीं है । मगर अब यह हालत है कि पता नहीं इतनी बिजली जाती किधर है । न मालूम यह दिल्ली या जम्मू और कशमीर की नजर हो गई है या यह राजस्थान के इलाके में इस्तेमाल होती है, पैप्सू में तो लोग तड़पते फिरते हैं मगर इसका कुछ पता तक नहीं चलता ।

इसी तरह से एक प्रोवीजन नई मंडियों के बनाए जाने के मुतअल्लिक किया गया था । एक प्रोवीजन बनूड़ मंडी की भी थी, इस के लिए भी कुछ न कुछ हो जाना चाहिए था, मगर आप देखें कि वहां पर मंडी के लिए कोई बात नहीं की गई । इसी तरह बठिन्डा मंडी है, संगरूर की मंडी है, रौणी है इस के लिए भी तजवीज किया गया था, मगर आज तक इस की तरफ किसी ने भी कोइ ख्याल नहीं किया और अगर ऐसे ही हालात रहे तो आयंदा 10 साल तक भी वह मंडियां शायद न बन सकें ।

इस के अलावा सड़कों के मुतअल्लिक भी मैं यह बात अर्ज़ कर देनी चाहता हूं कि अगर पैप्सू मर्ज न होता तो वह तमाम सड़कें जो प्लैन में प्रोवाईड की गई थीं, बन चुकी होतीं। मगर आज वह नहीं हैं । कोई नुमायां तरक्की इस तरफ नहीं दिखाई देती

[सरदार ज्ञान सिंह राड़ेवाला]

(Interruption by Sardar Lachhman Singh Gill)

गिल साहिब ! उस वक्त तो आप पालिटिक्स में पैदा भी नहीं हुए थे । (विघ्न)

मैं अर्ज़ कर रहा था कि यह कहते थे कि पटियाला को नज़र अन्दाज़ नहीं किया जाएगा । मगर आज सारे का सारा पैप्सू ही नज़र अन्दाज़ हो गया है ।

ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ : ਫੇਰ ਤੁਸੀਂ ਏਧਰ ਆ ਜਾਓ ।

सरदार ज्ञान सिंह राड़ेवाला : दूसरों को दावत देने की बजाए आप अपनी पार्टी को ही संभाल लें । (तालियां) मैं एक बहुत ज़रूरी मसला की तरफ इस हाउस की तवज्जोह दिलाना चाहता हूं । यह एक ऐसा मसला है जिसके मुताल्लिक यहां पर बहुत कुछ कहा गया है । (विघ्न ) डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं इस बात का ज़्यादा ज़िक्र नहीं करूंगा । सीनियर मैंबरान की तरफ से रैफ्रैंसिज़ हुई हैं । बड़े आबजैक्शन हुए ला एंड आर्डर के मुताल्लिक । यह ठीक है कि हम ला एंड आर्डर को नज़र अन्दाज़ नहीं कर सकते । सरदार प्रताप सिंह कैरों का जो मर्डर हुआ इस का ला एंड आर्डर से बड़ा गहरा ताल्लुक है । जिस वक्त यह मर्डर हुआ उस वक्त मैं ने पब्लिकली एक स्टेटमैंट दिया था । The resort to violence in politics speaks ill for the future. मैं कहूंगा कि इस वाक्या की जितनी भी निंदा की जाए उतनी ही कम है । अगर इस किसम का सिलसिला पंजाब में जारी रहा तो पंजाब के सूबे का लाज़मी तौर पर ला एंड आर्डर नष्ट हो जाएगा । यह वाक्या जरनैली सड़क पर होता है जहां कि हर दो मिनट बाद कोई न कोई कार गुज़रती है । वाक्या करने वाले आज तक मालूम नहीं हो सके । पंजाब के ऊपर आज इतना बदनुमा बलाट आ गया है कि अगर आप इस केस को ट्रेस आउट न कर सके तो यह बदनुमा धब्बा कभी भी धोया नहीं जाएगा । एक तरफ तो यह कहा जाता है कि यह केस सैंट्रल एजेंसी को दिया जाए, दूसरी तरफ यह कहते हैं कि यह प्राविंशल मैटर है, सैंटर का दखल नहीं । जैसा कि यह खबर अखबारों में आई कि प्राविन्स से सैंटर ने ऐसोशियेट किया है, हाउस के अन्दर भी यह बात आ चुकी है कि टाप मोस्ट आफीसर्ज़ को एसोशिएट किया है इस इन्क्वायरी के अन्दर । मिसाल के तौर पर अगर यह मान भी लिया जाए कि उन का इस के अन्दर दखल है तो क्या है । मगर दूसरी तरफ इस तरह की बातें बनाने की कोशिश की जाती है, मुझे तो डिप्टी स्पीकर साहिबा, रसकिन के वह लफज़ याद आते हैं जिसमें उन्होंने कहा था कि :

> "Our respect for the dead, when they are just dead, is something wonderful and the way we show it is more wonderful still."

मैं समझता हूं कि रसकिन के यह लफज़ जो हमारे यहां हालात पैदा किए गए, उन पर सादिक आते हैं । इस सिचुएशन से पोलिटीकल फायदा उठाने की कोशिश करना मुनासिब बात नहीं है । जिस तरह से मर्डर के दूसरे दिन के बाद ही बयानात दे दिए गए और कहा कि पुलिटीकल मर्डर नहीं है । इस तरह से उन्होंने पुलिस की

इनवैस्टीगेशन को फोरसी कर लिया और फौरन ब्यान दे दिया । इस तरह से पोलिटिशियन्ज़ को जल्दी नहीं करनी चाहिए थी । मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो वलाट ऐडमिनिस्ट्रेशन के ऊपर लगा है कि मर्डरर्ज़ का पता नहीं लगा यह उस वक्त तक धोया नहीं जा सकता जब तक कि वह कातिल पकड़े नहीं जाते । मैं इस वक्त सरदार प्रताप सिंह की खूबियों या अवगुणों के बारे में कुछ नहीं कहना चाहता लेकिन इस स्टेट के अन्दर मैं पिछले 10 साल से देख रहा हूं कि एक ऐसा माहौल पैदा कर दिया गया है कि जिससे ला एंड आर्डर की पोज़ीशन बहुत खराब हुई है । यह ठीक है कि इस वक्त उनके कत्ल की तरफ सब की तबज्जोह चली गई लेकिन यह प्रताप सिंह का ही कत्ल नहीं, यहां पहले भी बहुत भारी कत्ल हुए हैं, और बड़े प्रोमीनेंट कत्ल हुए हैं, कत्ल करने के बाद मुजरिम दौड़ गए हैं लेकिन यह जो कुछ हुआ उसका एक कारण है और वह यह कि जो कुछ यहां पर एक माहौल पैदा किया गया जैसा कि मैंनें अभी कहा और उसी की वजह से जो आदमी टाप पर होता था उसका दिन दहाड़े कतल हो गया । फारसी का एक शेर है जिसका मतलब यह है कि जो गंदम बीजने वाला है वह गंदम काटेगा और जो जौ बीजने वाला है वह जौ काटेगा । (घंटी) तो डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं यह कह रहा था कि यहां पर जो फिज़ा क्रिएट की गई उसका नतीजा यह था ।

**कामरेड राम प्यारा** (करनाल) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, पिछले बजटों के मुकाबले में यह जो बजट पेश किया गया है यह बजट पहले के मुकाबले में बहुत अच्छा है । लेकिन एक ओर अगर पंजाब की आबादी को देखा जाए और दूसरी ओर खर्च को देखा जाए तो मेरा ख्याल यह है कि बजट का बहुत कम हिस्सा गरीब के पल्ले पड़ता है ।

यह खुशी की बात है कि इस बजट में किसानों के लिये काफी इनसेंटिव रखे गए हैं लेकिन साथ ही हम इस बात को इगनोर नहीं कर सकते कि देहात की इकानोमी डिस्टर्ब हो चुकी है और जो किसान मज़दूर और गरीब लोग हैं उनका रोज़गार बिल्कुल खत्म हो गया है । जहां कुम्हार अपनी रोज़ी चलाता था और अपने परिवार का पेट एक रोज़गार के सहारे पालता था वह बड़े बड़े भट्ठे वालों ने ले लिया है और वह बेकार हो गया है । इस तरह से जो छोटे-छोटे रोज़गार करने वाले झींवर, गडरिये, तेली वगैरा थे उनका रोज़गार उन से छिन गया है । तो इतनी बड़ी आबादी जो बेकार हो चुकी है उसके लिए बजट में कोई चीज़ नज़र नहीं आती । जहां तक इंडस्ट्री का सवाल है, हज़ारों दरखास्तें छोटे-छोटे लोगों की पड़ी रहती हैं लेकिन उन पर कोई ग़ौर नहीं होता और उनको इंडस्ट्री की सहूलियत देने के लिये इस बजट में उस फंड के लिए कुछ प्रौवीज़न नहीं रखा गया ।

इसके बाद गवर्नमेंट जो कोटे देती है और परमिट देती है वह मैं समझता हूं कि मोटे आदमियों को देने की बजाए अगर रूरलनाइट्स को दिए जाएं तो बहुत सारे लोगों को रोज़गार मिल सकता है ।

[कामरेड राम प्यारा]

अगर देहात के लोगों की मदद की जाए और उनको भैंसें लेने की भी मदद हो जाए सरकार की तरफ से तो वह बेचारा किसान जो परेशान हाल रहता है वह अपना गुज़ारा कर सकता है ।

सरदार प्रताप सिंह कैरों के कत्ल हो जाने से बहस का रुख तकरीबन बदल गया है। पंडित मोहन लाल या श्री भगवत दयाल ने यह कहा कि गवर्नमेंट ने उनके खिलाफ काफी नफरत फैलाई और उनके चीफ मिनिस्टरशिप से हट जाने के बाद उनके घर की तलाशी ली गई। उनकी तस्वीरों को उतारा गया और किताबों से उनका नाम निकाल दिया गया। एक तरफ तो यह बात चल रही है लेकिन कत्ल हो जाने के बावजूद दूसरी ओर यह बात चल रही है कि जितने गुनाह सरदार प्रताप सिंह ने किए थे उसके मुकाबले में उनको कोई सज़ा नहीं दी गई। पंडित मोहन लाल ने या भगवत दयाल ने जो मांग की है कि इन्कवायरी सैंटर को दे दी जाए, इस मामले में मैं समझता हूं कि अगर कैरों खानदान की तरफ से कोई एप्लाई करता है तो फिर गवर्नमेंट को चाहिये कि उसे मान ले लेकिन इनको पोलिटीकल लाभ नहीं उठाने देने चाहिये ।

यहां पर इन्होंने कहा कि उनको बहुत ज्यादा विक्टीमाइज़ किया गया और उस से एक माहौल बना जिससे उनका कत्ल हुआ। लेकिन मैं समझता हूं कि उनके कत्ल की वजह सरकार की वीक पालिसी हो सकती है कि बावजूद उनके खिलाफ कुरप्शन के चार्जिज़ के और दास कमीशन के फैसले के बाद कोई एक्शन नहीं लिया गया और अंत में इन्तज़ार करते-करते यहां तक नौबत आ गई। लेकिन जहां तक ज़लील करने वाली बात कही गई मैं समझता हूं कि यह बिल्कुल बेबुनियाद है। अगर एक आदमी चोरी करता है तो क्यों न उसके खिलाफ़ एक्शन लिया जाए और क्यों न उसकी तलाशी ली जाए? जहां तक सरकार को पता चला और उसके मुताबिक रेड अरेंज किया गया, मैं समझता हूं कि बिल्कुल सही कदम था सरकार का। और अगर रेड कामयाब नहीं हुआ तो यह और बात है क्योंकि सभी रेड्स कामयाब नहीं हुआ करते।

जहां तक उनके नाम के बोर्ड और तस्वीरों को हटा देने का सवाल है, मैं पूछना चाहता हूं कि जो लोग यह कहते हैं उन्हीं से कि क्या हम आगे आने वाली संतानों को और नस्लों को यह बतलाना चाहते हैं कि जिस आदमी के खिलाफ दास कमीशन बैठा और उसको 21 रेआम कुरप्ट डिकलेयर कर दिया गया उस आदमी को हम इतिहास में बरकरार रखना चाहते हैं। मैं हैरान हूं। जनाब, क्योंकि मैंने पब्लिक के लोगों को सुना है, अखबारों को पढ़ा है। हर तरफ से यही आवाज़ आती थी जो भी कुरप्ट हो, जो भी मुजरिम हो और दास कमीशन की रिपोर्ट की ज़द में जो भी आता हो उसको सज़ा दी जाएगी। और मैं कहता हूं कि सरदार प्रताप सिंह कैरों का नाम नम्बर एक पर था। क्या सरदार प्रताप सिंह कैरों स्टेट को कुरप्ट करने वाला नहीं था? कौन नहीं जानता कि मैंने सरदार कैरों को कुरप्ट कहा और साबित किया मगर मुझे तो कांग्रेस से निकाल दिया गया और श्री कैरों जो कुरप्ट साबित हो गये उन्हें किसी ने सस्पैंड ही नहीं किया? मैं समझता हूं कि यह कांग्रेस के लीडरों की नर्म पालिसी का कसूर था और वही वीक पालिसी अपनाकर यह सरकार भी इतने दिनों तक इंतज़ार करती रही।

मैं कहना चाहता हूं कि इस तरह से कानून है कि अगर कोई 50 रुपये की खांड स्मगल करता है तो जेल भेजा जाता है। छोटा-मोटा कोई आदमी 50 रुपए का हेरफेर करता है तो उसको अरैस्ट कर लिया जाता है। अगर कोई झूठा हल्फ़िया ब्यान देता है तो उसको मुजरिम बना दिया जाता है लेकिन इतने बड़े बड़े चार्जिज़ साबित होने के बाद भी न किसी ने कैरों को पूछा, न किसी ने चीफ सैक्रेटरी को पूछा और न आई. जी. पुलिस को, न साबका होम सैक्रेटरी को, न साबका डाइरेक्टर आफ इंडस्ट्रीज़ के पीछे कभी पुलिस भेजी, और न ही कोई ऐक्शन लिया। यही इस सरकार की वीक पालिसी थी कि जो कसूरवार थे वह छूट गए और जनता हैरान हो कर देखती रही। और मुझे यह कहने में कतई गुरेज़ नहीं कि यह जो कैरों का मर्डर हुआ वह कैरोंइज़्म की वजह से हुआ, कैरोंइज़्म किल्ड कैरों जो यहां पंजाब में सब जगह फैली हुई थी। उन्होंने हर तरफ से और हर तरह से अपनी ताकत को बनाए रखा और कैरोंइज्म के ज़ोर पर, अपनी विम्ज़ पर और लालेसनेस के ज़ोर पर उस ताकत को कायम रखा। यह तो कुदरत का एक तरह से करिश्मा था कि अकस्मात् दास कमीशन बैठाया गया और उन्हें गद्दी छोड़नी पड़ी। उनके अहद में न जाने बेइंतहा कत्ल हुए लेकिन किसी का कुछ नहीं हुआ। कौन नहीं जानता हम कई दफा सरकार के नोटिस में लाए कि गुंडों को आर्मज़ लाइसैंसिज़ दिए गए हैं। यहां हम ने एलीगेशनज़ लगाए कि उन बुरे आदमियों के साथ बैठ कर खाने खाये जाते हैं। यहां पर मैं एक वाक्या बताना चाहता हूं जो मार्च, 1963 को गांव असंध में हुआ था। वहां पर सरदार प्रताप सिंह कैरों ने एक दस नम्बरी आदमी के यहां खाना खाया। मगर उस खाने का गालबन तमाम पंचायत के मैंबरों ने, उस हलका के कांग्रेसी एम० एल० ए० ने व साबका एम० पी० ने इस बिना पर बाईकाट किया था कि सरदार प्रताप सिंह कैरों के इर्द गिर्द 10 नम्बर के बदमाश विराजमान थे। पण्डित मोहन लाल ने एक बात कही थी कि कैरों साहिब का मर्डर नफरत का नतीजा था। मैं उन को याद दिलाना चाहता हूं कि 1957 में कैरों साहिब 20 हज़ार से ज़्यादा वोटों पर जीत कर आए थे लेकिन 1962 में सिर्फ 34 वोटों पर जीते। 20 हज़ार से ज्यादा लोग उस के अपने हलके में ही उसे नफरत करने वाले हो गए थे। बाकी पंजाब की बात तो अलहदा है। जहां तक कत्ल का ताल्लुक है इस को सब ने बुरा कहा है और इस की ज़रूर तफ्तीश की जानी चाहिये। लेकिन अगर हम इस के मुलाज़मों को तलाश न कर सके तो पहले जहां लालैसनैस और ज़ाती इन्तकाम की हद हो चुकी थी वहां मैं समझता हूं अब इनएफीशैंसी की इन्तहा हो जाएगी। नुक्ताचीनीयों का जवाब देने से पहले मैं कैरों के कातलों की तलाश से ज़्यादा इस बात को अहमियत देता हूं कि पंजाब में कैरोंइज़्म को फिर रिवाईव न होने दिया जाए। कुछ आदमी यहां पर ऐसे हैं जो कैरों साहिब के मर्डर की आड़ में फिर कैरोंइज़्म को ज़िन्दा करना चाहते हैं। इस खतरे से हमें अपने आप को बचाना होगा। अगर यह फिर से रिवाइव हो गया तो पंजाब ही नहीं, हिन्दुस्तान ही नहीं बल्कि दुनियां के लिये यह खतरा बन सकता है। सरदार प्यारा सिंह इस हाऊस के मैंबर हैं। मैं चाहता हूं अगर पण्डित मोहन लाल का यहां कोई दोस्त है तो उन को बाहिर से जा कर बुला लाए ताकि जो कुछ मैं कह रहा हूं वह उसे सुन लें। सरदार प्यारा सिंह ने 27th September, 1963 को Vidhan Sabha Debates

[कामरेड राम प्यारा]

के pages 11, 12 और 13 पर कहा था कि मुझे पण्डित मोहन लाल की तरफ से अपनी जान का खतरा है। इसी प्यारा सिंह, एम० एल० ए० ने 18th Spetember, 1963 को कहा कि पण्डित मोहन लाल ने करनाल के लोगों से लाखों रुपये लिए। यह page 45 पर है। लेकिन बाद में मुआदा पट्टी अमल में आया यह तो पण्डित मोहन लाल या सरदार प्यारा सिंह बता सकते हैं कि वह इलज़ामात ठीक थे या गलत, आया पण्डित मोहन लाल ने वह लाखों रुपये वापिस किए हैं या सरदार प्यारा सिंह ने इलज़ामात वापिस ले लिये

(*Mr. Speaker in the Chair.*)

सरदार प्रताप सिंह ने बड़ी जवांमर्दी से कहा था, इस हाउस में कि वह इनक्वायरी फेस करने के लिए तैयार हैं। मैं ने उन को कहा था कि वह बेशक चीफ मिनिस्टर रहें, मैं साबत कर दूंगा कि वह कुरप्ट हैं और अगर मैं साबत न कर सका तो एसेंबली से रिज़ाइन कर दूंगा और पालिटिक्स से रिटायर हो जाऊंगा। पण्डित मोहन लाल जो उन के जायज़ वारस हैं अगर वह इनक्वायरी के लिए अपने आप को आफर करते हैं तो मैं प्रूव कर दूंगा कि वह भी कुरप्ट हैं। अगर वह एसेंम्बली में ऐसी जुर्रत नहीं करते तो मैं उन को एसेंम्बली से बाहिर कुरप्ट कहता हूं और मैं ब्यान हलफिया देने को तैयार हूं कि वह कुरप्ट हैं, वह मेरे खिलाफ कानूनी चारा जोई करें। मैं श्री भगवत दयाल और मोहन लाल को मशवरा दूंगा कि वह कैरों साहिब के कत्ल का तज़करा खत्म करें ताकि उनकी रूह को शांति का मौका मिल सके। मैं जानता हूं कि पंजाब सरकार की कमज़ोरी की वजह से वह बोलने वाले उन को मजबूर कर सकते हैं कि कैरों साहिब की तसवीरें फिर से लगाई जाएं और फट्टों पर उन का नाम रखा जाए लेकिन जो दास कमीशन की रिपोर्ट है उस को दुनियां की लायब्रेरीज़ से कौन हटाएगा? वह पंजाब के ऊपर एक धब्बा है कि पंजाब के अन्दर एक कुरप्ट Chief Minister था जिस के खिलाफ दास कमीशन बैठाया गया था।

**Mr. Speaker** : Please discuss the relevant points only.

**कामरेड राम प्यारा** : स्पीकर साहिब, कौन नहीं जानता कि गुण्डों को लायसैंसिज़ दिए गए। लोग टैररिज़्म की तरफ उस वक्त रजूह करते हैं जब हकूमत की तरफ से उन की नैचरल जस्टिस की उम्मीदों पर पानी फिर जाता है। जो कत्ल हुआ है हम सब को मेहनत कर के उस का सुराग निकालना चाहिये लेकिन कत्ल की तलाश से ज़्यादा यह बात ज़रूरी है कि उन वजूहात की तहकीकात की जाए जिन की वजह से यह कत्ल हुआ है। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि अगर पण्डित नेहरू शुरू से ही कुरप्शन की बीमारी को बढ़ने न देते तो दास कमीशन न होता, अगर मौजदा हकूमत जाबरों वा गुनाहगारों को सज़ा दे देती तो कैरों का कत्ल न होता, मोहन लाल की ज़बान न खुलती, पंजाब गवर्नमेंट की बदनामी न होती, ग़रीब अवाम का लाखों रूपया बच जाता। लेकिन, स्पीकर साहिब, साबका होम मिनिस्टर साहिब फरमाते हैं कि किसी मिनिस्टर ने ब्यान दे दिया था। यह तो मिनिस्टर बताएंगे कि उन्होंने दिया था या नहीं दिया था। मगर पण्डित मोहन लाल और डी. सी, करनाल ने मेरे पर हमला होने के फौरन ही बाद ब्यान दे दिये थे। उस वक्त इन का असूल कहां था? उसके बाद इन के ब्यान कानूनी व इखलाकी तौर पर गलत साबत हुए। सिर्फ इतना ही नहीं बल्कि सियासी हाथ भी साबत हो गया और कैरों साहिब

मुलज़िम के तौर पर तलब भी हो गए। अगर पण्डित मोहन लाल की जगह कोई और होता तो वह चुल्लू भर पानी से ही गुज़ारा कर लेता ।

**लोक कर्म तथा कल्याण मन्त्री :** on a point of order, Sir. स्पीकर साहिब, पण्डित नेहरू के बारे में या जिस ढंग से उन की रैफ्रेंस दी है वह बात ज़ेब नहीं देती। सरदार प्रताप सिंह की रैफ्रेंस भी इस ढंग से ठीक नहीं और पण्डित मोहन लाल का बजट से क्या ताल्लुक है जो बार-बार उनका ज़िक्र किया जा रहा है ?

**Mr. Speaker :** The hon. Member should try to avoid such references.

**कामरेड राम प्यारा :** स्पीकर साहिब, इन का तो वह असूल है ।

"ਘਰ ਲਗੇ ਤਾਂ ਅੱਗ, ਬਾਹਰ ਲਗੇ ਤਾਂ ਬਸੰਤਰ ਦੇਵਤਾ।"

जब हमारे ऊपर हमला हुआ था तो बसंतर देवता था लेकिन अब आग मालुम हो रही है। स्पीकर साहिब, कभी सारे पंजाब में टेप रिकार्ड का इस्तेमाल नहीं हुआ था मगर मेरे वाले केस में टेप रिकार्ड भी मीठा लगता था, ब्यान भी मीठे थे, हस्पताल के कमरे की रात को बंद बिजली भी मीठी लगती थी मगर आज असलियत कड़वी लगती है। मैं मोहन लाल साबका होम मिनिस्टर से इतना पूछना चाहता हूं, स्पीकर साहिब, कि 17 जुलाई को मेरे ऊपर हमला हुआ और 18 जुलाई को हिन्दुस्तान टाइमज़ ने एक कारटून बनाया जिस में कैरों की तस्वीर छापी और उसके नीचे यह लिखा कि "राम नहीं प्यारा" इन फार्मर होम मिनिस्टर मोहन लाल का इस से भी कलेजा ठंडा नहीं हुआ । यह कारटून इनकी सरकार की टैरोरिज़म और लालैसनैस की याद दिलाती है । आज यह फार्मर होम मिनिस्टर शिकायत करते हैं कि यह गवर्नमेंट सात सात महीने तक जवाब नहीं देती है । मैं उनका ध्यान उनकी हकूमत की तरफ दिलाना चाहता हूं कि करनाल मार्किट कमेटी के दफ्तर को आग लगे 7/8 साल हो गए हैं लेकिन अभी तक उसका कुछ नहीं बना है हालांकि असेम्बली में बारहा सवालात किए जा चुके हैं। फिर सरदार करतार सिंह म्युनसिपल कमिश्नर जो पंजाब प्रदेश कांग्रेस कमेटी का मैंबर भी है उसे 1958 में गिरफ्तार किया लेकिन आज तक उसके केस का कुछ नहीं किया गया है। मैं ने 21 फरवरी, 1964 को इसी हाउस में इन पर यह अलज़ाम लगाया था कि फार्मर होम मिनिस्टर और फार्मर चीफ मिनिस्टर करनाल जा कर हिस्टरी शीटर्ज़ के पास जाकर चाय पीते हैं और इस लिये ही उस केस को आगे नहीं निकलने देते हैं। यहां प्यारा सिंह ने एक स्पलीमैंट्री पूछा था कि कैरों साहिब ने यह 250 रूपये कैसे खर्च किए तो उसका यह जवाब आया था कि यह मेरा प्राईवेट सिलसिला है ......... (घंटी)

1.00 p.m.

**Mr. Speaker :** Please wind up in two minutes. You have already spoken for 17 minutes.

**कामरेड राम प्यारा :** मुझे पांच मिन्ट दें, मैं खत्म कर देता हूं .....

**Mr. Speaker :** No please. Not more than two minutes.

**कामरेड राम प्यारा :** मैं यह कहना चाहता हूं कि अगर इस गवर्नमैंट में कुछ जान होती तो आज यह जो नुक्ताचीनी करने वालों के खिलाफ इनकी कारकरदगियों का मैटीरियल इकट्ठे किया जाता और यह फार्मर मिनिस्टर जो आज आलीशान कोठी में बैठे हैं इनको

[कामरेड राम प्यारा]

बजाए आहनी सलाटवों वाले शाही महल के शाही मेहमान होते, फिर भगवत जी इन के पास मुलाकात के लिये आते और उनको आ कर कहते कि सरदार प्रताप सिंह कैरों भी आपके साथ नराज़ थे क्योंकि आपने अपनी कोठी के लिये तो लोहा कालम नम्बर एक में लिया लेकिन सरदार सुरेन्दर सिंह कैरों को लोहा कालम नम्बर दो में दिया जबकि बाकी जनता को लोहा कालम नम्बर तीन में मिला। जब तक वह मिनिस्टर थे तब तक तो गालबन उन्होंने उसकी पेमैंट नहीं की थी, अब परसनल ऐक्सपलानेशन में बता दें कि पेमैंट अब कर दी है या नहीं। तो स्पीकर साहिब, मैं कहना चाहता हूं कि इन कामरेड जी से भी कि उन्हों ने पहले फरमाया था कि सरदार प्रताप सिंह कैरों कांग्रेस के लिये एसेट है, लेकिन मैं कहता हूं कि अगर कुरप्ट आदमी और कुरप्शन कांग्रेस की एसेट है तो फिर यह एसेट कामरेड राम किशन को ही मुबारिक हो (घंटी)। मैं अब इतना कहता हूं कि यह सिलसिला तो अभी शुरू ही हुआ है और अभी से जायदाद वापस करने की पेशकश आ गई है। आज ही आपने अखबार में पढ़ा होगा कि 30 लाख रुपया इस कैरों ट्राइब के जुम्मे निकलता है। अभी तो यह सिलसिला शुरू हुआ ही है लेकिन समझौते की बातें होने लग पड़ी हैं। मैं कहूंगा कि इस वक्त पर कानूने वक्त और कानूने कुदरत को रोंदने की कोशिश न करें वरना कुदरत और तारीख आपको मुआफ नहीं करेगी। (घंटी) बस जी, अभी खत्म कर देता हूं। आखिर में मैं इतना ही कहता हूं कि जिस बेजान और कमज़ोर तरीके से यह सरकार चल रही है उसी कमज़ोरी की वजह से सरदार प्रताप सिंह कैरों का कत्ल हुआ। मुझे डर यह है कि जिस तरह महात्मा गांधी जैसी पवित्र हस्ती को खत्म करने वाले गौडसे का कोई न कोई पुजारी निकल आता है उसी तरह से कैरों के कात्लों की प्रस्तश शुरू न हो जाए क्योंकि वह कहने लग पड़ेंगे कि उन्होंने एक महा कुरप्ट का कत्ल किया है . . . (घंटी) मैं एक फिकरा में ही पण्डित मोहन लाल, भगवत जी व यश जी से यह कहना चाहता हूं कि आओ, इस असूल पर मिल कर ज़िन्दा रहने की कोशिश करें।

I live for those who love me, for those who know me true;
For the heaven that smiles above me, and awaits my spirit too.
For the cause that lacks assistance, for the wrong that needs resistance;
For the future in the distance, and the good that I can do.

मैं उनको इतना कहता हूं कि उनको याद होना चाहिए कि—

Though the mills of nature grind slowly yet they grind exceedingly small

मैं समअप करता हुआ आखिर में इतना ही कहता हूं कि—

If the former Home Minister and the Chief Minister have sown wind they will have to reap whirl winds.

---

**Fifth Report of the Business Advisory Committee**

**Mr. Speaker** : I have to report the time table fixed by the Business Advisory Committee in their Fifth Report. The recommendations made by the Committee in their meeting held on the 10th March, 1965, are as follow:—

1. That on Thursday, the 11th March, 1965, the Assembly shall hold

two sittings as below:—

| | |
|---|---|
| First sitting ( from 8.30 a.m. to 1.00 p.m. | (i) Question Hour<br>(ii) General Discussion on Budget |
| Second sitting ( from 2.00 p.m. to 5.30 p.m.) | (i) No question hour<br>(ii) General Discussion on Budget |

इस सिलसिले में मैं यह अर्ज़ कर दूं कि इस सिटिंग में सिर्फ बैकर्ज़ बैंचर्ज़, जिन को अभी तक बोलने का मौका मिला ही नहीं है, उन्हें ही बोलन के लिये टाइम दिया जाएगा।

**(In this behalf I may state that in this second sitting only the back benchers, who could not get time to speak uptill now, will be allowed to do so.)**

2. That on Thursday, the 25th March, 1965, the Assembly shall hold two sittings as below:—

| | |
|---|---|
| First sitting (from 8.30 a.m. to 1.00 p.m. | (i) Question hour ( list of Questions for 25th March, 1965.)<br>(ii) Voting of Demands for Grants—<br>35—Industries ( pages 383 to 462)<br>96—Capital Outlay on Industrial and Economic Development (pages 673—675.) |
| Second sitting ( from 2.00 p.m. to 6.30 p.m.) | (i) Question hour ( list of Questions for 27th March, 1965.)<br>(ii) Voting of Demands for Grants—<br>28—Education (pages 161-198)<br>(To be continued on 26th March, 1965 as previously notified ) |

पहले 27 तारीख को सिटिंग रखी गई थी लेकिन चूंकि 27 तारीख को सैचरडे था इस लिए बहुत से मैम्बरान की तरफ से मुझे यह कहा गया कि उस दिन सिटिंग न रखी जाए। इस लिए उसकी बजाए यह सैकंड सिटिंग रखी गई है।

(Previously a sitting was fixed for the 27th instant. But 27th being a Saturday many hon. Members asked me not to hold a sitting on that day. Therefore, a second sitting on the 25th March, 1965 has been fixed in lieu of that.)

3. That there shall be no sitting of the House on the 27th March, 1965.

4. That on Tuesday, the 30th March, 1965, the Assembly shall meet at 8.30 a. m. and adjourn at 1.00 p.m. for the Appropriation Bill.

5. That the daily porgramme in the Vidhan Sabha may be observed with effect from the 31st March, 1965, as follows:—

| | |
|---|---|
| Wednesday the 31st March | Legislative Business |
| Thursday, the Ist April | Non-Official Business |
| Friday, the 2nd April | Legislative Business |
| Saturday, the 3rd April | Off-day |

[Mr. Speaker]

| | | |
|---|---|---|
| Sunday, the 4th April | | Holiday |
| Monday, the 5th April | .. | Legislative Business |
| Tuesday, the 6th April | .. | Legislative Business |
| Wednesday, the 7th April | | Legislative Business |
| Thursday, the 8th April | .. | Discussion on the resolution relating to the opinion of the Supreme Court on the Presidential Special Reference No. 1 of 1964 |
| Friday, the 9th April | | (i) Discussion on the resolution relating to the opinion of the Supreme Court on the Presidential Special Reference No. 1 of 1964 |
| | | (ii) Discussion on the motion given notice of by Comrade Shamsher Singh Josh regarding non-implementation of Non-Official resolutions passed by the Vidhan Sabha |

**Chief Parliamentary Secretary** : ( Shri Ram Partap Garg ) : Sir, I beg to move —

That this House agrees with the recommendations contained in the Fifth Report of the Business Advisory Committee.

**Mr. Speaker** : Motiton moved —

That this House agrees with the recommendations contained in the Fifth Report of the Business Advisory Committee.

**Mr. Speaker** : Question is —

That this House agrees with the recommendations contained in the Fifth Report of the Business Advisory Committee.

*The motiton was carried.*

**श्री बलराम जी दास टंडन** : यह जो आपने बिज़नैस एडवाइज़री कमेटी की रिपोर्ट पढ़ी है और सारा प्रोग्राम बताया है तो क्या उसके बाद सैशन खत्म होने की बात है ?

**श्री अध्यक्ष** : नहीं, ऐसी कोई बात नहीं (No, it is not so.)

(कामरेड राम चन्दर को बोलने के लिये कहा गया।)

**श्री बलरामजी जी दास टंडन** : मैं यह जानता चाहता हूं कि आखिर यह वक्त किस हिसाब से दिया जा रहा है। आप देख लें कि पिछले 3 दिन की बहस के दौरान में एक भी जन संघ का मैंबर नहीं बोला है। आखिर वक्त देने का तरीका क्या है? हमें भी वक्त मिलना चाहिए।

श्री अध्यक्ष : यह दूसरी सिटिंग इसी लिए रखी गई है कि आपको वक्त मिलेगा, फिकर न करें । (A second sitting on the 11th march, 1965, has been fixed for this very purpose. The hon. Member should not worry, he will get time.)

पंडित भागीरथ लाल : आन ए प्वांयट आफ आर्डर, सर । स्पीकर साहिब, मैं कई दिनों से अपनी सीट पर टाईम लेने के लिये खड़ा होता हूं लेकिन मुझे अभी तक कोई वक्त नहीं दिया गया । मुझे भी बोलने के लिये टाइम दिया जाए ।

श्री अध्यक्ष : रिपोर्टज़ भी नोट कर लें । जिस पार्टी का मैंबर प्वांयट आफ आर्डर, रेज़ करेगा , वह वक्त उस पार्टी के वक्त में शामिल किया जाएगा । (The reporters should note that the time taken by a member in raising a point of Order will be counted towards the time taken by that party to which that hon. Member belongs.)

लाला रूलिया राम : आन ए प्वांयट आफ आर्डर, सर । स्पीकर साहिब, कांग्रेस पार्टी की तरफ से चीफ पार्लियामैंटरी सैक्रेटरी साहिब ने आप को लिस्ट दी है लेकिन आप उसको इग्नोर कर रहे हैं ।

**Mr. Speaker** : Please take your seat.

श्री अमर सिंह : आन ए प्वांयट आफ आर्डर, सर । स्पीकर साहिब, बहुत से आनरेबल मैंबर बोलना चाहते हैं । इस लिये आप बोलने के लिये टाइम लिमिट मुकर्रर कर दें ।

**Mr. Speaker** : I fix 15 minutes as time limit for each speech.

## GENERAL DISCUSSION OF THE BUDGET FOR THE YEAR 1965-66 (Resumption)

कामरेड राम चन्द्र (नूरपुर) : स्पीकर साहिब मैं फिनांस मिनिस्टर और गवर्नमैंट को इस बजट को पेश करने पर बधाई देना चाहता हूं । इस साल के बजट की सारी पार्टीज़ ने सराहना की है । बजट में जहां मुलाज़मों को रियायतें दी गई हैं वहां पर लोगों के ऊपर टैक्स भी छोड़े गए हैं और नये टैक्स भी नहीं लगाए गए हैं । इस के अलावा सरकार ने और इकदामात किये हैं जिन को देख कर कहा जा सकता है कि सरकार सोशल डैमोक्रेटिक असूलों को अपनाती जा रही है । सरकार ने ज़ैलदार, सफेदपोश, आनरेरी मजिस्ट्रेट और आनरेरी सब-रजिस्ट्रार आदि पोस्ट्स खत्म की हैं । इस प्रकार सरकार ने लोगों के जमहूरी जज़बात का एहतराम किया है । इस लिए सरकार मुबारिकबाद की मुस्तहिक है ।

स्पीकर साहिब, सरकार ने छोटे मुलाज़मों को फैसीलीटीज़ दी हैं । टीचर्ज़ के मुतालबों को पूरा करने के लिए जिस फराख़ दिली और दलेराना तरीके से उन के साथ बातचीत की, वह काबलेतारीफ है । स्पीकर साहिब, यह टीचरों की दूसरी जद्दोजहद है । इस से पहले भी टीचरों ने अपनी मांगों को मनवाने के लिये जद्दोजहद की थी । जद्दोजहद पुराने मुख्य मंत्री के ज़माने में हुई । उस वक्त मैं ने मीडियेटर के बतौर पर काम किया तो चीफ मिनिस्टर ने कहा कि इन टीचरों को मरने दो मैं इन

[कामरेड राम चन्द्र]
लोगों से कोई बात करने के लिए तैयार नहीं हूं । यह अलग बात है, उस वक्त मौलाना अब्दुल क्लाम सैंटर में एजूकेशन मिनिस्टर थे । उन्होंने चीफ मिनिस्टर को दिल्ली में बुलाया और कहा कि हमें बेईमान बनाना चाहते हैं । हम ने टीचरों की मांगों को मानने का वादा किया हुआ है । चुनांचि पंजाब सरकार को वह मांगें माननी पड़ीं । अब जब टीचरों ने मांगें कीं और इस के लिए जद्दोजहद की तो हम ने फिर कोशिश की कि कोई न कोई समझौता हो जाए और उन की मांगें मान ली जाएं । हमारे मुख्य मंत्री और शिक्षा मंत्री का रवैया निहायत ही दलेराना था और उन्होंने हाउस में ऐलान भी कर दिया था कि उन्हें टीचरों के साथ पूरी हमदर्दी है और इस लिए कोई तसफीहा करना चाहते हैं, हालांकि उन्होंने आपोज़ीशन के लीडरों से भी कह दिया कि वह टीचरों के साथ बातचीत करके काबले अमल हल निकालें, शिक्षा मन्त्री फौरन वह बात मन्ज़ूर कर लेंगे ।

स्पीकर साहिब, अब मैं दूसरी बात के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं । इस सैशन में जिस मामले को अहमियत दी जा रही है वह सरदार प्रताप सिंह कैरों का कत्ल है । सरदार प्रताप सिंह कैरों का कत्ल होना बहुत ही अफसोसनाक बात है । इस के बारे में पूरी तरह से इनक्वायरी होनी चाहिए, दियानतदारी से तफशीस होनी चाहिए, और मुजरिमों को पकड़ कर कैफरे किरदार तक पहुंचाना चाहिए । सरकार ने मुजरिमों को पकड़वाने वालों के लिए 50 हज़ार रुपए इनाम का एलान कर दिया है और पूरे यत्न से तहकीकात हो रही है । सरदार प्रताप सिंह कैरों की फैमिली इस तरह के तहकीकात से पूरी तरह से मुतमैयन है और बहुत ही मुतासिर हुई है । अमृतसर में उन की फैमली के लोगों ने इंट्रव्यू करते वक्त कहा था कि उन्हें कामरेड राम किशन और सरदार दरबारा सिंह पर पूरा एतमाद है और उन्हें तहकीकात के बारे में कोई शिकायत नहीं है । स्पीकर साहिब, इसके बावजूद पंडित मोहन लाल ने आवाज़ उठाई है कि सरदार प्रताप सिंह कैरों के कत्ल के वह तमाम लोग ज़िम्मेदार हैं जिन्होंने उन के खिलाफ महिम चलाई थी । इस तरीके से कहना और नया झगड़ा खड़ा करना मैं समझता हूं कि मरे हुए सरदार प्रताप सिंह की नींद को हराम करना है । मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि सरदार प्रताप सिंह की हकूमत के समय क्या कुछ नहीं हुआ था । इस आठ साल के अर्से में पंजाब में स्यासी झक्खड़, तूफान, गर्दो गुबार और बर्फबारी होते रही । लोगों के दिलों में बहुत मायूसी और परेशानी छाई हुई थी । पंडित जवाहर लाल नेहरू इन के बर्खिलाफ इनक्वायरी करने के लिए तैयार नहीं हुए । लेकिन कुछ लड़ने वालों ने राष्ट्रपति के पास मैमोरेंडम भेजा । राष्ट्रपति के कहने के बाद दास कमीशन मुकर्रर किया गया । दास कमीशन ने कह दिया कि इलजाम लगाने वालों के इल्ज़ामात बिलकुल ठीक हैं । सरदार प्रताप सिंह कैरों को कुरप्ट साबित किया । दास कमीशन ने उस इल्ज़ाम पर मोहर लगा दी । नये चीफ मिनिस्टर साहिब ने फरमाया था कि दास कमीशन की रिपोर्ट हर एक अफसर की मेज़ पर रखी जाएगी । वह इस (सिलसिले में तहकीकात भी करेंगे कि किन अफसरों ने अपने ज़ाती मुफाद

ग्रौर नाजायज़ तरक्की हासिल करने के लिए यह सब कुछ किया लेकिन अभी तक इस सिलसिले में कोई कार्यवाही नहीं की जा रही है। स्पीकर साहिब, कामरेड राम प्यारा ने भी ठीक कहा है। इस के अलावा, इंडियन एक्सप्रैस, स्टेट्समैन, हिन्दुस्तान टाइम्ज़ ग्रौर बलिटज़ ने भी लिखा कि कैरों के ग्रपने बुरें कर्मों ग्रौर सरकार की ढीली नीति के कारण ही सरदार प्रताप सिंह कैरों का कतल हुग्रा है। ग्रगर वह जेल में होते तो उन का कतल नहीं हो सकता था। एक टोला सरकार के ऊपर गलत इलज़ाम लगा रहा है। यह कह रहे हैं यह सियासी कतल है, सरकार इस पर इनवैस्टीगेशन ठीक ढंग से नहीं कर रही है जिस कारण हत्याकार नहीं पकड़े गए! मैं इन्हीं लोगों से पूछना चाहता हूं कि क्या उन के ज़माने में मिसेज़ ढिल्लों का क़तल नहीं हुग्रा था। वह बी. ए. बी. टी, टीचर्स एक पुलिस ग्रफ़सर की स्त्री थी, वह होशियारपुर से जालन्धर जा रही थी ग्रौर रास्ते में ही उस का किसी ने कतल कर दिया। गवर्नमेंट उस कतल का सुराग लगाने में ग्रसफल हुई। यमुना नगर में दो मासूम लड़कियों को उन के घर से निकाला गया। उन के साथ बुरा सलूक किया गया ग्रौर बाद में उन को कतल कर दिया गया। इस बारे में ग्रसेम्बली में भी सवाल किए गए लेकिन कोई तसल्ली-बख्श कार्रवाई नहीं की गई। स्पीकर साहिब, यहां पर ही बस नहीं। मैं ग्रौर भी कई मिसालें हाउस में रखना चाहता हूं। श्री चनन सिंह दोराहा का कतल हुग्रा लेकिन उस का भी सरकार पता न लगा सकी। इसी तरह से श्री कलेयर चीफ इंजीनियर को इतना तंग किया कि उसे खुद ग्रात्म हत्या करनी पड़ी। श्री छबील दास मेहता को भी ग्रात्म हत्या का शिकार होना पड़ा। इन के बारे में भी कोई तसल्ली-बख्श तहक़ीकात नहीं हो सकी। लेकिन हमारी सरकार ने सरदार प्रताप सिंह के कातिलों का पता लगाने वाले को 50 हज़ार रुपया इनाम डिकलेयर कर दिया ग्रौर हर तरफ़ की सहायता ली है। सरकार सैंट्रल गवर्नमेंट से इमदाद ले रही है ग्रौर सैंट्रल पुलिस को इस में एसोशिएट भी किया है। इस के बावजूद भी कहा जा रहा है कि इस बारे में ठीक तरह से तहकीकात नहीं हो रही है। इन की बात तो पंजाबी कहावत से ज़ाहिर होती है कि 'रोंदी है किसे नूं नां लै के भरावां दा'। यह कहते हैं कि यह सियासी कत्ल है ग्रौर गवर्नमेंट कातलों से मिली हुई है ग्रौर कोई उचित कार्यवाही नहीं हो रही है, इसलिए तहकीकात सेंटर से करानी चाहिए। मैं कहना चाहता हूं कि दास कमीशन तो बहुत छोटा कमीशन था। इन्हें दो साल के बाद एक बड़े कमीशन के सामने पेश होना पड़ेगा। जब नये चुनाव होंगे उस वक्त जनता इन सब बातों का ख्याल करती है। यह कहते हैं कि सरदार प्रताप सिंह कैरों का सियासी कतल हुग्रा। मैं इस झगड़े में नहीं पड़ना चाहता हूं कि यह सियासी है या गैर-सियासी लेकिन यह कतल हुग्रा। मैं तो चाहता हूं इस की सीरियसली तहकीकात हो। ग्रगर इस में कोई बड़ा ग्रादमी इनवालव हो तो उस के बरखिलाफ एक्शन लिया जाना चाहिए। उस को पकड़ा जाए ग्रौर उचित कार्यवाही की जाए। पंडित मोहन लाल ने ब्यान में कहा कि किसी वज़ीर ने बयान दिया कि यह सियासी कतल नहीं है। वह गलत बात

[कामरेड राम चन्द्र]

कहते हैं । यह बात कहीं भी साबित नहीं हो सकी कि किसी वज़ीर ने इस प्रकार का बयान दिया । मगर जब कामरेड राम प्यारा पर कातलाना हमला हुआ तो उस हमले के बाद ही फौरन डिप्टी कमिश्नर करनाल और साबका होम मिनिस्टर ने बयान दिया था कि यह सियासी हमला नहीं हुआ । क्या इस तरह कहने से तहकीकात में असर नहीं पड़ा था ? मैं चाहता हूं कि इस केस का सुराग ज़रूर लगाया जाए । साबका होम मिनिस्टर, साबका मिनिस्टर आफ स्टेट फार एजुकेशन और पंजाब प्रदेश के प्रधान कहते हैं कि यह सियासी कतल है । सरदार प्रताप सिंह कैरों के घर वाले इस इनक्वायरी से बिलकुल मुतमैयन हैं । यह सियासी कतल की रट लगाए फिरते हैं । मैं सरकार से मांग करता हूं कि इस दशा में इन को भी तफतीश में शामिल किया जाए । और इन्हें कहा जाए कि इन के पास जो इन्फार्मेशन है वह दें और इस बात का सबूत दें । यह मांग करते हैं कि यह मामला भी सी.बी. आई. को इनवैस्टीगेशन के लिए सौंपा जाए । मैं तो कहता हूं कि इस मामले को सी.बी.आई को नहीं बल्कि इंटरनैशनल ट्रिब्यूनल बनाया जाए ताकि अच्छी तरह से तहकीकात हो सके । मैं इस चीज़ को वैलकम करता हूं । स्पीकर साहिब, ऐसी बातें बनाने वाले लोग सरकार को डिस्क्रैडिट देने के लिए ऐसी बातें करते हैं । यह चाहते हैं कि यह सरकार चल न सके । इस एटीच्यूड का असर सूबे पर पड़ेगा । लेकिन, स्पीकर साहिब, मैं यह बात ज़रूर कहूंगा कि यह कत्ल इस लिये नहीं हुआ कि क्योंकि हम ने यह कहा था कि प्रताप सिंह की गवर्नमेंट कुरप्ट है और हमारे साबका होम मिनिस्टर भी कुरप्ट हैं जो कि इंडस्टरी मिनिस्टर भी थे और जिन्होंने 5,000 मन का परमिट उस वक्त जिस वक्त कि परमिट देने पर बैन था एक ऐसे आदमी को दे दिया, जिस का काम दिल्ली में यह था कि वज़ीरों को लड़कियां मुहैया करे ।

(आपोज़ीशन की तरफ से शेम, शेम की आवाज़ें)

इन सारी बातों के बावजूद यह लोग कहते हैं कि मौजूदा गवर्नमेंट सरदार प्रताप सिंह के कत्ल की तहकीकात नहीं कर रही । स्पीकर साहिब, मैं यह कहता हूं कि मौजूदा गवर्नमेंट निहायत नेक नीयती से, दयानतदारी से इस कत्ल की तहकीकात कर रही है और इन्हों ने तो इतना भी कह दिया है कि सरदार प्रताप सिंह की फैमिली जिस भी शख्स को तफतीश में शामिल करना चाहे उस को शामिल तहकीकात किया जा सकता है । हमारी गवर्नमेंट ने इस वक्त तक कोई दकीका तफतीश में फरोगज़ाश्त नहीं किया और न ही आइंदा करेगी । लेकिन यह लोग तो अपनी वज़ारत की गदियों को दोबारा वापस लेने के लिये मौजूदा गवर्नमेंट को बदनाम कर रहे हैं । मुझे एक शेर याद आ गया है :

उलझा है पाऊं यार का ज़ुल्फे दराज में,
लो आप अपने दाम में सैयाद आ गया ।

दरअसल यह लोग सरदार प्रताप सिंह के बहाने हमारे खिलाफ बदनामी की मुहिम चला रहे हैं और यह चाहते हैं कि हम में से भी कोई कत्ल हो जाए। मैं कहता हूं कि अगर आइंदा कोई सियासी कत्ल हुआ तो उस की ज़िम्मेदारी पंडित मोहन लाल, श्री भगवत दयाल और श्री यश पर होगी जो कि आज पंजाब में ऐसा प्रापेगेंडा कर रहे हैं। (घंटी की आवाज़) स्पीकर साहिब मैं दो चार मिनट में खत्म कर दूंगा।

मैं चाहता हूं कि कांग्रेस तमाम लिहाज़दारी से बालातर हो कर और इखलाक पर कायम रह कर असूलों पर अमल करे ताकि 1967 के इलैक्शनों का सामना हम दलेरी के साथ कर सकें।। हम ने दयानतदारी से कुरप्शन के साथ लड़ने की कोशिश की और उस की कीमत अदा की। कोई शख्स यह भी नहीं जान सकता कि इस वक्त भी जो मैं सही बातें कह रहा हूं, अपनी तकरीर कर रहा हूं तो कितनी कीमत अदा कर रहा हूं। दो शेर कुरप्शन के विरुद्ध हमारी जद्दो जहद के आईनादार हैं :

लिखते रहे जूनं की हकायाते खूं चकां,
हर चन्द इस में हाथ हमारे कलम हुए।
परदा उठा के हम नें उन्हें देख तो लिया,
हर चंद इस में हाथ हमारे कलम हुए। (प्रशंसा)

स्पीकर साहिब, अब दो तीन बातें मुख्तसर तौर पर मैं बजट पर कहना चाहता हूं। सब से पहली चीज़ जो मैं कहूंगा वह यह है कि बहुत अच्छा बजट पेश किया गया है। लोगों पर कोई नया टैक्स नहीं लगाया गया। लेकिन कुछ अखराजात कम हो सकते हैं। पिछले राज्य में जबकि एक शख्स की आंख के इशारे पर लोग शाह गदा हो जाते थे और गदा से शाह हो जाते थे, चपड़ासियों से मिनिस्टर और मिनिस्टरों से केअरे गुमनामी में पड़ जाते थे, ब्लाक डीवैलपमेंट अफसर से डायरेक्टर हो जाते थे और डायरेक्टर सेहरानवर्दी करते फिरते थे, उस वक्त बहुत कुरप्शन हुई। अफसरों को नाजायज़ काम करने के इव्ज़ में ज़ाती रियायात दी गईं, ज़ाती सहूलतें दी गईं और ज़ाती ग्रेड दिये गये। इन से अखराजात बहुत बढ़ गए। कई अफसरों को स्पेशल पे दी गई और कई एक को एक्स काडर पोस्टें दी गईं ; यह सब चीज़ें कुरप्शन का मंबा थीं। इसलिये मैं दरखास्त करूंगा कि आइंदा हमारे फाईनैंस मिनिस्टर और अकाउंटैंट जनरल जब हर साल रिपोर्ट पेश किया करें तो बताया करें कि फलां साल में कितनों को स्पैशल पे दी गई, कितनों को परसनल पे दी गई और कितनों को एक्स काडर पोस्टें दी गईं और साथ ही जस्टीफाई करें कि क्यों दी गईं। अगर मेरा यह सुझाव माना जाएगा तो मैं समझता हूं कि काफी खर्च बच जाएगा।

स्पीकर साहिब, एक और बड़ी ज़रूरी बात मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारे सूबे में पौंग (Pong) नाम का एक बड़ा भारी डैम बन रहा है। वह डैम 72 हज़ार एकड़ के रकबे में बनाया जा रहा है और 72,000 की आबादी जो

[कामरेड राम चन्द्र]

कि वहां रह रही थी उस को वहां से निकाला जा रहा है । उन लोगों से यह वादा किया गया था कि उन को राजस्थान में आबाद किया जाएगा और आबाद करने से एक साल पहले उन को वह जगह दिखा दी जाएगी जो कि नई सैराब होने वाली है और जिस पर उन को आबाद किया जाना है । वहां पर उन को तमाम सहूलतें तालीम के सम्बन्ध में, अस्पतालों के सम्बन्ध में और सड़कों के सम्बन्ध में बहम पहुंचाई जाएंगी । लेकिन उन को बिना किसी इलाका के दिखाए और आबाद किये हुए अपने घरों से निकाला जा रहा है । राजस्थान सरकार अपने वादे से मुकर गई है । चीफ मिनिस्टर साहिब तशरीफ ले आए हैं और इस समय इरीगेशन मिनिस्टर साहिब भी बैठे हुए हैं, मैं उन का ध्यान इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि अगर उन को इस तरह से जबरदस्ती निकाला गया और उन को आबाद करने का और कोई संतोषजनक प्रबन्ध न किया गया तो वहां पर 20 मार्च के बाद सत्याग्रह शुरू हो जाएगा । उन गरीब लोगों को रिहायश का इन्तज़ाम किये बिना ही अपने घरों से निकाला जा रहा है । यह ठीक नहीं है । इस से पहले कि वे लोग सत्याग्रह शुरू कर दें इस का फौरन इलाज किया जाना चाहिये ।

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਾਇਬ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ :** On a point of information, Sir. ਕਾਮਰੇਡ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਸਰਦਾਰ ਪ੍ਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਦੇ ਪੁਰਾਣੇ ਸਾਥੀਆਂ—ਪੰਡਤ ਮੋਹਣ ਲਾਲ, ਪੰਡਤ ਭਗਵਤ ਦਿਆਲ ਅਤੇ ਸ੍ਰੀ ਯਸ਼ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਸਰਦਾਰ ਜੈਇੰਦਰ ਸਿੰਘ ਹੋਰੀਂ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵੱਡੇ ਹਿਮਾਇਤੀ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਵੀ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਦੇ———

**ਸਰਦਾਰ ਜੈ ਇੰਦਰ ਸਿੰਘ :** (ਬੈਠੇ ਬੈਠੇ) ਜਿਹੜਾ 5,000 ਰਪਿਆ ਤੂੰ ਲਿਆ ਹੈ ਉਹ ਮੈਂ ਦਸਾਂਗਾ।

**कामरेड राम चन्द्र:** खैर, उस का जवाब तो वह खुद देंगे । मैं अर्ज़ कर रहा था, राड़ेवाला साहिब ने भी इस का ज़िक्र किया, एक अरब रुपया है जो कि हम ने चौथी प्लान में कर्ज़ देना है । 82 करोड़ तो असल है और 26 करोड़ रुपया उस पर सूद पड़ेगा । चूंकि हमारी बहुत सी स्कीमें बैनुलसूबाई थीं जिन से दूसरे सूबों को भी फायदा पहुंचा । हमें सैंटर को एप्रोच करना चाहिए कि यह जो एक अरब रुपया है जो कि ऐसी स्कीमों पर खर्च हुआ यह हमें ग्रांट दे दें । इस रुपये की ज़िम्मेदारी सैंटर को लेनी चाहिए ।

स्पीकर साहिब, हमारी इरीगेशन की पालिसी बहुत गलत रही है । मर्ज बढ़ता गया ज्ूं ज्ूं दवा की वाली बात है । जैसे जैसे हम दावा करते रहे कि इरीगेशन हमारी ज़रई पैदावार बढ़ती जा रही है साथ ही साथ ज़मीन में थूर बढ़ता रहा और सेम बढ़ता रहा । और ऐसी ज़मीनों की पैदावार घटती रही । हम ने पंडित नेहरू को भी लिखा था कि यह गलत चीज़ हो रही है, ज़रई पैदावार या हमारी आमदनी पैदावार से नहीं बढ़ रही, बल्कि सेम बढ़ रही है और इसका तुरंत इलाज करना चाहिये । अब भी मैं कहता हूं कि गवर्नमैंट को इस तरफ फोरी तवज्जोह देनी चाहिए ।

बिजली के बारे में मैं यह अर्ज़ करूंगा कि बिजली दिल्ली को तो मिल गई है लेकिन ज़िला कांगड़ा जहां पर बिजली पैदा होती है वहां पर बहुत कम देहात में बिजली दी गई है । नूरपुर की तरफ मैं ने पिछले साल भी तवज्जोह दिलाई थी । वहां ज़्यादा से ज़्यादा देहात में बिजली दी जानी चाहिए ।

सरदार प्रताप सिंह की हकूमत के ज़माने में मेरे साथ सख्त नाइनसाफी हुई थी जैसे कि पिछले साल कुछ सवालों के जवाब में गवर्नमेंट ने माना था कि मेरे इलाके में स्कूलों को अपग्रेड नहीं किया गया और अस्पताल नहीं बनाए गए । अस्पताल के सिलसिले में उस वक्त एक पोस्ट हेस्ट इन्क्वायरी की गई कि रहन में बनाया जाना चाहिए कि नहीं । लेकिन जब वह रिपोर्ट हक में आ गई तो मेरे खिलाफ इन्तकाम के तौर पर सारी स्कीम मुल्तवी कर दी गई । यह शर्त लगा दी गई कि लोग बिल्डिंग बना कर दें फिर अस्पताल बन सकेगा । लेकिन, स्पीकर साहिब, हमारे इलाके के गरीब लोग हैं, वे बिल्डिंग के लिये हज़ारों रुपये कैसे दे सकते हैं । यह ज़िम्मेदारी गवर्नमेंट को अपने सिर पर लेनी चाहिए ।

पंचायतों के बारे में ढिल्लों साहिब ने बड़ी जुरअत दिखाई जो यह कहा है कि पंचायती राज फायदामंद साबित नहीं हुआ । मैं उन की ताईद करता हूं । पिछले दिनों पंचायतों और समितियों के इलैक्शनों के सिलसिले में बड़ी अफरातफरी फैली । लोगों की आपस में दुश्मनी पैदा हो गई । इस से रिश्वत भी बढ़ी है । मैं सोचता हूं कि अगर पंचायत समितियों के इलैक्शनों में दो दो हज़ार रुपये की रिश्वत चली है तो असैम्बली के इलैक्शनों मे क्या होगा ।

इसी तरह से डिवैल्पमेंट ब्लाक्स में भी उतना काम नहीं हुआ जितना कि होना चाहिए था । (घंटी)

अच्छा, स्पीकर साहिब, आप का धन्यवाद ।

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਾਇਬ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ** : On a point of personal explanation, Sir. ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਦੋਂ ਮੈ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ ਇਨਫਰਮੇਸ਼ਨ ਉਤੇ ਉਠਿਆ ਸੀ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਜਵਾਬ ਵਿਚ ਉਥੋ ਸਰਦਾਰ ਜੈ ਇੰਦਰ ਸਿੰਘ ਨੇ ਕਿਹਾ "ਜਿਹੜਾ ਤੁਸਾਂ 5,000 ਰੁਪਿਆ ਲਿਆ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਕਲ੍ਹ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਾਂਗਾ"..............

**Mr. Speaker** : The hon. Member should please take his seat. I did not hear it. Therefore, please let me find out from the official record.

**चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक** (सोनीपत) : स्पीकर साहिब, हमारे फाइनैंस मिनिस्टर साहिब ने जो सन् 1965-66 का बजट इस विधान सभा में पेश किया है उस के ऊपर जो बहस मुबाहिसा हो रहा है आज उसका चौथा दिन है । पेशतर इस के कि मैं दूसरी बातों का ज़िक्र करूं इस वक्त तक जो बहस यहां पर हुई है और जिस में कांग्रेस की मुख्तलिफ फैक्शन्ज़ के मेम्बर साहिबान ने हिस्सा लिया है उन की बातों को सुनकर रूलिंग पार्टी के अन्दर जो इंटर्नल फ्यूड्ज़ चल रहे हैं, जो इंटर्नल

[चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक]

फैक्शन्ज़ और इंटर्नल रिफ्ट देखने में आया है, मैं समझता हूं कि हमारे सूबा के लिए बड़ी बदकिस्मती का बाइस है । स्पीकर साहिब, जहां पर हुकमरान पार्टी के मेम्बर एक दूसरे पर इस तरह की इल्ज़ाम तराशी करने लग जाएं................

**Sardar Gurdarshan Singh** : On a point of order, Sir. I would like to know if any internal feud of a party can be brought under discussion here.

**Voices from the Opposition Benches** : Why not, when they have been referred to on the floor of the House earlier.

**चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक** : क्या आप को यह लाइसेंस मिल गया था कि आप इस तरह की बातें करें ? (विघ्न) :

**श्री अध्यक्ष** : चौधरी साहिब, इस तरह से आपस में न उलझिए, मुझे एड्रस करें । (I would request the hon. Member not to address each other directly but address the Chair.)

**चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक** : तो, स्पीकर साहिब, मैं यह कहने जा रहा था कि जो हुकमरान पार्टी हो, जिस के हाथ में सूबे की बागडोर हो उसी के मैम्बर इस तरह मन्ज़रे आम पर, विधान सभा में, इस हाउस के फलोर पर इस तरह की बातें कहें तो इन की स्पीचिज़ को सुन कर, इन के आज के कारनामों को देखकर क्या इस बात का यकीन नहीं हो जाता कि जो कांग्रेस लैजिस्लेचर पार्टी है यह दो हिस्सों में तक्सीम हो चुकी हुई है ? एक तरफ मिनिस्टीरियलिस्ट्स हैं, इन के कैम्प फालोअर्ज़ हैं जो इन की तारीफ करते हैं.........

**श्री अध्यक्ष** : चौधरी साहिब, मैं आप को रोकना तो नहीं चाहता था लेकिन अगर आप इन बातों में पड़ गए तो आप का सारा समय इन बातों में ही निकल जाएगा और आप ने जिन प्वायंट्स को लेना है वह रह जाएंगे । (I had no mind to interrupt the hon. Member. But I would like to say that if he starts saying such things, than his whole time would be exhausted and many important points to which he might like to refer would be left out.)

**चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक** : इस वक्त आपोज़ीशन से और कोई बोलने वाला नहीं है । इसलिए मैं उम्मीद करता हूं कि आप मुझे टाइम दे देंगे ।

**श्री अध्यक्ष** : मैं ने तो आप का ध्यान सिर्फ इस तरफ दिलाया है कि कहीं आप के इम्पारटैंट प्वायंट्स रह न जाएं । (I have just invited the attention of the hon. Member lest he should fail to refer to other important points.)

**चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक** : स्पीकर साहिब, इन बातों का भी बजट के साथ गहरा ताल्लुक है । जहां पर हुकमरान पार्टी, जिसकी सूबा के अन्दर मिनिस्टरी है, के मेम्बर खुद ही इस किस्म के झगड़ों में पड़ जाएं तो पंजाब की जनता उन से क्या उम्मीद कर सकती है ? उन की इन बातों का क्या स्टेट की फाइनेंसिंग पर, बजटिंग और प्लैनिंग पर असर नहीं पड़ेगा ? एक तरफ इन के कैम्प फालोअर्ज़ हैं, जिन का किन्हीं कारणों से सरदार प्रताप सिंह कैरों मरहूम के साथ पुलिटिकल वैंडेटा था, जिन

की वह मुखालिफत किया करते थे, उन की बुराइयों को मन्ज़रे ग्राम पर लाते हैं, उन को ऐक्सपोज़ करते हैं । एक तो वह कैम्प फालोग्रर्ज़ हैं जो कि हकूमत को दाद देते हैं ग्रौर जो रांग सूबा के ग्रन्दर हुग्रा है, जो हीनस क्राइम हुग्रा है उसको दूसरे रांग से जस्टीफाई करना चाहते हैं । दूसरी तरफ कुछ बोलते तो हैं लेकिन दबी हुई ग्रावाज़ में, वह दबे हुए हैं । उन्हें मैं कहूंगा कि प्रताप सिंह कैरों की पुलिटीकल विडोज़ हैं । उन्हें मैं पुलिटीकल विडोज़ इसलिए कहूंगा क्योंकि वह प्रताप सिंह कैरों के फालोग्रर्ज़ थे। उन से मैं ग्रर्ज़ करना चाहता हूं कि ग्राखिर हुग्रा क्या है ? कुछ दम लेना चाहिए। घबराने की कौन सी बात है ? हिम्मत ग्रौर हौसले के साथ काम लो । हम भी यहां ग्रापोज़ीशन में बैठे हुए इन की मुखालिफत कर रहे हैं । हम ने इन से बार बार कहा भी है कि ग्रगर ग्राप का उन के साथ ग्राइडियोलोजीकल डिफरैंस ग्रा गया है तो वहां पर क्यों बैठे हुए हो ,हमारे साथ ग्राकर बैठो । इस तरह से वह बात भी नहीं रहेगी । (विघ्न) स्पीकर साहिब, हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब बहुत दफा यहां पर डैमोक्रैटिक ट्रैडीशन्ज़ का, डैमोक्रैसी का ज़िक्र करते हैं। वह बार बार इस बात का एलान करते हैं कि मैं तो उन डैमोक्रेटिक ट्रैडीशन्ज़ को फालो करना चाहता हूं, हर कास्ट पर डैमोक्रैटिक तरीकों को इस सूबा के ग्रन्दर काम में लाना चाहता हूं । लेकिन यहां पर विधान सभा के ग्रन्दर उन की पार्टी के मैम्बरों की तरफ से जो खेल खेला जा रहा है उन से मैं पूछता हूं कि ग्राखिर यह क्या है ? सरदार ज्ञान सिंह राड़ेवाला भी ज़िक्र कर रहे थे पैप्सू का । वह भी फ्रस्टरेटिड बैठे हुए हैं । इधर हरयाणा के लोगों ने एक तूफान मचाया हुग्रा है । वह भी फ्रस्टरेटिड हैं । इसी तरह से हिल्ली एरियाज़ के लोग भी यही शिकायत करते हैं कि वहां पर किसी तरह की कोई डिवैलपमैंट नहीं हुई है। वह भी ग्रपनी फ्रस्टरेशन का इज़हार कर रहे हैं । ग्रौर जैसा कि मैं ने पहले ग्रर्ज़ किया उधर सरदार प्रताप सिंह कैरों की पुलिटिकल विडोज़ फ्रस्टरेटिड बैठी हुई हैं । इन हालात के ग्रन्दर हमारी स्टेट की ग्रज़हद बदकिस्मती है कि फ्रस्टरेशन के ऐसे माहौल में सूबा के ग्रन्दर एक कन्फ्यूज़्ड ग्रादमी की हकूमत है । A most confused man who is a life long patient of the High Command with no initiative of his own is running a Government of indecisions. इन हालात में उधर एक तो पी.पी.सी.सी. के चीफ , दूसरे सरदार प्रताप सिंह कैरों के फालोग्रर्ज़ जिनकी बाबत मैं उस लफ़्ज़ को बार बार रिपीट नहीं करना चाहता coupled with the Opposition मैजारिटी की राए इस हकूमत के खिलाफ है। जब हालत यह है तो मैं पूछता हूं कि what is the reason for them to stick to these chairs? क्या वह मुझे कोई जवाब दे सकते हैं या देना चाहते हैं ? यहां पर कामरेड राम प्यारा को कांग्रेस से निकाल दिया गया । उन की भी वैसी बात है कि रस्सी तो जल गई पर बट नहीं गया ।ग्रब तक भी वह कभी किसी पर, कभी किसी पर जलते हैं। उधर कामरेड राम चन्द्र जी हैं , वह उनके हक में बोले हैं । सारी चीज़ को एक बड़ा इशू बनाया हुग्रा है। सरदार प्रताप सिंह कैरों मरहूम के खिलाफ एक विलीफिकेशन की कैम्पेन खड़ी कर रखी

[चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक]

है । जो लोग उनकी पोलिटिकल विडोज़ हैं वह उन की चिता के अन्दर भी हाथ सेंकना चाहते हैं । जब हालत यहां तक पहुंच चुकी है तो इस सूबा के अन्दर क्या बनेगा, यही एक बड़ा सवाल है जो अवाम के सामने है । आखिर हम ने भी सरदार प्रताप सिंह कैरों की मुखालिफत की । उन की बुराइयों को लोगों के सामने लाए । लेकिन अब जब वह खत्म हो गए तो यह बातें भी खत्म हो गई। (विघ्न)

स्पीकर साहिब, यह जो हीनस कत्ल सरदार प्रताप सिंह कैरों का हुआ, इस के बारे में भी दो चार लफज़ों में अर्ज़ करना चाहूंगा, ज्यादा तफसील में नहीं जाऊंगा क्योंकि यह ला ऐंड आर्डर का मामला है और उस पर अलग तौर पर भी बहस होगी। इसे इस तरह से जस्टीफाई करने से काम नहीं चलेगा जैसे कि कामरेड राम चन्द्र ने किया । वैसे जहां तक चीफ मिनिस्टर, कामरेड राम किशन का ताल्लुक है, वह शरीफ आदमी हैं, मैं उन की इज्ज़त करता हूं लेकिन जहां तक हकूमत का ताल्लुक है शुरू से ही यह रवायत चली आ रही है कि अपनी पुलिस के हर ऐक्शन को डिफैंड करना है, यह गल्त बात है । तो मैं अर्ज़ करूं कि मेरे गांव से कोई डेढ़ मील की दूरी पर वह जगह है जहां पर यह कत्ल हुआ। जिन हालात के अन्दर कत्ल हुआ वह हैरानकुन हैं । सवाल वहां की पुलिस के रवैये का है । मैं नहीं कहता कि इस के अन्दर किसी मिनिस्टर का हाथ था, या यह कत्ल किसी मिनिस्टर ने करवाया । लेकिन जिस तरीके से लोकल पुलिस के ऐक्शन को डिफैंड किया जाता है उस से ताज्जुब होता है । मैं विधान सभा के फलौर पर यह स्टेटमैंट देने को तैयार हूं कि इसमें पुलिस ने अपनी कमज़ोरी और नैग्लीजैंस को छुपाने की कोशिश की है । स्पीकर साहिब, पौने बारह बजे कत्ल होता है और आध घंटे की डिले को कवर करने के लिए पुलिस यह कहती है कि सवा बारह बजे यह कत्ल हुआ। और पुलिस पहुंचती है वहां एक बजकर पांच मिनट पर । दोपहर का वक्त था, इतना रौशनी का वक्त था। यह बात नहीं कि कत्ल पहले नहीं हुए । इसी तरह के कत्ल पहले भी हुए । चौधरी रिज़क राम के मुन्शी को गांव के अन्दर मारा गया। पांच हज़ार के मजमे के अन्दर मारा गया । ठीक है, वह पांच हज़ार आदमियों के मजमे में मारा गया था और वहांतो 6 आदमी राईफलों वाले भी बैठे हुए थे और मेरे मुनशी को भी गोलियां लगी थीं और आज तक उस के जिस्म से वह गोलियां नहीं निकल सकीं लेकिन वह जो मुलज़म थे वह मारे गए थे। लेकिन ,स्पीकर साहब, इन हालात के अन्दर मैं पूछना चाहता हूं कि पुलिस 6 घंटे तक क्या करती रही ? कहते हैं कि एस. पी. करनाल सारे आदमी ले कर वहां पहूंच गया था और फिर डी. सी. डेढ़ सौ आदमी ले कर पहुंच गया था, लेकिन मैं पूछता हूं कि वह 6 घंटे तक क्या करते रहे ? फिर एस. पी. रोहतक को इतलाह दी जाती है डी. आई. जी. की तरफ से और एस. एच. ओ. राई का जो है वह उस को पहले इतलाह नहीं देता । एस. एच. ओ., राई का जो यह कर्म है that is most condemnable.

[पंडित लाल चंद प्रार्थी]

20 लाख से ऊपर नहीं है, उसकी तरक्की पर सरकार करोड़ों रुपये खर्च कर रही है। भूटान स्टेट की ग्राबादी साढ़े ग्राठ लाख है ग्रौर वहां पर पांच सालों में 17 करोड़ 20 लाख रुपये खर्च किए गए हैं। सिक्कम एक छोटी सी रियास्त है। उसका रकबा 2828 मुरब्बा मील ग्रौर ग्राबादी एक लाख 67 हजार है । यानी कुल्लू जितनी। वहां पर 1961-62 में दस करोड़ रुपया ग्रौर 1962-63 15 करोड़ रुपया खर्च किया गया है जिला कुल्लू का रकबा ग्रौर ग्राबादी सिक्कम से मिलती जुलती है। गवर्नर साहिब के ग्रड्रैस में जिक्र ग्राया था--पिछले साल कि कुल्लू एक ग्रलग जिला बना दिया गया । कुल्लू के लोग बहुत खुश हुए। कुल्लू का रकबा दो हज़ार मुरब्बा मील है ग्रौर उसकी ग्राबादी ढ़ेड लाख के करीब है । पंजाब के हिल्ली एरिया की मखसूस रकम के तनासुब से एक करोड़ से कम रुपया का हिस्सा पांच साला प्लेन में कुल्लू के हिस्से में ग्राता है जो हिमाचल प्रदेश के मुकाबले में बहुत ही कम है । हिमाचल प्रदेश में डेढ़ लाख की ग्राबादी पर पांच साल में तकरीबन 3.5 करोड़ रुपया खर्च किया जा रहा है। मैंने एक सवाल ग्रसैम्बली में किया था जिसका सम्बन्ध कुल्लू में सिर्फ महकमा जंगलात की ग्रामदनी के बारे में था । सरकार ने उसका जवाब देते हुए बताया था कि 1957 से लेकर 1961 तक यानी पांच साल की सिर्फ जंगलात की ग्रामदनी कुल्लू से 1,57,94,281 रुपये है । यूं तो हमें हिस्से से ज्यादा रुपया मिलना चाहिए था लेकिन हकीकत यह है कि हमें हमारा हिस्सा भी वापस नहीं किया जाता । फारेस्ट की इस ग्रामदनी के इलावा हम हर तरह के टैक्स देते हैं ज़मीन का मालिया देते हैं लेकिन जितना हम देते हैं उतना भी हमारे लिये खर्च नहीं किया जा रहा है। वह इलाका बहुत ही पसमांदा है ग्रौर उसका सरकार कोई ख्याल नहीं रखती। हर साल हम भीक मांगते हैं ग्रौर जब बज्ट देखते हैं तो गालिब का वह शेहर याद ग्रा जाता है कि:

बना कर फकीरों का हम भेस गालिब,
तमाशाए ग्रहले कर्म देखते हैं ।

जो ग्रहले करम हैं, जो ख़ज़ाने की चाबियां लिए बैठे हैं वह हमारा तमाशा बना रहे हैं। यह भी मालूम नहीं वह खुद तमाशा बन रहे हैं या हमारा तमाशा बना रहे हैं। (प्रशंसा) (ग्रावाज़ें फिर कहिए।)

बना कर फकीरों का हम भेस गालिब,
तमाशाए ग्रहले करम देखते हैं।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, कहने का मतलब यही है कि उन पहाड़ी इलाकों पर बहुत कम खर्च किया जा रहा है। जब मौसम ग्राता है, वाज़ीर साहिबान कुल्लू की तरफ धड़ाधड़ तशरीफ ले जाते हैं चेरी ग्रौर सेब खाने के लिये । वैसे भी वहां से टोकरियों ग्रौर पेटियां ग्राती रहती हैं। ग्रौर हमें बहुत लारा लप्पा दिया जाता है कि साहिब हम कुल्लू को स्विटज़रलैंड बना देंगे । कई सालों से कहा जा रहा है कि हम यह कर देंगे

वह कर देंगे । लेकिन जो कुछ आदादा शुमार मैंने आपके सामने रखे हैं उनको देख कर मुझे एक शेअर और याद आता है :

जाने किस जुर्म की वुज़रा यह सज़ा देते हैं,
हम को इस दौर में जीने की दुआ देते हैं ।
तेरी आंखों से गुलाबी का यह कतरा कतरा,
वह भी साकी हैं जो मैखाना लुटा देते हैं ।
(प्रशंसा, वाह वाह की आवाजें। )

डिप्टी स्पीकर साहिबा, इससे ज्यादा मैं और कुछ नहीं कहना चाहता कि हमें मुकाबिला तो हिमाचल से ही करना पड़ता है क्योंकि हमें कुल्लू में आने के लिये भी हिमाचल से होकर गुज़रना पड़ता है और कुल्लू से बाहर जाने के लिये भी हिमाचल से होकर गुज़रना पड़ता है। और कोई रास्ता है नहीं, तीन तरफ हिमाचल है--चौथी तरफ जम्मू कश्मीर। हिमाचल प्रदेश में 75 हज़ार की आबादी के लिये एक अस्पताल है, 33 हज़ार की आबादी के लिये एक हैल्थ सैंटर है और 650 की आबादी के लिये एक डिस्पैंसरी रखी गई है। लेकिन कुल्लू 1 लाख 73 हज़ार की आबादी के लिये एक हस्पताल है और वह भी टूटा फूटा हुआ, जिसमें न कोई दवाई का इन्तज़ाम है और न ही एक्सरे का कोई बन्दोबस्त है। हिमाचल में 50 हज़ार की आबादी के लिये एक मैटरनिटी अस्पताल और चाईल्ड वैलफेयर सैंटर है, दो लाख की आबादी के लिये एक डैंटल क्लिनिक है लेकिन हमारे पास मैटरनिटी अस्पताल नाम की कोई चीज़ नहीं और न ही कोई डैंटल क्लिनिक है। लाहौल और स्पिती की हदें लद्दाख और काश्मीर से लगती हैं और दूसरी तरफ तिब्बत से लगती हैं। चार हज़ार मुरब्बा मील रकबे में एक अच्छे और अपटूडेट हस्पताल का ना होना सरकार के माथे पर एक बदनुमा धब्बा है। उन लोगों को मैडिकल एड के लिये हिमाचल प्रदेश यानी मंडी में जाना पड़ता है। लेकिन वहां पर उनकी कोई पूछ ताछ नहीं होती क्योंकि वह दूसरा प्रदेश है। मैं एक और छोटी सी मिसाल देता हूँ। हिमाचल के साथ छोटे छोटे ज़िले हैं और वहां पर सात कालेज हैं । कुल्लू और लाहौल स्पिती के दो ज़िले हैं लेकिन दो ज़िलों के लिये कोई कालेज नहीं है। वाइदा ज़रूर हुआ है कालेज खोलने का देखें कब पूरा होता है। सिवाए मेन रोड के इलाके में अच्छी सड़कें हैं नहीं। जहां ज़रूरत है वहां पुल नहीं है।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, एक और बड़ी ज़रूरी बात मैं आपके ज़रिये सदन के सामने पेश करना चाहता हूँ। वह यह है कि कुल्लू में न्यूज़ प्रिंट फैक्टरी लगाने का बहुत ज़िक्र किया गया है । यह एक ऐसी चीज़ है जिसके बारे में मैं पंजाब भर के लोगों से कह सकता हूँ कि :

तेरी बरबादियों के मश्विरे हैं आसमानों में।

किसी भी देश की ज़िन्दगी के लिये 23 फीसदी ज़मीन पर जंगलात का होना बड़ा ज़रूरी है। मैदानी पंजाब में आज जंगलात दो फी सदी ज़मीन पर है। लेकिन कुल्लू और कांगड़ा में पचास फी सदी से भी ज्यादा ज़मीन के ऊपर जंगलात है। अब

[पंडित लाल चंद प्राथी]

न्यूज़ प्रिंट की जो स्कीम बनाई गई है उसको चलाने के लिये एक लाख के करीब दरख्तों की सालाना ज़रूरत पड़ेगी पहले तो 32 लाख सी. एफ. टी कहते थे लेकिन अब 64 लाख सी. एफ. टी. लकड़ी न्यूज़ प्रिंट फैक्टरी के लिये ज़रूरी होगा । आप अन्दाज़ा लगाइए । अगर 91,000 दरख्त या एक लाख सालाना कटते रहे तो दस बीस सालों में सारा फोरेस्ट खत्म हो जायगा । एक दरख्त को तैयार होने में एक सौ से पांच सौ साल तक लगते हैं। जब दस सालों में जितना जंगल कटेगा अगर उतना लगा भी लिया जाए तो चन्द साल का पौदा पांच साल के पेड़ के मुकाबले में बारिश की बौछाड़ को क्या रोक सकेगा । नतीजा क्या होगा । नतीजा यह होगा कि हम जो फ्लड्ज़ कंट्रोल करने के लिये करोड़ों रुपये खर्च कर रहे हैं यह सब ज़ाया जायेंगे । फ्लड्ज़ रुकेंगे नहीं बल्कि ज्यादा हो जाएंगे । देश में तूफान और तुग़यानी आएगी : यह पंजाब के लिये बड़े भारी खतरे की शुरुआत है । पंजाब के लोगों को इस तरफ फौरी तवज्जोह देनी चाहिए। यह बिल्कुल गलत बात है कि जंगल की कमी को पूरा कर लिया जायगा । दस बीस साल में सारी सफाई हो जाएगी। अन्दाज़े गलत हो जायेंगे और पंजाब तबाह हो जाएगा सिर्फ एक सरमायादार को फाइदा पहुंचाने के लिये । (घंटी की आवाज़ें)

**उपाध्यक्षा** : प्रार्थी जी आप एक मिनट में खत्म कर दीजिये । एक बात मैं और अर्ज़ कर दूं । आज का वक्त बैक बैंचर्ज के लिये मुकर्रर किया गया है । अगर फ्रंट बैंचिज वाले बैक बैंचर्ज के साथ इनसाफ नहीं करते तो कम से कम बैक बैंचर्ज तो अपने साथ इनसाफ करें । आप एक मिनट में समाप्त कर दें ।

साथ ही मैं यह चाहूँगी कि अगर हाउस की सलाह हो तो कोई वक्त मुकर्रर कर लिया जाए । अगर वक्त मुकर्रर हो जाये तो न तो बोलने वालों को मुश्किल होगी और न ही चेयर के लिये कोई मुश्किल पेश आयेगी । इस वक्त एक घंटा चालीस मिनट हाउस की डिस्पोज़ल पर हैं। (Addressing Pandit Lal Chand Prarathhi : Please wind up in one minute. I would like to tell the hon. Member that only the back benchers are to speak in this sitting. If the Front benchers do not do justice with them, the back benchers should at least do it with themselves. Please wind up in one minute. Besides, I would submit that if the House agrees some time limit may be fixed. If this is done then there will be no difficulty either for the Chair or for the Members. Now one hour and forty minutes are at the disposal of the House.)

**आवाज़ें** : 15 मिनट रख लो । हाउस का टाइम बढ़ा दीजिये ।

**उपाध्यक्षा** : 15 मिनट टाईम नहीं रखा जा सकता । और न ही हाउस का समय बढ़ाने का सवाल पैदा होता है क्योंकि हाउस एक बजे खत्म होगा और दो बजे दूसरी सिटिंग है । इसलिये मेरी रिक्वेस्ट मान लीजिये और दस मिनट टाईम रखलें । (शोर) (The time-limit of 15 minutes can not be fixed. The House will adjourn at 1.00 p.m. and will assemble for

the second sitting at 2 p.m. therefore the time of the sitting cannot be extended. Therefore the hon. Members should agree to the time-limit of ten minutes.) (Noise)

**आवाजें** : ठीक है।

**उपाध्यक्षा** : मेरी दूसरी रिक्वेस्ट भी सुन लीजिये। मुझे यह बात मुनासिब मालूम नहीं होती कि बार बार घंटी बजाती रहूँ। मैं आठ मिनट के बाद आपको रीमाइंड करवा दिया करूँगी। आप भी घड़ी देख लिया करें और समय खत्म होने पर बैठ जाया करें। यह ज्यादा मुनासिब होगा। (Kindly listen to my second request. I do not consider it proper to go on ringing the bell time and again. I shall remind the hon Member speaking after eight minutes. He should consult his watch and resume his seat after the expiry of time.)

**श्री बनवारी लाल** : मेरा प्वायंट आफ आर्डर यह है कि जब अगले बैंचिज़ वाले बोलते हैं तो उनको एक एक घंटा बोलने के लिये मिल जाता है और अब हमारी बारी आई है तो दस मिनट की लिमिट लगा दी है। तो अब हाउस का समय क्यों नहीं एक्सटैंड कर दिया जावे ?

**उपाध्यक्षा** : मेरे कह लेने के बाद फिर बोलना शोभा नहीं देता। आप बैठिए। It does not look proper to make such remarks after I have taken the decision. The hon. Member may please resume his seat.)

**पंडित लाल चन्द प्रार्थी** : मैं वाईंड अप कर रहा हूँ, जी। एक प्वायंट और हाउस की खिदमत में पेश करना चाहता हूँ। जहां मैंने कुल्लू की बरबादी का एक पहलू पेश किया है वहां दूसरा यह है कि कुल्लू की जमीन अब बहुत कीमती फल पैदा करने लगी है। आम ख्याल हर तरफ से यह हो गया है कि कुल्लू में ज़मीन ली जाए। नतीजा यह हो रहा है कि फल जहां लोगों के लिये रहमत होते हैं हमारे लिये वही ज़हमत हो रहे हैं। कारण यह है कि हिन्दोस्तान के बड़े बड़े लोग कुल्लू में धड़ाधड़ ज़मीन खरीद रहे हैं और वहां पर आबाद हो रहे हैं। सरमायादार तबका वहां पर जाकर काबिज़ हो रहा है और जमीन की कीमत बहुत बढ़ गई है। एक बीघे के पांच पांच हजार रुपये दिये जाते हैं। वहां के गरीब लोगों के लिये यह बड़ी भारी कशिश है। लोग अपनी ज़मीनें बेच देंगे और उन के पास अपनी रोजी का कोई साधन नहीं रहेगा। सरकार यह सब कुछ खामोशी से देख रही है। (घंटी) अच्छा जी, मैं सम अप कर देता हूँ। डिप्टी स्पीकर साहिबा, जंगलात हमारे कट रहे हैं, ज़मीनें छिन रही हैं। मुलाज़मत में हमारा कोई हिस्सा नहीं है। सनअती तरक्की के लिये कोई जामे स्कीम नहीं है। तालीन के लिये कोई कालिज नहीं है। जिन्दगी और मौत की कशमकश में मुकाबले के लिये कोई अच्छा बड़ा अस्पताल नहीं है। ऐक्सरे नहीं है,

[पंडित लाल चंद प्रार्थी]

दवाईयां नहीं हैं। वहां पर सड़कें नहीं हैं। पुल नहीं हैं। स्विटज़रलैंड तो शायद कभी बनेगा मगर कुल्लू वालों के लिये नहीं ---सरे तसलीम खम किये बैठे हैं। (शोर)

वक्त हो चुका है आखिर में एक शेअर से सारे जज़बात की तस्वीर खेंचता हुआ मैं आपका शुक्रिया अदा करता हूँ ---

जो दिल का राज़ बे आहोफगां कहना ही पड़ता है,
तो फिर अपने कफस को आशयां कहना ही पड़ता है।
ज़बानों पर दिलों की बात जब हम ला नहीं सकते,
जफा को भी वफा की दास्तां कहना ही पड़ता है।
न पूछो क्या गुज़रती है दिल खुद दार पर अक्सर,
किसी बेमेहर को जब मेहरबां कहना ही पड़ता है।

आपका धन्यवाद ।

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक** (सफीदों) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, आज यहां पर जनरल बजट पर बहस चल रही है । चूंकि टाईम थोड़ा है इसलिये सबसे पहिले मैं यह कहना चाहता हूँ कि यह जो कामरेड साहिब की गवर्नमेंट है यह डिस्क्रिमिनेशन के असूल पर ही चल रही है। हरियाणे के साथ जनरल तौर पर और पैजेंटरी और देहातियों के साथ पर्टिकुलर तौर पर डिस्क्रिमिनेशन की जा रही है। इसके लिये मैं आपको बीसियों मिसालें दे सकता हूँ। मिसाल के तौर पर हरियाणा के अन्दर फ्लड आते हैं। इनसे बेइन्तहा तबाही होती है । लेकिन इस सिलसिले में वहां पर जो फ्लड रिलीफ कमेटियां बनाई गई हैं। उनमें किन किन आदमियों को रखा जाता है? करनाल के अन्दर जो फ्लड् रिलीफ कमेटी बनाई गई है उसका प्रधान बाबू मूलचन्द को बनाया गया । इसी तरह से रोहतक में पंडित श्रीराम शर्मा को, संगरूर में बाबू बृषभान को, गुड़गांव में मेहता रूपलाल को, फिरोज़पुर में डाक्टर बाल कृष्ण को और हिसार में श्री बलवन्त राए तायल को इन ज़िला कमेटियों का प्रधान बनाया गया । मेरे कहने का मतलब यह है कि इन कमेटियों के साथ भी देहात और गांव वालों को, जिनका सब से ज्यादा नुक्सान होता है, वाबस्ता नहीं किया गया । जिनको इन कमेटियों का प्रधान बनाया गया है उनको न तो यह पता है कि फ्लड कैसे आते हैं, न यह पता है कहां पर किस तरह का नुकसान हुआ है । इस तरह से सारे के सारे शहरी बना दिये गए हैं। इतना ही नहीं। इसी तरह से मेरे पास पचीस ऐडवाइज़री कमेटियों के नाम मौजूद हैं। हर एक डिपार्टमेंट के बारे में वह ऐडवाईज़री कमेटियां हैं। जब उन के अन्दर नज़र डालते हैं तो पता लगता है कि उनमें भी कोई जमींदार मैम्बर नहीं लिया गया, देहातियों का कोई नुमाइन्दा नहीं लिया गया। सभी महाजन यानी शहरी मैम्बर लाकर उनमें रख दिये हैं। मैं किसी खास शक्स के या किसी कौम के खिलाफ नहीं कहता लेकिन इन सभी बातों से साफ जाहिर होता है कि देहातियों और हरिजनों को कामरेड साहिब ने बिल्कुल इग्नोर करके रख दिया है। ऐसे वक्त में हमें याद आता है चौधरी छोटूराम का ज़माना जब कि देहातियों के हकूक की खास तौर पर हिफाज़त की जाती थी उनको पूरी तरह से रिप्रिज़ैंटेशन मिला करती थी । याद

आता है सरदार प्रताप सिंह कैरों का ज़माना कि किस तरह से वह देहातियों के साथ अच्छा सलूक किया करते थे । लेकिन, डिप्टी स्पीकर साहिबा, अफसोस से कहना पड़ता है कि जब से कामरेड सरकार ने हकूमत की बागडोर को अपने हाथों में सम्भाला है देहातियों को बिल्कुल इग्नोर किया जा रहा है । उनकी कोई रिप्रिजैंटेशन नहीं, उनकी कहीं पर कोई आवाज़ नहीं ।

**श्री रुलिया राम** : आन ए प्वायंट आफ अर्डर, मैडम.......

**उपाध्यक्षा** : रुलियाराम जी, इस वक्त, आप बैठ जाइए । (I would request the hon. Member Shri Rulya Ram to resume his seat.)

**श्री रुलियाराम** : क्या मुझे प्वायंट आफ आर्डर करने का भी अख्तियार नहीं है ?

**उपाध्यक्षा** : मेहरबानी करके इस वक्त बैठ जाएं। बाद में कर लेना । (The hon. Member should kindly take his seat now and raise his point of order afterwards.)

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मुझे चन्द मिनट बोलने के लिये मिले हैं। अगर इन में भी इस तरह से इन्ट्रप्शंज होती गई तो मेरा टाईम खत्म हो जाएगा ।

**उपाध्यक्षा** : कोई इन्ट्रप्ट नहीं करेगा ।आप अपनी बात करते जाइये। (There will be no interruptions. The hon. Member should have his say.)

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक** : तो मैं यह कह रहा था कि किस तरह से हरियाणा और देहातियों के साथ डिस्क्रिमिनेशन हो रही है। कैबिनेट में भी हमारे हरियाणे का एक ही मनिस्टर है । हालांकि इरीगेशन एंड पावर का महकमा उसके पास है लेकिन जो फ्लड के बारे में कमेटियां कायम की गई उनकी नामज़दगियां करते वक्त उन से पूछा तक नहीं गया । सारे के सारे मैम्बर कामरेड राम किशन साहिब ने नामज़द किए हैं। इधर अभी कौंसिल के चेयरमेन का झगड़ा चल रहा है। कभी चर्चा होती है कि चौधरी सिरी चन्द को बनाया जाएगा । कभी श्री दुर्गादास खन्ना का नाम लिया जाता है कभी लाला देसराज का । लेकिन देहात से सम्बन्ध रखने वाले किसी भी आदमी का नाम नहीं लिया जाता । यहां पर मेजर साहिब बैठे हुए हैं। पता नहीं वह किस तरह से इन सभी बातों को बरदाश्त किये जा रहे हैं। इनको चाहिए कि अपनी राय दें और मश्विरा दें और देहातियों के लिये अपनी आवाज़ उठाएं कि उनके लिये भी कुछ किया जाना चाहिए। इस पर ही खत्म नहीं । यहां पर हरियाणा के अन्दर कुरुक्षेत्र यूनिवर्सिटी पर भी श्री सूरजभान को ही तीन साल के लिये और वाईस चान्सलर बना

[चौधरी इन्द्र सिंह मलिक]

दिया गया है। पैप्सू लैंड कमिशन को ही ले लीजिये । इसका अब बिल्कुल कोई काम नहीं । सरपलस जमीन का अब कोई काम बाकी नहीं । उस पर भी श्री हरभगवान को मैंबर नामजद किया गया है । कहने का मतलब यह है कि हर तरफ हर तरीके से कामरेड साहिब अपनी कम्युनिटी के आदमियों को ही नामजद किए जा रहे हैं। उनकी इस पालिसी को अब ज्यादा देर के लिये बरदाश्त नहीं किया जाएगा । इसका मतलब यह है कि कामरेड साहिब की सरकार का खातमा अब जल्दी नज़दीक है।

**उपाध्यक्षा** : चौधरी साहब, मैं आपसे दरखास्त करना चाहती हूँ कि चीफ मिनिस्टर की बतौर लीडर आफ दी हाउस कोई कम्युनिटी नहीं हुआ करती । आप अपने जो ख्यालात हैं वही कहिए और चीफ मिनिस्टर की तरफ इस तरह का कोई रैफरेंस न करें। (I may tell the hon. Member Chaudhri Inder Singh Malik that the Chief Minister as Leader of the House has no Community. He may express his view and should make no such reference to the Chief Minister.)

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम । मैं यह पूछना चाहता हूँ कि चीफ मिनिस्टर साहिब का खात्मा यह अहिंसा से करेंगे, डैमाक्रेटिक तरीकों से करेंगे या बाई फोर्स ?

**उपाध्यक्षा** : यह कोई प्वायंट आफ आर्डर नहीं है । (This is no point of order)

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक** : मैं यह समझता हूँ कि वहां सामने जो ज़मींदार और देहात के मैम्बर बैठे हैं, जब वह अपनी अपनी आवाज़ उठाएंगे तो इनकी गवर्नमेंट का डैमोक्रेटिक तरीके से अपने आप खातमा हो जाएगा । तो मैं यह बता रहा था कि किस तरह से हरियाणा के लोगों के साथ बेइन्साफी की जा रही है। कुछ और मिसालें में बजट में से आपको देता हूँ।

जो रजिस्टर्ड इंडस्ट्रीज़ हैं उनमें 3,000 तो पंजाबी रिजन में हैं लेकिन हरियाणा में सिर्फ 810 हैं। जहां तक गांव की इलैक्ट्रिफिकेशन का सवाल है जहां पंजाबी रिजन के अन्दर तीन हज़ार गांव को इलैक्ट्रिफाई किया गया है वहां हिन्दी रिजन में सिर्फ 900 को । हिन्दी रिजन के अन्दर तो सिर्फ 1,14,980 की रकम वैटर्नरी डिस्पैंसरियों के लिये जब कि पंजाबी रिजन में 1,69,020 की रकम। इसी तरह से जो बड़े हस्पतालों के लिये है वह हिन्दी रिजन में तो 74,400 है लेकिन पंजाबी रिजन में उन के लिए रकम 1,45,00,000 हैं । गोसदनों के लिए हिन्दी रिजन के लिए सिर्फ 12,000 रुपया रखा गया है जब कि पंजाबी रिजन में इस सम्बन्ध में 23,000 रुपये की व्यवस्था है। इसी तरह क्रैडिट सोसाइटीज़ के लिये हिन्दी रिजन में 1,39 लाख रुपया खर्च किया जाएगा जब कि पंजाबी रिजन में 1.90 लाख। लेबर कंस्ट्रक्शन सोसाइटीज़ के लिये जो अलाटमेंट है वह हिन्दी रिजन के लिये 54,00,000 रुपये है और पंजाबी रिजन के लिये 74,00,000। इसी तरह से आप बलाक्स की रिजनवाईज़ ब्रेकअप ले लीजिये । हिन्दी रिजन में 108 बलाक 57,00,000 की आबादी को सर्व करते हैं लेकिन पंजाबी रिजन में 120 बलाक 73 लाख की आबादी को सर्व करते हैं। जहां तक सड़कों का ताल्लुक है हिन्दी

रिजन के अन्दर अभी तक वह सड़कें भी मुकम्मल नहीं हुई जिनको दूसरी पांच साला प्लान में लिया गया था। तीसरी प्लान वाली सड़कों की तो बात ही छोड़ दीजिये । जब प्लान खत्म होने को आती है तो हमारे रिजन को नज़र अन्दाज़ करके यह सारे का सारा रुपया पंजाबी रिजन की तरफ डाईवर्ट कर दिया जाता है । (घंटी)

डिप्टी स्पीकर साहिबा, अब मैं अपने इलाके की तरफ भी आता हूँ। लेकिन उससे पहिले मैं आपका ध्यान गवर्नर साहिब के सन् 1962 के ऐड्रेस की तरफ दिलाना चाहता हूँ। उस वक्त उन्होंने इसमें लिखा था कि जींद के अन्दर एक मिल्क प्लांट लगाया जाएगा । लेकिन वह प्लांट भी पंजाबी रिजन में अमृतसर या लुध्याना की तरफ चला गया । इसी तरह से पानीपत के अन्दर आठ करोड़ रुपये की लागत से एक पेपर मिल लगती थी। वह भी खटाई में पड़ गई । एक पिग आयरन प्लांट जिला महेन्द्रगढ़ में लगना था । उसको भी वहां से उठाकर किसी दूसरी जगह पर कर दिया है। कहने का मतलब यह है कि एक तो पहिले ही हिन्दी रिजन के मुकाबिले में पंजाबी रिजन पर ज्यादा सरमाया खर्च होता है और उस पर भी यह हिन्दी रिजन में भी उन इलाकों पर ज्यादा पैसा खर्च किया जाता है जहां पर कि उधर से आकर लोग बसे हुए हैं, जहां पर इनके अपने आदमी बसे हुए हैं। जैसे फरीदाबाद, सोनीपत, पानीपत वगैरा में ही उन लोगों पर यह पैसा खर्च किया जा रहा है। इस तरह से एक बड़ी भारी तमीज़ इस इलाके के साथ की जा रही है।

जहां तक मेरे इलाके का ताल्लुक है वहां पर बुरा हाल है । इस साल कोई स्कूल अपग्रेड नहीं किया गया । सिगहाना, मोरखी, लुदाना, बिडथाना की पंचायतों ने आठ आठ हज़ार रुपया बैंक में जमा भी करवा रखा है लेकिन स्कूलों को मिडल तक अपग्रेड नहीं किया गया । इसी तरह ग्रां गुतोली न, खरकराम जी की पंचायतों ने हाई स्कूल अपग्रेड करने के लिये पचीस पचीस हज़ार रुपया की रकम कोआप्रेटिब बैंक जींद में जमा कराने को तैयार हैं। लेकिन वहां पर स्कूलों को अपग्रेड करने की कोई बात ही नहीं की गई ।

पंजाब में सफीदों का इलाका हर साल फ्लड की वजह से बरबाद होता है । लेकन बहादुरपुर सींक ड्रेन, अमनाबाद साईफन, पाथरी साईफन, अन्टा साईफन वगैरा को कभी साफ नहीं किया गया । पानी ओवर फलो करके नुक्सान पहुंचाता है । मगर इस तरफ भी कोई ध्यान नहीं दिया जाता । (घंटी) ।

**उपाध्यक्षा** : अब आपके सिर्फ दो मिनट रह गए हैं। इसलिये आप वाइंड अप कर लें (विघ्न) (The hon. Member has only two minutes more to speak. Therefore he should please wind up.)

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, इधर हमारे श्री हरबंस लाल जी बैठे हैं, वहां जैन जी बैठी हुई है और आप भी बैठी हैं लेकिन मामला सारे का सारा

[चौधरी इंद्र सिंह मलिक]

टेढ़ा बना हुआ है। इसलिये मैं यह निवेदन करना चाहता हूँ कि अगर सफीदों जुलाना रोड के साथ साथ ड्रेन निकाल दी जाए और सुन्दर ब्रांच और बुटाना ब्रांच के नीचे साईफन बना कर ईसापुर ड्रेन में मिलाई जाए और उसका पानी ड्रेन नम्बर 8 में डाला जाए, जोकि आसानी से यह पानी जज़्ब कर सकती है तो वहां पर इस नुक्सान से पब्लिक को बचाया जा सकता है। (विघ्न)

**Deputy Speaker :** No interruptions please.

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक :** डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आप की विसातत से यह अर्ज़ कर रहा था कि बजट स्पीच में पापूलेशन के मुतल्लिक इसमें यह लिखा है—

"The rate of increase in population in the Punjab has been the highest in the country and must be controlled. Otherwise, whatever increase is effected in agricultural production will be set at naught by the increase in population."

सरदार कपूर सिंह जी ने बजट स्पीच में यह कहा है कि जो पैदावार बढ़ती है वह तो खतम होती जाएगी अगर इस तरह से पापूलेशन बढ़ती रही। डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं सरदार कपूर सिंह को बधाई देता हूँ कि इन्होंने पैदावार बढ़ाने के लिये कदम उठाए हैं, जो इन्होंने किसानों को थरैशर लगाने के लिये और ट्यूबवैल लगाने की फैसिलीटीज़ दी हैं। यह कर के इन्होंने साबत कर दिया है कि एक जाट भी जहां खेतीबाड़ी अच्छी प्रकार कर सकता है वहां वह हिसाब किताब भी अगर उसे रखना पड़े तो वह भी अच्छी तरह से रख सकता है। पहले सरदार प्रताप सिंह ने किसानों को कुछ इनसेंटिव दिया था और अब इस वज़ारत में से सरदार कपूर सिंह ने ज़मींदारों को इनसेंटिव देने की कोशिश की है। मैं इसके लिये उनको मुबारिकबाद देता हूँ। पहली चीज़ मैंने यह कही है कि पापुलेशन........(घंटी) थोड़ी देर और डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं एक बात कह कर बैठ जाऊंगा...

**उपाध्यक्षा :** जब कि आपने फैसला कर लिया है कि हरेक मैम्बर दस मिन्ट के लिए बोलेगा तो मैं उसी फैसले के मुताबिक इसकी कार्यवाई चलाऊंगी। (When it has been decided that every member will speak for ten minutes, I will conduct the proceedings of the House accordingly)

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक :** डिप्टी स्पीकर साहिबा, सिर्फ.......

**Deputy Speaker :** No please.

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक :** सिर्फ आध मिन्ट के लिये इजाज़त दे दें, मैं यह बात खत्म करके बैठ जाऊंगा।

मैं यह कह रहा था कि पापूलेशन जो बढ़ती जा रही है इसको रोकने के लिए जिस तरह सरकार अनाज की पैदावार बढ़ाने के लिये किसानों को रियायतें देकर उनको इनसेंटिव देती है इसी तरह से इसे चाहिए कि यह पापूलेशन को बढ़ने से रोकने के

लिये लोगों को इनसेंटिव दे। इसके लिये मैं सुझाव देता हूँ कि जो लोग छड़े रहें उनको यह वजीफे दे, और जो शादी कर के एक बच्चा पैदा करें उनको कम वज़ीफा दे और जो दो बच्चे पैदा करें उनको और कम वज़ीफा दें और जो दो से ज्यादा बच्चे पैदा करें उन पर यह टैक्स लगाएं। अगर ऐसा किया जाए तो पापूलेशन बढ़नी रोकी जा सकती है वरना कभी भी नहीं रोकी जा सकेगी और इसी तरह से बढ़ती चली जाएगी—

**उपाध्यक्षा** : अब आप बैठ जायें। मैं मैंबर साहिबान से दरखास्त करती हूँ कि जैसा कि आपने फैसला किया है कि हरेक मैम्बर को बोलने के लिये दस दस मिन्ट वक्त दिया जाएगा, इसलिये मैं दो मिन्ट पहले घंटी बजा दिया करूँगी; आप उन दो मिन्टों में अपनी बात वाइण्ड अप कर लिया करें। (The hon. Member should now resume his seat. As it has already been decided that every member shall be allowed to speak for ten minutes, I shall ring the bell two minutes earlier and the hon. Member in possession of the House will wind up his speech.)

---

## WALK-OUT

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक** : क्योंकि मुझे बोलने के लिये काफी समय नहीं दिया गया, इसलिये मैं वाक आऊट करता हूँ।

---

## GENERAL DISCUSSION ON THE BUDGET FOR THE YEAR, 1965-66

(*Resumption*)

**श्री फकीरिया** (नरवाना एस. सी.): डिप्टी स्पीकर साहिबा, सब से पहले मैं आपका शुक्रिया अदा करता हूँ जो आप ने मुझे बोलने के लिए वक्त दिया है।

मैं अपने मुख्य मन्त्री जी से और माल मंत्री जी से दरखास्त करूँगा कि तकावियों के सिलसिले में जो हमारी नरवाना तहसील के दो सौ हरिजन इस वक्त जेल में दिये हुए हैं उनको रिहा कर दिया जाए—

**ਸਰਦਾਰ ਜਗਜੀਤ ਸਿੰਘ ਗੋਗੋਆਣੀ** : ਆਨ ਏ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ ਆਰਡਰ, ਮੈਡਮ। ਅਸੀਂ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਇਕ ਲਿਸਟ ਆਪਣੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੀ ਦਿਤੀ ਸੀ। ਜੇਕਰ ਆਪ ਉਸ ਲਿਸਟ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬੋਲਣ ਵਾਸਤੇ ਕਾਲ ਅਪੌਨ ਕਰਦੇ ਜਾਵੋਂਗੇ ਤਾਂ ਬੜੇ ਆਰਾਮ ਨਾਲ ਸਾਰੀ ਕਾਰਵਾਈ ਚਲਦੀ ਜਾਵੇਗੀ।

उपाध्यक्षा : आप तशरीफ रखिए, मैंने आपका प्वायंट आफ आर्डर सुन लिया है। (The hon. Member should please resume his seat, I have followed his point of order.)

**श्री फकीरया** : एक बात मैं उस करज़े के बारे में कहना चाहता हूँ जो हरिजनों को मुर्गी पालने के लिये या सूअर पालने के लिये गवर्नमेंट की तरफ से दिया जाता है जिसके लिये इस बजट स्पीच में दिया गया हुआ है कि—

> अनुसूचित जातियों और पिछड़ी श्रेणियों की भलाई तथा आर्थिक प्रगति की तरफ राज्य सरकार विशेष ध्यान देती रही है। उनकी हालत को बेहतर बनाने के लिये ठोस कदम उठाए गए हैं।

तो इनके ठोस कदमों के बारे में मैं अर्ज़ करता हूँ कि मुर्गी पालन के लिये जो यह पांच पांच हज़ार तक के करज़े देते हैं उन के लिये गरीब हरिजनों को तीस तीस हजार रुपये की ज़मानतें देनी पड़ती हैं जो कि उन के लिये देनी बहुत मुश्किल होती हैं। उनसे 15–15 हजार की दो ज़मानतें देने के लिये कहा जाता है। मैं यह समझता हूँ कि यह तो वही बात हुई कि किसी को मकान की ऊंची छत पर चढ़ा दिया जाए और कहा जाए कि नीचे आ जा चाहे उसकी नीचे आते हुए हड्डी पसली भी टूट जाए। इसलिये मैं सरकार से प्रार्थना करता हूँ कि हरिजनों से पांच हज़ार करज़े के लिये 30 हजार की ज़मानत न मांगी जाए और उन्हें पांच हज़ार का करज़ा सिर्फ पांच हज़ार की ज़मानत पर ही दे दिया जाए।

दूसरी बात मैं यह कहना चाहता हूँ कि हमारा जो नरवाना तहसील का इलाका है यह बड़ा बेकवर्ड एरिया है जिसके अन्दर 140 गांव हैं और इनमें से पिछले 12 सालों में सिर्फ 8 गांव को बिजली दी गई है हालांकि इस बारे में मैं पिछले तीन सालों से लगातार मांग करता आ रहा हूँ कि उस इलाका में और गांव को बिजली सप्लाई की जाए, लेकिन मुझे यह दुख के साथ कहना पड़ता है कि आज तक हमारी इस बारे में कोई शुनवाई नहीं हुई। इसी तरह से पानी के बारे में, बिजली के बारे में, स्कूलों के बारे में और सड़कों और हस्पतालों के बारे में मैं सरकार को लिख लिख कर भेजता रहा हूँ लेकिन हमारी कोई सुनवाई नहीं हुई। अब मैं चीफ मिनिस्टर साहब से दरखास्त करता हूँ कि इस तरफ ध्यान दिया जाए।

इसके इलावा हमारे नरवाना के इलाके के लोगों की तरफ से एक यह डिमाण्ड चली आ रही है कि वहां एक कालेज खोला जाए और उस कालेज के लिये तीन लाख रुपया और 100 बीघा ज़मीन भी लोगों ने ले रखी हुई है और यह नेहरू कालेज के नाम से खोला जाना है, इसकी भी जल्दी इजाज़त मिलनी चाहिए।

इसके इलावा, डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आपके द्वारा अपनी गवर्नमेंट से यह पूछना चाहता हूँ कि जो हरियाना डिवैल्पमेंट कमेटी बनाई गई है जिसके 15 मैम्बर बनाए गए हैं उस कमेटी के अन्दर एक भी हरीजन मैंबर नहीं लिया गया जिसके लिये मुझे बड़ा अफ़सोस है।

(**एक आवाज़** : चौधरी चान्दराम क्या हरिजन नहीं हैं जो उस कमेटी के मैम्बर हैं ?)

मेरे कहने का मतलब यह है कि उसमें हमारे तीन मैम्बर होने चाहिए थे लेकिन एक ही लिया गया है क्योंकि हमारा 20 फीसदी हिस्सा होता है और इस हिसाब से तीन मैम्बर लिये जाने चाहिए थे लेकिन सिर्फ एक ही लिया गया है। मैं इनसे यह पूछना चाहता हूँ कि क्या ज़िला हिसार के हरिजनों में इस काबल कोई नहीं है या उनको प्लड्ज़ से अन्देशा नहीं है जो वहां से कोई हरिजन मैम्बर इस कमेटी में नहीं लिया गया और सिर्फ जिला रोहतक से ही एक लिया गया है। इसलिये मेरी सरकार से यह प्रार्थना है कि एक हरिजन मैम्बर ज़िला हिसार से भी उस कमेटी में लिया जाना चाहिए ।

इसके इलावा हमारी एक यह डिमाण्ड है कि नरवाना से टुहाना रोड जो है वह ज़रूर बननी चाहिए ताकि नरवाना देहली से और फिरोज़पुर से कुनेक्ट हो जाए। यह बहुत ज़रूरी है । पानी के लिये सिर्फ एक ही जुलैहड़ा डिस्ट्रीब्यूटरी है हालांकि हम काफी देर से और माइनरज़ की मांग करते आ रहे हैं क्योंकि वहां इस वक्त चार हज़ार एकड़ रकबा बेकार पड़ा हुआ है । पिछले दिनों जब जींद के इलैक्शन हो रहे थे तब कुछ वादे किये गए जो बाद में पूरे नहीं किये गए । तो वह लोग हमारे पास शिकायत करते हैं। मैं समझता हूँ कि ऐसा नहीं होना चाहिए। गवर्नमेंट जो भी काम करे सच्चा करे, अच्छा करे जिस से लोगों को फायदा हो। जो उन से वायदा करे उसको पूरा भी करे। हमारे इलाके में हरिजनों के साथ सरकार ने बड़े बड़े वायदे किये । हमारे मिनिस्टर बनने वालों ने उनको ज़मीन के सिलसिले में बहकाया है। यह बात ठीक नहीं है। सरकार इस तरफ ध्यान दे ।

**श्री दीनानाथ अग्रवाल** (लुध्याना शहर) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आपका बहुत मशकूर हूँ कि आपने मुझे बोलने के लिये वक्त दिया है। जब यह बजट पेश नहीं हुआ था तो यह ख्याल था कि इस बार बजट में नए टैक्स आएंगे क्योंकि गवर्नमेंट ने कुछ ऐसे बड़े बड़े काम किये हैं जिन में फाइनेंसिज़ इनवाल्वड हैं, जैसे कि स्टैम्प ड्यूटी का कम किया जाना या सरकारी मुलाज़मों की तनखाहों का बढ़ाया जाना। मगर इस तरह का बिना टैक्स वाला बजट पेश करने पर यह सरकार बधाई की पात्र है।

पहली बात मैं इन्डस्ट्री के बारे में कहना चाहता हूँ कि इसमें इन्डस्ट्री का थोड़ा बहुत ख्याल रखा गया है। जो नई इन्डस्ट्री लगेगी उसको पांच साल के लिये सेल्ज़ टैक्स रीफंड किया जायगा । मगर सरकार को एक चेतावनी देना चाहता हूँ कि पंजाब में स्माल स्केल इन्डस्ट्री की डिके शुरू हो गई है, इसमें कमज़ोरियां आनी शुरू हो गई हैं। बड़ी इन्डस्ट्रीज़ तो बढ़ने लगी हैं मगर छोटी इन्डस्ट्री का मुस्तकबिल तारीका नज़र आना शुरू हो गया है । अगर यही हालत कुछ साल और रही तो यह इन्डस्ट्री खत्म होती चली जायेगी । आप जानते हैं कि पंजाब समुन्द्र के किनारे नहीं है, यहां पर कोई बंदरगाह (सी-पोर्ट) नहीं है, लोहे और कोयले की कानें भी नहीं हैं। इसके बावजूद लोगों ने बड़ी मेहनत से इसको बढ़ाया है तो यह सरकार का फर्ज़ है कि इसका ध्यान

[श्री दीनानाथ अग्रवाल]

रखे। छोटी इन्डस्ट्री वालों को कभी बैंकों के पीछे भागना पड़ता है तो कभी सरमायादारों के पीछे। उनको हमेशा पैसे की किल्लत रही है। जब वह गवर्नमेंट से पैसा मांगते हैं तो वह पूछते हैं कि तुम मशीनरी के लिये पैसा मांगते हो तुम्हारे पास बिजली का कनैक्शन है और अगर वह बिजली वालों से कनैक्शन मांगते हैं तो वह पूछते हैं कि क्या तुम्हारे पास मशीनरी है। तो यह दोनों चीज़ें इकट्ठी नहीं हो सकतीं।

एक और मुश्किल है कि स्माल स्केल इन्डस्ट्री के लिये रा मैटीरियल बहुत कम मिलता है। अगर यह तंगी इसी तरह से रही तो इस इन्डस्ट्री पर बुरा असर पड़ेगा। फिर पीनल इन्टरैस्ट की बात है। यह मामला तीन साल से चल रहा है। अगर किसी इन्डस्ट्री वाले ने लोन लिया और अगर उससे कोई छोटी सी गल्ती हो गई--कभी ऐसा हो गया कि वक्त पर किश्त न दे सका या फैक्टरी का बीमा न करा सका तो उस पर पीनल इन्टरैस्ट लगा दिया जाता है। यह मामला तीन साल से सरकार के पास है मगर उसका फैसला नहीं हो रहा। अब तक इसका फैसला हो जाना चाहिए था कि लगाना है या छोड़ना है मगर तीन साल से फाइल कभी किसी के पास और कभी किसी के पास चलती रहती है, फैसला नहीं हो रहा।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, पंजाब में बड़ी बड़ी स्पिनिंग मिलें लग रही हैं, कहीं पर बिड़ला तो कहीं पर दिल्ली क्लाथ मिल वाले लगा रहे हैं मगर चूंकि पंजाब में यारन की कमी है, सिर्फ लुध्याना में ही 22 टन सिल्क यारन लगता है, वहां पर ढाई लाख गज़ कपड़ा पर डे तैयार होता है, तो उन्होंने सोचा क्यों न लुध्याना में ही एक स्पिनिंग मिल लगे। वहां के कारखानेदारों ने एक स्कीम बनाई कि एक छोटी सी स्पिनिंग मिल वहां पर लगाई जाए मगर एक साल से मामला चल रहा है मगर सैंटर से इसके लिये इजाज़त नहीं मिली पता नहीं इस बारे में पंजाब सरकार ने कोशिश की या नहीं। राजपुरा में किसी बड़े सरमायादार ने मिल लगा ली है। उसका रेट एक रुपया या डेढ़ रुपया पर बंडल ज़्यादा रखा गया है। अगर पूछते हैं तो जवाब मिलता है कि आप बाहर से यार्न लाने पर जो किराया खर्च करोगे वह मिल को मिलना चाहिए, उसका फायदा पंजाब में मिल लगाने वाले को होना चाहिए। यह नहीं कि कनज़्यूमर लोगों का किराया बचे।

एक और बात जो मैं आपके नोटिस में लाना चाहता हूँ वह यह है कि जो माल बाहर बम्बई या कलकत्ता से कारखाने में इस्तेमाल होने के लिये आता है उसके मुताल्लिक कारखाने वाले शिकायत करते रहे हैं कि माल को चोरी होती है मगर नतीजा यह है कि कारखाने बन्द हो जाते हैं। कहते हैं कि माल चोरी हो गया तो इनशोरेंस कम्पनी से कलेम करो ताकि इवजाना मिले। मगर उसको तो माल मिलना चाहिए। अगर रा मैटीरियल नहीं मिलता तो मज़दूर बेकार हो जाते हैं और उनको कम्पेनसेशन देनी पड़ती है। इस चोरी का इलाज होना चाहिए।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, एक दोस्त ने लुध्याने के वाका का जिक्र किया था। वहां के एक मैजिस्लेटर के के खिलाफ किसी आदमी ने रिपोर्ट की (बिघ्न) जो केस

रजिस्टर कराने वाला है उसका नाम दस नम्बर में है और पुलिस डिवीयन में उसका फोटो है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, पहले वहां पर जब म्युनिसिपल इलैक्शनज़ हुई तो चूंकि वह ऐम. ऐल. सी. कांग्रेस की तरफ से स्पोर्टर खड़ा हुआ था तो उसको ट्रक के नीचे लेने की कोशिश की गई........................

**उपाध्यक्षा:** आप इस झगड़े में न पड़ें, अपनी बात करें। (The hon. Member should not enter into this controversy. He should be relevant.)

**एक आवाज़:** वह केस रजिस्टर हो चुका है।

**श्री दीना नाथ अग्रवाल:** तो उसकी फोटो डिवीज़न में लगी हुई है, वह आदमी जेल भी हो आया है, उसका शराब वगैरा का अड्डा है और पुलिस के नोटिस में है। (विघ्न) उसका नाम केहर सिंह है..............

**बाबू बचन सिंह:** आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम। डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह केस पुलिस में रजिस्टर हो चुका है। क्या उस के मुताल्लिक यहां पर बहस हो सकती है?

**उपाध्यक्षा:** मैंने तो इनको पहले ही कहा है कि इसको छोड़िए, एक मिनट में खत्म कीजिये। (I have already asked the hon. Member not to refer to this case and wind up within one minute.)

**श्री दीनानाथ अग्रवाल:** मैं एक और अर्ज़ सेल्ज़ टैक्स के बारे में करनी चाहता हूँ। आज हमारी पेपर की ट्रेड बाहर के सूबों में जा रही है, इसकी बड़ी वजह यह है कि दूसरे सूबों में सेल्ज़ टैक्स का रेट कम है। दिल्ली में सेल्ज़ टैक्स कम है और पंजाब के अन्दर ज़यादा है। अगर बच्चों को स्कूल के लिये कापी के लिये कागज़ चाहिए तो उस पर भी सेल्ज़ टैक्स देना पड़ता है। इसलिये मैं यह बात वित्त मन्त्री के नोटिस में लाना चाहता हूँ कि पेपर के ऊपर सेल्ज़ टैक्स दूसरे सूबों के मुताबिक और दिल्ली के मुताबिक कर दिया जाए। ऐसा करने से पंजाब की ट्रेड पंजाब में ही रहेगी और बाहर नहीं जाएगी।

इसके इलावा दरी, इन्ट्रलाक हौज़री, एडेबल आयल और बुनैनों की इन्डस्ट्री को तकलीफों का सामना करना पड़ रहा है और अगर कोई रिप्रीज़ैंटेशन देते हैं तो वह ऊपर से नीचे चली जाती है और इन लोगों को असिस्टैंटों के रहमोकर्म पर छोड़ दिया जाता है। इसलिये मैं सरकार से यह दरखास्त करूंगा कि उनकी जो एसोसिएशन है उसके नुमाइन्दों को आप चीफ मिनिस्टर साहिब बुला कर उनकी शिकायतों को सुनें और उन्हें दूर करने का हुक्म दें ताकि इस ट्रेड को धक्का न लगे। (घंटी)

बस एक बात और कह कर, डिप्टी स्पीकर साहिबा, खत्म करदूंगा। हमारे यहां कारखानों में मज़दूर काम करते हैं लेकिन आजकल के महंगाई के ज़माने में वह अपने मकान नहीं बना सकते। जो जो सहूलतें उन्हें लो इन्कम ग्रुप और मिडल इन्कम ग्रुप के तहत दी हैं वह उनका फायदा नहीं उठा सकते। इसलिये गवर्नमेंट को अपनी तरफ से रुपया खर्च करके क्वार्टर्ज़ बना देने चाहिएं ताकि इन मज़दूरों को सहूलियत मिल सके। इन इलफाज़ के साथ मैं आपका शुक्रिया अदा करता हूँ।

**ਸਰਦਾਰ ਕੁਲਤਾਰ ਸਿੰਘ** (ਧਰਮਕੋਟ, ਐਸ. ਸੀ.) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ ਜੋ ਬਜਟ ਇਸ ਸੂਬੇ ਦੇ ਵਿੱਤ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਸ ਤੇ ਪਿਛਲੇ ਤਿੰਨ ਦਿਨਾਂ ਤੋਂ ਬਹਿਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਮੈਂ ਦੋ ਪੱਖਾਂ ਤੋਂ ਵੇਖਦਾ ਹਾਂ । ਇਸ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਦੋ ਗਲਾਂ ਸਾਹਮਣੇ ਆਉਂਦੀਆਂ ਹਨ ਇਕ ਤਾਂ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦਾ ਪੱਖ ਅਤੇ ਦੂਜਾ ਸਨਅਤ ਦਾ ਪੱਖ । ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦੇ ਮੰਨਣ ਵਿਚ ਇਨਕਾਰ ਨਹੀਂ ਕਿ ਸਮੁਚੇ ਤੌਰ ਤੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਤਰਕੀ ਹੋਈ ਹੈ । ਦੋਹਾਂ ਪਖਾਂ ਵਿਚ ਤਰਕੀ ਹੋਈ ਹੈ ਮਗਰ ਆਮ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਜੋ ਮਿਆਰੇ ਜ਼ਿੰਦਗੀ ਹੈ ਜੀਵਨ ਦੇ ਸੁਖ ਲਈ ਜਿੰਨੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਮਿਲਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਉਹ ਮਿਲਦੀਆਂ ਪ੍ਰਤੀਤ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀਆਂ । ਜਿਹੜਾ ਨਕਸ਼ਾ ਵਿੱਤ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਸੁਚਜੇ ਜੀਵਨ ਬਾਰੇ ਖਿਚਿਆ ਹੈ ਆਮ ਹਾਲਾਤ ਉਸ ਦੇ ਉਲਟ ਪ੍ਰਤੀਤ ਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਆਮ ਜੀਵਨ ਉਨਾਂ ਸੁਹਾਵਣਾ ਨਹੀਂ ਜਿੰਨਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਜਟ ਰਾਹੀਂ ਦਸਣ ਦਾ ਯਤਨ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਮੈਂ ਆਮ ਆਦਮੀ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬਾਰੇ ਇਕ ਸ਼ੇਅਰ ਆਪ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ :

ਤੁਰੇ ਅਸਮਤ ਜਵਾਨੀ ਆਰਜ਼ੂਏ,

ਬਿਕਤਾ ਹੈ ਕਿਤਾਬੇ ਜਿੰਦਗਾਨੀ ਕਾ ਹਰ ਏਕ ਮਜ਼ਮੂਨ ।

ਤੇਰੀ ਮਹਿਫਲ ਕਾ ਯੇ ਅੰਦਾਜ਼,

ਕਹਾਂ ਇਨਸਾਫ਼ ਮਿਲਤਾ ਹੈ ਕਹਾਂ ਕਾਨੂੰਨ ।

ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਕਿ ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ, ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਅਮਰੀਕਾ ਤੋਂ ਕਣਕ ਮੰਗਵਾ ਕੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਿੰਦਾ ਰਖਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਕਿੰਨੇ ਸ਼ਰਮ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਸੂਬੇ ਦੇ 86 ਫੀ ਸਦੀ ਲੋਕ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਕਰਦੇ ਹੋਣ ਉਸ ਨੂੰ ਕਣਕ ਬਾਹਰੋਂ ਅਮਰੀਕਾ ਤੋਂ ਮੰਗਵਾ ਕੇ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ । ਇਸ ਤੋਂ ਵਧ ਡੁਬ ਕੇ ਮਰਨ ਵਾਲੀ ਗਲ ਹੋਰ ਕੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਦਾ ਇਲਾਜ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਵਧੇਰੇ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦੇਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ । ਅਜ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਹਰ ਸਾਲ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਲਖਾਂ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਤਬਾਹ ਅਤੇ ਬਰਬਾਦ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਇਨਸਾਨੀ ਜਾਨਾਂ ਤਬਾਹ ਹੋ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਫਸਲਾਂ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀਆਂ । ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਹੜਾਂ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਦਾ ਕੋਈ ਉਪਰਾਲਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ । ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਹਲਕੇ ਦੀ ਗਲ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੇਰੇ ਹਲਕੇ ਵਿਚ ਜ਼ਿਲਾ ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਵਿਚ ਤਿੰਨ ਤਸੀਲਾਂ ਮੋਗਾ, ਜ਼ੀਰਾ ਅਤੇ ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਦੀਆਂ ਜੋ ਪਾਕਟਿਸ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਇਕ ਮੀਟਿੰਗ ਬੁਲਾਈ ਗਈ, ਜਿਸ ਰਾਹੀਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਕਈ ਸਕੀਮਾਂ ਤਿਆਰ ਕਰਕੇ ਭੇਜੀਆਂ ਗਈਆਂ ਪਰ ਕਾਫੀ ਅਰਸਾ ਗੁਜ਼ਰ ਗਿਆ ਹੈ ਅਜੇ ਤਕ ਕੋਈ ਕਾਰਵਾਈ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ । ਨਾ ਹੀ ਕਿਸੇ ਲਿੰਕ ਡਰੇਨ ਦੀ ਮਨਜ਼ੂਰੀ ਆਈ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਹੜੀਆਂ ਡਰੇਨਾਂ ਪਹਿਲੀਆਂ ਹਨ ਉਹ ਖਰਾਬ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸਫਾਈ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਅਜੇ ਤਕ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਤੇ ਦੁਬਾਰਾ ਬਰਸਾਤ ਛੇਤੀ ਹੀ ਆਣ ਵਾਲੀ ਹੈ, ਫ਼ਿਰ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮੁਸੀਬਤ ਇਸ ਇਲਾਕੇ ਨੂੰ ਕਟਣੀ ਪਏਗੀ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਪਾਸੇ ਫੌਰੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ।

ਦੂਸਰੀ ਅਰਜ਼ ਮੈਂ ਇਹ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੇਰੇ ਹਲਕੇ ਵਿਚ ਇਕ ਪਿੰਡ ਹੈ ਦਾਤਾ ਕਪੂਰੇ ਇਸ ਵਿਚ ਡੂੰਘੀ ਥਾਂ ਤੇ ਪੰਜ ਸਤ ਸੌ ਏਕੜ ਵਿਚ ਪਾਣੀ ਖੜ੍ਹਾ ਹੈ, ਇਸ ਦੀ ਸਕੀਮ

ਬਣਾ ਕੇ ਭੇਜੀ ਗਈ ਕਿ ਇਥੇ ਇਕ ਲਿੰਕ ਡਰੇਨ ਬਣਾ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ, ਪਿੰਡ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਇਸ ਡਰੇਨ ਵਿਚ ਮਦਦ ਕਰਨ ਦਾ ਵਚਨ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਇਹ ਕੋਈ ਤਿੰਨ ਮੀਲ ਦਾ ਟੋਟਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਡਰੇਨ ਨੂੰ ਚੁਗਾਵਾਂ ਡਰੇਨ ਨਾਲ ਮਿਲਾਣ ਦੀ ਸਕੀਮ ਸੀ । ਮੈਂ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਫਿਨਾਨਸ਼ਲ ਕਮਿਸ਼ਨਰ, ਫਲੈਚਰ ਨੂੰ ਮਿਲਿਆ, ਡੀ. ਸੀ. ਨੂੰ ਮਿਲਿਆ ਅਤੇ ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ ਨੂੰ ਵੀ ਮਿਲਿਆ ਸਾਂ ਪਰ ਅਜੇ ਤਕ ਕੋਈ ਕਾਰਵਾਈ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ, ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦਿੱਤਾ ਜਾਣਾ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ।

ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਇਹ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧੇ ਪਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਜੋ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧਾਨ ਦਾ ਯਤਨ ਕਰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਉਤਸ਼ਾਹ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾਂ । ਕਿੰਨੀ ਹੈਰਾਨੀ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧੇਰੇ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਕੋਈ ਸਹੂਲਤ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੇਰੇ ਹਲਕੇ ਵਿਚ 480 ਏਕੜ ਵਿਚ ਇਕ ਬਾਗ ਬਣਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਵੀਹ ਵੀਹ ਏਕੜ ਦੇ ਪਲਾਟਾਂ ਵਿਚ ਬਣਾਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਇਹੋ ਕਾਨੂੰਨ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਬਾਗ਼ ਵਿਚ ਕੋਈ ਕਿਸੇ ਕਿਸਮ ਦੀ ਕਾਸ਼ਤ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ । ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਬਾਕੀ ਨਾਲੋਂ ਪੰਜ ਗੁਣਾ ਪਾਣੀ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਬਾਗ਼ ਲਗਾਣ ਵਾਲਿਆਂ ਦਾ ਤਜਰਬਾ ਹੈ ਅਤੇ ਸਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਬੂਟਿਆਂ ਦੇ ਵਿਚ ਬਿਜਾਈ ਕਰ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਘਾਹ ਫੂਸ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ਅਤੇ ਦਰਖਤਾਂ ਨੂੰ ਵਧਣ ਵਿਚ ਮਦਦ ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਪਰ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਉਲਟਾ ਇਹ ਕਾਨੂੰਨ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਬੂਟਿਆਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਹੋਰ ਬੀਜਾਈ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇਗੀ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਤਾਵਾਨ ਦੇਣਾ ਪਏਗਾ । ਕਿੰਨੀ ਹੈਰਾਨੀ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਉਹ ਸੂਬੇ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧਾਣ ਵਿਚ ਮਦਦ ਕਰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਉਸ ਨੂੰ ਤਾਵਾਨ ਦੇਣਾ ਪਏ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਬੰਧਿਤ ਮੰਤਰੀ ਪਾਸ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਗੱਲ ਨੂੰ ਨੋਟ ਕਰ ਲੈਣ ਕਿ ਜਿਥੇ ਤੁਸੀਂ ਬਾਗ਼ ਲਈ ਪੰਜ ਗੁਣਾ ਪਾਣੀ ਦਿੰਦੇ ਹੋ ਉਥੇ ਉਸ ਦਾ ਹੋਰ ਉਤਸ਼ਾਹ ਵਧਾਉ ਤਾਂ ਜੋ ਉਹ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਕਰ ਸਕੇ ਅਤੇ ਉਸ ਤੇ ਕੋਈ ਤਾਵਾਨ ਨਹੀਂ ਲਗਾਇਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ।

ਇਕ ਗੱਲ ਹੋਰ ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਾਂ ਹਾਂ ਕਿ ਰਾਤ ਦਿਨ ਵਿਚਾਰਾ ਕਿਸਾਨ ਮਿਹਨਤ ਕਰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰੀ ਖ਼ਜ਼ਾਨੇ ਨੂੰ ਭਰਦਾ ਹੈ ਪਰ ਚੀਨੀ ਦੀ ਵੰਡ ਵਿਚ ਉਸ ਨਾਲ ਭਾਰੀ ਵਿਤਕਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਦਿਹਾਤਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਇੰਝ ਸਮਝਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਮੱਤੇਈ ਮਾਂ ਦੇ ਪੁਤ ਹੁੰਦੇ ਹੋਣ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਗੱਲ ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖ ਕੇ ਫੌਰੀ ਤੌਰ ਤੇ ਕਾਰਵਾਈ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਕੋ ਜਿੰਨੀ ਖੰਡ ਦਿਹਾਤਾਂ ਵਿਚ ਅਤੇ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ । ਮੈਂ ਆਸ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਭਾਰੀ ਵਿਤਕਰੇ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਦੂਰ ਕਰਕੇ ਏਕਤਾ ਦਾ ਸਬੂਤ ਦੇਵੇਗੀ ।

ਇਕ ਗੱਲ ਮੈਂ ਟਿਊਬਵੈਲਾਂ ਦੇ ਮੁਤਾਲਿਕ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਖੇਤਾਂ ਵਿਚ ਪਾਣੀ ਦੇਣ ਲਈ ਬਿਜਲੀ ਦੇ ਕੁਨੈਕਸ਼ਨਾਂ ਨੂੰ ਦੇਣ ਦੀ ਸਭ ਤੋਂ ਵੱਡੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਸਾਡੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਹੋਣਾ ਹੈ, ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਕੁਨੈਕਸ਼ਨ ਛੇਤੀ ਤੋਂ ਛੇਤੀ ਮਿਲਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ।

ਇਕ ਗੱਲ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਟੀਚਰਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਧਾਉਣ ਵਾਸਤੇ ਕੁਝ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਭੁਖ ਹੜਤਾਲ ਰੱਖੀ ਸੀ । ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਜਦੋਂ ਦੂਸਰੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਧਾ ਦਿੱਤੀਆਂ ਹਨ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਟੀਚਰਾਂ ਨਾਲ ਵੀ ਹਮਦਰਦੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ।

[ਸਰਦਾਰ ਕੁਲਤਾਰ ਸਿੰਘ]

ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ ਜੀ ਨੇ ਆਪਣੀ ਸਪੀਚ ਦੇ ਵਿਚ ਪਿਛੇ ਰਹੀਆਂ ਸ਼ਰੇਣੀਆਂ ਦੇ ਮੁਤਾਲਿਕ ਕੁਝ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਸੀ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਵਾਕਫ਼ੀਅਤ ਵਾਸਤੇ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਦਿਆਂ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਕਾਨੂੰਨੀ ਅੜਚਨਾਂ ਆਈਆਂ ਹਨ ਕਿ ਅਸੀਂ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੂੰ ਅਜੇ ਤਾਈਂ ਜ਼ਮੀਨ ਵੀ ਹਾਸਿਲ ਨਹੀਂ ਕਰਕੇ ਦੇ ਸਕੇ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਛੇਤੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

12.00 Noon

ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ ਸੈਂਟਰ ਖੋਲ੍ਹੇ ਗਏ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪਰਖ ਲਈ ਜਿਵੇਂ ਜੇ ਕਿ ਸਕੂਲ ਦਾ ਇਮਤਿਹਾਨ ਲੈ ਕੇ ਇਹ ਪੱਤਾ ਲੱਗ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਟੀਚਰ ਮਿਹਨਤ ਕਰਾਉਣ ਵਾਲੇ ਹਨ ਜਾਂ ਨਹੀਂ ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸੈਂਟਰਾਂ ਵਿਚ ਹੋ ਰਹੇ ਕੰਮ ਦਾ ਇਮਤਿਹਾਨ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਸਹੀ ਹਾਲਾਤ ਦਾ ਪਤਾ ਲਗੇ । ਇਹ ਸੈਂਟਰ ਬੰਦ ਪਏ ਹਨ, ਇਥੇ 100 ਰੁਪਏ ਮਹੀਨਾ ਫੀ ਮਾਸਟਰ ਨੂੰ ਦਿੱਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ, ਤਿੰਨ ਤਿੰਨ ਮਾਸਟਰ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਪਰ ਪੜ੍ਹਨ ਵਾਲਾ ਇਕ ਵੀ ਬੱਚਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਫ਼ਜ਼ਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਆਪ ਦਾ ਧੰਨਵਾਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

**कँवर राम पाल सिंह** (पुंडरी) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह हमारी इलैक्शन के बाद का चौथा बजट है जो आज वित्त मंत्री साहिब ने हमारे सामने पेश किया है। मैं इसके लिये सरकार को बधाई देता हूँ कि आज जो बजट उन्होंने पेश किया है यह बगैर टैक्सिज़ के है । मगर यहां पर एक मैंबर ने बोलते हुए कहा था कि टैक्सिज़ इसमें नहीं दिखाये जाते मगर यह बाद में लगाये जाते हैं। मैं नहीं समझता कि यह कहां तक सच है । बहर हाल आज जिस शक्ल में यह बजट हमारे सामने लाया गया है, इससे गरीब जनता पर कोई भार नहीं डाला गया, इसलिये भी इस सरकार को मैं बधाई देता हूँ ।

किसी मुल्क की अगर तरक्की होती है तो वह तीन बातों पर देखी जाती है एक तो यह कि उसकी एग्रीकल्चरल प्रोडक्शन कैसी है, दूसरे यह कि इंडस्टरी से कितनी आमदन है और तीसरी चीज़ है ऐजूकेशन कैसी है । इन तीनों चीज़ों पर ही किसी मुल्क की तरक्की बेस करती है। मैं सरकार को बधाई देता हूँ कि सरकार ने इस बजट के अंदर बहुत हद तक ऐग्रीकल्चर, प्रोडियूस को बढ़ाने के लिये बड़ा काम किया है। लोगों को ऐग्रीकल्चरल इंप्लीमेंट्स देने के लिये इस सरकार ने बड़ा प्रोवीज़न किया है। ऐग्रीकल्चरल प्रोडक्शन बढ़ाने के लिये 4–5 चीज़ों की ज्यादा ज़रूरत होती है, एक तो फरटीलाइज़र पूरी मिले, इरीगेशन फैसिलिटीज़ हों और पौदों की सब बीमारियों का इलाज करने के लिये इनसैक्टेसाईडज़ हों। इसके इलावा उनको इम्प्रूव्ड सीड मिलता हो, यह सारी चीज़ें हैं जिन पर हमें ध्यान देना पड़ता है, ऐग्रीकल्चरल प्रोडक्शन बढ़ाने के लिये ।

सब से पहले मैं खेतीबाड़ी के इंप्लीमैंट्स का जिकर करना चाहता हूँ वह यह है कि टरैक्टरज़ वगैरा तो ज़िमीदार ले लेता है मगर एक साल के बाद बहुत से सपेयर पार्टस की अगर जरूरत पड़े वह नहीं मिलते । यह बाड़ी भारी तकलीफ है जो हमारे तजरुबे में देखने को आई है । एक साल के बाद टरैक्टर घर पर ही खड़े रहते हैं। इससे लोगों को बड़ा नुक्सान होता है। ज़िमीदार का काम बिल्कुल बंद हो जाता है। इसलिये हमारे मुल्क में ऐसी फरमों का होना ज़रूरी है जहां से हमें सपेअर पार्टस

ग्रासानी से मिल सकें । ट्रैक्टरों की छोटे ज़िमींदारों को भी ज़रूरत होती है, इसके लिये मैं सरकार को यह सुझाव दूंगा कि इस बात के लिये ब्लाक समितियां को इनीशिएटिव, लेना चाहिए । उनको ट्रैक्टर खरीदने के लिये फंडज दिये जायें जो 5–7 ट्रैक्टर हर ब्लाक में खरीद कर ज़िमींदारों को किराये पर देते रहें । इनको चाहिए कि यह काम ब्लाक समितियों को दिया जाये ।

इसके बाद मैं गवर्नमेंट का ध्यान इरीगेशन फैसिलिटीज़ की तरफ दिलाना चाहता हूँ। सरकार कहती है कि हमने रिमाडलिंग करा दी है और 50 प्रतिशत पानी बढ़ा दिया है मगर जितना पहले पानी उन खेतों को मिलता था वह भी नहीं मिलता। इस की वजह यह है कि जो ग्राऊटलैटस लगाये जाते हैं वह ऊंचे लैवल पर लगा दिये जाते हैं, जिन से पूरे पानी की निकासी नहीं हो पाती, इसके लिये मैं इरीगेशन के महकमा को कहूँगा कि वह ग्राऊट लैट्स का सही तरीका से इंतज़ाम करे । एक चीज़ मैं ग्रौर ग्रर्ज़ करूँगा कि इस बात का हमें पूरा तजरुबा हुग्रा है कि पटवारी क्या करते हैं। फसलों के बीजने के टाईम पानी देते हैं ग्रौर बाद में पानी पूरा न मिलने पर भी पटवारी फसल के तैयार होने से पहले ही पटवारी काग़ज़ों में यह चीज़ दिखा देते हैं कि फसल पक गई है । इस तरह फसल को पूरा पानी भी नहीं दिया जा सकता । इस हाउस में ट्यूब वैल कुनैकशन्ज़ के मुताल्लिक भी बहुत कुछ कहा गया है। सवालात के जवाब में भी मैंने कहा था कि कुनैक्शन देने के लिये इस बात का ध्यान होना चाहिए कि कि प्रायरटी महज़ उनको मिलनी चाहिए जो ग्रन इरीगेटिड रकबा है ग्रौर जहां इरीगेशन के कोई साधन न हों । मगर जहां पर भी इन्होंने ऐसा किया है तो पहले 2000 सिक्योरिटी का जमा करवाये ग्रौर गवर्नमेंट ने कहा कि वहां क्नैक्शन नहीं दिये जायेंगे । जहां बीस या पच्चीस प्रतिशत रकबा पहले इरीगेटिड है । मैं नहीं समझ सकता कि यह जो फैसिलिटीज़ दी जा रही हैं यह इनसैंटिव ग्राबपाशी का जो ट्यूबवैल्ज के ज़रिए शुरू किया गया है इससे कोई हल हो पायेगा या नहीं। यहां पर मेरे चंद एक भाइयों ने कहा कि टैक्स के ऊपर ज्यादा टैक्स वसूल किया जा रहा है ग्रौर इसके नतीजा के तौर पर वह लोग हड़तालें कर रहे हैं। ऐजीटेशनज़ हमेशा मजबूरी की हालत में होती हैं। इसी तरह से ऐजीटेशन मरला टैक्स लगने पर हुग्रा । ग्रौर जनता की ग्रावाज़ के सामने सरकार को झुकना पड़ा। ग्रौर यह टैक्स ससपैंड हुग्रा । मैं सरकार को कहूँगा कि बैटरमेंट लैवी टैक्स को भी ससपैंड करके एग्रीकल्चर क्लास को इन्सेनटिव दिया जाए ग्रौर लोगों की यह हड़तालें रुक जाएं ।

फ्लड कंट्रोल के मुतालिक मैं ग्रर्ज़ करूँ कि जो हमारा ग्राटम सैशन होता है इसमें सिवाए फ्लड्ज़ पर बहस के ग्रौर कुछ नहीं होता । इसकी रोकथाम के लिये हर साल करोड़ों की शक्ला में रुपया भी खर्च किया जाता है मगर देखने में यह बात ग्राई है कि यह नुक्सान हर साल बढ़ता ही जा रहा है। इस तरह एरिया रीक्लेम किया गया है, पिछले 8 दस साल से वहीं का वहीं है इसमें कोई नुमायां तबदीली नहीं की गई । जितना टाइम रीक्लेम करने में यह लगाते हैं उस ग्ररसे में इससे चौगुनी ज़मीन वाटर लाग्ड हो जाती है । इसी तरह से ड्रेनेज की हालत है कि तीन चार साल से

[कुंवर रामपाल सिंह]

इन्कंप्लीट पड़ी हैं। और इन के कंप्लीट होने की बजह से बरबादी बढ़ती ही जाती है। इसके लिये एक कमेटी भी बनी है। जिसके चेयरमैन मिस्टर फ्लैचर हैं। वह जब हमारे ज़िला में गए थे तो उनको मैंने बताया था कि बहुत सी ड्रेन्ज़ अनप्लैंड हैं। मैंने उन्हें यह भी सुझाव दिया था कि जो अन्प्लैंड ड्रेन्ज़ हैं उनको मुकम्मल कराने की ओर ध्यान दिया जाए। फ्लड वाटर ड्रेन आऊट करने के लिए टेम्प्रेरी इलैक्ट्रिसिटी लाईन ले जाई गई है उनको परमानेंट कर दिया जाए। जिस से हर साल उनके लगाने और उखाड़ने का खर्च सरकार पर न पड़े और लोगों को भी तकलीफ न हो। और ड्रेनेज परमानेंट लाइन्ज़ पर बनें ताकि इन पर बार बार खर्चा न पड़े।

**Deputy Speaker** :—Kindly wind up within a minute.

**कुंवर रामपाल सिंह** : मैं सिर्फ ऐजूकेशन के मुतलक कह कर डिप्टी स्पीकर साहिबा, बैठ जाऊंगा। सरकार यह कहती है कि फ्री ऐजूकेशन दी जाएगी। मगर देहाती बच्चों के साथ क्या होता है कि जो प्राइमरी या मिडल पास कर जाते हैं तो उनको हाई स्कूल तक वह भेज नहीं पाते। गरीब देहातियों के लिये इस फ्री ऐजूकेशन का कोई फायदा नहीं है। और देहात में स्कूल अधिक मात्रा में अपग्रेड किए जाएं। इसी के साथ मैं सड़कों के बारे में कहना चाहता हूँ और वह यह कि मेरे हल्के में 2 इंच भी सड़क नहीं बनी और सारे ज़िले में भी 6 या 7 मील से ज़्यादा सड़क नहीं बनी। (घंटी)

फ़लड्ज़ को कंट्रोल करने के लिए जो रुपया रखा गया उसका सबसे भारी हिस्सा जो खर्च हुआ वह रोहतक डिस्ट्रिक्ट में खर्च हुआ और मैं गलती नहीं करता तो मेजर पोर्शन तहसील सोनीपत में खर्च किया गया लेकिन मेरा ज़िला वैसे ही रह गया। (घंटी)

मैं हैल्थ के बारे में कह के बैठ जाऊंगा.................(घंटी)

**उपाध्यक्षा** : नहीं। अब आप बैठ जाइए। (No Please. The hon. Member should resume his seat now.)

**श्रीमती सरला देवी** (बरसर) : डिप्टी स्पीकर साहबा, मैं आपका धन्यवाद करती हूँ कि 4 दिन बराबर खड़ा होने के बाद कुछ गरीबों को बोलने का मौका मिला। मैं एक बात आपके नोटिस में लाना चाहती हूँ, कि सोशलिज्म लाने का नारा तो लगाया जा रहा है, लेकिन जब असैम्बली के अन्दर मैम्बरों को सोशलिज्म का हक नहीं दिया जाता तो बाहर तो क्या हक़ दिया जाएगा। मैं देख रही हूँ कि किसी को 40 मिनट का टाइम दिया गया, किसी को एक घंटा दिया गया लेकिन अब बचे-खुचों को कहा जाता है कि 10 मिनट का टाइम दिया जाएगा।

**उपाध्यक्षा** : जो कुछ कहना है कहो। (Let the hon. Lady Member proceed with her speech.)

**श्रीमती सरला देवी** : मैं इसलिये कह रही हूँ कि मुझे बहुत दुःख है, क्योंकि अगर यह बात अपने घर वालों से न कही जाए तो किसको कही जाए कि यह क्या बेइंसाफी हो रही है।

डिप्टी स्पीकर साहबा, मैं अपनी पंजाब सरकार को इस बात के लिए मुबारिकबाद देती हूँ कि उसने जनता के ऊपर कोई टैक्स नहीं लगाया । और सरकारी कर्मचारियों को टी.ए., डी.ए. और तनखाहों में वृद्धि करके जो रियायतें दीं उसकी प्रशंसा करना चाहती हूँ। लेकिन मैं चीफ मिनिस्टर को इस बात की याद दिलाना चाहती हूँ कि वह हमेशा अपनी तकरीरों में यह कहा करते थे कि जो कराची रैज़ोल्यूशन था उसके मुताबिक यहां पर तनखाहों का मियार हो, उसे उनको पूरा करना चाहिए। यह ठीक है कि क्लास IV के मुलाज़िमों और मेहतरों की जो तनखाहें बढ़ाई उसके लिये मैं मुबारिकबाद देती हूँ हमारे यहां के टीचरों की जो नुमाइंदगी करते हैं उनको मजबूर होकर भूख हड़ताल करनी पड़ी और उनको कुछ न कुछ सहूलियतें देने की ऐश्योरेंस दी गई मैं इस सम्बन्ध में यह कहना चाहती हूँ कि उनको जल्दी ही कुछ न कुछ दिया जाए। ताकि उनके अन्दर बेचैनी न फैलने पाए।

हमारा बजट घाटे का बजट दिखाया है। और हमारा जो रुपया कर्ज़ का है उसका सूद ही लगभग 26 करोड़ बनता है, इसको पूरा करने के लिये अगर गवर्नमेंट तेज़ी से कदम नहीं उठाती तो कुछ नहीं कर सकती । हमारी सरकार को चाहिए कि सब से पहले बैंकों को नैशनलाइज़ करे और साथ ही ट्रांस्पोर्ट को नेशनलाइज़ करे। मैं देखती हूँ कि कुल्लू की तरफ जो लोग ट्रांस्पोर्ट का काम करते थे उनका काम छीन के वहां पर नैशनलाईजेशन कर लिया गया मगर यहां पर जो बड़े बड़े लोग बसें और ट्रक्स चला रहे हैं उनकी तरफ कोई ध्यान नहीं दिया जाता । यहां भी ट्रांस्पोर्ट को नैशनलाइज़ करना चाहिए ।

हमारे चीफ मिनिस्टर अपने भाषणों में कहा करते थे कि यह जो सिनेमाज़ हैं इनको नैशनलाइज़ करना चाहिए तो अब वक्त आ गया है कि इनको जल्दी से जल्दी नेशनलाइज़ करें ।

सैंट्रल गवर्नमेंट जो ऐक्साइज़ और टैक्सेशन द्वारा लेती है उसमें हमारा भी भाग है। इसलिये उसमें कुछ परसेंटेज हमें मिलना चाहिए।

अब मैं अपने ज़िले के बारे में कहना चाहती हूँ। हमारा ज़िला कांगड़ा एक बैकवर्ड ज़िला है। और सरकार ने इसके साथ एक बेइंसाफी की है। और वह यह कि जितने एरियाज़ हिलज़ के साथ साथ लगते हैं उन सबको हिल्ली एरिया करार दे दिया है जबकि सैंट्रल गवर्नमेंट ने ज्योग्राफिकल तरीके से हिल्ली एरियाज़ डिकलेयर किए हैं। तो जिस तरह से सैंट्रल गवर्नमेंट ने इंसाफ किया है उसी तरह से इस सरकार को उसी आधार पर हिल्ली एरियाज़ डिकलेयर करना चाहिए, ताकि हमको अपना ड्यू शेयर मिल सके। हमारे इलाके में न तो लोगों के पास ज़मीनें हैं और न कोई एग्रीकल्चर के और साधन हैं।

[श्रीमती सरला देवी]

इंडस्टरी के लिए सरकार ने 340.75 लाख रुपया रखा है और हिल्ली एरियाज़ के लिये 47 लाख रुपया निकाला गया है। जिसमें शिमले से लेकर कुल्लू-कांगड़ा और अन्य इलाके भी शामिल हो जाते हैं। जब इस तरह से देखा जाये तो पता चलता है कि हमारे साथ अन्याय किया गया है। इसलिये मैं सरकार से प्रार्थना करती हूँ कि हमारे कांगड़े ज़िले के लिए कुछ इस तरह की मदद की जाए जितना वह डिज़र्व करता है ताकि वहां के बच्चे इंडस्ट्री लगा के अपने घरों के अन्दर रोटी पैदा कर सकें।

हमारे यहां एक कागज़ फैक्टरी लगनी थी। यह सुना गया था। और इसकी चर्चा बड़ी देर तक चलती रही। लेकिन वह वहां से चली गई। अब सुना है कि सीमेंट फैक्टरी लग रही है। लेकिन हमारी सरकार पब्लिक सैक्टर में इतना विश्वास नहीं रखती जितना कि प्राईवेट सैक्टर में। इसलिये मुझे यह डर है कि यह सीमेंट फैक्ट्री भी उसी तरह से प्राइवेट सैक्टर में न चली जाए जिस तरह कागज़ की इंडस्टरी। इसलिये सरकार को चाहिए कि सीमेंट फैक्टरी जिसको लगते लगते 5 साल हो गए और अभी तक नहीं लग पाई इसको प्रैक्टीकल शेप देना चाहिए।

एक इंडस्ट्रियल स्टेट हमारे कांगड़े जिले में बनाई गई और मुझे इस बात की खुशी है कि वहां के लिये कुछ काम इंडस्ट्री के लिहाज़ से करने के लिये सोचा गया लेकिन हमारे यहां 9 फरमें ऐसी हैं जो पंजाब से ले जाकर हमारे ऊपर लादी गई हैं और सिर्फ 7 आदमी ऐसे हैं जो कांगड़ा ज़िले के हैं। यानी हम तो मांग करते करते मर गए कि ज़िला कांगड़ा के लिए इंडस्ट्री होना चाहिए और कोटा और माल वगैरह उनको दिया जाना चाहिए लेकिन फायदा उठा गए बाहर वाले। यह ठीक है, हिन्दुस्तान का रहने वाला हर आदमी हमारा भाई है लेंकिन जब हमारे घर में हमें रोटी खाने को नहीं मिलती तो हम किस तरह से दूसरों की ओर आशा लगाएं।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं बताना चाहती हूँ कि वह क्या क्या साधन हैं जिन से ज़िला कांगड़ा तरक्की कर सकता है। मैं माइनर इरीगेशन का प्वायंट लेना चाहती हूँ। साल 1965-66 में माइनर इरीगेशन के लिए 1 करोड़ 98 लाख और 79 हज़ार रुपया रखा है लेकिन हिल्ली ऐरिया के लिए सिर्फ सात लाख रुपया रखा है। हमारी पंजाब सरकार ने तीन हज़ार नए कुंए बनाने हैं जिन पर पांच हज़ार के करीब खर्च होगा, वह भी नीचे वालों के लिए ही है। इसी तरह 3,379 पंपिंग सैट लगाने हैं। इसी तरह 1,579 ट्यूबवैल्ज़ लगाने हैं जिन पर 14 लाख रुपये का खर्चा किया जा रहा है। यह भी नीचे वालों के लिये ही किया जा रहा है। तो मैं क्या समझूं कि ज़िला कांगड़ा के लिये बहुत कुछ रखा गया है जिस से वहां पर डिवैलपमेंट होगी। मैं इनसे कोई उम्मीद नहीं रखती। हार्टीकल्चर की बात ले लीजिए जिस पर ज़िला कांगड़ा खास, तौर पर डिपैंड करता है। इन्होंने सिर्फ 40 लाख रुपया हार्टीकल्चर के लिए हिल्ली एरियाज़ के लिये अलाट किया है। डिप्टी स्पीकर साहिबा यहां पर फ्लड्ज़ का बड़ा चर्चा होता है और हर साल तबाही हो रही है। मैं कहती हूँ कि अगर हिल्ली एरियाज़ में पौदे और फलदार वृक्ष लगाने में सरकार खुल दिली से मदद करे तो पानी को वहां पर ही जज़ब किया जा सकता है और फ्लड कम हो सकते हैं।

**Deputy Speaker :** Please wind up now.

**श्रीमती सरला देवी** : मुझे खत्म करने के लिए सिर्फ दो मिनट चाहिए। डिप्टी स्पीकर साहिबा, भाखड़ा डैम और पौंग डैम बना कर वहां के लोगों को उजाड़ा जाता है लेकिन उनको आबाद करने के लिये कोई सहूलत नहीं दी जाती। वहां बिजली पैदा की जाती है लेकिन लोग अंधेरे में बैठे हुए हैं।

**Deputy Speaker:** Please resume your seat now.

**श्रीमती सरला देवी** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं प्रोटैस्ट करती हूँ मुझे बोलने का टाइम नहीं दिया जा रहा।

**श्री जगन्नाथ** (तोशाम) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, सारा दिन परेड करने के बाद आपने टाईम दिया है, शुक्रिया। तीन साल से मैं देखता आ रहा हूँ जब बजट पेश किया जाता है या स्पीच होती है तो स्पोर्टस के बारे में कोई आइटम नहीं होती लेकिन हमारे मुख्य मंत्री साहिब जब बाहिर जाते हैं तो कहते हैं

> The battle of Waterlow was not won in the fields but was won in the play grounds of Harrow.

हमने चीन की लड़ाई पंजाब के स्कूलों और कालेजों की ग्राऊंडों के अंदर जीतनी है लेकिन हालत यह है कि जब इन्टरनेशनल गेम्ज़ रोम या टोकियो में होती हैं तो वहां पर दूसरे मुल्कों के मुकाबले में हम सिफर के बराबर साबित होते हैं। रूस, अमरिका, जापान वगैरा के सामने हमारी पोजीशन क्या होती है। उस का कारण क्या है। उसका कारण यह है कि पंजाब में जो हाई स्कूल हैं उनका अगर सर्वे करके देखा जाए तो आपको सैंकड़ों स्कूल ऐसे मिलेंगे जिन के पास खेलने के लिये एक ग्राऊंड भी नहीं जहां बच्चे फुटबाल या हाकी खेल सकें। सिर्फ हाई स्कूलज़ की ही ऐसी बात नहीं बहुत से कालेज भी ऐसे हैं जहां खेलने के लिए ग्राउंडज़ नहीं हैं। अगर कहीं एक ग्राऊंड होती भी है तो उस पर झगड़ा हो जाता है हाकी वाले कहते हैं हम खेलेंगे और फुटबाल वाले कहते हैं हम खेलेंगे। यही कारण है कि हम खेलों के मैदान में बहुत पीछे हैं। 1964 के अंदर हम हाकी तो जीत गए थे लेकिन बाकी स्पोर्टस में जो हालत थी उसे सब जानते हैं। 1960 में तो सरदार मिलखा सिंह वर्ल्ड में चौथी पोज़ीशन ले आए थे। जब हमारे प्लेयर्ज़ या ऐथलीट्स इन्टरनेशनल मीट में जाएं और वहां कुआलीफाई भी न कर पाएं तो कितनी शर्म की बात होती है। मैं समझता हूँ कि इसमें सारी ज़िम्मेदारी हमारी सरकार की है जो न तो ग्राउंडज़ का प्रबंध करती है और न ही प्लेयर्ज़ को कोई दूसरी फसिलीटीज़ दी जाती है। जब कालेजिज़ में गेम्ज़ होती हैं तो उस वक्त वाह वाह हो जाती है लेकिन अगर फील्ड में किसी को चोट लग जाए तो उसको पूछने वाला कोई नहीं होता कि तुम्हारा क्या हाल है। गवर्नमेंट कालेज हिसार में एक लड़के की भागते हुए टांग टूट गई थी। उस बेचारे को किसी ने एक पैसा भी नहीं दिया जिससे वह अपना इलाज करवा लेता। हर एक कालेज में ऐसा ही होता है। इसके इलावा सर्विसिज़ के, पुलिस और दूसरे

[श्री जगन्नाथ]

इधर उधर के जितने प्लेयर्ज़ हैं उनको कोई फैसिलटीज़ नहीं दी जातीं । कोई सिपाही है तो उसे कुछ नहीं मिलता और थानेदार है तो कोई फैसिलटी नहीं। अगर आप उनका रैंक नहीं बढ़ा सकते तो उनको कम से कम स्पेशल ग्रेड तो देना चाहिए। हिन्दुस्तान इतना बड़ा मुल्क होते हुए भी दूसरे मुल्कों के मुकाबले में बिल्कुल निल है।

अब मैं इनके सामाजवाद की तरफ आता हूँ। डिप्टी स्पीकर साहिबा इनकी अगर छोटी छोटी चीजें भी देखी जाएं तो इनके सामाजवाद में और अंग्रेज़ों के सामाजवाद में कोई फर्क मालूम नहीं होता । आज भी जो बड़े सरमाएदारों और आफ़ीसर्ज़ के बच्चे हैं वह तो पब्लिक और माडल स्कूल्ज़ में पढ़ते हैं लेकिन दूसरी तरफ गरीबों के बच्चे ऐसे स्कूलों में पढ़ते हैं कि उनके बैठने को तपड़ भी नहीं होते। एक तरफ तो वह बच्चे हैं जो फर्स्ट क्लास सूट और टाई लगा कर कारों में बैठ कर पब्लिक स्कूल्ज़ में या माडल स्कूल्ज़ में जाते हैं और दूसरी तरफ वह हैं जिन्हें न पहनने को कपड़ा मिलता है और न पेट भर कर खाना मिलता है। मैं पूछना चाहता हूँ कि जहां बच्चों के अंदर भेद भाव इस हद तक हो क्या इसी का नाम सामाजवाद है। सारी बात अंग्रेज़ी वाली चली आ रही है। मैं इनसे कहूँगा कि कम से कम बच्चों के अंदर तो इतना भेदभाव न रखो। जो गरीब का बच्चा है जब वह सरमाएदार या किसी अफसर के बच्चे को स्कूल जाते देखता है तो उसके मन में जरूर ख्याल आता है कि मैं उसका कैसे मुकाबला कर सकता हूँ, मेरा तो स्कूल घटिया है और कपड़े भी अच्छे नहीं हैं। डिप्टी स्पीकर साहिबा, कांग्रेस जो सोशलिज्म के बोदे नारे लगाती है यह जनता के साथ धोखा है। हमारे मुख्य मंत्री साहिब जब देहातों में जाते हैं तो बड़े फख्र से कहते हैं कि हमने भारतीय संस्कृति के अंदर यह करना है वह करना है। इनको पता होना चाहिए कि भारतीय संस्कृति में तो नालंदा जैसी यूनिवर्सिटीज़ थी जहां पर राजे महाराजे और गरीबों के लड़कों में कोई भेद भाव नहीं था लेकिन आज तो मासूम बच्चों में भी भेद भाव रखा जा रहा है। इसके इलावा जो बजट में पुलिस के लिए प्रोवीज़न किया जाता है यह तो पैसा वेस्ट करने की बात है। पुलिस कुछ काम नहीं करती। डिप्टी स्पीकर साहिबा, आपके अपने हलके जगाधरी के अंदर तीन तारीख को पूरे ट्रक में कुछ आदमी आकर सैनियों के 11 घरों को लूट कर चले जाते हैं और उन्हें कोई नहीं पकड़ता। इसी तरह चंडीगढ़ कैपीटल में रोज़ाना चोरियां होती हैं। पांच तारीख को 23 सैक्टर में चोरी हुई । फिर युनिवर्सिटी के कैम्पस के अंदर एक प्रोफैसर के चोरी हुई। वह मेरे प्रोफैसर रह चुके थे इसलिये मुझे उन के साथ हमदर्दी थी। मैंने डिप्टी स्पीकर साहिबा, चार तारीख को होम मिनिस्टर., आई जी., डी. आई, डी. ऐस. पी. और इन्स्पैक्टर पुलिस को टैलीफोन किया लेकिन उनमें से एक भी दफ्तर में नहीं था हालांकि उस वक्त 4 बजे का वक्त था। कैपीटल में अगर यह हाल हो कि चोरियां हों और टैलीफीन करने पर कोई अफसर न मिले तो बाकी जगहों का आप खुद ही अंदाज़ा लगा लें कि पुलिस क्या कर रही है। (घंटी) अब इनके समाजवाद के बारे में मैं क्या कहूँ और क्या न कहूँ । इस हकूमत ने समाजवाद का नाम ले ले कर गरीबों की इतनी बुरी

हालत कर दी है कि जिसको ब्यान नहीं किया जा सकता आज मज़दूर की क्या हालत है। एक मज़दूर आज बड़ी मुश्किल से मर कर 40–50 रुपए महीने के कामा सकता है क्योंकि 1½ या 2 रुपये दिहाड़ी उसे मिलती है। आप बताएं कि इन 40–50 रुपए में वह कैसे अपने बाल बच्चों का पेट पाल सकता है। पाँच की एक फैमली समझी जाती है। आप बताएं कि 40–50 रुपए में एक महीने में उन पांच आदमियों के लिये अनाज भी पूरा कैसे हो सकता है। अगर अनाज पूरा कर लें तो कपड़ा पहनने को नहीं मिलता (घंटी) बाकी बीमारी में दवाई और मकान की तो बात ही छोड़ो (घंटी) डिप्टी स्पीकर साहिबा, इम्तहान में पास होने के लिये भी तीन ग्रेस मार्कस मिल जाते हैं तो क्या आप एक मिनट नहीं दे सकते।

**Deputy Speaker** . No please. Take your seat now.

**ਸਰਦਾਰ ਸੰਪੂਰਨ ਸਿੰਘ ਧੌਲਾ** (ਬਰਨਾਲਾ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਸਰਦਾਰ ਕਪੂਰ ਸਿੰਘ ਜੀ ਨੇ ਜੋ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਉਸ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਸ਼ਸੋਪੰਜ ਵਿਚ ਪਿਆ ਹੋਇਆ ਹਾਂ ਕਿ ਮੈਂ ਉਸ ਬਾਰੇ ਕੀ ਕਹਾਂ ਤੇ ਕੀ ਨਾਂ ਕਹਾਂ। ਇਸ ਬਜਟ ਵਿਚ ਕਈ ਗਲਾਂ ਐਸੀਆਂ ਵੀ ਹਨ ਜੋ ਚੰਗੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਧਨਵਾਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ........

श्री **सागर राम गुप्ता** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम .....(शोर)

**Deputy Speaker : No please, take your seat.**

श्री **सागर राम गुप्ता** : मैं तो प्वायंट आफ आर्डर पर खड़ा हुआ हूँ.... (शोर)

**उपाध्यक्षा** : मैंने कहा है कि आप बैठ जाएं। मैं इस की इजाज़त नहीं देती। प्वायंट आफ आर्डर क्या आपने चेयर के सिर पर चढ़ाना है.. (शोर)

(I have asked the hon. Member to take his seat. I donot allow it. His point of order should not be a headache for the Chair.)

**श्री सागर राम गुप्ता** : आप मुझे बोलने का वक्त दें या न दें लेकिन मेरा प्वायंट आफ आर्डर तो सुन लें। मेरा प्वायंट आफ आर्डर यह है कि स्पीकर साहिब ने कहा था कि बैक बैंचर्ज़ को ही बोलने के लिये वक्त दिया जाएगा। तो क्या आप इन बैक बैंचर्ज की डैफीनीशन बताने की कृपा करेंगी........... (सरकारी बैंचों की तरफ से शोर)

**Dcputy Speaker** : I have given him time because he is a new member. (noise)

**पंडित सुरेन्द्रनाथ गौतम** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम,। मैं कहना चाहता हूँ कि हमें बोलने के लिये वक्त नहीं मिला है। इसलिये आप सिटिंग एक्सटैंड कर दें। अगर टाइम एक्सटैंड करेंगे तभी हमारी बारी आएगी वरना हमें टाइम नहीं मिलेगा। (सरकारी बैंचों की तरफ से शोर)

**उपाध्यक्षा** : गौतम साहिब, आप तसल्ली से बैठें, आपकी भी बारी आएगी। (शोर)
(Let the hon. Member Shri Surinder Nath Gautam sit with composure. He will get his turn to speak.

**श्री रुलियाराम** : आन ए वायंट आफ आर्डर.........(शोर)....

श्री अमर सिंह : आन ए वायंट आफ आर्डर.........(शोर)............

**पंडित भागीरथ लाल** : मैं पूछना चाहता हूँ कि क्या हम भी हल्ला डालें तभी हमें वक्त मिलेगा। उन्होंने हल्ला डाला तो कह दिया कि आपकी बारी आएगी......... (शोर)......... कई को तो आप आ आ कर पूछती हैं कि क्या आपने बोलना है और किसी को आप मांगने पर वक्त नहीं देती हैं यह क्या तरीका है..........(शोर)........

**उपाध्यक्षा** : आपको भी वक्त मिल जाएगा शोर न करें।
(The hon. Member need not be impatient. He will also get time..........)
(सरकारी बैंचों की तरफ से शोर)

**पंडित भागीथ लाल** : आप वक्त दें या न दें लेकिन कोई इन्साफ की बात तो होनी चाहिए............(शोर).............

**श्री रुलियाराम** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर........(शोर)

**Deputy Speaker** : No please. Take your seat. (noise)

**श्री रुलियाराम** : अगर आप बोलने के लिए वक्त नहीं देती तो प्वायंट आर्डर के लिये तो वक्त दें............

**Deputy Speaker** : No.......... please

WALK OUT

**श्री रुलियाराम** : अगर आप मेरी कोई बात नहीं सुनतीं तो मैं वाक आउट करता हूँ.......(शोर .........सरकारी बैंचों की तरफ से शोर...........)

(इस वक्त शोर के बीच श्री रुलियाराम वाक आउट कर गए)

GENERAL DISCUSSION OF THE BUDGET FOR THE YEAR 1965-66
(RESUMPTION)

**श्री बनवारी लाल** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर। मैं पूछता हूँ कि यह कहां का इन्साफ है कि एक तरफ तो हम सोशलिज्म का नारा लगाते हैं और दूसरी तरफ विधान सभा में मैम्बरों की हकतलफी की जाती है..........(शोर)........

**Deputy Speaker** : This is no point of order. (Loud noise from the Treasury Benches)

**पंडित भागीरथ लाल :** पिछले 9 साल से मैं देख रहा हूँ। ऐसा कभी नहीं हुआ जिस तरह अब हो रहा है............(सरकारी बैंचों की तरफ से शोर और प्वायंट आफ आर्डर की आवाज़ें )

**डाक्टर बलदेव प्रकाश :** डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप देख लें यह सारा शोर उधर से हो रहा है। अगर यह कांग्रेस पार्टी वाले हाउस को चलने नहीं देना चाहते तो आप एडजर्न कर दें । इस शोर का क्या फायदा है। यह पार्टी है या चूं चूं का मुरब्बा है ? (शोर)

**उपाध्यक्षा :** जब मैं मुनासिब समझूंगी एडजर्न कर दूंगी (शोर) मेजर साहिब, इस वक्त आप गवर्नमेंट को रिप्रेज़ैंट कर रहे हैं ? क्या यही आपकी पार्टी का निज़ाम है ? क्या मैं हाउस एडजर्न कर दूं ? (I shall adjourn the House when I think it proper (noise). The Minister for Revenue Major Harinder Singh is representing the Government at present. Is this the discipline of his party should I adjourn the House ? )

**श्री बनवारी लाल:** आन ए प्वायंट आफ आर्डर............(शोर)

**श्री अमर सिंह :** आन ए प्वायंट आफ आर्डर..............(शोर और प्वायंट आफ आर्डर की आवाजें)

**उपाध्यक्षा :** मेजर साहिब आप देख लें कि क्या हो रहा है। अगर यह शोर इस तरह जारी रहेगा तो मुझे हाउस एडजर्न करना ही पड़ेगा । (The Minister for Revenue may please see what is happening here. If this noise continues, I will have to adjourn the House.)

**ठाकुर मेहर सिंह :** आन ए प्वायंट आफ आर्डर । मैं इस हाउस का एक सीनियर मैंबर हूँ और 13/14 साल से मैम्बर चला आ रहा हूँ। जितनी लिस्टें जाती हैं उनमें नाम जाता है लेकिन उन लिस्टों को काट छांट कर दूसरों के नाम उनमें लिख दिए जाते हैं हम कहते हैं कि कुरप्शन दूर हो लेकिन यहां पर बैठ कर ही कुरप्शन की जाती है................(शोर)

**उपाध्यक्षा :** मेजर साहिब आपकी पार्टी के मैम्बर जो कहते हैं उसका मुनासिब तरीक़े से फैसला करें ..................(शोर) (The Minister for Revenue may please decide properly about what the Members of his party say.)

**ਮਾਲ ਮੰਤਰੀ** : (ਸ਼ੋਰ) (ਵਿਘਨ) ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਅਜ ਹਾਊਸ ਦੀ ਕਾਰਵਾਈ ਨੂੰ ਵੇਖ ਕੇ ਬਹੁਤ ਦੁਖ ਹੋਇਆ ਹੈ ! ਮੈਂ ਆਪ ਦੇ ਰਾਹੀਂ ਆਪਣੀ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਅਪੀਲ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਇੰਟਰਪਸ਼ਨਜ਼ ਕਰਨੀ ਰੂਲਿੰਗ ਪਾਰਟੀ ਨੂੰ ਸ਼ੋਭਾ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦਾ । ਆਖਿਰਕਾਰ ਅਸੈਂਬਲੀ ਨੂੰ ਚਲਾਉਣ ਲਈ ਰੂਲਜ਼ ਘੜੇ ਹੋਏ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪਾਲਣਾ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । (ਸ਼ੋਰ) (ਵਿਘਨ) ਮੈਂ ਯਕੀਨ ਦਿਲਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੇ ਬੋਲਣ ਦੇ ਹੱਕ ਨੂੰ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵੀ ਡੀਪ੍ਰਾਇਵ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ ਲੇਕਿਨ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਹਾਊਸ ਦੀ ਕਾਰਵਾਈ ਚੰਗੇ ਢੰਗ ਨਾਲ ਹੋਣ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਵਿਚ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਦੀ ਬਦਨਾਮੀ ਹੈ । ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਚੇਅਰ ਦਾ ਹੁਕਮ ਬੜੇ ਅਦਬ ਅਤੇ ਤਹਿਜੀਬ ਨਾਲ ਮੰਨਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਯਕੀਨ ਦਿਲਾਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਭ ਨੂੰ ਵਕਤ ਮਿਲੇਗਾ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੀ ਮਿਹਰਬਾਨੀ ਹੋਵੇਗੀ ਅਗਰ ਹਾਊਸ ਦੀ ਕਾਰਵਾਈ ਚੰਗੇ ਢੰਗ ਨਾਲ ਕਰਨ ਦੇਣ । (ਸ਼ੋਰ) (ਵਿਘਨ) ।

(इस वक्त ट्रेज़री बैंचों की तरफ से बहुत से मैम्बर अपना अपना प्वायंट आफ आर्डज़ रेज़ करने के लिए खड़े हो गए और हाउस में बहुत शोर था।)

**Deputy Speaker** : Order please. No noise. No interruption please.

**पंडित भागीरथ लाल** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम। हमारे साथ चेयर की तरफ से बेइंसाफी हो रही है। हाउस की तरफ से ही कहा जाता है कि फलां को टाइम मिलेगा और फलां को बाद में टाइम मिलेगा । हम चेयर की इज़्ज़त करना जानते हैं। मैं चेयर से ही प्रार्थना करना चाहता हूँ कि उसे भेदभाव की नीति नहीं अपनानी चाहिए (शोर) (विघ्न) (शोर)

**Deputy Speaker** : This is no point of order. Please take your seat.

**श्री बनवारी लाल** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम । जैसा कि रैवेन्यू मिनिस्टर साहिब ने फरमाया है और आपने हुक्म किया है हम उसका एहतराम करते हैं लेकिन हमें इस बात की एशोरंस दी जानी चाहिए कि नैक्सट सिटिंग का टाइम ऐक्सटैंड किया जाएगा (शोर) (विघ्न)

आपोजीशन की तरफ से आवाजें : नो ऐश्योरेंस ।

**उपाध्यक्षा** : अगर ट्रेज़री बैंचों वालों ने हाउस की कार्यवाई नहीं चलने देनी हो तो हाउस को एडजर्न करने की ज़िम्मेवारी ट्रेज़री बैंचिस के ऊपर होगी। (शोर) (विघ्न) गवर्नमैंट पर एडजर्न करने की ज़िम्मेवारी आएगी ।

**आपोज़ीशन की तरफ से आवाज़ें** : हाउस को एडजर्न कर दिया जाए (शोर) (विघ्न)

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ** : ਆਨ ਏ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ਼ ਆਰਡਰ ਮੈਡਮ, ਆਪੋਜ਼ੀ-ਸ਼ਨ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਵਲੋਂ ਹਾਊਸ ਦਾ ਡੈਕੋਰਮ ਰਖਣ ਲਈ ਹਰ ਮੁਮਕਿਨ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ

ਪਰ ਕਾਂਗਰਸ ਬੈਂਚਾਂ ਵਾਲੇ ਹੀ ਹਾਊਸ ਦਾ ਡੈਕੋਰਮ ਨਹੀਂ ਰਹਿਣ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਪਾਰਟੀ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਹਨਾਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਸਰਦਾਰ ਪ੍ਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਦੀ ਫੋਟੋ ਦਿਖਾਈ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਇਹ ਹਾਊਸ ਦਾ ਡੈਕੋਰਮ ਰਖਣਗੇ । (ਹੰਸੀ) (ਸ਼ੋਰ) (ਵਿਘਨ)

**Deputy Speaker :** Order please. No noise.

(इस वक्त भी हाउस में बहुत शोर था। ट्रेज़री बैंचों की तरफ से बहुत से लोग एक ही वक्त अपना अपना पवायंट आफ आर्डर रेज़ करने के लिये खड़े हो गये )

**Deputy Speaker :** Order please.

हाउस में सरदार हरिन्द्र सिंह ने मम्बरों को अपील की और मैं भी कई बार कह चुकी हूँ कि हाउस की कार्यवाही ठीक ढंग से होने दें लेकिन फिर भी हाउस में काफी शोर है। I shall be compelled to adjourn the House if the hon. Members keep on causing interruptions. The responsibility will lie upon the Government. (noise)

(Interruption)

(Both myself and Sardar Harminder Singh have appealed to the Members to allow the proceedings of the House to the conducted in a proper manner. Despite this there is lot of noise in the House. I shall be compelled to adjourn it if the Members continue to cause interruptions. The responsibility for this will be of the Government.)

(*Noise*) (*Interruptions*)

**टिक्का जगजीत सिंह** : आन ए प्वायंट आफ आडर, मैडम । अभी तक बहुत से आनरेबल मैम्बर बहस में हिस्सा लेना चाहते हैं। हम चाहते हैं कि टाइम एक्सटैंड कर दिया जाए । अगर यह नहीं हो सकता तो आप हाउस को एडजर्न करके 5 मिनट के बाद ही दूसरी सिटिंग शुरू कर दें और दूसरी मीटिंग का टाइम बढ़ा दें ताकि आनरेबल मैम्बरों को बोलने के लिये वक्त मिल सके। (शोर) (विघ्न)

**उपाध्यक्षा** : मैं फिर अदब से दरखास्त करूँगी कि अगर माननीय सदस्यों ने सदन की कार्यवाही नहीं चलने देनी है तो मुझे हाउस एडजर्न करना पड़ेगा और इसकी जिम्मेवारी गवर्नमेंट पर होगी । (शोर) (विघ्न) (I would again submit that if the Members would continue to interrupt the proceedings, then I shall have to adjourn the House and the responsibility for this will be on the Government.)

**ਸਰਦਾਰ ਸੰਪੂਰਨ ਸਿੰਘ ਧੌਲਾ** (ਬਰਨਾਲਾ): ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ,ਮੈਂ ਬਜਟ ਉਤੇ ਬੋਲਣ ਲਈ ਖੜ੍ਹਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ। ਅਗਰ ਇਸ ਬਜਟ ਨੂੰ ਲੋਕ ਹਿਤੂ ਬਜਟ ਕਿਹਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਵੀ ਮੁਨਾਸਿਬ ਹੈ। ਅਗਰ ਇਸ ਨੂੰ ਨੌਕਰ ਸ਼ਾਹੀ ਬਜਟ ਕਿਹਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਵੀ ਠੀਕ ਹੈ । ਮੁਲਕ ਨੂੰ ਅਜ਼ਾਦ ਹੋਏ 17 ਸਾਲ ਹੋ ਚੁਕੇ ਹਨ ਅਸੀਂ ਇਸ ਨਿਰਨੇ ਤੇ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚ ਸਕੇ ਕਿ ਇਥੇ ਲੋਕ ਰਾਜ ਹੈ ਜਾਂ ਨੌਕਰ ਸ਼ਾਹੀ ਰਾਜ ਚਲ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਇਥੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਬਣੀਆਂ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਇਕ ਤਾਲ ਮੇਲ ਕਮੇਟੀ ਵੀ ਬਣੀ ਹੋਈ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਦੇ ਤਜਰਬੇ ਤੋਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਥੇ ਅਜੇ ਵੀ ਲੋਕ ਰਾਜ ਕਾਇਮ ਨਹੀਂ ਹੈ।

ਪਹਿਲਾਂ ਤਾਂ ਕੋਈ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਤਾਲ ਮੇਲ ਕਮੇਟੀ ਲਈ ਦਰਖਾਸਤ ਹੀ ਨਹੀਂ ਲਿਖਦਾ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਵੀ ਨਹੀਂ ਆਂਦੀ ਅਗਰ ਕੋਈ ਸੱਚੀ ਜਾਂ ਜੈਨੂਅਨ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਐਡਮਨਿਸਟੇਸ਼ਨ ਦੇ ਬਾਰੇ ਆ ਵੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਇਨਕੁਆਰੀ ਕਰਨ ਲਈ ਉਹ ਰਿਪੋਰਟ ਐਸ. ਪੀ. ਦੇ ਪਾਸ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਐਸ. ਪੀ., ਡੀ. ਐਸ. ਪੀ. ਨੂੰ ਭੇਜਦਾ ਹੈ । ਉਸ ਦੇ ਬਾਅਦ ਥਾਣੇਦਾਰ ਨੂੰ ਭੇਜੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਬਾਅਦ ਵਿਚ ਜਿਸ ਮੁਹਰੱਰ ਦੇ ਬਰਖਿਲਾਫ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਪਾਸ ਹੀ ਰਿਪੋਰਟ ਕਰਨ ਲਈ ਆ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਬਾਰੇ 17 ਸਾਲਾਂ ਦਾ ਤਜਰਬਾ ਦਸਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਮੁਹਰੱਰ ਉਸ ਆਦਮੀ ਦੇ ਬਰਖਲਾਫ ਕੋਈ ਨਾ ਕੋਈ ਨਾਜਾਇਜ ਕੇਸ ਬਣਾ ਕੇ ਸਮਗਲਿੰਗ ਦਾ ਕੇਸ, ਅਫੀਮ ਖਾਣੇ ਦਾ ਕੇਮ, ਅਫੀਮ ਬੇਚਣ ਦਾ ਕੇਸ ਬਣਾ ਕੇ ਉਤੇ ਭੇਜ ਦਿੰਦਾ ਹੈ ਔਰ ਕੰਪਲੇਂਟ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਹੋਰ ਤੰਗ ਕਰਦਾ ਹੈ । ਜਦੋਂ ਦੋਬਾਰਾ ਕੇਸ ਤਾਲ ਮੇਲ ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ ਆਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਕੰਪਲੇਟ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਦੇ ਬਰਖਲਾਫ਼ ਅਲਜ਼ਾਮ ਹੀ ਅਲਜ਼ਾਮ ਲਗਾਏ ਹੋਏ ਹੁੰਦੇ ਹਨ, ਜਦੋਂ ਐਸ. ਪੀ. ਕੋਲੋਂ ਪੁਛਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕਦੇ ਉਸ ਦੇ ਬਰਖਿਲਾਫ਼ ਇਸ ਬਾਰੇ ਕੇਸ ਰਜਿਸਟਰ ਹੋਇਆ ਸੀ ਉਸਨੂੰ ਕਦੇ ਸ਼ਜਾ ਹੋਈ ਜਾਂ ਉਸ ਦੇ ਘਰ ਤੇ ਛਾਪਾ ਮਾਰਿਆ ਤਾਂ ਉਸ ਦਾ ਕੋਈ ਤਸੱਲੀ ਬਖ਼ਸ਼ ਜਵਾਬ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ । ਇਸ ਤੋਂ ਸਾਫ਼ ਜ਼ਾਹਿਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਥੇ ਨੌਕਰਸ਼ਾਹੀ ਰਾਜ ਚੱਲ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਅਫ਼ਸਰਾਂ ਦੀਆਂ ਮੁਛਾਂ ਤੇ ਅਜੇ ਵੀ ਹੈਂਕੜਸ਼ਾਹੀ ਦਾ ਮਾਵਾ ਲਗਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਮੁਛਾਂ ਦਾ ਮਾਵਾ ਢਿਲਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਗਰ ਲੋਕ ਰਾਜ ਹੁੰਦਾ ਤਾਂ ਲੋਕ ਰਾਜ ਦੇ ਪੰਗੂੜੇ ਵਿਚ ਹੂਟੇ ਲੈ ਕੇ ਅਨੰਦ ਮਾਣਦੇ ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਅਸੀਂ ਅਜ ਮੋਟਰਾਂ ਦਿਆਂ ਅਡਿਆਂ ਵਿਚ, ਟਾਂਗਿਆਂ ਦਿਆਂ ਅੱਡਿਆਂ ਵਿਚ ਅਤੇ ਬਲਾਕ ਦੇ ਦਫਤਰ ਵਿਚ ਬੜੀਆਂ ਅਜੀਬ ਗੱਲਾਂ ਸੁਣਦੇ ਹਾਂ । ਲੋਕ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਨਾ ਕੋਈ ਰਾਜਾ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕੋਈ ਬਾਬੂ ਹੈ । ਮੈਨੂੰ ਸ਼ਰਮ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਮੁਲਕ ਨੂੰ ਆਜ਼ਾਦ ਹੋਇਆ 17 ਸਾਲ ਹੋ ਗਏ ਹਨ ਪਰ ਲੋਕ ਅਜੇ ਤਕ ਵੀ ਇਹ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਨਾ ਕੋਈ ਬਾਬੂ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕੋਈ ਰਾਜਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਐਥੋਂ ਲੋਕ ਰਾਜ ਹੀ ਹੈ ਪਰ ਉਹ ਦੀ ਇਮਪਲਈਮੇਂਟੇਸ਼ਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਬੂਆਂ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਨਿਜ਼ਾਮ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਨੂੰ ਕਿ ਅੰਗਰੇਜ਼ ਛੱਡ ਗਏ ਸਨ । ਲੋਕ ਉਸ ਨੂੰ ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ । ਲੋਕ ਸੀਮਿੰਟ ਲੈਣ ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਪਰ ਦੋ ਦੋ ਅਤੇ ਚਾਰ ਚਾਰ ਘੰਟੇ ਬਲਾਕ ਵਿਚ ਬੈਠ ਕੇ ਚਲੇ ਜਾਦੇ ਹਨ । ਜਦ ਬਿਨਾਂ ਸੀਮਿੰਟ ਦੀ ਬੋਰੀ ਲਿਆਂ ਵਾਪਸ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਕਹਿਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਦੇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਰਾਜ ਨਹੀਂ ਹੈ, ਚੌਥੀ ਵਾਰ ਸੀਮਿੰਟ ਲੈਣ ਆਇਆ ਸਾਂ ਪਰ ਖਾਲੀ ਵਾਪਸ ਚਲਿਆਂ ਹਾਂ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਾਰਨਾ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਇਸ ਬਜਟ ਨੂੰ

ਨੌਕਰ ਸ਼ਾਹੀ ਬਜਟ ਨਾ ਕਹਾਂ ਤਾਂ ਕੀ ਕਹਾਂ । ਸਾਨੂੰ ਲੋਕਰਾਜ ਦੇ ਹੱਥ ਤਕੜੇ ਕਰਨੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਜੋ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਦੇ ਰਾਸਤੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜਾ ਐਡਾ ਵੱਡਾ ਨੌਕਰਸ਼ਾਹੀ ਦਾ ਰੋੜਾ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰ ਸਕੇ ।

ਕਲ੍ਹ ਇਕ ਆਦਮੀ ਇਕਬਾਲ ਦਾ ਸ਼ੇਅਰ ਗੁਣਗੁਨਾਉਂਦਾਂ ਜਾ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਤਾਂ ਇਹ ਹਾਲ ਹੈ। ਇਕਬਾਲ ਬੜਾ ਉਪਦੇਸ਼ਕ ਹੈ, ਦਿਲ ਬਾਤੋਂ ਸੇ ਮੋਹ ਲੇਤਾ ਹੈ , ਗੁਫਤਾਰ ਕਾ ਗਾਜ਼ੀ ਬਨ ਤੋਂ ਗਿਆ ਕਿਰਦਾਰ ਕਾ ਗਾਜ਼ੀ ਬਨ ਨਾ ਸਕਾ । ਪੰਜਾਬੀ ਵਿਚ ਇਸ ਦਾ ਉਲਥਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ "ਗਲੀਂ ਬਾਤੀਂ ਮੈਂ ਵੱਡੀ ਤੇ ਕਰਤੂਤੀਂ ਵਡੀ ਜਠਾਣੀ' । ਪੁਲਿਸ ਵਿਚ ਟਾਊਟਸ ਦਾ ਬਹੁਤ ਕੰਮ ਚਲ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਤੁਸੀਂ ਕਿਸੇ ਪੁਲਿਸ ਸਟੇਸ਼ਨ ਤੇ ਚਲੇ ਜਾਓ ਤੁਹਾਨੂੰ ਟਾਊਟਾਂ ਦੀਆਂ ਬੜੀਆਂ ਬੜੀਆਂ ਅਜੀਬ ਗੱਲਾਂ ਵੇਖਣ ਵਿਚ ਆਉਣਗੀਆਂ । ਉਥੇ ਠੀਕ ਰੀਪੋਰਟਾਂ ਦਰਜ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ । ਮੈਂ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਦੇਂਦਾ ਹਾਂ । ਅਸੈਂਬਲੀ ਦੇ ਮੈਂਬਰ ਸ਼ਰਦਾਰ ਜਗੀਰ ਸਿੰਘ ਜੋਗੇ ਦੇ ਮਾਮੇ ਦੇ ਘਰ ਚੋਰੀ ਹੋ ਗਈ । ਮੈਨੂੰ ਸ਼ਰਮ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਮਹੀਨਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਚੋਰੀ ਹੋਇਆਂ ਪਰ ਰੀਪੋਰਟ ਹੁਣ 6 7, ਦਿਨ ਪਹਿਲੇ ਦਰਜ ਹੋਈ ਹੈ ਡੀ. ਐਸ. ਪੀ. ਕਾਲਕਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਬੜਾ ਸ਼ੋਰ ਪਾਇਆ ਤਾਂ ਫਿਰ ਰੀਪੋਰਟ ਲਿਖੀ ਗਈ, ਹੈਰਾਨੀ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਮੁਲਾਜ਼ਿਮ ਮੈਂਬਰ ਦਾ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰ ਹੋਵੇ, ਲੰਬਰਦਾਰ ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਉਸ ਦੇ ਘਰ ਚੋਰੀ ਹੋ ਜਾਵੇ ਪਰ ਰੀਪੋਰਟ ਨਾ ਲਿਖੀ ਜਾਵੇ ।

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ** : ਖਤਮ ਕਰੋ ਜੀ । (Wind up please.)

**ਸਰਦਾਰ ਸੰਪੂਰਨ ਸਿੰਘ ਧੌਲ੍ਹਾ** : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੇਰੀ ਬਾਰੀ ਤਾਂ ਸ਼ੋਰ ਹੀ ਬਹੁਤ ਪੈਂਦਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ।

**ਸਰਦਾਰ ਰਣਜੀਤ ਸਿੰਘ** : ਮੇਰਾ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ ਆਰਡਰ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਨਵੇਂ ਮੈਂਬਰ ਹਨ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮੇਡਨ ਸਪੀਚ ਹੈ, ਇਸ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸਮਾਂ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ** : ਅੱਛਾ ਜੀ । (All right please)

**ਸਰਦਾਰ ਸੰਪਰਨ ਸਿੰਘ ਧੌਲ੍ਹਾ** : ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਪੁਲਿਸ ਚੋਰੀ ਦੇ ਮੁਕਦਮੇ ਖੁਰਦ ਬੁਰਦ ਕਰ ਦਿੰਦੀ ਹੈ । ਸਾਧਾਰਨ ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਰੀਪੋਰਟਾਂ ਨਹੀਂ ਦਰਜ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਪਰ 107 ਤੇ 151 ਦੇ ਮੁਕੱਦਮੇ ਬਣਾਏ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਬਰਨਾਲੇ ਦੇ ਇਰਦ ਗਿਰਦ ਸਮੱਗਲਰਜ਼ ਮਣੀਂ ਮੂਹੀਂ ਅਫੀਮ ਆਪਣੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਵਿਚ ਭਰ ਕੇ ਲਿਆਉਂਦੇ ਹਨ । ਪੁਲਿਸ ਵਾਲੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਮਿਲੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਡਿਆਂ ਆਦਮੀਆ ਦੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਵਰਤਦੇ ਹਨ । ਪੁਲਿਸ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਉਹ ਪੈਸੇ ਵੀ ਦਿੰਦੇ ਹਨ । ਪੁਲਿਸ ਵਾਲੇ ਆਪਣੇ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰਾ ਦੀਆਂ ਸ਼ਾਦੀਆਂ ਵਿਆਹਾਂ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਲੈ ਕੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਿਆਂ ਸਿਰਾਂ ਤੋਂ ਚੰਗੀ ਤੋਂ ਚੰਗੀ ਸ਼ਰਾਬ ਪੀਂਦੇ ਹਨ । ਪਰ ਜਿਹੜੇ ਛੋਟੇ ਸਮਗਲਰਜ਼ ਹਨ, ਜਿਹੜੇ ਪਾਈਆਂ, ਪਾਈਆਂ ਜਾਂ $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{2}$ ਪਾਈਆਂ ਲਿਆਕੇ ਅਫੀਮ ਵੇਚਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਗਰਿਫਤਾਰੀਆਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆ ਹਨ ।------

**उपाध्यक्षा** : मैं माननीय सदस्यों की इत्तलाह के लिये दरखास्त करती हूँ कि चूंकि हाउस के-बहुत से मैम्बरान की यह फीलिंग्स थीं उनकी कदर करते हुए आज की दूसरी सिटिंग दो घंटे बढ़ा दी गई है। (प्रशंसा) यह सेशन तो एक बजे खत्म होगा और दूसरा दो बजे शुरू होगा और साढ़े सात बजे खतम होगा। अगर और भी एक्सटेंड करने की जरूरत हुई तो भी एक्सटेंड कर दिया जाएगा। (प्रशंसा) (I would like to inform the hon. Members that keeping in veiw their strong feelings, the time of the second sitting of the Sabha today has been extended by two hours. (cheers) The House will adjourn now at 1 P.M. It will assembly for the second sitting at 2.00 P.M. and adjourn at 7.30 P.M. If there be need for further extention it will be done.)

(ਸ਼ੋਰ) ਵਿਘਨ)

**ਸਰਦਾਰ ਸੰਪੂਰਨ ਸਿੰਘ ਧੌਲ਼ਾ** : ਮੈਂ ਇਕ ਹੋਰ ਮਿਸਾਲ ਝੂਠੇ ਮੁਕਦਮਿਆਂ ਦੀ ਪੇਸ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ ਹੋਰੀ ਵੀ ਜਦੋਂ ਮੇਰੀ ਇਲੈਕਸ਼ਨ ਦੇ ਵੇਲੇ ਉਥੇ ਗਏ ਸਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਂਦੀ ਸੀ ਕਿ ਹੰਢਆਇਆ ਪੁਲਿਸ ਚੌਕੀ ਦੇ ਥਾਣੇਦਾਰ ਨੇ ਤਾਜੇ ਤੌੜੇ ਘੁਮਿਆਰ ਕੋਲੋਂ ਲੈਕੇ ਤਾਜ਼ਾ ਗੁੜ ਪਾ ਕੇ ਉਪਰ ਇਕੋ ਜਿਹਾ ਚਾਦਰਾ ਬੰਨ੍ਹ ਦਿਤਾ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਝੂਠਾ ਚਾਲਾਣ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਜੋ ਬੇਗੁਨਾਹ ਸਨ। ਲੋਕ ਕਾਮਰੇਡ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਮਿਲੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਨਕੁਆਇਰੀ ਦਾ ਹੁਕਮ ਦੇ ਦਿਤਾ। ਪਰ ਐਸ. ਪੀ, ਅਤੇ ਡੀ. ਐਸ. ਪੀ. ਨੇ ਜਾ ਕੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਡਰਾਇਆ ਧਮਕਾਇਆ ਤਾਂ ਲੋਕ ਡਰ ਗਏ ਅਤੇ ਇਨਕੁਆਇਰੀ ਵਿਚ ਕੁਝ ਨਾ ਨਿਕਲਿਆ। ਹੁਣ ਇਲੈਕਸਨਾਂ ਦੇ ਵੇਲੇ ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ ਹੋਰੀ ਉਥੇ ਗਏ ਤਾਂ ਲੋਕਾ ਫਿਰ ਉਹ ਗਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਕ ਲਿਆਂਦੀ ਫਿਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੰਨਣੀ ਪਈ ਕਿ ਇਹ ਕੇਸ ਝੂਠਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਕੇਸ ਵਿਦਡਰਾ ਕਰਨਾ ਪਿਆ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਕੇਸ ਵਿਦਡਰਾ ਕਰ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਪਰ ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪੁਲਿਸ ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੀ ਐਕਸ਼ਨ ਲਿਆ ਹੈ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਝੂਠਾ ਮੁਕਦਮਾ ਬਣਾਇਆ ਸੀ। ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਨਾਲ ਵੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਰਵੈਈਆ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਉਹੋ ਸਰਪੰਚ ਜਾਂ ਪੰਚ ਸੇਫ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਹਿਣੇ ਲਗ ਕੇ ਝੂਠੀਆਂ ਗਵਾਹੀਆਂ ਦੇਵੇ। ਜੇ ਕਰ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦਾ ਤਾਂ ਭਾਵੇਂ ਉਹ ਦੂਸਰੀ ਵਾਰ ਜਾਂ ਚੌਥੀ ਵਾਰ ਮੈਂਬਰ ਚੁਣਿਆ ਗਿਆ ਹੋਵੇ ਉਸ ਦਾ ਲਾਇਸੈਂਸ ਜ਼ਬਤ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਅਤੇ ਝੂਠੇ ਮੁਕਦਮੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਘੜੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਤੁਰੰਤ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਪੁਲਿਸ ਦਾ ਰਵੈਈਆ ਠੀਕ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੇਰਾ ਇਲਾਕਾ ਵਿਦਿਆ ਵਿਚ ਸਾਰੇ ਸੂਬੇ ਨਾਲੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪਛੜਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਲਾਹੌਲ ਅਤੇ ਸਪਿਤੀ ਤੋਂ ਵੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪਛੜਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਬਰਨਾਲੇ ਦਾ ਸਨਾਤਨ ਧਰਮ ਕਾਲਿਜ ਆਪਣੇ ਹੱਥ ਲੈ ਲਵੇ। ਬਖਤ ਗੜ੍ਹ ਹਾਇਰ ਸੈਕੰਡਰੀ ਸਕੂਲ ਹੈ; ਉਸ ਨੂੰ ਵੀ ਟੇਕ ਓਵਰ ਕਰੇ। ਨਾਲ ਹੀ ਉਥੇ ਬਰਨਾਲੇ ਆਈ. ਟੀ. ਆਈ. ਦੀ ਬ੍ਰਾਂਚ ਖੋਲੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਉਥੇ ਤਾਲੀਮ ਦੀ ਹਾਲਤ ਚੰਗੀ ਹੋਵੇ। ਮਾਸਟਰ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਉਸਰੀਏ ਹਨ—ਜਦੋਂ ਜੇਲਾਂ ਦੇ ਵਾਰਡਰਾਂ ਦੀ ਤਨਖਾਹ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਵਧਾਈ ਹੈ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵੀ ਵਧਾਉਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ।

(The hon. Member was still in possession of the House). (शोर) (विघ्न)

**उपाध्यक्षा :** मैम्बर साहिब की मेडन स्पीच है । थोड़ी देर और बोल कर बैठ जाएंगे । पेश्तर इसके कि हाउस एडजर्न हो मैं घोषणा करना चाहती हूँ कि लीडर आफ दी हाउस ने बड़ी मेहरबानी करके मेरी रिक्वेस्ट मान ली है । उनकी कानसैंट के बिना हाउस का टाईम एक्सटैंड करना बड़ा मुश्किल होता है । हाउस दो बजे से लेकर साढ़े पांच बजे तक था, अब दो घंटे सिटिंग एक्सटेंड हो जाएगी । जिन मैम्बरान ने बोलना है उनकी लिस्ट अभी बना ली जाए । जो बद-इन्तज़ामी इस वक्त हुई है मैं नहीं चाहती कि उसको दोहराया जाए ।

अब हाउस दो बजे मिलेगा ।

(This is the maiden speech of the hon. Member Sardar Sampuran Singh. He will resume his speech in the second sitting for a short while. I would like to inform the House before it is adjourned that the Leader of the House has been good enough to accede to my request as without his concurrence it is very difficult to extend the time of the House. Originally the second sitting of the Sabha was scheduled from 2-00 P.M. to 5-30 P.M. but now it will be extended by two hours. The list of the members who have to participate in the discussion may be prepared now. The discipline shown now, should not be repeated.

*(The House now stands adjourned till 2-00 P.M.)*

*(The Sabha then adjourned till 2-00 P.M. the same day)*

1367 P.V S. -365—5 5-65 —C., P., & S., Pb., Patiala.

# PUNJAB VIDHAN SABHA

## DEBATES

*11th March, 1965*

(*Afternoon Sitting*)

---

Vol. I—No .16

---

## OFFICIAL REPORT

CONTENTS

*Thursday, the 11th March, 1965*



---

**Punjab Vidhan Sabha Secretariat, Chandigarh.**

Price : Rs. 5.00

*ERRATA*

to

**Punjab Vidhan Sabha Debates Vol. I, No. 16, dated the 11th March, 1965**

(Afternoon Sitting)

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| भी | भो | (16)3 | 12 |
| वह | व | (16)4 | 13 from below |
| of | if | (16)7 | 20 |
| फी | की | (16)22 | last |
| 3 लाख | उलाख | (16)23 | last but one |
| PUNJAB | PUNJAL | (16)24 | Heading |
| चौधरी | चौधरा | (16)27 | 6 |
| wise | wice | (16)27 | 16 |
| Shri | ShTi | (16)28 | 19 |
| *Delete* the word 'is' *before* the word 'comes' | | (16)29 | 20 |
| Expunged | Expenged | (16)30 | last |
| लगा | लगार | (16)31 | 4 |
| साहिबा | साहिब | (16)34 | 6 |
| तवज्जोह | तवज्ह | (16)37 | 4 from below |
| कि । | कि | (16)38 | 3 |
| already | alredy | (16)38 | 17 from below |
| Lot of | Lot | (16)38 | 17 from below |
| ਮੁਲੀਆਂ | ਮਲੀਆਂ | (16)38 | last |
| चौधरी नेत राम | चौंधरी नेत राम | (16)41 | 13 from below |
| *Delete* the words 'ਸਰਦਾਰ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ :— *before* the words 'ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ' | | (16)52 | 8 |
| ਇੰਡਸਟਰੀਜ਼ | ਇੰਡਟਰੀਜ਼ | (16)52 | 21 |
| ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ | ਸਰਦਾਰ ਗਰਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ | (16)53 | 4 |
| पीछे | पीछ | (16)55 | 11 from below |

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| कंमीवरुठ | कंमीवरुठ | (16)58 | 8 |
| हवाला | हवाल | (16)60 | 3 |
| सके | सखे | (16)61 | 4 |
| सुशिक्षित | सुशिक्षत | (16)61 | Last |
| मैम्बर | पैम्बर | (16)62 | 7 from below |
| मुसीबत ज़दा | ज़दा | (16)63 | 16 |
| की वजह् | को वजह् | (16)63 | 10 from below |
| करके | करे | (16)67 | 9 |
| revenue | reveue | (16)67 | 4 from below |
| *Add* the words 'मुख्य मन्त्री :' *before* the words 'इसके मुताबिक' | | (16)68 | 10 |
| अख्तियार | अख्तियर | (16)68 | 23 |
| हैं | ह | (16)72 | last |
| मुख्य मन्त्री | मुख्य मत्री | (16)74 | 1 |
| कार्पोरेशन | कारपोरेन | (16)74 | 19 |
| so | also | (16)76 | 12 |
| के | क | (16)76 | 19 |
| डिस्कशन | डिस्स्कशन | (16)77 | 10 from below |
| On a point | On point | (16)82 | 11 |
| मैं | म | (16)85 | 10 from below |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

*Thursday, the 11th March, 1965*
*(After noon Sitting)*

*The Vidhan Sabha met in the Vidhan Bhawan, Sector 1, Chandigarh at 2.00 p.m. of the Clock. Mr. Speaker (Shri Harbans Lal) in the Chair.*

## QUORUM

When the House met, it was not in quorum the bells were sounded and at 2.03 p.m. the House was in quorum.

## GENERAL DISCUSSION OF THE BUDGET FOR THE YEAR 1965-66

**Mr. Speaker :** When the House adjourned, earlier, Sardar Sampuran Singh was on his legs. He may please resume his Speech.

**ਸਰਦਾਰ ਸੰਪੂਰਨ ਸਿੰਘ ਧੌਲਾ** (ਬਰਨਾਲਾ) : ਹਜ਼ੂਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਸ ਗੱਲ ਉੱਤੇ ਬੋਲ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਸਾਡੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਵਿਚ ਤਾਲੀਮ ਦੀ ਪਰਸੈਂਟੇਜ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ; ਇਥੇ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਬਾਕੀ ਜ਼ਿਲ੍ਹਿਆਂ ਨਾਲੋਂ ਘੱਟ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਤੁਹਾਡੀ ਰਾਹੀਂ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਬੇਨਤੀ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਵਿੱਚ—ਇਸੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਵਿੱਚ ਨਹੀਂ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਹਰ ਉਸ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਵਿੱਚ ਤਾਲੀਮ ਦਾ ਮਿਆਰ ਵਧਾਉਣ ਲਈ ਜਿੱਥੇ ਕਿ ਅਵਿਦਿਆ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ ਇਕ ਬੋਰਡ ਬਣਾਏ ਜਿਹੜਾ ਇਸ ਸਾਰੇ ਮਸਲੇ ਦਾ ਜਾਇਜ਼ਾ ਲਵੇ ਤਾ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚੋਂ ਅਵਿਦਿਆ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕੇ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਅਲਾਵਾ ਬਜਟ ਵਿੱਚ ਖੇਤੀਬਾੜੀ ਬਾਰੇ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਕਾਫੀ ਰਿਆਇਤਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ। ਪਰ ਮੈਂ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਿਰਫ ਉਨ੍ਹਾਂ ਰਿਆਇਤਾਂ ਨਾਲ ਹੀ ਐਨਾ ਲਾਭ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚ ਸਕਣਾ ਜਿਤਨਾ ਇਸ ਬਜਟ ਵਿੱਚ ਦਸਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧਾਉਣੀ ਹੈ ਜ਼ਮੀਨ ਨੇ। ਜਿੱਥੋਂ ਤਕ ਜ਼ਮੀਨ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਪੰਜਾਬ ਵਿੱਚੋਂ ਇਸ ਦਾ ਇਕ ਬਹੁਤ ਵੱਡਾ ਹਿੱਸਾ—30,00,000 ਏਕੜ ਥੂਰ ਨਾਲ ਖਰਾਬ ਹੋਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਮੰਤਰੀ ਵੀ ਇਧਰ ਗਏ ਹੋਣਗੇ । ਜਦੋਂ ਸੰਗਰੂਰ ਤੋਂ ਦਸ ਬਾਰਾਂ ਮੀਲ ਇਧਰ ਆਓ ਤਾਂ 20-22 ਮੀਲ ਤਕ ਚਿੱਟਾ ਕੱਲਰ ਹੀ ਵਖਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਮੰਤਰੀ ਜੀ ਅੱਗੇ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸੰਗਰੂਰ ਦਾ ਵਿਸ਼ੇਸ਼ ਤੌਰ ਤੇ ਧਿਆਨ ਰਖਿਆ ਜਾਵੇ ਕਿਉਂਕਿ ਜਿਤਨੀ ਥੂਰ ਇਸ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਵਿਚ ਹੈ ਉਤਨੀ ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਵਿੱਚ ਨਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ । ਇਸ ਥੂਰ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਖਾਸ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕਰਨ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿੱਚ ਕੋਈ 60 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦਾ ਇਕ ਮਾਸਟਰ ਪਲੈਨ ਬਣਾਇਆ ਸੀ। ਉਸ ਵਿਚੋਂ ਸਿਰਫ ਇਕ ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਹੀ ਅਜੇ ਤਕ ਖਰਚ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਉਸ ਵਿਚੋਂ ਵੀ ਸੰਗਰੂਰ ਵਿੱਚ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਖਰਚ ਹੋਇਆ।

[ਸਰਦਾਰ ਸੰਪੂਰਨ ਸਿੰਘ ਧੌਲਾ]

ਗੰਦਮ ਦੇ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਾਲ ਬਰਨਾਲਾ ਮੰਡੀ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਵਿੱਚ ਨੰਬਰ ਇਕ ਉੱਤੇ ਸੀ। ਹੁਣ ਉਹ ਕਿਸੇ ਨੰਬਰ ਤੇ ਵੀ ਨਹੀਂ ਰਹੀ। ਉਸ ਦਾ ਕਾਰਨ ਹੈ ਸੇਮ। ਅਤੇ ਸੇਮ ਨਾਲੀਆਂ ਦਾ ਗ਼ਲਤ ਪੁੱਟਣਾ। ਇਸ ਤੋਂ ਅਲਾਵਾ ਜਿਹੜੀਆਂ ਪਹਿਲਾਂ ਡਰੇਨਾਂ ਬਰਨਾਲੇ ਦੇ ਆਲੇ ਦੁਆਲੇ ਪੁੱਟੀਆਂ ਗਈਆਂ ਉਹ ਬਿਲਕੁਲ ਗ਼ਲਤ ਹਨ। ਇਕ ਪਾਸੇ ਪਿੰਡ ਵਸਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਖੇਤ ਹਨ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਹਾਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਇਕ ਕਿਸਾਨ ਸਵੇਰੇ ਚਾਰ ਵਜੇ ਉਠਕੇ ਹਲ ਲੈ ਕੇ ਉਥੇ ਪੁਜਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਉਸ ਡਰੇਨ ਵਿਚੋਂ ਲੰਘ ਕੇ ਜਾਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ। ਜਦ ਦੁਪਹਿਰ ਨੂੰ ਉਸ ਦੀ ਬੀਵੀ ਰੋਟੀ ਲੈ ਕੇ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਡਰੇਨ ਵਿਚੋਂ ਲੰਘਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ। ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਗਲਤ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਡਰੇਨਾਂ ਪੁੱਟਣ ਕਰਕੇ ਹਨ। ਜਿੱਥੇ ਵੱਡੀਆਂ ਵੱਡੀਆਂ ਡਰੇਨਾਂ ਦੇ ਪੁਲ ਬਨਾਉਣ ਵਿੱਚ ਰੁਪਿਆ ਲੁੱਟਣਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ, ਉਹ ਤਾਂ ਮਹਿਕਮੇ ਵਾਲੇ ਪਹਿਲਾਂ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦਿੰਦੇ ਹਨ, ਜਿੱਥੋਂ ਸੀਮਿੰਟ ਵੇਚ ਕੇ ਵੱਡੀਆਂ ਵੱਡੀਆਂ ਰਕਮਾਂ ਖਾਣ ਨੂੰ ਮਿਲਣ ਲੇਕਿਨ ਜਿੱਥੇ ਛੋਟੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ ਪੁਲੀਆਂ ਬਨਾਉਣ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਜ਼ਰ ਅੰਦਾਜ਼ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। (ਘੰਟੀ) ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤੁਹਾਡੀ ਰਾਹੀਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਵੱਡੀਆਂ ਵੱਡੀਆਂ ਡਰੇਨਾਂ ਉੱਤੇ ਬੇਸ਼ਕ ਫੇਰ ਪੁਲ ਬੰਨ੍ਹ ਲਵੇ ਪਰ ਜਿਹੜੀਆਂ ਇਹ ਸੇਮ ਨਾਲੀਆਂ ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਉਪਰ ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਪੁਲਾਂ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਜਿਹੜੀ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਤਕਲੀਫ ਹੈ ਇਹ ਦੂਰ ਹੋ ਸਕੇ। (ਘੰਟੀ)

ਇਸ ਤੋਂ ਅਲਾਵਾ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਕ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਬੇਨਤੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਮੈਂ ਆਪ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਕਰਨੀ ਹੈ। ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਮਹਿਕਮਾ ਨਹਿਰ ਵਿੱਚ ਜਿਹੜੇ ਕਰਮਚਾਰੀ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਅਨਗਹਿਲੀ ਵਲ ਤੁਰਤ ਧਿਆਨ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ। ਅਜ ਤੋਂ 20/20 ਸਾਲ ਪਹਿਲਾਂ ਜਿਹੜੇ ਆਊਟਲੈਟ ਕਢੇ ਗਏ ਸਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਰੇਤ ਕਢਣ ਦਾ ਅਜੇ ਤਕ ਕੋਈ ਉਪਰਾਲਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿੱਚ ਇਤਨੀ ਰੇਤ ਜਮ੍ਹਾ ਹੋ ਗਈ ਹੋਈ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਪਹਾੜਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਮਾਤ ਪਾਉਂਦੀ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਕਿਸਾਨ, ਇੰਜੀਨੀਅਰਜ਼, ਐਕਸ. ਈ. ਐਨ. ਜਾਂ ਐਸ. ਡੀ. ਓ. ਵਗੈਰਾ ਕੋਲ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਪ੍ਰੋਸੀਜ਼ਰ ਹੀ ਇਤਨਾ ਲੰਬਾ ਚੌੜਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਵਿਚਾਰੇ ਥਕ ਕੇ ਚੂਰ ਹੋ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਚਾਰ ਚਾਰ ਸਾਲ ਦਾ ਸਮਾ ਇਕ ਇਕ ਮੋਘਾ ਬਦਲਾਉਣ ਲਈ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਬਰਨਾਲੇ ਦੇ ਆਲੇ ਦੁਆਲੇ ਮੈਨੂੰ ਕਿਤਨੇ ਲੋਕ ਮਿਲੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਹੋ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਹੈ ਕਿ ਚਾਰ ਚਾਰ ਸਾਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਫ਼ਤਰਾਂ ਦੇ ਚੱਕਰ ਲਗਾਂਦਿਆਂ ਹੋ ਗਏ ਹਨ ਮਗਰ ਮੋਘਾ ਨਹੀਂ ਬਦਲਿਆ ਗਿਆ। (ਘੰਟੀ) ਐਸਾ ਧੱਕਾ ਉਥੇ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਸ ਪਾਸੇ ਵੀ ਖਾਸ ਧਿਆਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਬਸ ਇਕ ਮਿੰਟ ਹੋਰ ਲੈ ਕੇ ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਸੀਟ ਉੱਤੇ ਬੈਠ ਜਾਂਦਾ ਹਾਂ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਹੜੀ ਖਾਸ ਖੱਜਲ ਖੁਆਰੀ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਕਰਨੀ ਪੈਂਦੀ ਹੈ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਕਾਵੀਆਂ ਦੀ ਰੀਕਵਰੀ ਬਾਰੇ ਹੈ। ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਕਰਜ਼ਾ ਲਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਵਾਪਸ ਲੈਣਾ ਹੈ। ਪਰ ਅਰਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਠੀਕ ਸਮੇਂ ਤੇ ਹੀ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਠੀਕ ਹੈ। ਵੈਸੇ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਿਲਦਾ ਵੀ ਕੀ ਹੈ ? ਸੌ, ਦੋ ਸੌ ਰੁਪਏ ਵਿਚ ਕੀ ਕੰਮ ਬਣਦਾ ਹੈ ? ਉਸ ਦੇ ਲੀੜੇ ਲੱਤੇ ਦਾ ਵੀ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ਜਦ ਕਿ ਸਾਰੀ ਫਸਲ ਬਰਬਾਦ ਹੋ ਗਈ ਹੋਵੇ, ਫਸਲ ਦੇ ਨਾਲ ਨਾਲ ਉਸ ਦੇ ਡੰਗਰ ਵੀ ਮਰ ਗਏ ਹੋਣ ਔਰ ਉਸ ਦੇ ਲਈ ਉਸ ਨੇ

ਤਕਾਵੀ ਲਈ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਸ ਤਕਾਵੀ ਦੀ ਵਾਪਸੀ ਲਈ ਉਸ ਨੂੰ ਟਾਈਮ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਕੁਝ ਦਿਨ ਹੋਏ ਮੈਂ ਚੀਫ਼ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿੱਚ ਲਿਆਂਦਾ ਕਿ ਜ਼ਿਲਾ ਸੰਗਰੂਰ ਵਿੱਚ ਦਿਹਾਤਾਂ ਦੇ ਦਿਹਾਤ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਭਰੇ ਪਏ ਹਨ ਜਿੱਥੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਕੋਲ ਕਪੜਾ ਨਹੀਂ, ਦਾਣਾ ਨਹੀਂ, ਢੱਗਾ ਨਹੀਂ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਖੱਜਲ ਖਵਾਰੀ ਕੋਲੋਂ ਬਚਾਏ । ਇਸ ਰੀਕਵਰੀ ਵਾਸਤੇ ਹੁਣ ਜਦ ਕਿ ਚੇਤ ਦਾ ਮਹੀਨਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤੰਗ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਲੋਕ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕੋਈ ਅਜਿਹੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਜਿਸ ਨਾਲ ਲੋਕ ਇਸ ਨੂੰ ਲੋਕ ਸਰਕਾਰ ਨਾ ਸਮਝਣ। ਆਪ ਦਾ ਸ਼ੁਕਰੀਆ।

**लाला रुलिया राम** (घरौंडा) : स्पीकर साहिब, यह जो बजट फाइनेंस मिनिस्टर साहिब ने पेश किया है इसके लिये में सरकार को बधाई देता हूँ। बजट के अन्दर सरकार ने खास तौर पर ऐग्रीकल्चर और ऐजुकेशन पर जो ध्यान दिया है यह वाकई पंजाब की तरक्की का सवाल है। लेकिन इसके साथ ही मैं इसमें कुछ खामियों की तरफ भी सरकार का ध्यान दिलाना चाहता हूँ।

सब से पहली बात यह है कि आजकल हमारे दफ्तरों के कुछ ऐसे हालात हुए हुए हैं जिन से यह जाहिर होता है कि यहाँ पर क्लर्कों का ही राज है। क्लर्क लाइन इतनी ख़राब हो चुकी है कि अगर कोई बड़ा अफसर कोई काम निकाल भी देता है तो भी उसकी इत्तलाह लोगों को कई महीनों तक नहीं मिलती । आप किसी भी दफ्तर में चले जाइए । डिप्टी कमिश्नर के दफ्तर में चले जाइए, महकमा माल में चले जाइए, खाह कहीं भी चले जाइए हर जगह पर यह हालत है । इससे पंजाब की जनता बहुत दुखी है । मैं उम्मीद करता हूँ कि इस चीज़ को ठीक करने के लिये सरकार की तरफ से फौरी कदम उठाए जायेंगे ।

दूसरी बात यह है कि ठीक है कि हमारे जो तीसरे और चौथे ग्रेड के मुलाज़िम हैं उनकी तन्खाहें वगैरा बढ़ाने के बारे में पंजाब गवर्नमेंट बार बार कहती है और इस बजट के अन्दर उनको कुछ दिया भी है । लेकिन मैं समझता हू कि इससे भी ज्यादा दिया जाए ताकि पंजाब की एडमिनिस्ट्रेशन अच्छे तरीके से चले । और पुलिस कर्मचारियों का यह हाल है कि वह एक महीना के बाद या दो महीना के बाद एक हफ्ता मनाते हैं जिसको यह धारा 109 के नाम से कहते हैं। इसी तरह से इनका एक एक्साइज़ का हफ्ता होता है और यह काग़ज़ात के अन्दर खानापूरी करने के लिये जितनी कार्यवाही उस हफ्ते में करते हैं । वह सब झूठी करते हैं। महज़ कागज़ी कार्यवाही की जाती है और जितने आदमियों के इस हफ्ता में चालान होते हैं उनमें से 90 फीसदी के करीब ग़रीब लोगों के चालान होते हैं और ज़यादातर बेगुनाह लोगों के चालान किये जाते हैं। यही धारा 109 के अन्दर चालानों के हफ्ते का हाल है उसमें भी बेगुनाह लोगों का चालान महज़ कागज़ी कार्यवाही पूरी करने के लिये पुलिस करती है ।

इसके बाद, बलाकों का यह हाल है कि जो बी. डी. ओ. और ग्राम सेवक इन्होंने गांव में लगा रखें हैं उन्होंने वहां इतनी बुरी हालत कर रखी है कि जब हम

[लाला रुलिया राम]

गांव में जाते हैं तो लोग कहते हैं कि यह जो ग्राम सेवक आपने हम पर छोड़ रखे हैं, ये न कोई काम करते हैं और न ही एग्रीकल्चर में उनकी इमदाद ही करते हैं। इसलिये मैं सरकार से अपील करूंगा कि इस तरफ ध्यान दिया जाए । या तो इनको हटा दिया जाए या इनकी और किसी काम पर लगाया जाए । यह खाह मखाह के खर्च का बोझा डाल रखा है । इसको हटा देना चाहिए । फिर हस्पतालों की यह हालत है कि वहां कई हस्पतालों में डाक्टर ही नहीं हैं और खास तौर पर देहात के अन्दर तो यह बहुत ही कम हैं और न ही वहां के हस्पतालों का ख्याल ही रखा जाता है । फिर जो आयुर्वैदिक डिसपैंसरियां खोली गई हैं उनमें न तो कोई डाक्टर है और न ही कोई कम्पौंडर ही है और कई दफा तो वहां दवाइयां भी नहीं होतीं । इसी तरह से मेरे गांव में एक डिसपैंसरी है । उसमें न डाक्टर है और न ही कम्पौण्डर ही है। यह हालत है बाकी के देहात की भी ।

अब, स्पीकर साहिब, मैं आपके द्वारा एक बात फ्लड्ज़ के बारे में कहना चाहता हूँ कि जितने फ्लड्ज़ ज़िला करनाल में आते हैं उतने शायद किसी दूसरे जिला में नहीं आते । हम मानते हैं कि पिछले दो सालों में जिला रोहतक में भी फ्लड् आए हैं और वहां इतना शोर मचाया गया है और कहा जा रहा है कि वहां यह हो गया है और वहां वह हो गया है लेकिन मैं बताना चाहता हूँ कि फ्लडज के दिनों में ज़िला करनाल में सब से ज्यादा पानी हो जाता है लेकिन उस ज़िला की तरफ कोई तवज्जुह नहीं दी जाती । यह ठीक है कि वहां कुछ ड्रेन्ज़ खोदी गई हैं और कुछ खोदी जा रही हैं। वहां एक छोटी सी ड्रेन है जिसका नाम पुण्डरी है । वह खोदी तो जा चुकी है लेकिन उस पर कोई पुली नहीं बांधी गई । वहां पर छोटी छोटी पुलियों की ज़रूरत है लेकिन वह नहीं लगाई जा रहीं और इसका नतीजा यह हो रहा है कि वहां औरतों को और बच्चों को तीन तीन फुट पानी में से होकर गुजरना पड़ता है । डिपार्टमेंट की तरफ से जो पुल बनाए जाते हैं व बड़े पुल बनाये जाते हैं जो थोड़ी देर बाद गिर पड़ते हैं। हम कहते हैं कि अगर हर गांव के लिये छोटे छोटे पुल बना दिये जाएं तो उन से जनता को ज्यादा फायदा हो सकता है लेकिन यह बड़े पुल लगाते हैं। इस तरह से एक ड्रेन धरौण्डा से चलती है जो वाया मानकपुर और शेखपुरा जाती है । एक दफा मैं वहां मिनिस्टर साहब को भी ले गया था और एस. ई. साहब को भी वहां ले गया था और उन्हें वहां दिखाया था कि वहां से पानी नहीं निकला जिसकी वजह से वहां की सारी ज़मीन रेह हो चुकी है और वहां के ज़मींदार रो रहे हैं। उस पानी को निकालने का इन्तज़ाम नहीं हो रहा । मेरे कहने का मतलब है कि इन छोटी छोटी बातों की तरफ ध्यान नहीं दिया जाता जिस से जनता बड़ी दुखी होती है । इसी तरह से हमारे पास एक राएपुर गांव है । वहां ड्रेन पर एक पुल बनाया गया लेकिन वह अगले साल गिर पड़ा । जब ड्रेन में पानी आ जाता है तो इन के बनाए हुए पुल गिर जाते हैं। मैं उस मौका पर एक दफा पहुंचा और बाद में मैं वहां एस. ई. को भी ले गया और उसे वह मौका दिखाया । इसलिये मैं

मिनिस्टर साहिब से दरखास्त करता हूं कि यह जो छोटी २ चीजें हैं उन की तरफ और खास तौर पर ड्रेनेज की तरफ इन्हें खुद ध्यान देना चाहिए ।

दूसरी बात जिस की तरफ मैं इनका ध्यान दिलाना चाहता हूँ वह यह है कि हमारे ज़िला करनाल के अन्दर सेम बहुत ज्यादा हो गई है और यह इस सेम का ही नतीजा है कि दिल्ली से सम्भालका के नज़दीक तक का जितना जी. टी. रोड का टुकड़ा है वह बैठ गया है और मैं तो समझता हूँ कि अगर सेम को न रोका गया तो हो सकता है कि यह सड़क आगे करनाल तक ही बैठ जाएगी और इस सड़क के बराबर जो रेलवे लाईन जाती है उसको भी नुकसान पहुंचेगा और साथ ही लोगों की ज़मीनों को भी इससे नुकसान पहुंचेगा क्योंकि वह सारी की सारी रेही होती जा रही है । लेकिन इस तरफ ध्यान नहीं दिया जा रहा । इस लिये मैं अर्ज़ करता हूँ कि ज़िला करनाल के अन्दर सेम को रोकने की कोशिश की जाए ।

फिर, स्पीकर साहब, हमारे ज़िला में एक बैकवर्ड इलाका है जिसको खादड़ के नाम से कहते हैं। मैं तो समझता हूँ कि उस इलाके को सरकार ने बराए नाम बैकवर्ड इलाका करार दे रखा है क्योंकि उस इलाके की कोई शुनवाई आज तक हुई नहीं है और न ही वहां कोई फैसिलेटीज़ ही सरकार ने दी हैं........(इस वक्त श्री रामधारी बाल्मीकि बोलने वाले मैम्बर को क्रास करके मिनिस्टर के पास आ बैठे)

**श्री अध्यक्ष :** श्री बाल्मीकि जी आप पीछे चले जाएं ।

I hope no honourable Member will try to cross like this (The hon. Member Shri Ram Dhari Balmiki should please go to his seat. I hope no hon. Member will try to cross like this.)

**श्री रुलिया राम :** स्पीकर साहब, मैं अर्ज़ कर रहा था कि बैकवर्ड इलाकों को जो फैसिलेटीज़ सरकार की तरफ से दी जाती है और जिन के लिये गवर्नमेंट यह कह देती है कि बैकवर्ड इलाकों में सड़कें बननी चाहिएं, स्कूल होने चाहिएं और हस्पताल खुलने चाहिएं लेकिन हमारा जो खादड़ का इलाका है जिसे इसने बैकवर्ड करार दे रखा है उसमें इस तरह की कोई फैसिलेटी नहीं दी गई हालांकि वहां लोगों ने बड़ी मेहनत करके स्कूलों के लिये खुद बिल्डिंग्ज़ बनाई हैं लेकिन गवर्नमेंट ने किसी किस्म की कोई रियायत नहीं दी । इसलिये, स्पीकर साहब, मैं आपकी मारफत पंजाब गवर्नमेंट से यह गुजारिश करूंगा कि खादड़ का जो बैकवर्ड इलाका है वहां सड़कें बनाई जाएं और जहां जहां अभी स्कूल नहीं खोले गए वहां स्कूल खोले जाएं । कम से कम सड़कों के लिये तो मदद की जाए । इस साल बजट में सड़कों के लिये जो एक करोड़ रुपया रखा गया है वह सारे का सारा ज़िला रोहतक की सड़कों के लिये रख दिया गया है । यह शायद इस लिये किया गया है क्योंकि जो पी. डब्ल्यू के मिनिस्टर हैं वह ज़िला रोहतक के हैं इसी लिये उन्होंने वहां की सड़कों के लिये यह सारा रुपया रख लिया है और कोई भी सड़क ज़िला करनाल को नहीं दी गई । यह चीज हरियाना के नाम पर की गई है लेकिन सारे का सारा फायदा

[श्री रुलिया राम]

ज़िला रोहतक को पहुंचाया जा रहा है जैसा कि करनाल हरियाना में है ही नहीं ग्रौर ग्रगर है तो यह बराए नाम ही है, वैसे हरियाना सिर्फ एक ही ज़िला रोहतक ही है । मैं तो समझता हूँ कि ज़िला करनाल के साथ हर बात में सौतेली मां जैसा सलूक किया जा रहा है । वहां न तो कोई मैडीकल कालेज ही खोला गया है ग्रौर न ही कुछ ग्रौर चीज़ दी जा रही है हालांकि डिफेंस फण्ड में चन्दा देने में यह जिला बाकी सब जिलों से ग्रागे होता है । इसके बावजूद भी इस जिले को इगनोर किया जा रहा है । ग्राप जानते हैं, स्पीकर साहब, कि ज़िला करनाल में पानीपत जो शहर है वहां की एक लाख की ग्राबादी है ग्रौर वह एक कदीमी शहर है। वहां के लिये कितने सालों से यह बताया जाता रहा है कि वहां एक गत्ता फैक्टरी लगाई जाएगी लेकिन ग्रब वह फैक्टरी पानीपत की बजाए नंगल में लगाई जा रही है, हालांकि वहां उस इलाके में गन्ना बहुत होता है जिससे कि वह गत्ता तैयार होना था । फिर वहां चाहे गन्ना इतना ज्यादा होता है लेकिन वहां ग्रभी तक सिर्फ एक ही शूगर मिल लगाई गई है हालांकि वहां के लोगों की दूसरी शुगर मिल के लिये काफी देर से मांग चली ग्रा रही है । मैं ने कितनी दफा कहा है कि शाहबाद में जहां गन्ना बहुत होता है वहां एक ग्रौर शुगर मिल लगाई जाए लेकिन यह हमें पता नहीं है कि वहां क्यों मिल नहीं लगाई जा रही ।

फिर, स्पीकर साहब, हरियाना की डिवेलपमेंट के लिये जो कमेटी बनाई गई है उसके बारे में मैं यह ग्रर्ज़ करना चाहता हूँ कि उस कमेटी में जो मैंबर लिये गए हैं उनमें ग्रक्सर ज़िला रोहतक की झज्जर तहसील के ही लिये गए हैं ग्रौर ज़िला करनाल का सिर्फ एक ही मैम्बर लिया गया है हालांकि जिला करनाल में सब से ज्यादा फ्लड ग्राते हैं। फिर एक बात मैं इण्डस्टरी के मुताल्लिक कहना चाहता हूँ। (विघ्न) तो, स्पीकर साहब, मैं इण्डस्टरीज़ के बारे में ग्रर्ज़ करने लगा था । उस बारे में मैं ग्रापके ज़रिये मिनिस्टर साहब को बताना चाहता हूँ कि किस तरह से इण्डस्टरी डिपार्टमेंट में ग्रन्धेर गरदी मची हुई है । इस बारे में मैं ग्रापके नोटिस में एक मिसाल पेश करना चाहता हूँ। एक लड़का पृथ्वी सिंह नाम का जो कि वहां पर क्लर्क लगा हुग्रा था उसको इन्होंने दो साल हुए हैं वहां से निकाल दिया था । उसने एस.एस.एस. बोर्ड वालों को लिखा। ग्राज नौ महीने हुए सर्विसिज़ बोर्ड को चिट्ठी लिखे हुए मगर जवाब नहीं ग्राया.....

**श्री फतेह चन्द विज** : ग्रान ए प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर । क्या सरदार दरबारा सिंह जी इसलिये नोट नहीं ले रहे कि ग्राज बैंक बैंचर्ज बोल रहे हैं ?

**गृह तथा विकास मंत्री** : मैं इनकी सारी स्पीच हरफ ब हरफ सुना सकता हूँ ।

**लाला रुलिया राम** : तो मैं कह रहा था कि सबार्डिनेट सर्विसिज़ बोर्ड को 29 जनवरी को चिट्ठी लिखी गई कि उसको दो साल से मुलाज़मत से हटाया हुग्रा है, ऐसा काम क्यों हुग्रा है मगर तीन महीने तक ग्राज तक कोई ज़वाब नहीं ग्राया।

दोबारा फिर चिट्ठी लिखी है मगर उसका भी जवाब नहीं दिया गया । यह सरकार की अन्धेरगर्दी है । इसके महकमों के अन्दर ऐसा काम हो रहा है ।

फिर मलिक साहिब ने बोलते हुए कहा कि यह महाजन लोगों की कमेटी बनाते हैं । मैं अर्ज करता हूँ कि हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब अरोड़ा खत्री हैं, महाजन नहीं हैं..............

**Mr. Speaker :** Please.

**लाला रलिया राम :** चौधरी रिज़क राम जी जाट हैं । उनको बनाते हैं, मगर नाम महाजन का लेते हैं । तो अगर ऐसा ही है तो महाजन को ही दे दें ।

**श्री बलरामजी दास टंडन** (अमृतसर शहर पश्चिम) : स्पीकर साहिब, 1965-66 का जो बजट...........

**Chaudhri Darshan Singh :** On a point of order, Sir, Mr. Speaker, you were pleased to reserve today for the back benchers. I am also sitting on a back bench but I have not been given any time to speak on the General Discussion of Budget.

**श्री अध्यक्ष :** आपने सैशन दो घंटे बढ़ाया हुआ है, कोशिश करेंगे कि ज्यादा से ज्यादा टाइम बैकबैंचर्ज को मिले । आप किस कैटेगरी में आते हैं ? श्री टंडनवाली कैटेगरी में हैं कि नहीं ? (Today's sitting has been extended by two hours. Efforts will be made to give the maximum to the back benchers. In what category does the hon. Member come ? Whether he is in the same category as that if Shri Balramji Dass Tandon or not ?)

**श्री बलरामजी दास टंडन :** स्पीकर साहिब, वित्त मन्त्री जी ने जो बजट यहां पर पेश किया है इसके बारे में हाउस में पिछले पांच दिन से बहस चल रही है । इस बहस में ट्रेज़री बैंचिज़ के बहुत से मैम्बरान ने इसको बेहतरीन बजट कहा है और इसके पेश करने पर वित्त मन्त्री को बधाई भी दी है, स्पीकर साहिब, पंजाब सरकार ने यह बात तय कर रखी है कि जब भी यहां पर बजट पेश करना है तो एक डैफिसिट बजट ही पेश करना है ताकि इस बात की गुंजायश रखी जा सके कि लोगों पर टैक्सों का बोझ लादा जा सके । मगर साल के खत्म होने पर जब एकाउंट तैयार होते हैं तो हर साल यह देखा जाता है कि बजट घाटे का नहीं बल्कि मुनाफे का था । पंजाब का जो बजट ऐट ए गलांस है इसमें जो फिगर्ज़ दी गई हैं उनसे पता चलता है कि साल 1960-61 में 4 करोड़ 88 लाख का मुनाफा हुआ जो कैरी ओवर हुआ । 1961-62 में 10 करोड़ 63 लाख का, साल 1962-63 में 9 करोड़ 46 लाख का, साल 1963-64 में 12 करोड़ 30 लाख का और इस साल का जो रीवाइज़्ड बजट है उसके मुताबिक 6 करोड़ का मुनाफा बताया है और मैं समझता हूँ कि इस बात की उम्मीद करनी चाहिए कि जब इस साल के एकाउंट क्लोज होंगे तो यह मुनाफा बढ़ कर

[श्री बलराम जी दास टंडन]

14–15 करोड़ तक जा पहुंचेगा। स्पीकर साहिब, इन फिगर्ज़ को देखते हुए यह कहा जा सकता है कि हमारा जो फिनांस डिपार्टमेंट है वह या तो किसी घिसे पिटे तरीके से काम करता है या फिर फिनांसिज पर इस का कन्ट्रोल नहीं है। शुरू में ग्रामदनी को कम करके ग्रौर खर्च को बढ़ा कर दिखाया जाता है। नतीजा यह होता है कि शुरू में जो बजट घाटे का दिखाया जाता है वह एक बहुत बड़े मुनाफे का बजट बन कर कैरी ग्रोवर होता है। जब यह ग्रसलियत है तो यह सरकार बताए कि इस साल के ग्रन्दर जो मुनाफा होने वाला है उससे सरकार लोगों को क्या राहत देने का इरादा रखती है। मगर जनता को राहत देने की या उसकी बहबूदी की इनकी नियत नहीं है। इस घाटे के बजट का यह मतलब है कि जिस फिनांस डिपार्टमेंट ने यह बजट बनाया है वह नाग्रहल ग्रौर नालायक है, उसे न ग्रामदनी का ग्रन्दाज़ा करना ग्राता है ग्रौर न खर्च का ग्रन्दाज़ा बनाना ग्राता है। जब यह हालत है तो इस महकमे का ऐक्सप्लेनेशन काल किया जाए कि क्यों ऐसा बजट बनाया है। घाटे का बजट बाद में मुनाफे का कैसे हो गया। यह बड़ा ग्रहम सवाल है।

स्पीकर साहिब, जहां तक ग्रदादोशुमार का ताल्लुक है इसमें रैवेन्यू के ग्रन्दर थोड़ा सा मुनाफा दिखाया गया है ग्रगर ग्रोवर ग्राल जो पिक्चर है वह ऐसी है कि जैसे हमारी फिनांशल पोज़ीशन एक लावे के पहाड़ पर खड़ी हो। जिस सूबे की कुल ग्रामदनी एक साल की एक ग्ररब 29–30 करोड़ हो ग्रौर उस के सिर पर चार ग्ररब का कर्ज़ा हो तो समझ नहीं ग्राती उसे ग्रौर क्या कहा जाए। ग्रगर इस सूबे की सारी की सारी ग्रामदनी कर्ज़ के लौटाने पर ही खर्च की जाए, न सर्विसिज़ को कुछ दिया जाए न कोई ग्रौर खर्च किया जाए ग्रौर इस तरह से तीन साल तक लगातार किया जाता रहे तब कहीं जाकर यह सूबा ग्रपना सिर उठा कर कह सकता है कि ग्रब हम पर कोई कर्ज़ नहीं है। स्पीकर साहिब, ऐसी हालत को देखते हुए यह कहा जा सकता है कि इस सूबे की फिनांशल हालत निहायत तशवीशनाक है। मगर जिस ढंग से ग्रौर जिस लबादे में इसको हाउस के सामने पेश किया गया है उसमें यह दिखाने की कोशिश की गई है कि इसकी हालत बहुत ग्रच्छी है ग्रौर न सिर्फ सरकार का ग्रपने फिनांसिज पर पूरा पूरा कन्ट्रोल ही है बल्कि इस पर यह सरकार नाज़ भी कर सकती है। ग्रगर यह ग्रसलियत है तो समझ नहीं ग्राती कि फिर सरकार पंजाब के बच्चे बच्चे की ग्रौर इस हाउस के हर एक मैम्बर की इस मांग को मान क्यों नहीं लेती कि जिन लोगों के पास पांच एकड़ की ग्रन-इकनामिक होल्डिंग है जिनको दो वक्त रोटी तक नहीं मिलती उन लोगों का मालिया माफ क्यों नहीं कर देती जिससे कि इस सरकार को 30–40 लाख या ज्यादा से ज्यादा एक करोड़ रुपया मिलता होगा। इस सरकार का रैवेन्यु बिना टैक्स लगाए एक ग्ररब 12 करोड़ से एक ग्ररब 30 करोड़ यानी 18 करोड़ बगैर टैक्स लगाए रैवेन्यू बढ़ जाता है। कितनी मजहकाखेज बात है कि 18 करोड़ रुपया बगैर किसी

टैक्स लगाए बढ़ा है। अगर सरकार इस तरह से बगैर टैक्स लगाए 18 करोड़ रुपया बढ़ा सकती है और सरकार इस काबिल है तो छोटे छोटे रिलीफ जो अपोज़ीशन के मैम्बर और ट्रेज़री बैंचों पर बैठने वाले लोगों के लिये मांगते हैं वह क्यों नहीं दिये जाते । अनइकनामिक होल्डिंग पर जो एक एकड़ का मालिक है और उससे भी टैक्स वसूल किया जाता है । उसको ही रिलीफ दिया जाए । वह अपना पेट नहीं पाल सकता और बच्चों का पेट नहीं पाल सकता । उसको जिन्दगी के ज़राए मुयस्सर करने चाहिएं और उसको रिलीफ देना चाहिए ।

इसके बाद प्रापर्टी टैक्स है । मकानों के ऊपर आज इस टैक्स का कितना बोझ है । सैंटर की हकूमत कहती है कि जो मकान पर से किराये की आमदन है इस पर इन्कम टैक्स दो । म्युनिसिपल कमेटी कहती है कि हाउस टैक्स की शक्ल में हमें दो । पंजाब की हकूमत कहती है कि हमें प्रापर्टी टैक्स दो और मरला टैक्स की क्या फेट है मैं इस वक्त कह नहीं सकता । अभी तक इसके बारे में बात तह नहीं हुई । तो इस टैक्स की आज यह हालत है । इस हैड में, स्पीकर साहिब, 1 करोड़ 24 लाख की आमदन दिखाई गई है । जैसा कि पंजाब के फिनांस मिनिस्टर जानते हैं कि लोगों की आवाज़ क्या है, जनता रोती कुरलाती है, एक एक आदमी को नोटिस जाते हैं, समन जाते हैं और प्रापर्टी पर जो भार है इन्कम टैक्स, सेल्ज़ टैक्स, प्रापर्टी टैक्स, हाउस टैक्स और प्रोफैशनल टैक्स का है । अगर 18 करोड़ रुपया सरकार के पास पड़ा है तो क्यों न इन लोगों को रिलीफ दिया जाए ? और लोगों की मांग को पूरा किया जाए ?

जहां तक प्रोफैशनल टैक्स का संबंध है इससे 39 लाख की आमदन है। इसकी ज़द में पंजाब का हर छोटे से छोटा व्यक्ति आता है । बूट पालिश करने वाले को भी, जो मुश्किल से 50 रुपये कमाता है, 28 रुपए इस टैक्स को अदा करने के लिये देने के लिये नोटिस आ जाता है । अगर पंजाब के फिनांसिज की हालत खुश्नुमा है तो यह टैक्स जो एक बीमारी की तरह पंजाब के लोगों के साथ चिपटे हुए हैं इसको हटा दिया जाए । क्योंकि पंजाब की हकूमत कहती है कि हमारे फिनांसिज ठीक हैं, माली हालत अच्छी है और 18 करोड़ रुपया बगैर टैक्स के बढ़ गया है तो क्यों नहीं प्रोफैशनल टैक्स में लोगों को रिलीफ दिया जाता ?

सेल्ज़ टैक्स के बारे में बहुत सी बातें सरकार के सामने आईं । कई लोग इनसे मिले, लिख कर मांग की और फिनांस मिनिस्टर साहिब खुद भी इस बात को मानते हैं तो क्यों नहीं फिर लोगों को रिलीफ दिया जाता । इस टैक्स को सोर्स पर लगा दिया जाए । यह बात हकूमत की तरफ से इसके बारे में कही गई कि इसके संबंध में बिल लाया जाएगा । मैं कह नहीं सकता कि वह बिल कब लाया जाएगा । जब इस तरह का बिल आएगा तो इसके मैरिट और डिमैरिट के बारे में कहा जा सकता है । आजकल की क्या हालत है कि हर आदमी को कई जगहों पर टैक्स देना पड़ता है । पहले एक जगह पर देना पड़ता है और फिर उसी चीज़

[श्री बलरामजी दास टंडन]

पर दूसरी जगह टैक्स देना पड़ता है और फिर तीसरी जगह पर इसके साथ ही प्रचेज़ टैक्स लिया जाता है। यहां पर ही बस नहीं । हमारे साथ लगने वाली स्टेट्स में सेल्ज़ टैक्स की क्या पोज़ीशन है । स्मगलिंग भी इसी वजह से होती है कि वहां पर सेल्ज़ टैक्स कम और एक ही जगह पर है । इस तरह के कई झमेले हैं जिनका असर ट्रेड पर पड़ता है और इसकी वजह से इस सूबे का सारा बिज़नेस पैरेलाइज़ हो रहा है । कारोबार को नुकसान हो रहा है। आप यार्न की हालत ही देख लीजिये । कपड़े के लिये यह अग्रणी है । इस पर पहले 6 परसेंट सेल्ज़ टैक्स था, फिर दो परसेंट कर दिया गया और अब एक परसेंट है । इन सब बातों से सरकार को कितना मुनाफा होने वाला है । अगर हमारे रिसोर्ज़िज़ अच्छे हैं तो इसको बिल्कुल हटा देना चाहिए ताकि व्यपारियों की जो मुश्किलात हैं उनको दूर किया जा सके । इसके साथ ही सेल्ज़ टैक्स को सिर्फ सोर्स पर ही लगाया जाना चाहिए।

इसके साथ ही मैं जहां तक फन्डज़ को इम्प्रूव करने का संबंध है कुछ सुझाव देना चाहता हूँ। हमारा ट्रांस्पोर्ट का महकमा है । बदकिस्मती से कैरों साहिब के वक्त में ट्रांस्पोर्ट की यह हालत कर दी गई है कि उनके लड़कों को तो घर बैठे ही 2,000 रुपया कमिशन का पहुंच जाता है जब भी कोई बस पंजाब के अन्दर खरीद करे और इस तरह से बसों पर करोड़ों रुपया बरबाद हो रहा है और यह रुपया पंजाब की जनता से टैक्स की शक्ल में वसूल किया जाता है । और बसों की हालत देख कर दुख होता है । लोगों की जेबों पर डाका डाला जा रहा है । और जितनी गाड़ियां डाज की खरीद की गई हैं उनकी हालत आप सब के सामने है । कोई गाड़ी यहां पर गिरी और कोई वहां पर 2 फरलांग पर खड़ी है । और लोगों को तकलीफ का सामना करना पड़ता है और वह इन्तज़ार करते हैं कि प्राइवेट गाड़ी की बारी आए तो सफर करें । डाज गाड़ियों के खरीद करने से कैरों खानदान और उन के लड़कों के घरों में तो लाखों रुपया कमीशन के तौर पर चला जाता है लेकिन पंजाब की हकूमत का करोड़ों रुपया बरबाद हो रहा है । इस तरफ सरकार को फौरी तौर पर ध्यान देने की ज़रूरत है। यह पंजाब सरकार की तरफ से एक क्रिमीनल वेस्ट है । और जो इस बात के लिये जिम्मेदार हैं उन लड़कों को बाजार में खड़ा करके कोड़े लगाए जाने चाहिएं । इससे कम सज़ा उन के लिए और क्या हो सकती है जिन्होंने अपने घरों को भरने के लिये डाज गाड़ियां सरकार को सप्लाई कर दीं ।' (प्रसंशा) डाज बसें 47 सीटर्ज हैं। एक महीने तक चलती हैं और उसके बाद चलने का नाम नहीं लेती । फिर जो सरकार की तरफ से डिपों खोले गए हैं उनमें तरह तरह का सामान रखना पड़ता है । कई तरह से स्पेयर पार्टस रखने पड़ते हैं। इसलिये मैं सरकार से यह कहूँगा कि सारे पंजाब के अन्दर एक ही तरह की बसें चलाई जाएं जोकि मैक्सीमम सर्विस दे सकें और उसके स्पेयर पार्टस के लिये एक सैंट्रल डिपो खोल दिया जाए और आज कल का जो सिस्टम है कि डिस्ट्रिक्ट मैनेजर पार्ट्स को खरीद कर लाते हैं, इसमें जो खराबियां

[मुख्य मंत्री]

अब हमने, स्पीकर साहिब, यह किया है कि 6 साल से लेकर 11 साल तक फ्री और कम्पलसरी ऐजुकेशन दी जाया करेगी । इससे आगे ट्रांस्पोर्ट का जिक्र किया गया है । मैं अर्ज करना चाहता हूँ कि जहां तक पैप्सू रोडवेज़ का सम्बन्ध है कायदे के मुताबिक हम उसे नेशनेलाईज़ करना चाहते हैं और हमारा ख्याल है कि फोर्थ प्लान तक हम सारी ट्रांस्पोर्ट नेशनेलाईज़ कर लेंगे। जहां तक पंजाब रोडवेज़ का सम्बन्ध है 1969 तक हमारा उन के साथ एग्रीमेंट है । उसके बाद उसको रीव्यू किया जाएगा । हमने जिस समय पंजाब ट्रांस्पोर्ट का चार्ज लिया था उस वक्त 32 ब्रेकडाउन रोजाना होते थे और अब 11 ब्रेकडाउन रोजाना होते हैं। (प्रशंसा) हम सारी चीज़ को बहुत अच्छी तरह से चला रहे हैं। लेलैंड की बसें आ रही हैं। हमारा पूरा यकीन है कि हम सारी चीज को अच्छी तरह से कर पायेंगे । प्राईस लाइन को चैक करने की हमने कोशिश की है । बहुत से कदम उठाए हैं। यहां पर एग्रीकल्चरल प्रोडक्शन का भी ज़िक्र किया गया है । यहां पर महेन्द्रगढ़ का ज़िक्र किया गया। मैं हाउस की इत्तलाह के लिये यह अर्ज कर दूं कि हम ने फैसला किया है कि महेन्द्रगढ़ और शिमला में एग्रीकल्चरल इम्पलीमेंटस के लिये 75 फ़ीसदी सबसिडी दी जायगी । प्लान में हमने 950 लाख रुपया इस काम के लिये रखा है । बफर स्टाक के लिये हमने एक करोड़ रुपया रखा हुआ है । दो लाख टन बफर स्टाक रखा जायगा । फूड ग्रेन कारपोरेशन की तरफ तवज्जोह दिलाई गई है । एक नोटीफिकेशन के ज़रिये हम फूड ग्रेन कारपोरेन कायम करना चाहते हैं। प्राईस लाईन को होल्ड करने के लिए और पंजाब के गरीब कर्मचारी और गरीब लोगों की मदद करने के लिये पूरी तरह से जिम्मेदारी लेंगे । उन को मदद देंगे। आज भी स्टेट में 6,021 फेयर प्राइस शाप्स खोली गई हैं और इनमें से 2,800 शाप्स रूरल एरिया में खुली हुई हैं। (प्रशंसा) हम किसी बात में कमी नहीं रहने देंगे । इस बजट के अंदर दो लाख रुपया हमने नोन और अननोन शहीदों और उन सोलजर्ज के लिये रखा है जो कि नीफा और लद्दाख में लड़ते हुए देश के लिये कुरबान हो गए । चंडीगढ़ में उन के नाम पर एक मैमोरियल बनाया जाएगा । दस लाख रुपया हमने फिल्म इंडस्ट्री को पंजाब में फ्रोग देने के लिये रखा है । यहां पर स्टूडियो कायम किया जायगा । पंजाब में अच्छी अच्छी पिक्चरें बनाई जाएंगी जिनसे पंजाबियों की बहादुरी और ऊंचा कैरेक्टर लोगों के सामने पेश किया जा सके। मैंने अर्ज की है कि हम पूरी तवज्जोह दे रहे हैं। (विघ्न)

**श्री मंगल सैन** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, सर । मुख्य मन्त्री साहिब ने शहीदों की बात की, वह बड़ी अच्छी बात थी लेकिन यहां पर एक आनरेबल मैम्बर साहिब, तालियां मार मार कर दोनों हाथ उठा उठा कर ऐसा कर रहे थे । मैं आपका रूलिंग चाहता हूँ कि क्या वे ऐसा कर सकते हैं। (शोर)

**श्री बलरामजी दास टण्डन** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, सर। चीफ मिनिस्टर साहब ने यहां पर शहीदों के बारे में कहा है कि एक मैमोरियल तैयार किया जाएगा।

तो मैं पूछना चाहता हूँ कि पिशावर में ईसाखानी बाजार में जो लोग शहीद हो गए थे क्या उनको भी इनक्लूड किया जाएगा ?

**मुख्य मन्त्री** : हां जी, उन सबकी तस्वीरें गैलरी के अंदर लटकाई जाएंगी ।...

**श्री बलरामजी दास टण्डन** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, सर । मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से पूछना चाहता हूँ कि जब शहीदों की बात कर रहे हैं तो ज्ञानी करतार सिंह की तरफ भी ध्यान दें जो कि जिन्दा ही शहीद हो गए हैं............

**Mr. Speaker** : No please.

**मुख्य मन्त्री** : स्पीकर साहिब, अरबन लैंड एंड हाउसिंग के लिये दस लाख रुपया हमने रखा है ताकि पंजाब के जमींदारों और पंजाब के दूसरे भाइयों को जो हाउसिंग की प्राबलम पेश आ रही है वह ईज़ हो जाए । हम उन की पूरी तरह से मदद करेंगे ।

यहां पर सरदार प्रताप सिंह कैरों का जिक्र किया गया है । मैं आप के द्वारा हाउस से यह अपील करना चाहता हूँ कि पंजाब की पुलिस दिन रात मेहनत करके एक बड़े मैटीरियल प्वायंट पर पहुंच गई है । हम आशा रखते हैं कि आइंदा चंद ही दिनों में कत्ल का सुराग लगाने में कामयाब हो जायेगी । इसलिये इस बात को अंडर डिस्कशन न लाया जाए । यह मेरी हाउस से दरखास्त है । मैं हाउस की कई तरफ तवज्जोह दिलाना चाहता था । यहां पर हरियाना का भी जिक्र किया गया है । हरयाना पंजाब का एक इम्पार्टेंट अंश है, हिस्सा है । अगर आप सारा बजट देखेंगे तो मालूम होगा कि हरयाना की तरक्की के लिये इंडस्ट्री के सम्बन्ध में, स्कूलों के सम्बन्ध में और अस्पतालों के प्वायंट आफ व्यू से हमने पूरी तवज्जोह दी है । मैं एक बात हाउस की इत्तलाह के लिये अर्ज़ कर दूं कि अम्बाला डिवीज़न की जगह पर हम रोहतक या हिसार डिवीज़न मुकर्रर करना चाहते हैं। उनकी जो जो भी मांग है उसकी तरफ तवज्जोह दी जायगी । चौधरी देवीलाल जो जो हमारे साथी और दोस्त हैं उनको किसी प्रकार की शिकायत का मौका नहीं देंगे और उनको इस तरफ आना पड़ेगा ।

**पंडित चिरंजीलाल शर्मा** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, सर । चीफ मिनिस्टर साहिब तीन दफा चौधरी देवी लाल का जिक्र कर बैठे हैं कि यह जल्दी ही उधर चले जायेंगे । मैं पूछना चाहता हूँ कि अगर कुछ ऐसी बात है तो हम इन से पहले उधर चले जाएं । (हंसी)

**श्री अध्यक्ष** : कामरेड साहिब, अगर आप किसी पार्टी के लीडर को इधर लाएं तो मैंबरों को भी इधर ले आएं । (हंसी) (Comrade Sahib, if you winover a Leader of a Party to your side then you should bring the other members of that Party also)

7.00 p.m.

**बाबू बचन सिंह** : ग्रान ए प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर, सर। मिस्टर स्पीकर, ग्रब सरकारी घड़ी के मुताबिक भी सात बज चुके हैं और ग्रगर फाइनेंस मिनिस्टर पांच दिन की बहस का जवाब ग्राधे घंटे में भी न दें..........

**सरदार गुरनाम सिंह** : मेरा ख्याल है कि ग्रब उन के पास रह ही कुछ नहीं गया कहने के लिये ।

**बाबू बचन सिंह** : तो फिर फायदा ही क्या है ।

(इस मौके पर सरदार ग्रजायब सिंह सन्धू प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर पर खड़े हुए)

**श्री ग्रध्यक्ष** : ग्रापको ग्रच्छा नहीं लगता इस तरह से प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर पर खड़ा होना । इस के ग्रलावा ग्रापका गला भी खराब है । इसलिये रहने दीजिए ।
(It does not look proper for the hon. Member to rise on a point of order like this. Besides this he has a bad throat. also he should not raise the point of order.)

**मुख्य मन्त्री** : तो, स्पीकर साहिब, मैं ग्रापको यह बताने जा रहा था कि हिल्ली एरियाज़ की डिवैल्पमेंट के लिए, वहां पर रोड्ज़ कम्युनिकेशंज़ ग्रौर दूसरी चीज़ों के लिये हमने प्लेन के ग्रन्दर 13 करोड़ रुपया रखा है । छोटी छोटी ग्रौर दूसरी मीडियम इन्डस्ट्रीज़ वहां लगाने की तरफ हम पूरे तौर पर तवज्जो दे रहे हैं। हम वहां पर हर तरह से डिवैल्पमेंट करना चाहते हैं। हार्टीकल्चर की तरफ तवज्जो दे रहे हैं। इस सम्बन्ध में हम वहां पर ज्यादा से ज्यादा सहूलियात देना चाहते हैं। हरिजन भाईयों के उत्थान क लिये, उनकी उन्नति के लिये हमने काफी रुपया रिवाल्विंग फंड में रखा है । उनकी वैलफेयर का हमें पूरा ध्यान है । स्पीकर साहिब, ग्रापके जरिये मैं तमाम हरिजन भाईयों को यकीन दिलाना चाहता हूँ कि उनकी वैलफेयर के सम्बन्ध में हमारे पास जो जो स्कीमें हैं उनसे भी ज्यादा हम तवज्जोह देना चाहते हैं। रिवाल्विंग फंड को हम ज्यादा से ज्यादा मज़बूत करना चाहते हैं ग्रौर उनकी ग्रार्थिक ग्रवस्था को सुधारने के लिये जो स्कीमें हैं उनकी तरफ पूरे तौर पर ध्यान दिया जाएगा । हम पंजाब राज्य को ग्रार्थिक तौर पर मज़बूत करना चाहते हैं। हम पंजाब को एक बहुत ग्रच्छे पाए की ऐडमिनिस्ट्रेशन देना चाहते हैं।

बहुत सी बातें इंडस्ट्रीज़ ग्रौर जैनरल ऐडमिनिस्ट्रेशन के सम्बन्ध में भी दोस्तों की तरफ से कही गई । टाईम चूंकि ग्रब नहीं है इसलिये मैं उन बातों का जवाब उन मौकों पर ही दूंगा । लेकिन, स्पीकर साहिब, मैं ग्रापके जरिए इस हाउस को निवेदन कर देना चाहता हूँ कि पंजाब में एक ग्रच्छी फ़िज़ा कायम करने के लिये, एक ग्रच्छा वायुमंडल बनाने के लिये, यहां पर हर तरह से युनिटी कायम करने के लिये ग्रौर हर तरह से पंजाब को ऊंचा उठाने के लिये ही हमने कोशिश करनी है । मैं ग्राशा करता हूँ ग्रौर मुझे इस बात की खुशी होगी कि पंजाब ग्रसैम्बली के सभी मैम्बर साहिबान इसमें गवर्नमेंट को पूरा पूरा सहयोग दें ग्रौर जब वह ग्रपने ग्रपने इलाकों में

जाएं तो इन बातों की तरफ खास तवज्जो दें । आप के जरिए उन को मैं इस बात का यकीन दिलाता हूँ कि पंजाब के अन्दर जितने भी असैम्बली के मैम्बरान हैं उन तमाम की कान्स्टीचुएंसीज को, खाह वह आपोजीशन की है खाह वह इस तरफ के मैम्बर साहिबान की है, पूरी तरह से डिवैलप करने की कोशिश की जाएगी । यह कोई किसी खास इलाके का बजट नहीं, सारे पंजाब का बजट है । यह एक पार्टी का बजट नहीं है । यह गवर्नमेंट समूचे पंजाब को उन्नति के रास्ते पर आगे ले जाने के प्रयत्न करना चाहती है और उसके मुताबिक मैं आशा रखता हूँ कि इसमें हमें तमाम दोस्तों का तुआवन हासिल होगा ताकि हमारी इन कोशिशों के बाद जो नया पंजाब इमर्ज हो वह इन सभी बातों में सारे हिन्दुस्तान की अगवाई कर सके । (तालियां)

(इस वक्त श्री रूप सिंह फूल अपनी सीट पर खड़े हुए)

**श्री अध्यक्ष :** अब मेहरबानी करके इन्ट्रप्ट न करें । फाईनेंस मिनिस्टर साहिब ने बोलना है (Now no interruption please. The Finance Minister will now reply to the debate.)

**श्री रूप सिंह फूल :** मैं आप के जरिए चीफ मिनिस्टर साहिब से पूछना चाहता हूँ कि जब आपने इतनी लम्बी चौड़ी तकरीर की है तो फैमिली प्लैनिंग के बारे में अपनी गवर्नमेंट की प्लैन्ज़ की बावत क्यों नहीं बताया : (विघ्न)

**श्री मंगल सैन :** श्री रूप सिंह फूल ने बड़ा दिलचस्प प्वायंट उठाया है। मैं चाहूँगा कि सरदार कपूर सिंह जी फैमिली प्लैनिंग के बारे में जरूर कुछ रोशनी डालें ।

**वित मन्त्री :** जरूर कुछ कहूँगा । अपना तजरुबा बताऊंगा । (विघ्न)

**श्री अध्यक्ष :** अब आप कोई इन्ट्रप्शन न करें ।(No more interruptions now.)(The Finance Minister rose and there was loud thumping).

**वित मन्त्री** (सरदार कपूर सिंह) : मिस्टर स्पीकर, मैं मश्कूर हूँ उन सब मैम्बर साहिबान का जिन्होंने बजट की जनरल डिस्स्कशन में हिस्सा लेकर अपने अपने सुझाव दिये और नुक्ताचीनी की । मैं यह मानता हूँ कि मुल्क की तरक्की के लिये जहां इतनी स्कीमें चल रही हों, उन के बारे में सिर्फ तारीफ करना ही ज़रूरी नहीं होता बल्कि उन स्कीमों में, उस डिवेलपमेंट में जो नुक्स है, जो खामियां हैं वह भी गवर्नमेंट के नोटिस में लाई जाएं तो उन से भी काफी हद तक फायदा उठाया जा सकता है (प्रशंसा) वह खामियां ज़रूर नोटिस में लाई जानी चाहएं बशर्तेकि वह सही मायनों में खामियां तसव्वर की जाएं और उनको दूर करने से डिवैलपमेंट ज्यादा हो । इस सिलसिले में मैं ज्यादा तो नहीं कहना चाहता लेकिन इतना ज़रूर कहूँगा कि ऐसी खामियों पर अच्छी तरह से ध्यान दिया जाएगा और उनको दूर करने के लिये सरकार की तरफ से पूरी तवज्जो दी जाएगी ।

[वित मंत्री]

मैं चाहता था कि बजट पर नुक्ताचीनी करते वक्त मैंबर साहिबान ने जो जो प्वायंट्स उठाए हैं उनका जिक्र करूँ। लेकिन उनमें से बाज़ बातों का जिक्र चीफ मिनिस्टर साहिब ने पहिले ही कर दिया है । जहां तक लोन्ज़ का ताल्लुक है इस बारे में उन्होंने मुफस्सल तरीके से वह हालात बता दिये हैं जिन स्कीमों के लिये लोन दिए गए और साथ ही उन्होंने यह भी कह दिया कि फाइनेंस कमिशन के सामने हमारा केस जाने वाला है । फाइनेंस कमिशन के बारे में मैं चाहता था कि कुछ और ज्यादा ज़िक्र करता लेकिन फाईनेंस कमिशन के साथ चूंकि हमारी मीटिंग 24,25 मार्च को हो रही है और उसमें यह सभी मामले आने वाले हैं, हमारी तरफ से भी कुछ वहां पर ख्यालात का इज़हार किया जाएगा जहां तक स्टेट के स्टैंड का ताल्लुक है, इसलिये मुनासिब नहीं होगा कि इस वक्त उन बातों की बाबत कुछ ज्यादा कहा जाए । हां इतना जरूर कह सकता हूँ कि जहां तक लोन्ज़ का ताल्लुक है, अगर वह लोन्ज़ किसी भी गवर्नमेंट के जिम्मे अनप्राडक्टिव स्कीमों के बारे में हैं फिर तो वह हर हालत में बायसे नुक्सान हो सकते हैं। लेकिन एक डिवैलपिंग इकानोमी में जब हम यह कोशिश कर रहे हैं कि पंजाब की माली हालत ऊंची हो, पंजाब में इंडस्ट्रियल और ऐग्रीकल्चरल डिवैलपमेंट पूरी तेज़ी के साथ हो तो इस हालत में सरकार लोन लेकर ऐसी स्कीमों पर खर्च करती है तो मैं आपको यकीन दिला सकता हूँ कि हमें इन लोन्ज़ की बाबत किसी तरह का फिक्र महसूस नहीं करना चाहिए । इसके साथ ही मैं यह भी कह देना चाहता हूँ कि जब हमारी फाईनैंशल पोज़ीशन ऐसी है कि जब कभी हमसे कोई इंस्टालमेंट ड्यू होती है, जोकि लोन्ज़ के बारे में होती हैं, तो वह हम अदा करते हैं। जब ऐसी इन्स्टालमैन्टस को हम अदा करते आए हैं तो इससे अन्दाज़ा लगया जा सकता है कि जहां तक लोन्ज़ का ताल्लुक है उनकी रीपेमेंट के बारे में किसी तरह के फिक्र करने की कोई ज़रूरत नहीं है । कहने का मतलब यह है कि जो जो लोन्ज़ लिये गए हैं वह डिवैलपमेंट वर्कस के लिये लिये गए हैं, प्रोडक्टिव वर्क्स के लिए हासिल किये गए हैं और उनको अपनी स्टेट की इकानोमी को ऊंचा करने के लिये इस्तेमाल किया गया है और किया जा रहा है । इसलिये उनकी बाबत आनरेबल मैंबर साहिबान को किसी किस्म की कोई चिन्ता नहीं करनी चाहिए ।

मिस्टर स्पीकर मुझे इस बात की खुशी है कि मैम्बर साहिबान ने बजटिंग की बाबत भी नुक्ताचीनी की । उनमें से कामरेड जोश भी हैं, मिस्टर यश भी हैं और दूसरे हैं। श्री यश ने कहा Budget did not indicate Governments endavour to establish Socialism. यह उनका ख्याल है । इसी तरह से एक दो मैम्बर साहिबान और हैं । उन्होंने भी यह लफ्ज़ इस्तेमाल किये हैं कि जो बजट के अन्दर स्कीम्ज़ हैं वह यह जाहिर नहीं करतीं कि हमारी जो स्टेट है वह सोशलिज़म की तरफ जा रही है। लेकिन मैं सिर्फ यही अर्ज करना चाहता हूँ कि आखिर सोशलिज़म क्या है ? सोशलिज़म के अन्दर कौन कौन सी बातें होनी ज़रूरी हैं । सोशलिज़म की सब से

पहली बात तो यह है कि उस स्टेट का बजट आम इनसान के लिये ज़िन्दगी की ज़रूरियात को मुहैया करे । उनको मुहैया करने के लिये हर इनसान को रोज़गार मिले ताकि वह आसानी से अपना गुजारा कर सके।

**Babu Bachan Singh :** It is a welfare State and not a socialist State.

**Finance Minister :** It is a welfare State. लेकिन सवाल तो ज़रूरियाते ज़िन्दगी मुहैया करने का है। दूसरी चीज़ यह है कि डिस्पैरिटी इन इनकम जो है वह कम हो ।

इस तरह की यह दो तीन छोटी मोटी चीजें हैं। तो मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि इस बजट को सामने रख कर इस नुक्ता निगाह से देखने की कोशिश करें तो आप को पता चलेगा कि इसके ज़रिये हमने सोशलिज्म लाने की कोशिश की है और यहां सोशलिस्ट पैट्रन की सोसायटी कायम करने की तरफ कदम बढ़ाया है । आप देखें कि इन्सान के लिये सबसे बड़ा सवाल रोटी का होता है। यह ठीक है कि जहां तक पिछले साल का ताल्लुक है उसमें यहां कुछ महीने अनाज के काफी भाव चढ़े थे लेकिन बतौर सारे साल के मैं कह सकता हूँ कि उससे पिछले सालों की निसबत इस साल यह गवर्नमेंट बहुत कोशिश कर रही है कि यहां पर हर इन्सान का और हर पंजाबी का जो खुराक पर खर्च हो वह कम हो और इस मक्सद के लिये इस सरकार ने फेयर प्राइस शाप्स को खोल कर और कुछ चीजें सबसिडाईज़ करके लाखों रुपये का नुकसान भी उठाया है।

दूसरी चीज जो है वह तालीम का सवाल है । इस लिहाज़ से भी आप इस बजट को देख सकते हैं। मैं यह कह सकता हूँ कि सारे हिन्दुस्तान में कोई भी ऐसी स्टेट नहीं है—हां हो सकता है कोई एक आध स्टेट ऐसी हो भी, लेकिन आम तौर पर आप देखेंगे कि कोई भी ऐसी स्टेट नहीं होगी जहां मैट्रिक तक तालीम मुफ्त दी जाती हो । इसके इलावा हम ने जो यह कर रखा है कि जो हमारे सोलजर्ज़ लद्दाख और नीफा में काम आए हैं उन के बच्चों को डिग्री तक मुफ्त तालीम दी जाए, यह कोई कम चीज़ नहीं है ।

इसी तरह से जो अनएम्पलाएमेंट का सवाल आता है उस बारे में भी आप इस बजट में निगाह मार कर देख लें कि यह गवर्नमेंट इसको दूर करने के लिये कितनी कोशिश कर रही है । मैं इन चीजों के बारे में खुद ज्यादा न कह कर आनरेबल मैम्बरान पर छोड़ूंगा कि वह खुद इन नुक्ता निगाहों से इस बजट पर अपनी नज़र डालें और बताएं कि क्या यह बजट यह इण्डीकेट करता है या नहीं करता कि यह सोशलिज्म की तरफ ले जाने वाला बजट है । मैं इस बारे में कुछ नहीं कहता और इन फाज़ल दोस्तों के इनसाफ पर छोड़ता हूँ। (तालियां) मेरे एक फाज़ल दोस्त, जो मेरे सामने बैठे हुए हैं, ने कहा कि यह जो बजट है यह एक प्ररफेक्ट जगलरी आफ फिगरज़ का बजट है। मुझे इनकी इस बात पर खुशी हुई कि इन्होंने प्ररफेक्ट का लफ्ज़ तो कहा यानी यह प्ररफेक्ट तो है । इसके अगले जो

[वित्त मन्त्री]

लफ्ज़ उन्होंने कहे हैं उन के जवाब में अगर मैं यह कह दूं कि यह जगलरी नहीं यह मैजिक है तो मैं ठीक मान लेता हूँ। मेरे दोस्त टण्डन साहब ने कहा है कि हमने 13 करोड़ रुपया बना किस तरह से लिया है। मैं उन से कहता हूँ कि यह मैजिक था, जगलरी नहीं थी। एक तरफ तो, स्पीकर साहब, यह कह रहे हैं कि तकसीम ठीक नहीं और हमने जो बजट बनाया है, बजट बनाते वक्त तो 9 करोड़ रुपये की आमदनी बढ़ाई गई है और दूसरी तरफ चार करोड़ रुपये की बचत दिखाई गई है। अगर हमने आमदनी बढ़ाई है तो टैक्स लगा कर तो यह बढ़ाई नहीं और टैक्स लगाए बगैर बढ़ाई है तो कोई बुरी बात नहीं की। जहां हम देखते थे कि लीकेज है टैक्स कुलेक्शन में या जहां फ़जूल का खर्च है उस में कमी की है। खर्च कम करते वक्त हमारे सामने यह असूल था कि जो प्रोडक्टिव खर्च हैं उन में कमी नहीं होनी चाहिए और जो अन-प्रोडक्टिव खर्च हैं सिर्फ उन्हीं में ही कमी की जाए और हमने जो रिट्रेंचमेंट की है वह इसी बेसिज़ पर की है जिसके लिये भी यहां एतराज़ किया गया था। मैं इस बारे में यकीन दिलाता हूँ कि हमने जो रिट्रेंचमेंट की है और जो खर्च में कमी की है वह अनप्रोडक्टिव खर्चों में ही की है और यह कोई नावाजव बात नहीं की और न ही यह कोई जगलरी आफ फिगर्ज़ है।

फिर, स्पीकर साहब, मेरे एक दोस्त ने कहा है कि यह जो बजट है यह एक टेम बजट है। मैं उनसे कहता हूं कि यह टेम बजट नहीं है बल्कि टेम्ड बजट है और यह इसलिये है क्योंकि हम नहीं चाहते थे कि बजट किसी तरह से वाइल्ड हो क्योंकि हम जानते हैं कि अगर यह किसी तरह से वाइल्ड हो तो यह फिर कन्ट्रोल नहीं हो सकता। इसलियें मैं अर्ज़ करता हूँ कि हमने यह टेम बजट नहीं बनाया है और प्लान के मुताबिक और डिज़ाइन के मुताबिक और प्रिंसिपल्ज़ आफ फाइनेंशल रूल्ज़ के मुताबिक इस को रखा है और इसको टेम ज़रूर किया है। (हंसी) (विघ्न) मैं जानता हूँ कि इनसान को किस तरह से टेम किया जाता है और इसी तरह से हमने इस को किया है। इसलिये मैं आपसे यह ज़रूर कहुँगा कि हमारी तरफ से जहां तक बजट के बनाने का ताल्लुक है किसी तरह की कोई जगलरी नहीं की गई और जिसको हेरा फेरी कहते हैं नहीं की। जो फेक्ट्स और फिगर्ज़ हैं हमने उनको ही देख कर किया है और जो एक्चुअल फिगर्ज़ जनवरी और फरवरी के महीने के आए हैं हम ने उनको देखा है और उन्हीं के मुताबिक और उन्हीं के हिसाब से यह सारा कुछ तैयार किया है और आप यह कभी ख्याल भी न करें कि इनमें कोई किसी तरह की हेरा फेरी है।

फिर एक दोस्त ने यह कहा है कि यह तीन करोड़ और 50 लाख रुपये का डेफिसिट बजट है और डेफिसिट बजट अच्छा नहीं होता। और साथ यह कहा है कि इस डिफिसिट को पूरा करने के लिये हम नए टैक्स लगायेंगे। आप शायद

इस बात के मुन्तज़िर भी हैं कि इस बारे में मैं क्या कहता हूँ । Deficit budget is an indication of developping economy. क्योंकि हम देख रहे हैं कि इस बजट में जो खर्च प्रोवाईड किये हुए हैं वह क्या सारे के सारे प्रोडक्टिव पर्पज़िज़ के लिये हैं या कोई अन-प्रोडक्टिव पर्पज़िज़ के लिये भी हैं जो घटाए जा सकते हैं। तो इस हालत में आप यह नहीं कहेंगे कि यह डेफिसिट बजट बुरा है । तो इस हिसाब से यह जो डिफिसिट बजट है यह डिवेलिंपग इकानोमी का बजट है और प्रिंसीपल्ज़ आफ बजटिंग के मुताबिक है । दूसरी तरफ यह कहा गया है कि इससे इनफ्लेशन होती है। मैं कहता हूँ कि यह उल्टा इनफ्लेशन को चेक करता है क्योंकि इसमें सेविंग स्कीमें और कुछ दूसरी स्कीमें हैं।

मेरे फाज़ल दोस्त टण्डन साहब ने एक दो सवाल बड़े अहम उठाए हैं। एक सवाल तो यह उठाया है कि हम यह रुपया कहां से लेंगे और यह कैसे लेंगे । लेकिन मैं इनको कहता हूँ कि आप इत्मीनान रखें, इसके लिये जो पालेसी गवर्नमेंट ने बनाई है कि हमने यह स्टेट आफ डिवेलिंपग इकानोमी बनानी है, उसको सामने रख कर हम हर तरह से कोशिश करेंगे और सोचेंगे कि इस स्टेट की डिवेलपमेंट के लिये रुपया किस किस तरह से लिया जाए --

**Chaudhri Mukhtiar Singh Malik** : What about future taxes ?

**वित्त मन्त्री** : यह जो सवाल है कि टैक्स लगाएंगे या नहीं लगायेंगे इसके जवाब में मैं यह अर्ज़ कर देना चाहता हूँ कि अगर हमें टैक्स लगाने ही पड़ेतो इसके लिये हमारी यह पालिसी है कि टैक्स उन लोगों पर लगाए जाएं जो देने के काबल हों और उन पर न लगाये जाए जो देने के काबल नहीं हैं।

दूसरी तरफ उन्होंने दो तीन चीज़ें और कही हैं। उन्होंने स्माल होल्डिंग्ज़ वालों का ज़िक्र किया । मैं खुश हूँ यह बात टंडन साहिब ने कही (विघ्न) मेरे मन में यह मामला उसी वक्त से था जब से यह मिनिस्ट्री आई । आप इसे कमिटमेंट समझ लीजिए, उनकी इच्छा समझ लीजिये जो पिछले फिनांस मिनिस्टर थे, उन के मन में यह बात थी, सिर्फ मन में ही नहीं थी बल्कि उन्होंने इस की सारी इम्पली-केशनज़ को भी देखा था मगर बाद में यह ख्याल बना कि अगर किसी को रिमिशन देनी हो, रियायत देनी हो तो यह भी देखना चाहिए कि इसका असर क्या होता है । (विघ्न) मैं जानता था कि किसानों को यह रियायत देने के लिये कुछ इधर उधर से बचत हो सकती है मगर अगर उसी रियायत के पैसे को इस तरीके से दिया जाए कि जो एक प्रोडक्टिव मैथड हो, किसान की पैदावार बढ़े उसका स्टैंडर्ड आफ लाइफ ऊंचा हो तो सरकार का ध्यान ऐसे तरीके निकाल ढूंडने की तरफ रहा । दो-तीन स्कीम्ज़ इस बारे में भी देखी गई। एक यह थी कि जो लोग बंजर जमीन में कूआं लगा लें---इस वक्त सरकार इसके लिये लोन देती है, 25 फीसदी सबसिडी भी देती है---तो उन का मालिया बारानी की बजाए चाही हो जाता है । इस बारे में सोचा जा रहा है कि इस बारे में तरक्की कैसे की जा सकती है............

- **Chief Minister** : Announce it.

**वित्त मन्त्री** : मेरे साथी कहते हैं कि ऐनाउंस कर दो । आप जानते हैं कि बारानी इलाकों में कूआं लगाने की हालत में उस ज़मीन पर चाही मालिया लग जाता है मगर अब हमने यह फैसला किया है कि अब ऐसी जमीन पर चाही होने की हालत में चाही रेट नहीं लगाए जाएँगे । (तालियां) मैं आपको बताऊं कि मेरे मन में बहुत सी तजवीज़ें हैं । जहां तक फार्मर का ताल्लुक है मैं टंडन साहिब को बताना चाहता हूं (विघ्न) आप ज़रा इंतज़ार करें । (विघ्न) नेक कामों के लिये वक्त अगर ज्यादा भी लग जाए तो ख्याल नहीं करना चाहिए ।

**श्री बलरामजी दास टंडन** : स्पीकर साहिब, टाइम बेशक ऐक्सटैंड कर दें ।

**वित्त मन्त्री** : मैंने किसानों के बारे में यह कहना है......

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ** : On point of information, Sir. ਫਿਨਾਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਚਾਹੀ ਰੇਟ ਨਹੀਂ ਲਏ ਜਾਣਗੇ । ਮੈਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਆਇਆ ਇਹ ਕਦੇ ਵੀ ਨਹੀਂ ਲਏ ਜਾਣਗੇ ਜਾਂ ਬੰਦੋਬਸਤ ਹੋਣ ਤੇ ਲਾ ਦਿੱਤੇ ਜਾਣਗੇ ?

**ਵਿੱਤ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਕਦੀ ਵੀ ਨਹੀਂ ਲਵਾਂਗੇ । (ਤਾੜੀਆਂ)

**ਚੌਧਰੀ ਦੇਵੀ ਲਾਲ** : On a point of information, Sir ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਕਦੀ ਵੀ ਨਹੀਂ ਲਵਾਂਗੇ । ਤਾਂ ਕੀ ਇਹ ਸਦਾ ਹੀ ਇਥੇ ਰਾਜ ਕਰਦੇ ਰਹਿਣਗੇ ? (ਹਾਸਾ)

**ਵਿੱਤ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਜਿੰਨੀ ਦੇਰ ਰਹਾਂਗੇ ਨਹੀਂ ਲਵਾਂਗੇ । ਤੁਸੀਂ ਆਵੋ ਤਾਂ ਲੈ ਲੈਣਾ । (ਹਾਸਾ)

बाकी रहा दूसरे सैक्शन का यानी बिज़नैसमैन, डीलर्ज़ या ट्रेडर्ज़ वगैरह का । मैं जानता हूं कि उन के मन में मेरे मुताल्लिक कुछ शकूक हैं । मगर मैं उनको यकीन दिलाना चाहता हूं कि उन के सारे शकूक गलत साबत होंगे । मैं यह जानता हूं कि कम्पलीकेटिड प्रोसीजर आफ असैसमैंट और रियलाइजेशन आफ टैक्सेशन कुरप्शन का कारण है । (तालियां) जहां किसी को किसी न किसी तरीके से किसी दूसरे को तंग करने का मौका मिल जाए वहीं पर करप्शन होती है । उसके लिये टंडन साहिब और कुछ दोस्त मुझ से मिले, पहले व्यापारी भी मिलते रहे हैं । मैं इन सबको यकीन दिलाता हूं कि सरकार का हरगिज यह मनशा नहीं है कि उनको किसी तरह से भी तंग किया जाए बल्कि गवर्नमेंट चाहती है कि उनकी बिज़नैस तरक्की करे ताकि हमें उससे ज्यादा आमदनी आए । मैं जानता हूं कि अगर पंजाब का बिज़नैस दिल्ली चला जाता है तो इससे उनको भी नुकसान है और पंजाब को भी नुकसान है । सरकार को पंजाब के हर सैक्शन की बहबूदी का ख्याल है । इन हालात में मैं कह सकता हूँ कि उनके जो खदशात हैं वह गलत हैं । ऐक्ट में जितनी खामियां हैं जो बायसे इवेज़न हैं या बायसे तकलीफ हैं उन पर गौर हो रहा है ।

**श्री अध्यक्ष :** आप और कितना टाइम लेंगे ? (How much more time will the hon. Finance Minister take ?)

**वित्त मन्त्री :** 15 मिनट और दे दें ।

## EXTENSION OF TIME

**Mr. Speaker** : Is it the pleasure of the House that the time of the sitting be extended ?

(*Voices* : *Yes, Yes.*)

**Mr. Speaker** : All right. The House will sit up to 7.45 p.m.

## GENERAL DISCUSSION OF THE BUDGET FOR THE YEAR 1965-66 (Resumption) concld.

वित्त मन्त्री : स्पीकर साहिब, जहां तक साथ वाली स्टेट्स में टैक्सों के रेट्स में डिसपैरिटी का सवाल है इस सिलसिले में जो शिकायत है वह मुझे मालूम है। पेपर वालों को यह शिकायत है कि उनकी तजारत तबाह हो गई है क्योंकि जो सेल्ज़टैक्स यहां है वह ज्यादा है और दिल्ली में कम है । इसी तरह से हिमाचल में बाज़ चीज़ों पर यह टैक्स है ही नहीं । मैं इस बारे में आपको बताना चाहता हूँ कि आप की गवर्नमेंट इस बारे में बड़ी तनदेही से कोशिश कर रही है कि और नहीं तो कम से कम जो इस ज़ोन की स्टेट्स हैं उनमें तो यूनीफारमिटी आफ रेट्स हो जाए । इसलिये इन को किसी तरह के खदशे नहीं होने चाहिएं कि इन के इन्टरैस्ट्स का ख्याल नहीं रखा जा रहा, उन को किसी तरह से घबराने की ज़रूरत नहीं है । वह आएं, सहयोग दें और अपनी मुश्किलात सरकार को बतायें । और जो भी आनरेबल मैम्बर्ज़ उन के साथ आना चाहें आ जाएं और मैं इस बात पर खुले तौर पर बहस करने के लिये तैयार हूँ। और उन के सामने सारे हालात रख दूंगा और उन्हीं को जज बनाने के लिये तैयार हूँ ताकि कोई फैसला हो सके । (प्रशंसा )

हमारे मन में बहुत सी चीजें हैं और यह जगलरी का पटारा नहीं जैसा कि एक मैम्बर ने इशारा किया था । यह तो मैजीशियन का पटारा है।

प्रोफैशनल टैक्स के बारे में साफ कह देना चाहता हूँ कि मैं इसको हटा देने के हक में नहीं हूँ। हो सकता है कल को मेरा ख्याल बदल जाए और मैं यह समझूं कि किसी के साथ कोई किसी तरह की डिस्क्रिमीनेशन हो रही है । अगर आप अंदाज़ा लगाएं तो इस टैक्स को हटाने से एक सैक्शन के साथ दूसरे सैक्शनज़ की निसबत डिस्क्रिमीनेशन होगी । इस के बारे में मैं इस वक्त कुछ नहीं कह सकता । आपने मुझे फिगर्ज़ दे दी हैं 1 करोड़ और 40 लाख की । लेकिन यह सोचने वाली बात है । कभी जाट दयाल हो सकता है और कभी उसे कन्जूस

[वित मंत्री]

भी बनना पड़ता है । (प्रशंसा) जहां तक प्रापर्टी टैक्स का ताल्लुक है इस पर गौर हो रहा है । असल में सारे टैक्सों की स्ट्रक्चर ज़ेरे गौर है और इन्हें रेशनेलाइज़ करने की बाबत सोचा जा रहा है ।

एक मांग यह की गई कि पे कमिशन मुकर्रर कर दो । लेकिन इसका क्या फायदा होगा ? पे कमिशन का काम तो सरकार खुद कर रही है । जो काम हकूमत अपने आप कर रही हो उसके लिये कमिशन बनाने की क्या ज़रूरत है ? कमिशन भी तो गवर्नमेंट ने ही बनाना है । और मुझे इन कमिशनों के बारे में तजुरबा है । रोज ही केस आते हैं कि जब एक दफा कमिशन बना दो, खत्म ही नहीं होता और उसका कोई एन्ड ही नहीं होता । (प्रशंसा)

लेकिन जहां तक पे स्केलों का ताल्लुक है सरकार इस बात पर गौर कर रही है और जो एनामोलीज़ हैं उन्हें स्टडी किया जा रहा है और तवज्जो दी जा रही है ।

टीचरों के बारे में मैं अर्ज़ कर दूं कि जितनी हमदर्दी सरकार की उन के साथ थी इन्होंने उसका नाजायज़ फायदा उठाने की कोशिश की है । मैं फिर भी इस बात के लिये उन्हें कोई सज़ा नहीं देना चाहता । उस वक्त यह समझ लिया गया था कि हो तो जाना है क्यों न इस बात का फायदा उठाया जाए । Why should we not take the credit ?

**Baboo Bachan Singh :** The hon. Finance Minister is uncharitable.

**Minister for Finance :** It might be uncharitable but at the same time any approach which leads to agitation, should be condemned.

**Sardar Gurnam Singh :** What about constitutional agitations ?

**Minister for Finance :** An agitation whether it is constitutional or unconstitutional does affect the administration adversely and it should, therefore, be condemned. मैं इन्हें यकीन दिलाता हूँ कि सरकार के मन में कोई इस बात के लिये रंज नहीं । किसी की मांग हो वह आनी चाहिए । और जब तक तकलीफ बताई नहीं जाती, पता नहीं चलता । जिसको तकलीफ हो उसने श्रीक्स और क्राइज़ तो करनी ही हैं । इसके बावजूद भी गवर्नमेंट के मन में इस बात का ख्याल नहीं कि स्ट्राइक क्यों की गई । जो जायज़ मुतालबा हो उसे देखना ही चाहिए । और हम उनकी तन्खाहों के बारे में जितनी भी इम्प्लीकेशन्ज़ हैं उन्हें एग्ज़ामिन कर रहे हैं । और इस केस को सिम्पेथैटीकली और एक्टिवली कनसिडर किया जा रहा है । जो मांगें उन्होंने पहले की थीं, जब मुझे मिले थे वह तो जायज़ थीं और जो बाद में पेश कीं

वह नाजायज थीं । उनका ख्याल था कि एक कदम तो रख दिया है अब दूसरा कदम और आगे बढ़ा दो । यह नाजायज चीज़ है । हम अपनी बात पर अब भी कायम हैं जो हमने कही थी जब यह मेरे पास आए और फिर यह सी. एम. साहिब के पास गए और उन्होंने ने भी यही कहा था और मैं उन्हें यकीन दिलाता हूँ कि उनका केस एक्टिवली कन्सिडर हो रहा है ।

ट्यूबवैल पर बिजली की ड्यूटी को कम करने के बारे में कहा गया है और इसके साथ ही कहा गया कि चैफ कटर पर भी बिजली की ड्यूटी न ली जाए । मैंने इस बात पर विचार करने के लिये कहा है । यह कहा गया कि जाट फिनांस मिनिस्टर हो और फिर वह जाटों के मुफाद के लिये कुछ न करे । यह बात नहीं । मैंने जाट हकूमत को भी देखा है जिस वक्त सर छोटू राम मिनिस्टर थे और जाट हकूमत थी । उसके बाद की भी हकूमतें देखी हैं। आप इस जाट के बजट का मुकाबला करके देख लें कि कहां तक इस बजट में फारमर को फायदा पहुंचाने की कोशिश की गई है । (प्रशंसा) यह बात भी ज़ेरे गौर है जिसका जिक्र किया गया है ।

एक और बात का ध्यान दिलाया गया है कि म्युनिसिपल कमेटियों की लिमिट के अन्दर जो ज़मीन ज़ेर काश्त है उस पर तो टैक्स लिया जाता है और जो खाली प्लाट हैं इन पर प्रापर्टी टैक्स नहीं लिया जाता । इसकी तरफ सरकार की तवज्जो दिलाई गई है । इस तरह की डिस्क्रिमीनेशन क्यों है ? इस चीज पर गौर किया जाएगा ।

इन्होंने यह कहा है कि ट्यूब वैल पर जो बिजली एग्रीकल्चर पर्पज़िज़ के लिए इस्तेमाल की जाए उस पर कोई टैक्स न लिया जाय लेकिन अगर उस बिजली पर कोई टोके की मशीन लगा ले तो उस पर इलेक्ट्रेसिटी ड्यूटी क्यों ली जाती है ? मैं इस बात को देख लूंगा । इस बात को सोच विचार कर देखा जाएगा कि इसमें कितनी फिनांशल इम्प्लीकेशन्ज़ हैं और किस हद तक यह मांग जायज़ है और सरकार क्या कुछ कर सकती है।

इतना कहने के बाद मैं आनरेबल मैम्बरों पर ही छोड़ता हूं कि वह इन सारी बातों को मन में रख कर इस बजट को एक्सेप्ट करने को तैयार हों । हमारी नियत नेक देख कर और काम करने की लगन देख कर हर तरफ से मैं समझता हूं कि इस बजट की सराहना होनी चाहिए ।

(सब ओर से प्रशंसा) (तालियां) (थम्पिंग)

7.40 p.m.

*(The Sabha then adjourned till 9.30 a.m. on Thursday the 12th March, 1965.)*

1445—28-8-65—366—C., P. & S. Pb., Patiala.

# PUNJAB VIDHAN SABHA

## DEBATES

*12th March, 1965*

---

Vol. I—No. 17

---

OFFICIAL REPORT

CONTENTS

*Friday, the 12th March, 1965*



---


**Punjab Vidhan Sabha, Secretariat, Chandigarh**

**Price : Rs. 14.20**

# *ERRATA*

to

**Punjab Vidhán Sabha Debates Vol. I, No. 17, dated the 12th March, 1965.**

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| the | ths | (17)2 | 16 |
| इसका | सका | (17)5 | 6 from below |
| कामरेड | कायरेड | (17)5 | 5 do |
| तो | नो | (17)9 | 3 do |
| these are about | the are | (17)11 | 2 |
| *Delete* the word 'be' before the word 'with' | | (17)11 | 9 |
| no point | no a point | (17)16 | 10 from below |
| it is also | it is a also | (17)17 | 19 |
| चीफ | चीद्ध | (17)22 | 12 |
| फाईल | काईल | (17)22 | 13 |
| रहा | प्रहा | (17)23 | 6 from below |
| CONSTRUCTED | CONSTRECTED | (17)32 | 2 |
| statement | statment | (17)32 | last but one |
| Harnam Singh Chamak | Harnam Singh C amak | (17)35 | 13 from below |
| Scale | sca | (17)37 | 8 |
| Financial | Finacncial | (17)46 | 8 |
| deficit | deficite | (17)46 | 23 |
| Smt. Charanjit Kaur | Smt. Charanjit Karur | (17)47 | 7 |
| IRRIGATION | IKRIGATION | (17)48 | 4 |

P. T. O.

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| permanent | permenent | (17)49 | 21 |
| time | timc | (17)53 | 5 |
| 176 | 776 | (17)53 | S. No. |
| payment | paymnet | (17)53 | 9 |
| the rest of | the rest of he | (17)58 | 9 |
| compensation | compensatlon | (17)60 | last but one |
| Industries | Indurtries | (17)61 | 12 from be'ow |
| *Delete* 'above' | between 'not' and 'mentio.i' | (17)68 | 19 do |
| Karnal | Karna | (17)68 | Last |
| machinery | machienery | (17)71 | 4 from below |
| higher ups | highe rups | (17)76 | 8 |
| Deputy | Depu y | (17)78 | 9 |
| acknowledgement | acknowledgemen | (17)78 | 14 |
| licensees | licensces | (17)81 | 3 |
| litres | liters | (17)81 | 19,29 |
| Putlighar | Putigarh | (17)82 | 9 |
| 125-5-175 | 25-5-175 | (17)84 | 6 |
| Borer | Borar | (17)84 | 11 |
| Vulcanizer | Volcanizer | (17)84 | 15 |
| Shrimati | Shrimari | (17)91 | S. No. 19 |
| Chief Minister | Chief Ministea | (17)126 | 1 |
| Affected | Effected | (17)129 | 22 |
| Drain | Drin | (17)137 | 1, 13 |
| humbly | my | (17)138 | 3 |
| of the | the | (17)138 | 6 |
| Member | ember | (17)144 | last but one |

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
| --- | --- | --- | --- |
| एडमिनिस्ट्रैशन | एडमिनिस्ट्रशन | (17)148 | 19–20 |
| वैलविशर | लवैविशर | (17)157 | 27 |
| रजिस्टर्ड | रिजस्टिर्ड | (17)158 | last |
| का नारा | कानारा | (17)159 | 4 |
| come | c me | (17)164 | 19 |
| thinks | thinks. | (17)165 | 2 |
| चिट्ठी | चिट्ाठी | (17)165 | 7 from below |
| केस टराई | केसटराई | (17)165 | last but one |
| actually | actuall | (17)168 | 10 |
| रौंगट | रौंगट | (17)168 | 18 |
| गया ) | गया । | (17)169 | 16 |
| wrong | wro g | (17)169 | 28 |
| कातिल | कात्ल | (17)171 | 1 |
| उपाध्यक्षा | उपाव्यक्षा | (17)171 | 10 |
| बैठ जाता | बैठ जा ज ता | (17)171 | 20 |
| परेशानियों | प्रेरशानियों | (17)172 | 5 |
| तोहमततराज़ी | तोमत राज़ी | (17)172 | 8 |
| earmarked | yearmarked | (17)172 | 21-22 |
| ਵੇਲੇ | ਵੇਲ | (17)173 | 3 |
| ਹਾਲ | ਗੱਲ | (17)175 | 1 |
| ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ | ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ | (17)176 | 18 |
| ਕੀਤਾ | ਕੀਤਾ ਗਿਆ | (17)176 | 23 |
| ਸਰਦਾਰ ਗਿਆਨ ਸਿੰਘ | ਮਰਦਾਰ ਗਿਆਨ ਸਿੰਘ | (17)178 | 15 |
| *Delete* the word 'ਬਣਾਈ' after the word 'ਲਈ' | | (17)179 | 4 from below |
| जालन्धर | जालत्धर | (17)182 | 19 |
| कमिश्नर्ज़ | कनिश्नरर्ज़ | (17)183 | 11 |

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| चाहिए | चाहिप | (17)186 | 28 |
| साहिब | साहिए | (17)186 | 24 |
| the | he | I | 9 from below |
| Agriculture | Agriculculture | II | 15-16 from below |
| | Agriculculture | II | last and last but one |
| sections | ections | XVII | 15 from below |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

*Friday, the 12th March, 1965*

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Chamber Sector 1, Chandigarh, at 9.30 a. m. of the Clock. Mr. Speaker (Shri Harbans Lal) in the Chair*

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS

### *Supplementaries to Starred Question No. 7319.

**श्री मोहन लाल** : स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करना चाहूंगा कि मिनिस्टर साहिब जो इस फैक्टरी के मालिक हैं मौजूद नहीं हैं। इन्होंने जो स्टेटमेंट दी है मुमकिन है इसकी क्लैरीफिकेशन के सिलसिले में C.M. के पास पूरी डीटेल न हो, यह मेरा अपना अंदाज़ा है । इसलिये मैं भी चाहूंगा कि इस सवाल पर उस दिन सप्लीमेंटरी करने की इजाज़त दी जाए जिस दिन मिनिस्टर साहिब हाउस में स्वयं मौजूद हों।

**Mr. Speaker :** If the Government is in a position to reply, the supplementaries can go on.

**मुख्य मन्त्री** : इसके जवाब के लिये, स्पीकर साहिब, मुझे और टाइम चाहिए, मैं अभी फैक्टस फाइंड आउट कर रहा हूँ।

**Mr. Speaker** : All right, the Supplementaries are postponed.

### †SUPPLEMENTARIES TO STARRED QUESTION No. 7338

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री** : स्पीकर साहिब, कल मेरे एक सवाल के जवाब में आपने फरमाया था कि इस पर कल, यानी आज सप्लीमेंट्रीज़ पुट किये जा सकेंगे ।

**Mr. Speaker :** That question related to the Minister for Public Works, who is not here today. Because he made a request that supplementaries on that question be postponed to a later date, they have been postponed.

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री** : उन को कब पुट करने की इज़ाजत दी जाएगी ?

---

*N. B. Starred Question No. 7319 along with its reply appears in P.V.S. Debate Vol. 1 No. 8 dated 3rd March, 1965 (After-Noon Sitting)

†N. B. Starred Question No. 7338 along with its reply appears in P.V.S. Debate, Vol. 1 No. 15 dated 11th March, 1965. (Morning Sitting)

**Mr. Speaker :** Supplementaries on that question will be allowed possibly on Monday or Tuesday next. But it will come on the agenda of that day.

Next question please.

---

CASES REGISTERED AGAINST SHRI KARTAR SINGH, MUNICIPAL COMMISSIONER AND OTHERS IN CITY P. S. KARNAL.

***7736. Comrade Ram Piara :** Will the Minister for Home and Development be pleased to state—

(a) whether it is a fact that a case against Shri Kartar Singh, Municipal Commissioner, Shri Kirpal Singh, Shri Ram Lal and Shri Jaswant Singh was registered during the month of September, 1964 at the City P. S. Karnal, if so, a copy of the FIR be laid on the Table of the House;

(b) whether the accused were arrested by the police, if so, when together with the date when they were released on bail;

(c) whether the challan of ths said case has been put up in the Court, if so, when, if not, the reasons therefor and the approximate time by which it is likely to be put up;

(d) whether any other case against Shri Kartar Singh, Municipal Commissioner, Karnal has also been put up by the Karnal Police in the Courts, if so, when;

(e) whether any enquiry regarding fertilizer is pending against the said Municipal Commissioner with Police/CIA if so, since when and the approximate time by which it is expected to be finalized ?

**Sardar Darbara Singh :** (a) Yes. It is a fact that case FIR No. 213, dated 15th August, 64 u/s 409 IPC, PS City Karnal was registered against Sarvshri Kartar Singh, Municipal Commissioner and Kirpal Singh, Jaswant Singh and Ram Lal. A copy of the FIR is laid on the Table of the House.

(b) All the four accused surrended in the Court of Sessions Judge, Karnal on 28th September, 64. They were admitted to interim bail till 3rd October, 64. The bail was not confirmed, so the Police arrested them on 3rd October, 64. They were released on bail on 22nd October, 64 by the Sessions Judge, Karnal.

(c) The challan of the case has not been put in court so far. The statement of one witness remains to be recorded.

(d) Shri Kartar Singh, Municipal Commissioner is also an accused alongwith others in case FIR No. 109, dated 15th May, 58 u/s 420/468 IPC, P.S. Sadar Karnal. The investigation has been finalised and the case is being put in court.

(e) No enquiry is pending with District Police against Shri Kartar Singh regarding fertilizer.

दरादप्रक्रिया-संहिता की धारा 154 के अधीन रिपोर्ट हुई पुलिस द्वारा प्रज्ञेय अपराधों की प्रथम सूचना रिपोर्ट संख्या नं० 213, थाना शहर करनाल जिला करनाल, घटना की तारीख और समय

| | | |
|---|---|---|
| 1. | रिपोर्ट की तारीख और समय | रपट नं० 12 मौरखा 18-3-64 समय 12-5 बजे दिन |
| २. | सूचना देने वाले या फरयादी का नाम तथा निवास-स्थान | आदेश अनुसार एस. पी. साहब तहरीर आर्मट्रेड रजिस्ट्रार फो. पो. करनाल। |
| 3. | अपराध (और धारा) और माल यदि कुछ दिया गया हो के बारे संक्षिप्त कैफीयत। | जेर दफा 409 आई. पी. सी. |
| 4. | थाने से घटनास्थल की दूरी और दिशा | नई मण्डी जानिब गरब फासला 2 फरलांग। |
| 5. | अनुसंधान सम्बन्धी कार्यवाही यदि सूचना दर्ज करने में कोई देर हुई हो तो उसका कारण दीजिए | कुछ देरी नहीं हुई। |
| 6. | थाने से रवाना होने की तारीख और समय | तिथि 19-9-64 समय 9 ए. एम.। |

सूचना के नीचे सूचना देने वाले के हस्ताक्षर या मोहर अंगूठा का निशान होना चाहिए अगर (प्रथम सूचना) लिखने वाले अफसर के हस्ताक्षर प्रमाण स्वरूप होने चाहिएं।

No. 12136-/K, dated Karnal, the 12th September, 1964, from the Assistant Registrar Co-operative Societies, Karnal to the Superintendent of Police Karnal Subject:—Embezzlement of the Sale-proceeds of fertilizers and the funds of the Karnal Co-operative Marketing cum-processing Society Ltd. Karnal—Registration of a case u/s 409 I.P.C.,Sir,I have the honour to say that according to the scheme governing the distribution of fertilizers, all stocks of fertilizers are procured by the Co-operative Department on Government account and such stocks are given on credit to the Punjab State Co-operative Supply and Marketing Federation Ltd. Chandigarh who act as the sole distributor for all kinds of fertilizers so procured under an agreement entered into with them by the Punjab, in the Co-operative Department. The State Federation have undertaken to distribute the stocks of fertilizers through the District Wholesale Co-operative Supply and Marketing acting as District agents. Marketing Societies as Rail Head Agencies and the Primary Societies functioning as village depots.

2. That in pursuance of the scheme briefly setout in the proceeding paragraph the Karnal District Whole sale Co-operative Supply and Marketing Society Ltd.,Karnal (a registered institution under the Punjab State Cooperative Societies Act) has been appointed as an agent for the supply of fertilizers in Karnal District by the Punjab State Co-operative Supply and Marketing Federation, Chandigarh and the former has appointed the Karnal Cooperative Marketing-cum-Processing Society Ltd. as its rail head agent.

3. That as the stocks of fertilizers are originally the property of the State, the staff of the Co-operative Department is required to physically verify such stocks annually

during the first 5 days of April, each year. In pursuance of the aforesaid instructions Shri Kesho Ram Garg, Inspector, Co-operative Marketing Societies, Kaithal was detailed to conduct physical verification of stocks of fertilizers which were in the custody of the Karnal Co-operative Marketing-cum-Processing Society Ltd., at the end of March, 1964. However, Shri Amrik Singh formerely Assistant Registrar, Co-operative Societies, Karnal also joined the aforesaid Inspector and conducted the physical verification of stocks of this society from 5th April, 1964 to 7th April, 1964. As a result of the physical verification of the stocks which was completed on 7th April, 1964, it was found that the value of the stocks of fertilizers which were found short in the Godown of the aforesaid society calculated at Rs. 66,406.98. As to the quantity of fertilizers which was found short, it stood as follows:—

| *Kind of fertilizers* | QUANTITY | | |
|---|---|---|---|
| | *Tons* | *Quaintal* | *Kgms.* |
| 1. Amonium Sulphate | 137 | 2 | 96 |
| 2. Calcium Amonium Niterate | 35 | 6 | 97 |
| 3. Super Phosphate | 5 | 0 | 80 |
| 4. Urea | 8 | 4 | 50 |

4. According to the evidence available the stocks of fertilizers were kept in the custody of Shri Kartar Singh, President of the Society. There is also proof to the effect that the Sale-proceeds of the aforesaid stocks have been wrongly embezzled by Shri Kartar Singh with the connivance/complicity of Shri Kirpal Singh, Director and Shri Jaswant Singh, Manager of the Society. Mention may also be made of the fact that at the time of physical verification of stocks charge number of bags were found containing pure common salt instead of fertilizers in the Godown of the Marketing Society. Prima facie it amounts to a planned cheating also.

5. Apart from the defalcation of the stocks of fertilizers as mentioned above sum of Rs. 42,683.90 on account of the sale proceeds of other fertilizers was also due from the Karnal Co-operative Marketing-cum-Processing Society Ltd. to the Karnal District. Wholesale Co-operative Supply and Marketing Society at the time the stocks of fertilizers were checked by the aforesaid officials in April, 1964. However, a sum of Rs. 24,011.20 was recovered in cash from Shri Kartar Singh, President of the Karnal Co-operative Marketing cum-Processing Society on 6th April, 1964. Thus leaving behind a balance of Rs. 18,672.70 This amount has neither been deposited in the District Wholesale Co-operative Society, nor has the same been found in the cash of the Karnal Co-operative Marketing Society. According to the same scheme approved by the Co-operative Department, the Karnal Co-operative Marketing Society was duty bound to remit the aforesaid sale-proceeds to the District Wholesale Co-operative Society, Karnal, alongwith the statement of sales every month. In fact the money realized by the society becomes Government money on the very date the stocks of fertilizers are sold in cash and any amount retained unlawfully there-after is an embezzelement of Government money. On perusal of the cash book of the Karnal Cooperative Marketing Society it becomes clear that Shri Kartar Singh, President is the person who mainly handled the cash of the Society. There were, however, a few occasions when the signatures of Shri Ram Lal Accountant of the Society were also taken on the cash book of the Society. There is also evidence available from the proceeding book of the society indicates that Shri Kirpal Singh Director of the Society, Shri Kartar Singh, President, and Shri Ram Lal Accountant were the persons who could draw the money deposited by the society in any bank. Besides there are also other factors which lead to the conclusion that Shri Kartar Singh, Shri Kirpal Singh and Shri Ram Lal are the persons against whom there is *prima facie* case of embezzling the aforesaid sale-proceeds of fertilizers amounting to Rs. 18,672.70.

6. In view of the position explained above it is requested that (i) a case for embezzling the sale-proceeds of stocks of fertilizers of the value of Rs. 66,406.98 which were found short at the time of physical verification in April, 1964 be registered against Shri Kartar Singh, President, Shri Kirpal Singh, Director and Shri Jaswant Singh, Manager of the Karnal Co-operative Marketing Society Ltd., Karnal; and (ii) another case, for embezzling the sale-proceeds of fertilizers amounting to Rs. 18,672.70 may kindly be registered against Shri Kartar Singh President, Shri Kirpal Singh, Director and Shri Ram Lal, Accountant of the Karnal Co-operative Marketing Society Ltd., Karnal in the Karnal City Police Station for investigation.

Sd/-
Mohinder Singh
Assistant Registrar,
Cooperative Societies,
Karnal

S.H.O. City Karnal please register a case today and take up investigation vigorously.

Sd/- Brijinder Singh, 18.9.64.

---

अज थाना इमरोज़ मन सब इन्स्पैक्टर जब कि दफ्तर पुलिस करनाल में मौजूद था तो तहरीर बाला जनाब एस.पी. साहब करनाल ने मुझे देते हुए केस रजिस्टर करने का हुक्म सादर फरमाया जिस पर रिपोर्ट इबतदाई हिज़ा बजुर्म 409 ताज़ीराते हिन्द मरतब हुई । मन सब इन्स्पैक्टर मसरूफ बह तफ्तीश हुआ । नकूल रिपोर्ट इबतदाई अफसरान मजाज़ को अरसाल होंगी ।

दस्तखत अंग्रेज़ी अटल बिहारी माथुर
सब इन्स्पैक्टर एस. एच. ओ. थाना सिटी करनाल ।
तिथि 18–9–64

**कामरेड राम प्यारा** : क्या होम मिनिस्टर साहिब बताएंगे कि जैसे उन्होंने पार्ट (डी) के जवाब में फरमाया है 15–5–58 को ज़ेर दफा 420/468 केस रजिस्टर हुआ है, मगर 7 साल तक केस अदालत में न भेजने की आखिर क्या बजह है ?

**गृह तथा विकास मन्त्री** : कारण क्या है डीले हो गई है।

**कामरेड राम प्यारा** : यह केस कब तक अदालत में जायेगा ? इस बात के लिये क्या होम मिनिस्टर साहिब यकीन दिलायेंगे ?

**मन्त्री** जैसे मैंने जवाब दिया है कि 'The case is being put in the Court' सका मतलब ही यही है कि जल्दी ही हो जायेगा ।

**कामरेड राम प्यारा** : इस सवाल के पार्ट (ए) के जवाब में कहा गया कि 15–8–64 को उन के खिलाफ मुकदमा दर्ज हुआ 20 दिन तक ज़मानत भी न ली गई । यह अब कब तक एक्सपीडाइट हो जायेगा ?

**मन्त्री** : इसके लिये अभी मैं इतना ही कह सकता हूँ कि यह जल्दी ही हो जायेगा ।

**श्री मंगल सेन** : क्या होम मिनिस्टर साहिब बतायेंगे कि 15-5-58 से मुकदमा दर्ज हुआ पड़ा है। इनके ख्याल के मुताबिक 7 साल से यह अभी थोड़ा सा अर्सा हुआ है। मैं पूछ सकता हूँ कि इसका कारण क्या है?

**श्री अध्यक्ष** : फैक्ट यह है कि नहीं भेजा है' और क्या? ( The fact is that it has not yet been put in the Court. What else does he want? )

**कामरेड राम प्यारा** : यह तो रिकार्ड की बात है स्पीकर साहिब, दो दफा होम मिनिस्टर साहिब ने यकीन भी दिलाया है। यह उनके साथी लाज़मी तौर पर....

**Mr. Speaker** : It is a matter of opinion. The hon. Member may ascertain the facts from the hon. Minister.

**कामरेड राम प्यारा** : मैं यह बात पूछनी चाहूँगा कि 5,000 मन की जो गोडाऊन से निकासी हुई यह एक महीने में हुई साल में हुई या दो साल में हो गई?

**मन्त्री** : यह तो सारी डीटेल की बात है। जब यह केस कम्प्लीट हो जायेगा हम इसको भेज देंगे, आज तक जो भी कार्रवाई की गई यह केस को कमप्लीट करने की ग़रज़ से ही की गई। हम इसे जल्दी से जल्दी कमप्लीट करवाने की कोशिश कर रहे हैं।

**चौधरी दर्शन सिंह** : क्या वज़ीर साहिब बतायेंगे कि 17 अप्रैल को जैसा कि कहा गया एफ. आई. आर. दर्ज करवाई। एक लाख रुपये का सवाल हो, 4 महीने तक एफ. आई. आर. दर्ज न हो इतनी डीले के आखिर कारण क्या हैं?

**मन्त्री** : पहले सारे मामले की जांच पड़ताल की गई, इसके बाद एफ. आई. आर. दर्ज करवाई।

**श्री फतह चन्द विज** : इस देरी का यह कारण तो नहीं कि वह प्रदेश कांग्रेस कमेटी के मैंबर हैं?

**Mr. Speaker** : We are not concerned with the political parties.

**मन्त्री** : हमें इस बात से कोई ताल्लुक नहीं कि वह कांग्रेस, कम्युनिस्ट, अकाली जन-संघ या किसी और पार्टी से ताल्लक रखता है। जब हमारे नोटिस में कोई बात आई हमने केस पुलिस को दे दिया।

कामरेड राम प्यारा : क्या यह बात आई. जी. पुलिस के नोटिस में आई है कि लोकल पुलिस उन मुलज़मों की बहुत ही ज्यादा इमदाद कर रही है?

**मन्त्री** : यह सवाल आपने उठाया है, अगर ज़रूरत पड़ी तो ग़ौर कर लिया जायेगा।

COMPLAINT AGAINST I. G. OF POLICE PUNJAB

***7770. Comrade Ram Piara :** Will the Minister for Home and Development be pleased to state —

(a) whether it is a fact that the present I. G. of Police Punjab made purchases and was given gifts of some sanitary goods in Pakistan within the last four/five years when he visited Pakistan in connection with official business or private business, if so, the total value of the goods purchased together with the value of the goods which he got as gift with the details thereof;

(b) whether any intimation about the goods referred to in part (a) above from the said I. G. of Police was received by the Government, if so, the details thereof;

(c) whether the sanitary goods or other goods were brought by the said officer in the official transport or by private transport, if official, whether the necessary permission was sought from the Government, if so, when, if not, the reasons therefor;

(d) whether in addition to the Central Government Rules, Punjab Govenment have formulated any rules for the officers of Punjab Government in connection with the making of purchases in or receiving gifts from Pakistan or other foreign countries if so, the details of the rules so formulated and whether these rules were observed by the I. G. of Police, Punjab while making the said purchases or receiving gifts, if not observed, the reasons therefor ?

**Sardar Darbara Singh :** (a) It is correct that the I. G. Police, Punjab purchased some sanitary goods from Lahore when he visited that place as a member of a Goodwill Mission in January, 1961. The total value of these goods was Rs. 418/-. It is not correct that he accepted any gifts from there.

(b) No intimation was sent by him to Government because the rules did not prescribe anything of that type.

(c) The sanitary goods were brought by the I. G. Police in the official car in which he travelled to Lahore and back. He is entitled to carry his personal effects in that car and no special permission is required in that connection.

(d) There are no rules framed by the Punjab Government to regulate purchases by their officers from Pakistan. The provisions included in the Government Servants Rules on the subject apply to receiving of gifts.

**कामरेड राम प्यारा** : क्या होम मिनिस्टर साहब बतलायेंगे कि आई. जी. साहब ने उस सैनेटरी गुड्ज़ को जो 418 रुपया का वह अपनी कार में ला रहे थे, कस्टम के मुकाम पर दर्ज करवाया ?

**Mr. Speaker** : Custom authorities are not under the jurisdiction of the Punjab Government. The hon. Member may please ask supplementaries only about those matters which are under the jurisdiction of the State Government.

**कामरेड राम प्यारा** : मैं जनाब यही पूछना चाहता हूँ कि क्या आई. जी. साहब ने कस्टम वालों को बतलाया कि वह माल ले जा रहे हैं या नहीं ?

**Mr. Speaker** : It is not within the jurisdiction of the Punjab Government.

**Comrade Ram Piara** : Kindly let the Home Minister say so.

**Mr. Speaker** : I cannot allow such a question.

**कामरेड राम प्यारा** : क्या चीफ मिनिस्टर और होम मिनिस्टर साहब ने एन्क्वायरी करने के बाद यह हुकम दिया कि चूंकि आई. जी. साहब ने कस्टम ड्यूटी अदा नहीं की इसलिये वह अब दे दें ।

**Home and Development Minister** : Nothing happened like that.

**कामरेड राम प्यारा** : क्या होम मिनिस्टर साहब यह बतलायेंगे कि आई. जी. साहब गुड्ज़ खरीदने के लिये गए यह बात सरकार के नोटिस में थी अगर थी तो किस डेट को इन्हें पता हुआ था ?

**मिनिस्टर** : अगर आप नोटिस देंगे तो तारीख मालूम करके बतला देंगे । इस वक्त तो तारीख याद नहीं है ।

**Chaudhri Hardwari Lal** : Will the Home Minister kindly inform the House as to whether the I. G. was ever questioned on this subject and if he has furnished any explanation ?

**मन्त्री** : चीफ मिनिस्टर साहब ने जो स्टेटमेंट दिया है, वह वैरीफिकेशन के बाद तसल्ली करके दिया है ।

**Chaudhri Darshan Singh** : On a complaint the enquiry was held. May I know from the Home Minister whether the Government is satisfied that the articles brought from Pakistan are of the value of Rs. 418 ?

**मन्त्री** : मैं इसका जवाब पूरी तरह से दे चुका हूँ ।

**Chaudhri Hardwari Lal** : The Home Minister has been pleased to refer to the statement made by the Chief Minister in the last session. I want to know what were the articles of gifts which the I. G. received because the Chief Minister's statement mentioned 'gifts' ?

**Mr. Speaker** : Today's reply is that no gifts were brought.

**Chaudhri Hardwari Lal** : Does the Home Minister really maintain that that part of the Chief Minister's statement was incorrect ?

